

अथर्ववेद-

# मातृभूमि और स्वराज्यशासन

[ भाग २ ]



लेखक

म. म. महर्षि पं. श्रीपाद दामोदर सातवलेकर

*विद्या-मार्तण्ड, साहित्य-वाचस्पति, गीतालंकार*



पारडी [ जि. बलसाड ]

अथर्ववेद—

मातृभूमि और स्वराज्यशासन

# विषयानुक्रमणिका



*



अ थ र्व वे द

भाग-दूसरा

# मातृभूमि और स्वराज्यशासन

# भूमिका

## मातृभूमि और सुयोग्य राज्यशासन

उत्तम राज्यशासनसे प्रजाका सुख बढता है, वह राष्ट्र समृद्ध होता है, इसमें कोई सन्देह नहीं। पर उत्तम राज्यशासन कौनसा है, यह एक विचारणीय प्रश्न है। आज इस पृथ्वीपर अनेक प्रकारके राज्यशासन हैं। रूसमें साम्यवादी राज्यशासन है, तो अमेरिकामें प्रजातंत्रीय राज्यशासन है। इसीप्रकार अन्यान्य देशोंमें भी विभिन्न राज्यशासन हैं।

प्राचीन समयमें भी विभिन्न राज्यशासनकी प्रणालियां थीं, राज्य, महाराज्य, साम्राज्य, स्वराज्य, सामन्तपर्यायी राज्य, भौज्य, वैराज्य, आधिपत्यमय राज्य, जानराज्य आदि अनेक तरहके राज्यशासन हमें वेदों और ब्राह्मण-ग्रंथोंमें देखनेको मिलते हैं। आज जिसप्रकार विभिन्न राज्यशासन हैं उसीप्रकार वैदिककालमें भी थे। ब्राह्मण-ग्रंथोंमें किस दिशामें किस तरहका राज्यशासन था, इन सबका वर्णन है। इनके अलावा ब्राह्मणोंमें हमें सम्पूर्ण पृथ्वीके एक राज्यकी कल्पना भी देखनेको मिलती है। ऐतरेय-ब्राह्मणका वचन है—

समुद्रपर्यन्तायाः पृथिव्याः एकराट् ॥ (ऐ. ब्रा.)

“समुद्रपर्यन्त जितनी पृथ्वी है, उस सब पृथ्वीका राजा एक हो और राज्यशासन भी एक हो”। आज जिसप्रकार संयुक्त-राष्ट्र-संघ (यू. नो) की कल्पना है, वैसी ही “पृथिव्या एकराट्” की कल्पना है। अलग अलग राज्य हों और वे भी स्वतन्त्र हों, तो उनमें परस्पर युद्धकी सम्भावना बनी रहती है। यह युद्ध होकर मानवताका संहार न हो, इस हेतुसे ऋषियोंने “पृथिव्याः एकराट्” की कल्पना लोगोंके सामने रखी। आजका “संयुक्त राष्ट्र-संघ” भी उसी प्राचीनकालकी कल्पनाका आधुनिक रूप है। इसे अपने उद्देश्यमें कितनी सफलता प्राप्त हुई यह और बात है। पर पृथ्वीपर एक राज्य हो, उसका विधान एक हो, यह कल्पना आजकी ही है, प्राचीनकालमें यह कल्पना मन्त्रद्रष्टाओंके मस्तिष्कमें कभी आई ही नहीं थी, यह कहना सर्वथा असंगत है।

सबकालके ज्ञानी सज्जन संपूर्ण मानवजातिका हित हो, मानवोंका व्यर्थ संहार न हो, इसलिए इसीतरह विचार करते हैं और उससे संयुक्त राज्यशासनकी कल्पना उद्भूत होती है। जैसी कल्पना इस समय उत्पन्न हुई है वैसी ही प्राचीन नेताओंमें भी उत्पन्न हुई थी, जो हम " पृथिव्या एकराट् " में देखते हैं।

" पृथिवीपर एक राज्यशासन हो " यह कल्पना ब्राह्मण-ग्रंथोंमें तो हम देखते हैं, पर इतिहासमें वैसा शासन कभी बना भी था, ऐसा हमें देखनेमें नहीं आता। अतः हम इतना ही कह सकते हैं कि यह कल्पना ऋषियों या उस समयके नेताओंके मस्तिष्कमें उत्पन्न हुई थी, पर वह कार्यरूपमें परिणित नहीं हो पाई।

आज " संयुक्त-राष्ट्र-संघ " ( यू. नो. ) का अस्तित्व है तो जरूर, पर उसे संसारमें किसी तरहकी सफलता प्राप्त हुई यह कहना कठिन ही है। क्योंकि हर एक राष्ट्रका स्वार्थ बीचमें आता है और उससे मूल उद्देश्य नष्ट हो जाता है। मानव स्वभावही ऐसा है। वह पहिले भी वैसा था और आज भी वैसा ही है।

यहां हमें इतना ही बताना है कि, प्राचीन समयमें इस पृथिवीपर अनेक राज्य थे, उनमें लड़ाई झगडे होते थे और उनमेंसे " पृथ्वीपर एक राज्य " की इस कल्पनाका आविर्भाव हुआ; पर वैसा संपूर्ण पृथ्वीपर एक राज्य कभी बना नहीं। मानवोंकी बौद्धिक उन्नति राज्य, साम्राज्य और स्वराज्य तक ही हुई। इसके आगे संपूर्ण पृथिवीपर एक राज्यशासनके होनेतक उन्नति नहीं हो पाई।

इस कारण हम केवल राज्य, साम्राज्य और स्वराज्यकी कल्पनाओंको ही पृथिवीपर परिणित हुआ हुआ देखते हैं। स्वराज्यका अर्थ वेदोंमें " बहुपाय्य स्वराज्य " है। एक राजाके अनियंत्रित-राज्यशासनको " राज्य " और लोक-नियंत्रित - राज्यशासनको " बहुपाय्य स्वराज्य " कहा जा सकता है। वेदमें ये सब प्रकारके शासन हैं, उसमें " बहुपाय्य स्वराज्यशासन " की महिमा विशेष है।

## मातृभूमिपर प्रेम

किसी प्रकारका भी राज्यशासन हो, पर हर राज्यशासनमें जनतामें मातृभूमिके विषयमें प्रेम होना आवश्यक है। वेदमें मातृभूमिका सूक्त इस दृष्टिसे मनन करने योग्य है। किसी भी अन्य धर्मग्रंथमें मातृभूमिकी भक्तिके विषयमें कुछ भी नहीं कहा है। केवल वेदोंमें ही यह सूक्त है और इतना विस्तृत सूक्त है कि हरएक विचारकको इसके विषयमें आश्चर्य प्रतीत होगा।

वेदके मानवधर्मकी पूर्णता इससे स्पष्ट होती है। मानवके जीवन व्यवहारमें जितने पहलू हैं, उतने सब पहलुओंमें उत्तम उपदेश वेद देता है। इस पुस्तकमें पाठक मातृभूमि और राज्यशासनके विषयके साथ संबंध रखनेवाले सब विषय देख सकते हैं।

प्रथम भागमें जैसे " ब्रह्मविद्या " के सूक्त दिये हैं, उसी तरह इस द्वितीय भागमें " मातृभूमि और राज्यशासन " विषयके साथ संबंध रखनेवाले सब सूक्त दिये हैं—

१ " मातृभूमि "- माता भूमि, विराट्, राष्ट्रीदेवी, राष्ट्रसभाकी राजाके लिये अनुमति।

२ " राजा "- राजाका कर्तव्य, राजाकी स्थिरता, राष्ट्रके ऐश्वर्यकी वृद्धि, राजाका राज्याभिषेक, राजाके बनानेवाले, राजाका चुनाव, विजयी राजा, राजाकी राज्यपर पुनः स्थापना।

३ " राजाका धर्म "- क्षत्रियका धर्म, प्रजाका पालन, विद्यार्थियोंका पालन और रक्षण, राष्ट्रका संवर्धन तथा संरक्षण करना।

४ " दुष्टोंका नाश "- दुष्टनाश, शत्रुदमन, दुष्टोंका संहार, सेना संमोहन, पापसे बचाव, दुःखविमोचन, विजय प्राप्ति।

५ " विजयकी प्राप्ति "- अभ्युदयकी प्रार्थना, पराक्रमसे विजय, विजयकी प्रार्थना, कर्म और विजय, वर्चःप्राप्ति, ज्ञान और शौर्यकी ओजस्विता, तेजस्वितासे अभ्युदय, तेजस्विताकी प्राप्ति, अभ्युदयकी शिक्षा।

६ " संरक्षण "- सुरक्षा, बलप्राप्ति, आत्मशुद्धि, उत्तम और श्रेष्ठ बनना, यशस्वी होना, निर्भयता, कल्याण, पवित्रता, गुप्तता, उत्तम मार्गसे जाना।

७ " आनन्द "- पुष्टि, सुख, ज्ञान, बन्धनसे मुक्ति, क्रोधका शमन, सिद्धि।

८ " युद्ध-साधन "- युद्धके साधन, रथ, दुन्दुभि, राजाकी स्थिरता, शूरवीर।

इतने शीर्षकोंके अन्तर्गत करीब ११२ सूक्त और एक हजार मंत्र इस प्रकरणमें हैं। इन मंत्रोंके विचार करनेसे वेदके राज्यशासन -प्रकरणका पूर्ण रीतिसे ज्ञान हो सकता है। उदाहरणके लिये कुछ मंत्र यहां बताते हैं—

## मातृभूमिके धारक-गुण

मातृभूमिका धारण किन गुणोंसे होता है, इस विषयमें मातृभूमिके सूक्तके प्रथम मंत्रमें इस तरह कहा है—

सत्यं बृहद् ऋतं उग्रं दीक्षा
तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ॥ ( अथर्व. १२।१।१ )

" सत्य, सरलता, उग्रता, दक्षता, धर्मनियमके पालन करनेके समय होनेवाले कष्टोंको सहन करना, ज्ञान और यज्ञभाव ये गुण मातृभूमिका रक्षण करते हैं। मातृभूमिको स्वतंत्र रखनेके लिये प्रजाजनोंमें इन गुणोंका होना अत्यन्त आवश्यक है। जहांके प्रजाजन इन गुणोंसे संपन्न होंगे, वह मातृभूमि स्वतंत्र, तेजस्विनी उज्ज्वल तथा कीर्तिमती हो सकती है। यह मातृभूमि पराक्रमी पुरुषोंकी " जननी " है—

यस्यां पूर्वे पूर्वजना विचक्रिरे
यस्यां देवा असुरानभ्यवर्तयन् ॥ ( अथर्व. १२।१।५ )

" जिस मातृभूमिमें प्राचीन पूर्वज बड़े बड़े पराक्रम करते रहे, और जिस मातृभूमिसे देवोंने असुरोंको दूर किया था। " इस इतिहासकी याद यह मंत्र हमें दिला रहा है। इससे प्राचीन इतिहासका स्मरण होता है और इससे मातृभूमिके विषयमें प्रेम बढता है और ऐसा भाव मनमें उत्पन्न होता है कि अपनी मातृभूमिके विषयमें हमें भी कुछ करना चाहिये, जो हमारे प्राचीन पूर्वजोंके अनुसार हो।

अजीतोऽहतो अध्यष्ठां पृथिवीमहम् ॥
( अथर्व. १२।१।११ )

" अजेय होकर, युद्धमें न मरकर, व्रण आदि रहित होकर मैं अपनी मातृभूमि पर अध्यक्ष होकर विराजूं। " इस तरह अपनी मातृभूमिमें अध्यक्ष होकर अच्छा कार्य करें। ऐसे विचार मनुष्य मनमें धारण करें।

त्वज्जाताः त्वयि चरन्ति मर्त्याः
तवेमे पृथिवि पञ्च मानवाः ॥ ( अथर्व. १२।१।१५ )

" हे मातृभूमि! हम सब पांचों मानव तुझसे उत्पन्न हुए और तेरे ही अन्दर भ्रमण करते हैं। " इस मंत्रसे पञ्चजनोंके संगठनकी उच्चभावना सूचित होती है। तथा—

यो नो द्वेषत् पृथिवि यः पृतन्यात् योऽभिदा-
सात् मनसा यो वधेन । तं नो भूमे रंधय ॥
( अथर्व. १२।१।१४ )

" हे पृथिवि! जो हमसे द्वेष करता है, जो सैन्य भेजकर हमसे युद्ध करता है, जो मनसे हमें दास बनानेका इच्छुक है, उन सबका नाश कर। "

## ऋषियोंका स्मरण

पूर्व समयमें अपनी मातृभूमिमें उत्पन्न हुए हुए महात्मा ऋषियोंका स्मरण भी इस सूक्तमें किया है—

यस्यां पूर्वे भूतकृत ऋषयो गा उदानृचुः ।
( अथर्व. १२।१।३९ )

" जिस मातृभूमिमें पूर्व समयमें भूतकालका इतिहास बनानेवाले बड़े ऋषि हुए थे। " इस तरह प्राचीन कालके ऋषियोंके विषयमें उत्तम प्रकारसे स्मरण किया है।

## मातृभूमिके विषयमें उत्तमभाषण

अपनी मातृभूमिके विषयमें सदा उत्तम भाषण ही करना चाहिये, इस विषयमें कहा है—

ये ग्रामा यदरण्यं याः सभा अधि भूम्याम् ।
ये संग्रामाः समितयस्तेषु चारु वदेम ते ॥
( अथर्व १२।१।५६ )

" जो ग्राम, अरण्य, सभा, संग्राम और समिति हैं, उनमें हम तुम्हारे विषयमें अच्छा ही बोलें। "

दीर्घं नः आयुः प्रतिबुध्यमाना
वयं तुभ्यं बलिहृतः स्याम ॥ ( अथर्व. १२।१।६२ )

" हमें दीर्घ आयु प्राप्त हो, हम उत्तम ज्ञानी बनें और मातृभूमिके लिये अपनी बलि दें। "

इस तरह अपनी मातृभूमिके विषयमें कितने उच्च विचार वेदमें बताये हैं, पाठक इनका विचार करें और अपनी मातृभूमिके विषयमें ये ही विचार सदा मनमें धारण करें, तथा मातृभूमिकी सेवा करके कृतकृत्य होकर अपने जीवनको सार्थक करें।

वैदिककालमें अनेक शासन-पद्धतियां प्रचलित थीं। उनमें प्रथम " वि-राट् " पद्धतिका शासन सामने आता है। उस विषयमें वेद यह कहता है।

## वैराज्यकी व्यवस्था

विराट् वा इदम् अग्र आसीत् तस्या जातायाः
सर्वं अबिभेद् इयमेवेदं भविष्यति इति ।
( अथर्व. ८।१०।१ )

" विराट् ही प्रथम था। उससे सबको भय हुआ कि यदि

सदा यही विराट् रहेगा तो कैसे शासन चलेगा ? इस विराट्का क्या अर्थ है और उससे प्रजायें भयभीत क्यों हुई, इसका समाधान निम्न है—

" विराट् ( वि-राट् ) " का अर्थ " राजा नहीं "। राजाकी विरोधी अवस्था, राजाहीन स्थिति। प्रारंभमें राजा नहीं था। लोग ही अपना सब कारोबार करते थे। ग्रामकी जनता मिलकर अपने ग्रामकी सब व्यवस्था करती थी। सब ग्राम ऐसे ही जनशासित थे। राजशक्ति नहीं थी, जो सबका शासन कर सके। यह राजविहीन अवस्था देख कर सज्जनोंको भय होने लगा, कि ऐसी ही राजविहीन स्थिति रहेगी, तो जनताकी उन्नति किस तरह हो सकेगी। यह भय सज्जनोंके मनमें उत्पन्न हुआ और यह भय योग्य भी था। *लोकने लोकमें ग्रामग्राममें ग्रामसभा स्थापित करनेका विचार* निश्चित किया, जिससे—

सा उदक्रामत् सा सभायां न्यक्रामत्
सा उदक्रामत् सा समितौ न्यक्रामत्
सा उदक्रामत् साऽमन्त्रणे न्यक्रामत्।
( अथर्व. ८।१०।८-११ )

" यह जनशक्ति उत्क्रान्त होकर-ग्रामसभामें परिणित हुई। यह जनशक्ति और अधिक उत्क्रान्त होकर राष्ट्रसमितिमें परिणित हुई, अन्तमें यह जनशक्ति आधिक उन्नत हुई और मंत्रिमण्डलमें परिणित हो गई। "

इस तरह ग्राममें ग्रामसभा, राष्ट्रमें राष्ट्रसमिति और मंत्रिमण्डल स्थापित हुए और राज्यशासन चलने लगा और इन सभा समितियोंका जो अध्यक्ष था, उसीको राजा बननेका मान अन्तमें प्राप्त हुआ। इस तरह " विराट् " अवस्थासे " राजा " के शासन होनेतक प्रजाशक्तिके उन्नतिका क्रम यह था। इसीका नाम " राष्ट्री " शक्ति है। यह राष्ट्रकी जनशक्ति है यह राजामें केन्द्रित रहती है। इस विषयमें कहा है—

## राष्ट्री देवी

अहं राष्ट्री संगमनी वसूनां
चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम् ॥ ३ ॥
यं कामये तं तं उग्रं कृणोमि,
तं ब्रह्माणं तं ऋषिं तं सुमेधाम् ॥ ५ ॥
अमन्तवो मां ये उपक्षियन्ति
श्रुधि श्रुत श्रद्धेयं ते वदामि ॥ ४ ॥
अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन् ॥७॥ ( अथर्व. ४।३० )

" मैं राष्ट्रशक्ति हूं। मैं वसुओंको एकत्रित करनेवाली हूं। मैं पूजनीयोंमें पूजनीय हूं। जिसको चाहती हूं उसको मैं उग्र और बना देती हूं, उसको ब्रह्मा और उत्तम बुद्धिमान् ऋषि बनाती हूं। मेरा अपमान करनेवाले नाशको प्राप्त होते हैं, हे श्रद्धावान् मनुष्य ! तू यह सुन जो मैं स्वयं कहती हूं। मैं ही इस राष्ट्रपर पालन-कर्ताको नियुक्त करती हूं। "

यह राष्ट्रशक्तिका कथन है। राष्ट्रशक्ति कोई मनुष्य नहीं, जो मनुष्यके समान बोल सकती हो। पर यहां आलंकारिक रीतिसे राष्ट्रशक्तिको मनुष्यके रूपमें बोलता हुआ दिखाया गया है, जो मनुष्योंको बोधप्रद हो सकता है। राष्ट्रकी जीवित और जाग्रत शक्तिसे ये कार्य होते हैं। जगत्में जो राष्ट्र जीवित और जाग्रत हैं, वे ही विशेष कार्य करते हुए *नजर आते हैं। इसका कारण स्पष्ट है। अस्तु। यह राष्ट्र* शक्तिका प्रभाव ऐसा महान् है।

## राष्ट्रसभाकी अनुमति

राष्ट्रशक्तिका अर्थ है राष्ट्रकी जनताकी संघशक्ति। यह राष्ट्रकी सभामें एकत्रित हुई होती है। राष्ट्रके ज्ञान-विज्ञान-संपन्न होने पर यह शक्ति प्रभावित होती है, अन्यथा यह शक्ति प्रभावित नहीं होती। इन राष्ट्रसभाओंका प्रभाव कितना बडा होता है, यह देखिये—

सभा च मा समितिश्चावतां
प्रजापतेर्दुहितरौ संविदाने। ( अथर्व. ७।१२।१ )

राजा कहता है- " सभा और राष्ट्रकी समिति मिलकर मेरा संरक्षण करें, ये राजाकी आज्ञासे बनाई जाती हैं, इस लिए ये राजाकी दुहिताएं हैं, अर्थात् राजाकी आज्ञामें ये न रहकर स्वतंत्रतासे राज्यव्यवहार करती हैं। अतः राजाका भी ये रक्षण करती हैं। " राष्ट्रसमिति और ग्रामसभा इनका सामर्थ्य इतना है कि इनकी अनुकूलता सम्पादन करके ही राजा राजगद्दी पर स्थिर रह सकता है, अन्यथा नहीं। इतनी शक्ति राजसभाओंकी वैदिक समयमें थी।

## राजा कैसा हो

राष्ट्रका संरक्षण करनेके लिये कोई अच्छा शासक राजगद्दी पर होना चाहिये। उस शासकमें गुण ये होने चाहिए-

इंद्रः सुत्रामा स्ववां अवोभिः
सुमृडीको भवतु विश्ववेदाः।
बाधतां द्वेषो अभयं नः कृणोतु
सुवीर्यस्य पतयः स्याम ॥ ( अथर्व. ७।९१।१ )

" राजा ( सु-त्रामा ) प्रजाका उत्तम संरक्षण करनेवाला

हो, (स्ववां) अपनी शक्तिसे कार्य करनेवाला हो, (अवोभिः) संरक्षण शक्तियोंसे युक्त हो। (सुमृडीकः) प्रजाको उत्तम सुख देनेवाला हो, (विश्ववेदाः) सब धनों और ज्ञानोंसे युक्त हो। वह शत्रुओंको बाधा पहुंचावे और हमारे लिए निर्भयता करे। हम उत्तम पराक्रमके अथवा धनके स्वामी बनकर रहें।"

ये राजाके गुण हैं। राजा ऐसा हो। राजाकी सुव्यवस्था ऐसी हो कि प्रजा उसपर निर्भर होकर सुखी और धनी बने।

विश्वा अमीवाः प्रमुञ्चन् मानुषीभिः
शिवाभिः अद्य परि पाहि नो गयम्। (अथर्व ७।८७।१)

"सब रोगोंको दूर कर, मनुष्योंके कल्याण करनेके साधनोंसे हमारे घरकी सुरक्षा हो।"

राज्यकी सुव्यवस्थासे प्रजा रोगमुक्त होनी चाहिये और सर्वत्र सुरक्षितता रहनी चाहिये। उसका साधन यह है—

अपानुदो जनं अमित्रयन्तम्। (अथर्व ७।८७।२)

"शत्रुता करनेवाले लोगोंको दूर करो।" समाजमें शत्रु न रहें इसप्रकार सुरक्षाका प्रबन्ध राजाको करना चाहिये, तथा—

ध्रुवोऽच्युतः प्र मृणीहि शत्रून्
शत्रूयतोऽधरान् पादयस्व।
सर्वा दिशः संमनसः सध्रीची
ध्रुवाय ते समितिः कल्पतामिह। (अथर्व ६।८८।३)

"राजा अपने कर्तव्यपर स्थिर रहे, कर्तव्यभ्रष्ट न हो, शत्रुओंका नाश करे, शत्रुता करनेवालोंको नीचे गिरा देवे। सब दिशाओंमें रहनेवाले लोग एक उत्तम विचारके हों। राजाकी स्थिरताके लिये राष्ट्रसमिति स्थापित हो।"

राजाकी स्थिरता राष्ट्रसभाकी अनुकूलतासे ही होती है, यह यहां तात्पर्य है।

## राजाके निर्माता

प्रजाजन ही राजाके निर्माता हैं। ग्रामके लोग ग्रामसभाके सदस्य चुनते हैं, राष्ट्रके लोग राष्ट्रसमितिके सदस्य चुनकर ते हैं और ये सदस्य अपनेमेंसे मन्त्रिमण्डल बनाते हैं और [illegible] मन्त्रिमण्डल एक शूरवीरको नियुक्त करके उसे राजगद्दी पर बिठलाता है।

ये राजानो राजकृतः सूताः ग्रामण्यश्च ये।
उपस्तीन् पर्ण मह्यं त्वं
सर्वान् कृण्वभितो जनान्॥ (अथर्व ३।५।७)

"जो शासक हैं, जो राजाको बनानेवाले लोग हैं, जो सूत और ग्रामके नेता हैं, इन सबको राजाके अनुकूल रखना चाहिए।"

इनके अनुकूल रहने पर ही राजा गद्दीपर सुरक्षित रह सकता है। राजाकी शक्ति प्रजाजनोंकी अनुकूलता पर ही अवलम्बित रहती है। इसी विषयमें और देखिये—

त्वां विशो वृणतां राज्याय
त्वां इमाः प्रदिशः पञ्च देवीः।
वर्ष्मन् राष्ट्रस्य ककुदि श्रयस्व
ततो न उग्रो वि भजा वसूनि॥ (अथर्व ३।४।२)

"हे राजन्! ये चारों दिशाओंमें रहनेवाले जो प्रजाजन हैं, वे सब राज्यके शासनाधिकारके लिये तुझे चुनें। बलवान् बनकर तू राज्यके उच्च स्थान पर विराजमान् हो और वहांसे हमें धन विभक्त करके दे।" हमें योग्य रीतिसे धन प्राप्त हो ऐसी सुव्यवस्था कर। तथा और देखिये—

स्वस्तिदा विशां पतिर्वृत्रहा विमृधो वशी॥१॥
वि न इन्द्र मृधो जहि नीचा यच्छ पृतन्यतः॥२॥
(अथर्व १।२१)

"प्रजाका पालक राजा प्रजाजनोंका कल्याण करनेवाला हो, वह शत्रुका वध करे, ताकि वे शत्रु स्वतन्त्र न रहें और वे कभी उन्नत न हों। सैन्यसे हम पर जो चढाई करते हैं उनको नीचे गिरा दे। हमारे शत्रुओंको राजा परास्त करे।"

## राजाका कर

राज्यशासन चलानेके लिये व्यय होता है। यह व्यय प्रजा अपनी आमदनीसे देती है। इसको 'कर' कहते हैं। इस विषयमें कहा है—

यद् राजानो विभजन्त इष्टापूर्तस्य
षोडशं यमस्यामी सभासदः।
अविः तस्मात् प्र मुञ्चति
दत्तः शितिपात् स्वधा॥ (अथर्व ३।२९।१)

"राजा प्रजासे उनकी आमदनीका सोलहवां भाग कर के रूपमें लेते हैं। नियामक राजाके राष्ट्रसभाके जो सदस्य हैं, वे इस करका अनुमोदन करते हैं। यह (अविः) संरक्षक कर है, यह प्रजाको विनाशसे बचाता है।"

यहां आमदनीका सोलहवां भाग कर रूपमें लेनेका विधान है। स्मृतियोंमें प्रजाकी आमदनीका छठा भाग लेनेका विधान है। वेदके समयमें १६ वें भागसे राजाका कार्य चलता था, पर स्मृतियोंके समयमें उसी कार्यको करनेके लिये छठे भागकी

आवश्यकता हुई। अर्थात् किसीकी प्राप्ति १००) रु. हुई तो वैदिक समयमें ६) रु. करके रुपये लेते थे। और स्मृतियोंके समयें १६) रु. [illegible] लगे। आज धनिकोंसे सौमें ८०) या ९०) रु. तक लेनेकी आवश्यकता इस समयके राज्यशासकोंको प्रतीत होती है। समयका यह परिवर्तन है।

## दुष्टोंका नाश

' ब्रह्मद्विषे क्रव्यादे घोरचक्षसे
द्वेषो धत्तमनवायं किमीदिने ॥ ( अथर्व ८।४।२ )

" जो ज्ञानसे द्वेष करता है, जो कच्चा मांस खाता है, जिसकी दृष्टिमें क्रूरता है, जो यह क्या है ? यह क्या है ? कहकर सब खा जाता है ऐसे क्रूरकर्मी लोगोंके साथ द्वेष करो। " ये लोग समाजमें उपद्रव पैदा करनेवाले हैं। तथा—

उलूकयातुं शुशुलूकयातुं
जहि श्वयातुमुत कोकयातुम्।
सुपर्णयातुमुत गृध्रयातुं दृषदेव प्र मृण रक्ष इन्द्र ॥
( अथर्व ८।४।२२ )

" उल्लूके समान जो अज्ञानी हैं, भेडियेके समान जो क्रोधी हैं, कुत्तेके समान जो आपसमें झगडते हैं, चिडियेके समान जो अतिकामी हैं, गरुडके समान जो घमंडी हैं, गीधके समान जो लोभी हैं, उन सबका नाश कर और हमें सुरक्षित रख। " ये छः मनोविकार हैं, जिन्हें काम, क्रोध, लोभ मोह, मद और मत्सर कहते हैं। मनुष्योंको इन विकारोंसे दूर रहना चाहिये। समाजमें भी ऐसे लोग कम होने चाहिये। राजाके नियन्त्रणसे [illegible] किया जा सकता है। राजदण्डके भयसे यह नियन्त्रण राष्ट्रमें रखा जा सकता है। इन छः दुर्गुणोंसे जो दूर रहते हैं, वे ही सज्जन हैं। समाज वही अच्छा है जिसमें ये छः प्रकारके दुर्गुणी संख्यामें कम हों और सद्गुणी संख्यामें अधिक हों।

## वधदण्ड

राज्यशासन दुष्टोंको वधदण्ड दे सकता है। इस विषयमें ये मन्त्रभाग देखने योग्य हैं—

पापिनः हतं म्योगतं। अशसं तर्हण वधं वर्तयतम्।
द्रुहः भङ्गुरावतः रक्षसः हतम्।
पिशुनेभ्यो वधं शिशीते। ( अथर्व ८।४ )

" भोगी, पापी, द्रोही, विनाशक, चुगली करनेवाले, राक्षसी वृत्तिवाले, इनको वध दण्ड देना चाहिये। तथा—

यो नः स्वो यो अरणः सजात
उत निष्ट्यो यो अस्माँ अभिदासति।
रुद्रः शरव्ययैतान् ममामित्रान् वि विध्यतु ॥ ३ ॥
यः सपत्नो योऽसपत्नो यश्च द्विषन् छपाति नः।
देवाः तं सर्वे धूर्वन्तु ब्रह्म वर्म ममान्तरम् ॥ ४ ॥
( अथर्व १।१९ )

" जो अपना स्वजातीय है, जो परकीय या हीन है, जो नीच है, जो हमें दास बनाता है जो हमारा सौतेला है और सगा भाई है जो हमें शाप देता है और सदा हमसे द्वेष करता है, सब देव उनका नाश करें। सत्यज्ञान मेरा कवच हो। "

इस तरह शत्रुके नाश करनेके विषयमें वेदमें कहा है। शत्रुओंके नष्ट हो जाने पर ही राष्ट्र सुखी हो सकता है, निर्भय हो सकता है और उन्नतिके कार्य करनेमें दत्तचित्त रह सकता है।

## शत्रुसेनाका संमोहन

शत्रुकी सेनाको संमोहित करके उसका नाश करना वैदिक युद्धनीतिके अनुसार योग्य है। देखिये—

स सेनां मोहयतु परेषां निर्हस्तांश्च कृणवत् ॥१॥
इन्द्रः सेनां मोहयामित्राणाम् ॥ ५ ॥
इन्द्रः सेनां मोहयतु मरुतो घ्नन्तु ओजसा।
चक्षूंष्यग्निरा दत्तां पुनरेतु पराजिता ॥ ६ ॥
( अथर्व ३।१ )

" वह शत्रुकी सेनाको मोहित करे, शत्रुकी सेनाको हस्तरहित करे, और शत्रुसेनाको मोहित करे और सैनिक उनका वध करे। उनकी आंख अग्नि बिगाडे और [illegible] तरह शत्रुसेना पराभूत हो जाये " और अपनी विजय हो। और देखिये—

असौ या सेना मरुतः परेषां
अस्मानैत्यभ्योजसा स्पर्धमाना।
तां विध्यत तमसापव्रतेन
यथेषां अन्यो अन्यं न जानात् ॥ ( अथर्व ३।२।६ )

" यह शत्रुकी सेना स्पर्धा करती हुई हमारे ऊपर आ रही है, उस सेनाको तमसास्त्रसे बींधो, जिससे कि एक सैनिक दूसरे सैनिकको न पहचान सके, ऐसी घबराहट उनमें पैदा हो। ताकि उनके नष्ट हो जानेपर अपनी विजय हो। यह युद्धकी नीति है।

## पापीभावनाको दूर करो

राष्ट्रमें अथवा व्यक्तिमें जो भी दोष होते हैं वे पापभावनासे ही होते हैं। इसलिये राज्यशासन द्वारा ऐसा प्रबंध

होना चाहिये कि जिससे राष्ट्रमें पापीभावना न्यून होती जाय और पुण्यभावना अधिकाधिक बढे। इससे राष्ट्रकी उन्नति अवश्य होगी। इसलिये वेदमें पापभावको दूर करनेके लिये अनेक आदेश दिये हैं जो राष्ट्रहितके पोषक हैं, देखिये-

यद् विद्वांसो यदविद्वांस एनांसि चकृमा वयम्।
यूयं नस्तस्मान्मुञ्चत विश्वे देवाः सजोषसः ॥१॥
यदि जाग्रत यदि स्वपन्नेन एनस्योऽकरम्।
भूतं मा तस्माद् भव्यं च द्रुपदादिव मुञ्चताम् ॥२॥
( अथर्व ६।११५ )

" जानते हुए अथवा न जानते हुए हमने जो पाप किये हों। हे देवो! उन पापोंसे तुम मिलकर हमें मुक्त करो। यदि जागते हुए अथवा सोते हुए मैं पाप करूं तो उस पाप प्रवृत्तिसे मुझे उसीप्रकार मुक्त करो जिसप्रकार पशुको बंधनसे।"

## अभ्युदयके लिये

अभ्युदयके लिये वेदके आदेश बडे अच्छे हैं। वेद कहता है कि मानवोंको अभ्युदय अवश्य प्राप्त करना चाहिये। इस सबधमें यह मंत्र मनन करने योग्य है—

विषासहिं सहमानं सासहानं सहीयांसम्।
सहमानं सहोजितं स्वर्जितं गोजितं संधनाजितम्
ईड्यं नाम ह्व इन्द्रमायुष्मान् भूयासम्।
( अथर्व १७।१।१ )

" अत्यंत सामर्थ्यवान, अत्यंत बलवान, नित्य विजयी, शत्रुको हटानेवाले, महाबलिष्ठ, बलसे दिग्विजय करनेवाले, अपने निज सामर्थ्यसे शत्रुको जीतनेवाले, गौओंको प्राप्त करने वाले धनको जीतकर प्राप्त करनेवाले, प्रशंसनीय यशवाले प्रभुकी मैं प्रार्थना करता हूं जिससे मैं आयुष्मान् होऊं।"

यह प्रभुकी प्रार्थना है, इन्द्रकी प्रार्थना है। इसमें इन्द्रके उन्हीं गुणोंको कहा है कि जो विजय और अभ्युदयके साथ संबंध रखनेवाले हैं। इन गुणोंका सतत विचार करनेसे मनुष्य इन शुभ गुणोंसे गुणवान् बन सकता है और अभ्युदय प्राप्त कर सकता है। इस प्रार्थनामें जो गुण कहे हैं, वे गुण साधकको अपने अंदर धारण करने और बढाने चाहिये। ऐसा करनेसे क्या होता है वह इसी सूक्तमें कहा है, देखिये-

प्रियो देवानां भूयासम् ॥२॥
प्रियः प्रजानां भूयासम् ॥३॥
प्रियः समानानां भूयासम् ॥५॥ ( अथर्व १७।१ )

" मैं देवोंका प्रिय बनूं, मैं प्रजाओंको प्रिय होऊं और मेरे समान जो लोग हैं उनका भी मैं प्रिय बनूं।" यही अभ्युदयका स्वरूप है। सब लोगोंके अंदर जिसके विषयमें प्रेम हो वही अभ्युदयको प्राप्त हुआ हुआ मनुष्य है।

मनुष्य विजय चाहता है अत एव उसको पराक्रम करना चाहिये। पराक्रमके विना विजय असंभव है। अतः कहा है—

## पराक्रमसे विजय

बृहद्धि जालं बृहतः शक्रस्य वाजिनीवतः।
तेन शत्रूनभि सर्वान् न्युब्ज
यथा न मुच्यातै कतमश्चनैषाम् ॥६॥
बृहत् ते जालं बृहत् इन्द्र शूर सहस्रार्घस्य शतवीर्यस्य।
तेन शतं सहस्रमयुतं न्यर्बुदं जघान
शक्रो दस्यूनामभिधाय सेनया ॥७॥
( अथर्व ८।८ )

" सेनाके साथ रहनेवाले महान् इन्द्रका जाल भी महान् ही है। हे इन्द्र! उससे शत्रुओंको सब ओरसे अपने आधीन कर, जिससे इनमेंसे एक भी न छूट सके। हे शूर इन्द्र! सहस्रों द्वारा सपूजित और सैकडो सामर्थ्यवाले तेरा जाल बडा है। उस जालसे घेर कर अपनी सेना द्वारा इन्द्र शत्रुओंके सैकडों, हजारों और लाखों तथा करोडों सैनिकोंको मारता है।"

यह है इन्द्रका पराक्रम। ऐसे पराक्रम करनेसे इन्द्र विजयी होता है। इससे सिद्ध होता है कि यदि हम भी वैसा पराक्रम करें, तो हमारी विजय हो सकती है। पराक्रम ही विजयका मूल है। अतः मनुष्य पराक्रम करनेकी अभिलाषा धारण करें और विजयी हों।

ममाग्ने वर्चो विहवेष्वस्तु वयं त्वेन्धानास्तन्वं पुषेम।
मह्यं नमन्तां प्रदिशश्चतस्र
स्त्वयाध्यक्षेण पृतना जयेम ॥ ( अथर्व ५।३।१ )

" युद्धोंमें मेरा तेज प्रकाशित होता रहे। हम तुझे प्रदीप्त करके अपने शरीरको पुष्ट करें। चारों दिशाएं मेरे सन्मुख नम्र होकर रहें। तुझ अध्यक्षके साथ रहकर हम संग्रामोंमें विजय प्राप्त करें।"

वीरका तेज हरएक कार्यमें प्रकाशित हो, शरीर हृष्टपुष्ट और बलवान् हो, शक्तिसे शरीर संपन्न हो। चारों दिशाओंमें वह वीर पराक्रम करे और चारों दिशाओंमें रहनेवाले लोग इस वीरके सामने अपना सिर झुकावे ऐसा इसका प्रभाव हो। हरएक युद्धमें इसको विजय होती रहे। और देखिये—

कृतं मे दक्षिणे हस्ते जयो मे सव्य आहितः।
गोजित् भूयासं अश्वजित् धनंजयो हिरण्यजित् ॥
(अथर्व. ७।५०।८)

" पुरुषार्थ मेरे दायें हाथमें है और मेरे बायें हाथमें जय है। मैं गौओं और घोडोंको जीतनेवाला, सुवर्ण तथा धनका विजय करनेवाला होऊं। "

इस मन्त्रमें जो आत्मविश्वास बताया है, वह प्रत्येक मनुष्य सदा मनमें धारण करे। " मेरे एक हाथमें पुरुषार्थ है और दूसरे हाथमें विजय है। " यह विचार सदा मनमें रहे। आत्मविश्वासका यह विचार है जो मनको उत्साहित करता है और कार्यकर्ताको विजयी बनाने ओर ले जाता है। इस विचारको मनमें स्थिर करनेके लिये आवश्यक है कि हमारा ज्ञान और कर्मकी कुशलता विशाल हो, इस विचारको मनमें स्थायी रखनेके लिये मनुष्य अपनी भरपूर तैयारी करे और कहे कि मेरे एक हाथमें पुरुषार्थ है और दूसरे हाथमें विजय है।

## ज्ञान और शौर्य

यदि विजय प्राप्त करनेकी इच्छा हो तो ज्ञान और शौर्य ये दो गुण जरूर चाहिये। इस विषयमें कहा है—

संशितं म इदं ब्रह्म संशितं वीर्यं बलम्।
संशितं क्षत्रं अजरं अस्तु
जिष्णुर्येषामस्मि पुरोहितः ॥ १ ॥
समहमेषां राष्ट्रं स्यामि समोजो वीर्यं बलम्।
वृश्चामि शत्रूणां बाहूननेन हविषाहम् ॥ २ ॥
नीचैः पद्यन्तां अधरे भवन्तु
ये नः सूरिं मघवानं पृतन्यान्।
क्षिणामि ब्रह्मणामित्रानुन्नयामि स्वानहम् ॥ ३ ॥
(अथर्व. ३।१९)

" मेरा यह ज्ञान तेजस्वी है, मेरा यह वीर्य और बल तेजस्वी है। मेरा तेजस्वी बना हुआ क्षात्रबल कभी क्षीण न हो, जिनका मैं विजयी पुरोहित हूं उनकी विजय हो। मैं इनका राष्ट्र तेजस्वी बनाता हूं, मैं इन प्रजाजनोंका बल, वीर्य और ओज तेजस्वी बनाता हूं। मैं शत्रुओंके बाहुओंको काटता हूं। हमारे शत्रु नीचे गिरें, हमारे शत्रु अवनत हो जायें। जो हमारे धनवानों और विद्वानोंपर चढाई करके उनको कष्ट देते हैं उन शत्रुओंका मैं नाश करता हूं। मैं ज्ञानसे शत्रुओंका नाश करता हूं और अपने लोगोंको उन्नत करता हूं। "

राष्ट्रहितैषी मनुष्यको ऐसे विचार मनमें धारण करने चाहिये। उन्हें अपने लोगोंका उद्धार करने और शत्रुओंको नीचे गिरानेका यत्न करना चाहिये। अपने राष्ट्रके लोग उठें और शत्रुके सैनिक विनष्ट हो जायें। ऐसा यत्न करना चाहिये कि जिससे शत्रु बढ न सके, शत्रुकी शक्ति सदा क्षीण होती रहे। अपनी हर प्रकारकी शक्ति बढे और शत्रुकी शक्ति क्षीण हो। वीरका जो चातुर्य है उसका उपयोग [illegible] प्रकारकी आयोजनाओंके लिये होना चाहिये।

राष्ट्रकी प्रतिष्ठा ऐसे पराक्रमके कार्योंसे बढती है। राष्ट्र अपनी शक्तिसे बढता है। जनताकी उन्नतिपर राष्ट्रकी उन्नति अवलंबित रहती है। इसलिये वेदकी शब्द - योजना इस बातकी सूचना साक्षात् या परंपरासे बारबार देती है।

## उत्तम राजाका स्वरूप

राज्यशासन जो करता है वह राजा होता है, वह उन्नतिको प्राप्त होकर किस मर्यादातक प्रतिष्ठित होता है, उसका विचार नीचे दिये मन्त्रोंमें किया है—

इममिन्द्र वर्धय क्षत्रियं म
इमं विशामेकवृषं कृणु त्वम्।
निरमित्रानक्ष्णुह्यस्य सर्वा-
स्तान् रन्धय अस्मा अहमुत्तरेषु ॥ १ ॥
एमं भज ग्रामे अश्वेषु गोषु
निष्टं भज यो अमित्रो अस्य।
वर्ष्म क्षत्राणामयमस्तु राजे-
न्द्र शत्रुं रन्धय सर्वमस्मै ॥ २ ॥
अयमस्तु धनपतिर्धनाना-
मयं विशां विश्पतिरस्तु राजा।
अस्मिन् इन्द्र महि वर्चांसि धेह्य-
वर्चसं कृणुहि शत्रुमस्य ॥ ३ ॥ (अथर्व. ४।२२)

" हे इन्द्र ! इस क्षत्रियको बढा। इसको प्रजाजनोंमें अद्वितीय बलवान् कर। इसके सब शत्रुओंको निर्बल कर और स्पर्धाके समय इसके सब शत्रुओंको नष्ट भ्रष्ट कर। यह राजा क्षत्रियोंके गुणोंकी साक्षात् मूर्ति हो। इसके सब शत्रुओंको नष्ट कर। यह राजा सब प्रकारके धनोंका स्वामी हो। यह राजा प्रजाजनोंका उत्तम पालक हो। हे इन्द्र ! [illegible] राजाको बडे बडे तेज दे और इसके शत्रुको निस्तेज कर। "

राजामें कौनसे गुण विशेष रीतिसे होने चाहियें इस बातका विशद वर्णन इन मन्त्रोंमें किया गया है। क्षात्रगुण सबसे पहिले चाहिये चाहिये। इसीसे ही शत्रुओंको दूर किया जा सकता है। बढा हुआ बल उसमें होना चाहिये। निर्बल, अज्ञान अथवा रोगी मनुष्य उत्तम राजा नहीं हो सकता।

शत्रुओंको वह अपने ज्ञान और शास्त्रके बलसे दूर करे और अपनी ओर सब प्रजाका प्रेम आकर्षित करे। ज्ञानगुणोंकी वह मूर्ति हो। राज्यशासनके लिये सभी आवश्यक गुण उसमें भरपूर हों। वह सब धनोंका स्वामी हो। उसका खजाना कभी खाली न हो, वह सदा भरपूर भरा रहे। सब प्रजाजन उसको प्रेमपूर्वक अपना राजा मानें। प्रजामें उसके विरोधी दल न खडे हों। उसके प्रतिपक्षी निस्तेज हों और वह ऐसे कर्म करे कि उसका तेज सदा बढता ही जाय।

राजाको ऐसे गुणोंसे युक्त होना चाहिये। राजा अपने शुभ गुणोंसे सब प्रजाका मन अपनी ओर आकर्षित [redacted]। क्योंकि प्रजाकी अनुमतिसे ही तो वह राजगद्दीपर रहता है। इसलिये जिसपर सब प्रजा प्रेम करे वही राजा राष्ट्रपर स्थायी रह सकता है।

## आत्मशुद्धि

राजाको पवित्र आचरणवाला होना अत्यन्त आवश्यक है। भले ही सब गुण हों पर आचरण शुद्ध न हो, तो सबके सब गुण दुर्गुण ही बन जाते हैं। इतना महत्व आत्मशुद्धिका है अतः कहा है—

पुनन्तु मा देवजनाः पुनन्तु मनवो धिया।
पुनन्तु विश्वा भूतानि पवमानः पुनातु मा ॥ १ ॥
पवमानः पुनातु मा क्रत्वे दक्षाय जीवसे।
अथो अरिष्टतातये ॥ २ ॥

( अथर्व. ६।१९ )

" दिव्यजन मुझे पवित्र करें। मननशील ज्ञानी लोग अपने मनसे और बुद्धिसे मुझे पवित्र बनावें। सब भूत मुझे पवित्र करें। पवित्र आचरण करनेवाला मुझे पवित्र करे। कर्म, बल और दीर्घ आयुके लिये पवित्र आचरण करनेवाला ज्ञानी मुझे पवित्र करे। इस कल्याणका विस्तार हो। "

राजा निर्दोष बनें, राजाके आचरण और कार्य व्यवहारमें किसी तरहका दोष और पाप न रहे। सब दिव्यजन इसप्रकार शुद्धि करनेमें राजाकी सहायता करें। ज्ञानी लोगोंका यह कर्तव्य ही है कि वे पवित्रता करनेमें सहायता करें। जहां दोष हो वह जानकर, उस दोषको दूर करनेमें सब ज्ञानी लोग सहायक बनें। शरीर, मन, इन्द्रियोंमें जो दोष हों, तथा राष्ट्रके व्यवहार करनेमें जो दोष होता हो, वह दूर होना चाहिये। सार्वजनिक आचरण परिशुद्ध होना चाहिये। जो राज्यके अधिकारी हों, वे तो परिशुद्ध आचरणवाले ही होने चाहिये। क्योंकि उनका ही आदर्श जनताके सामने रहता है।

## सबसे श्रेष्ठ बनना

जिस तरह पवित्र बनना यह ध्येय है, उसी तरह सबसे श्रेष्ठ भी बनना चाहिये, इस विषयमें कहा है—

समुद्र ईशे स्रवतां अग्निः पृथिव्या वशी।
चन्द्रमा नक्षत्राणां ईशे त्वमेकवृषो भव ॥ २ ॥

( अथर्व. ६।८६ )

" नदियोंका स्वामी समुद्र है, पृथिवीको वशमें रखनेवाला अग्नि है, चन्द्रमा नक्षत्रोंका स्वामी है, इस तरह तुम भी बलवान् बनो। "

अहमस्मि यशस्तमः। ( अथर्व. ६।३९।३ )

" मैं अधिक यशस्वी होऊं। " सबसे अधिक यश मेरा हो, यह महत्वाकांक्षा है। सर्वाधिक यश पवित्र आचरणसे मिल सकता है। हरएक इस तरहकी महत्वाकांक्षा अपने मनमें धारण करे और इसके अनुरूप बननेके लिए वह प्रयत्नशील भी हो। तथा—

यशसं मेन्द्रो मघवान् कृणोतु
यशसं द्यावापृथिवी उभे इमे।
यशसं मा देवः सविता कृणोतु
प्रियो दातुर्दक्षिणाया इह स्याम् ॥ ( अथर्व. ६।५८।१ )

" धनवान् इन्द्र मुझे यशस्वी करे, दोनों द्यु और पृथिवी मुझे यशस्वी करें, सविता देव मुझे यशस्वी करे। दक्षिणा देनेवालेका मैं प्रिय होऊं। " सब देव मेरे यशस्वी होनेमें सहायक हों यह प्रार्थना है। और—

यथा विश्वेषु घयं सर्वेषु यशसः स्याम।

( अथर्व. ६।५८।२ )

" हम सब देवोंमें यशस्वी हों। " सर्वत्र हमारा यश बढे। जहां जांय वहां हमें यश मिले। सर्वत्र हम यशस्वी हों। परमेश्वरकी प्रार्थना यशकी प्राप्तिके लिये [redacted] तरह करनी चाहिये। इसका तात्पर्य यह है कि हमारे यशस्वी होनेमें देव भी हमारे अनुकूल रहें।

## निर्भयताकी इच्छा

सब राज्यव्यवस्था इसीलिये है कि सब प्रजाजन निर्भय होकर आनन्दसे रहें। इस हेतुसे कहा है—

मन्द्राग्नः इन्द्रो अभयं नः कृणोतु
मन्यश्च राजाभि यातु मन्युः ॥ १ ॥

अनमित्रं नो अधरादनमित्रं न उत्तरात् ।
इन्द्रानमित्रं नः पश्चात् अनमित्रं पुरस्कृधि ॥ ३ ॥
( अथर्व. ६।४० )

" शत्रुरहित इन्द्र हमें निर्भय करे। राजाओंका कोप दूसरे स्थानमें जाय। नीचेसे, ऊपरसे, पीछेसे और सामनेसे अर्थात् सब ओरसे हमें निर्भयता प्राप्त हो। " किसीसे हमें भय प्राप्त न हो। हम सदा निर्भय हो कर रहें।

राष्ट्रमें निर्भयता होनेपर ही सब प्रकारकी उन्नतिके कार्य किये जा सकते हैं। मनुष्य सर्वत्र निर्भय होकर विचरें ऐसी राष्ट्रमें स्थिति होनी चाहिये।

## उत्तम मार्गका अवलंबन

सब लोग उत्तम मार्गका अवलंबन करें, जिससे सबको यश और निर्भयता प्राप्त हो, इस विषयमें यह प्रार्थना है—

ये पन्थानो बहवो देवयाना
अन्तरा द्यावापृथिवी संचरन्ति ।
तेषामज्यानिं यतमो वहाति
तस्मै मा देवाः परि धत्तेह सर्वे ॥ १ ॥
( अथर्व ६।५५ )

' जो मार्ग देवोंके जाने आनेके हैं, जो द्यु और पृथिवीके बीचमें हैं, उनमें जो मार्ग उत्तम समृद्धि लाता है, उसपर सब देव मुझे चलायें। " अर्थात् मैं उत्तम मार्गसे चलूं और अधिक कल्याण प्राप्त करूं। राक्षसोंके और पिशाचोंके मार्गसे मैं न जाऊं। देवोंके मार्गोंमें जो उत्तमसे उत्तम मार्ग है उससे मैं जाऊं और उन्नतिको प्राप्त करूं और कल्याणमय अवस्थामें मैं रहूं।

मनुष्यकी इच्छा यदि उन्नत होनेकी हो, तो उसे अन्दर और बाहरसे पूर्णरूपेण शुद्ध होना चाहिए, इसलिये कहा है—

यत् किं चेदं वरुण दैव्ये जने-
ऽभिद्रोहं मनुष्याश्चरन्ति ।
अचित्त्या चेत्तव धर्मा युयोपिम
मा नस्तस्मादेनसो देव रीरिषः ॥
( अथर्व. ६।५१।३ )

" साधारण मनुष्य जो कोई दुराचार दिव्यजनोंके विषयमें करते हैं और बिना जाने तेरे धर्मको तोडते हैं, उस पापसे हम सबको नष्ट न कर। "

उन्नति करनेकी इच्छावाले मनुष्यको धर्मके उत्तम नियमोंका पालन करना ही चाहिये, अन्यथा उन्नतिकी आशा करना अनुचित है। राज्यशासनके द्वारा भी जनताके हितके लिये ऐसा प्रबंध होना चाहिये कि जिसमें रहते हुए लोग सदाचरणकी ओर ही प्रवृत्त हों और अनुदाचरणकी ओर कभी न जायें।

राज्यको सुरक्षाके लिए सैन्य रखना ही पडता है। तथा युद्ध करनेकी हरतरहसे तैयारी रखनी पडती है। बिना सैन्यके अन्तर्बाह्य शत्रुसे अपने राज्यका बचाव नहीं किया जा सकता। इसलिये युद्धके रथ, दुन्दुभी आदि साधन रखनेही पडते हैं—

विहृदयं वैमनस्यं वदामित्रेषु दुन्दुभे ।
विद्वेषं कश्मशं भयममित्रेषु नि दध्मसि
अवैनान् दुन्दुभे जहि ॥ ( अथर्व. ५।२१।१ )

" हे दुन्दुभे ! तू शत्रुओंमें हृदयकी व्याकुलता और मनकी उदासीनता उत्पन्न कर। द्वेष, खराबी, भय शत्रुओंमें बढे। इन शत्रुओंका पराभव कर। "

दुन्दुभिके शब्द सुनकर शत्रु पराभूत और भयभीत हो कर भाग जाएं। वे युद्धभूमिमें स्थिर न रह सकें। अपनी दुन्दुभीका शब्द शत्रुके अन्तःकरणमें भय उत्पन्न करे अर्थात् अपनी तैयारी ऐसी हो कि जिसको देखकर शत्रु डर कर भाग जाय।

## सूर्यचिन्हका ध्वज

वैदिक समयका ध्वज सूर्य चिन्हका था। इस विषयमें नीचे लिखा मंत्र देखिये—

एता देवसेनाः सूर्यकेतवः सचेतसः ।
अमित्रान्नो जयन्तु स्वाहा ॥ ( अथर्व. ५।५१।१२ )

" ये देव सेनाएं सचेत रहती हैं और इनका ध्वज सूर्य चिन्हका है। ये सेनाएं शत्रुपर विजय प्राप्त करें। "

## राजाकी स्थिरता

राष्ट्रपर राजा स्थिर रहे, इसलिये उसमें विशेष गुण चाहिए, वे शुभ गुण ये हैं—

विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु
मा त्वद्राष्ट्रमधि भ्रशत् ॥ १ ॥
इहैवैधि माप च्योष्ठाः पर्वत इवाविचाचलत् ।
इन्द्र इवेह ध्रुवस्तिष्ठेह राष्ट्रमु धारय ॥ २ ॥
( अथर्व. ६।८७ )

" सब प्रजाजन 'यही राजा रहे' ऐसी इच्छा करें। राजाके शासनसे राष्ट्रकी गिरावट न हो। राजा पर्वतके समान सुस्थिर रहे, वह कभी अवनत न हो। राजगद्दीपर स्थिर रहे और राष्ट्रकी उन्नति करनेका प्रयत्न करे।

राजाका राज्यशासन ऐसा हो कि जिससे राष्ट्रकी उन्नति ही होती रहे, कभी राष्ट्रकी गिरावट न हो। ऐसा राजा राष्ट्रपर सुस्थिर रह सकता है और ऐसे राजाको राजगद्दीपर रखनेके लिये प्रजाजन भी उत्सुक रहते हैं।

इसप्रकार " मातृभूमि और स्वराज्यशासन " विषयक इस दूसरे भागका परिचय है। इस परिचयको देखकर पाठक जान सकते हैं कि इस विषयका स्वरूप कैसा है।

निवेदक
श्रीपाद दामोदर सातवलेकर
अध्यक्ष– स्वाध्याय मण्डल ( पारडी )



अथर्ववेद—

भाग-दूसरा

# मातृभूमि और स्वराज्यशासन

## मातृभूमिका वैदिक-गीत

### कांड १२, सूक्त १

( ऋषिः- अथर्वा । देवता- भूमिः । )

सत्यं बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ।
सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्न्युरुं लोकं पृथिवी नः कृणोतु ॥ १ ॥

---

अर्थ— ( बृहत् सत्यं ) अटल सत्यनिष्ठा ( ऋतं ) यथार्थ ज्ञान, ( उग्रं ) क्षात्र तेज, ( तपः ) धर्मानुष्ठान, या धर्मका पालन, ( दीक्षा ) हरएक कामके करनेमें चतुराई, दक्षता, ( ब्रह्म ) बडा ज्ञान, ( यज्ञः ) मख दान अथवा त्याग ये गुण ( पृथिवीं ) भूमि, देश या राष्ट्रका ( धारयन्ति ) पालन पोषण और रक्षण करते हैं। ( भूतस्य ) प्राचीन और ( भव्यस्य ) भविष्यके तथा बीचमें आनेवाले वर्तमान समयके सब पदार्थोंको ( पत्नी ) पालन करनेवाली ऐसी ( सा पृथिवी ) यह हमारी मातृभूमि ( नः ) हमारे लिए ( उरुं ) बडा भारी ( लोकं ) स्थान ( कृणोतु ) करे ॥ १ ॥

---

भावार्थ— जो मनुष्य यह चाहता हो कि राष्ट्रपर अपनी सत्ता या अधिकार बना रहे, उसमें निम्नलिखित गुणोंका होना आवश्यक है - सत्यप्रियता, उद्योगशीलता, महत्वाकांक्षाके साथ कार्य आरम्भ करने और उसको सिद्ध करनेका उत्साह, वस्तुस्थितिका उत्तम ज्ञान, धैर्य, साहस और तेजस्विता, धर्मनिष्ठा, इंद्रियोंका निग्रह, उत्तम ग्रंथोंका पढना और व्याख्यान सुनना, शान्त स्वभाव और अनाडम्बरता, परोपकारिता, ईश्वरभक्ति, अङ्गीकार किये हुए कार्यमें दक्षता, नियमानुसार यज्ञ करनेका अभ्यास, खूब धनसंचय, सर्व सहायक पदार्थोंका विपुल संग्रह, आपसमें एक दूसरेका सत्कार करना, एकतासे रहना, दुःख और आपत्तिमें पडे हुए लोगोंकी सहायता करना, यज्ञ अर्थात् स्वार्थत्याग करना, मातृभूमिपर अटल निष्ठा रखना इत्यादि। जिन मनुष्योंमें ये गुण होते हैं, वे ही अपने राज्यको संभाल सकते और नया राज्य प्राप्त कर सकते हैं। इस पहिले मन्त्रमें राष्ट्रसंरक्षक मनुष्योंके लिये आवश्यक गुणोंका स्पष्ट उल्लेख करके यह प्रार्थना की गयी है कि- हे मातृभूमि! हम पूर्वोक्त संपूर्ण उत्तम गुणोंसे युक्त होकर तेरा संरक्षण करते हैं और सदा ऐसा करनेको तैयार हैं; तू अपने आधारसे भूत, वर्तमान और भविष्य तीनों कालोंके संपूर्ण पदार्थोंका उत्तम प्रकारसे पोषण करनेमें समर्थ है। हम रात दिन तेरा संरक्षण करते हैं अतः तू भी हमारी कीर्ति बढानेवाली हो ॥ १ ॥

*

असंबाधं बध्यतो मानवानां यस्यां उद्वतः प्रवतः समं बहु ।
नानावीर्या ओषधीर्या बिभर्ति पृथिवी नः प्रथतां राध्यतां नः ॥ २ ॥
यस्यां समुद्र उत सिन्धुरापो यस्यामन्नं कृष्टयः संबभूवुः ।
यस्यामिदं जिन्वति प्राणदेजत्सा नो भूमिः पूर्वपेये दधातु ॥ ३ ॥
यस्याश्चतस्रः प्रदिशः पृथिव्या यस्यामन्नं कृष्टयः संबभूवुः ।
या बिभर्ति बहुधा प्राणदेजत्सा नो भूमिर्गोष्वप्यन्ने दधातु ॥ ४ ॥

---

अर्थ— ( यस्या ) जिस हमारी मातृभूमिके ( मानवानां ) मननशील मनुष्योंके ( अ-[-ब-] ध्यत ) मध्यमें ( प्रवत ) नीचता उच्चता रहकर भी परस्पर ( बहु ) बहुत ही ( सम ) समता ( असंबाधं ) और ऐक्य या मैत्रीभाव है, ( या ) जो ( नः ) हमारी ( पृथिवी ) मातृभूमि ( नानावीर्या ) रोगोंको दूर करनेवाली अनेक उत्तम गुणयुक्त ( औषधी ) वनस्पति ( बिभर्ति ) धारण करती है वह मातृभूमि ( नः ) हमारी ( प्रथता ) कीर्ति या यशको विस्तृत ( राध्यता ) करे ॥ २ ॥

( यस्या समुद्र ) जिस हमारी मातृभूमिमें महासागर ( उत ) और ( सिन्धु ) अनेक नद नदी, ( आप ) झरने झील और ताल तलैया बहुत है, ( यस्या ) जिस मातृभूमिमें ( अन्न ) सब भांतिके अन्न और फल तथा शाक पातादि बहुतायतसे उपजते है ( यस्या इद प्राणत् ) जिसमें ये सजीव ( एजत् जिन्वति ) प्राणी चलते फिरते है, जिसमें ( कृष्टय ) खेती करनेवाले मनुष्य, शिल्पकलाविशारद कारीगर तथा उद्योगशील जन ( संबभूवु ) सगठित होते है, ( सा ) इस तरह की ( भूमि ) हमारी मातृभूमि ( नो ) हमको ( पूर्वपेये ) समस्त भोग ऐश्वर्य ( दधातु ) ॥ ३ ॥

( यस्या ) जिस हमारी मातृभूमिमें ( कृष्टय ) उद्यमशील तथा शिल्पचातुरीमें निपुण निज परिश्रमसे खेती करनेवाले ( संबभूवु ) हुए है ( यस्या पृथिव्या चतस्र प्रदिशः ) जिस भूमिमें चार दिशायें और चार विदिशायें ( अन्न ) चावल गेहू आदि उपजाती है ( या बहुधा ) जो अनेक प्रकारसे ( प्राणत् एजत् ) प्राण धारण करनेवालों और चलने फिरनेवालोंका ( बिभर्ति ) धारण-पोषण करती है ( सा न भूमि ) वह हमारी मातृभूमि हम सबको ( गोषु अपि अन्ने दधातु ) गौओं और अन्नादिसे धारण-पोषण करे ॥ ४ ॥

---

भावार्थ— जिस हमारे राष्ट्र या देशके मनुष्योंमें परस्पर द्रोह नहीं है प्रत्युत उनमें पूर्ण ऐक्यभाव है। विशेषकर हमारे नेता लोगोंमें अर्थात् हमारी सब प्रकारकी रक्षा करनेवाले लोकपालियोंमें परस्पर एक्य मत है और वे एकत्र ही मिलकर सब काम करते है। जिस भूमिमें उत्तम प्रकार की पुष्टिकारक रोगविनाशक अनेक औषधियां और सब तरह की वनस्पतियां पैदा होती है, वह हमारी प्रिय मातृभूमि हमारी कीर्ति और यशको दिगन्तरमें फैलावे ॥ २ ॥

जिस हमारी मातृभूमिमें सागर, महासागर, नद, नदी, तालाब, कुएं, बावली, नहर झील इत्यादि खेतीकी सींचनेके बड बडे साधन हैं और जिस भूमिमें सब तरहके विपुल अन्न पैदा होकर सबको खानेको मिलता है। जिससे सब प्राणीमात्र सुखी है तथा जिसमें कारीगर लोग कलाकौशलमें कुशल हैं, किसान लोग खेतीके काममें प्रवीण है और अन्य लोग भी उद्योगी है वह हमारी मातृभूमि हमें सर्वथ उत्तम उत्तम भोग्य पदार्थ और ऐश्वर्य देनेवाली होवे ॥ ३ ॥

जिस हमारी मातृभूमिमें अत्यन्त उद्योगी तथा खेती-बारीमें प्रवीण और परिश्रमी लोग होते आये है और जिस भूमिकी चारों दिशा और विदिशाओंमें उत्तम धन धान्य उत्पन्न होता है जिसके कारण सम्पूर्ण पशुपक्षी, वनस्पति और अन्य ओषधियोंका उत्तम प्रकारसे पालन, पोषण और संरक्षण होता है वह हमारी मातृभूमि हमें सर्वथ गाय, घोड़े और अन्न आदि देनेवाली हो ॥ ४ ॥

यस्यां पूर्वे पूर्वजना विचक्रिरे यस्यां देवा असुरानभ्यवर्तयन् ।
गवामश्वानां वयसश्च विष्ठा भगं वर्चः पृथिवी नो दधातु ॥ ५ ॥
विश्वंभरा वसुधानी प्रतिष्ठा हिरण्यवक्षा जगतो निवेशनी ।
वैश्वानरं बिभ्रती भूमिरग्निमिन्द्रऋषभा द्रविणे नो दधातु ॥ ६ ॥
यां रक्षन्त्यस्वप्ना विश्वदानीं देवा भूमिं पृथिवीमप्रमादम् ।
सा नो मधु प्रियं दुहामथो उक्षतु वर्चसा ॥ ७ ॥

---

अर्थ— ( यस्यां ) जिस हमारी मातृभूमिमें ( पूर्वजनाः ) बल, बुद्धि, वीर्य और ऐश्वर्यसे सम्पन्न पुराने समयके आर्य लोग ( विचक्रिरे ) विक्रम, पराक्रमपूर्वक कर्तव्य अच्छी तरह करते आए हैं, ( यस्यां देवाः ) जिसमें विद्वान् और वीर ( असुरान् ) हिंसानिरत शत्रु अर्थात् राक्षसी स्वभाववाले लोगोंको ( अभ्यवर्तयन् ) कोसते आए हैं। जो ( गवां अश्वानां वयसः च ) गौयें, घोड़े और पशुपक्षियोंको ( वि-ष्ठाः ) विशेष सुख देनेका स्थान है, ( सा नः पृथिवी ) वह हमारी मातृभूमि हमको ( भगं ) ऐश्वर्य और ( वर्चः ) तेज, वीर्य, शौर्य, विज्ञान ( दधातु ) देवे ॥ ५ ॥

जो ( विश्वंभरा ) सबका पोषण करनेवाली भूमि ( वसुधानी ) सोना, चांदी, हीरा, पन्ना आदि अनेक रत्नोंकी खान है, ( प्रतिष्ठा ) सब वस्तुओंकी आधारभूत ( हिरण्यवक्षा ) सुवर्ण आदिकी खानें जिसके वक्षस्थलमें हैं ऐसी ( जगतः ) सभी जंगम, जीव या पदार्थोंको ( निवेशनी ) बसानेवाली ( वैश्वानरं ) भांति भांतिके मनुष्योंके समूहसे भरे हुए राष्ट्र या देशको ( बिभ्रती ) धारण करती हुई हमारी ( भूमिः ) मातृभूमि ( अग्निं ) अग्रगामी, नेता ( इन्द्र-ऋषभा ) शत्रुओंका नाश करनेवाले शूरवीर और ज्ञानियोंके लिए तथा ( नः ) हमारे लिए ( द्रविणे ) धन ( दधातु ) धारण करनेवाली हो ॥ ६ ॥

( अस्वप्नाः ) निद्रा, तन्द्रा, आलस्यसे रहित ( देवाः ) विद्वान् वीर और कुशल जन ( विश्वदानीं ) सब प्रकारके पदार्थोंको देनेवाली और हमारे लिये ( मधुप्रियं च दुहां ) मधुर प्रिय हितकर पदार्थोंको दुहनेवाली ( यां पृथ्वीं भूमिं ) बड़ी या विस्तृत हमारी जिस मातृभूमिको ( अप्रमादं ) प्रमादरहित हो ( रक्षन्ति ) रक्षा करते हैं, ( सा ) वह भूमि ( नः ) हमको ( वर्चसा ) शूरता, वीरता, ज्ञान तथा ऐश्वर्यसे ( उक्षतु ) पूर्ण करे ॥ ७ ॥

---

भावार्थ— जिस हमारी मातृभूमिमें हमारे प्राचीन पूर्वजोंने - ब्राह्मणोंने अपने ज्ञानद्वारा, क्षत्रियोंने अपनी वीरता द्वारा, वैश्योंने अपनी वाणिज्य-कुशलता द्वारा और कारीगरोंने अपनी कारीगरीसे अनेक बड़े बड़े पराक्रम किये थे; जिस हमारे देशके विद्वान्, शूर, वीर, व्यापारी और कारीगर लोगोंने मिलकर सम्पूर्ण हिंसक, आततायी, घातकी और दुष्ट लोगोंको नष्ट किया था और जो सुन्दर भूमि सब पशुपक्षियोंको भी उत्तम निवास-स्थान देती है, वह हमारी मातृभूमि हमारा ज्ञान, विज्ञान, शौर्य, तेज, वीर्य और ऐश्वर्य पूर्ण रूपसे बढ़ानेवाली होवे ॥ ५ ॥

सबका पोषण करनेवाली, रत्नोंको धारण करनेवाली, सब पदार्थोंको आश्रय देनेवाली, सुवर्ण आदिकी खान अपने अन्दर रखनेवाली, सभी स्थावर जंगम जीवों या पदार्थोंको स्थान देनेवाली, सब प्रकारके मनुष्योंसे युक्त राष्ट्र या देशकी उन्नतिमें सहायता देनेवाली, मातृभूमि हमारे नेता, ज्ञानियों और वीर पुरुषों तथा हमको सब प्रकारके ऐश्वर्य देनेवाली हो ॥ ६ ॥

निद्रा, तन्द्रा, आलस्य, अज्ञान आदि दोष रहित सब कार्योंमें चतुर और उद्यमी, परोपकारी, विद्वान्, शूर और धनिक लोग सब पदार्थोंको देनेवाली जिस विस्तृत भूमिकी प्रमादरहित होकर रक्षा करते हैं, वह हमारी मातृभूमि सब उत्तम और प्रिय तथा हितकारी पदार्थोंसे हमें पूर्ण सुसंपन्न करे और हममें ज्ञान, शूरता और बल उत्पन्न कर हमारी रक्षा करे ॥ ७ ॥

यार्णवेऽधि सलिलमग्र आसीद्यां मायाभिरन्वचरन्मनीषिणः ।
यस्या हृदयं परमे व्योमन्त्सत्येनावृतममृतं पृथिव्याः
सा नो भूमिस्त्विषिं बलं राष्ट्रे दधातूत्तमे ॥ ८ ॥
यस्यामापः परिचराः समानीरहोरात्रे अप्रमादं क्षरन्ति ।
सा नो भूमिर्भूरिधारा पयो दुहामथो उक्षतु वर्चसा ॥ ९ ॥
यामश्विनावमिमातां विष्णुर्यस्यां विचक्रमे ।
इन्द्रो यां चक्र आत्मनेऽनमित्रां शचीपतिः ।
सा नो भूमिर्वि सृजतां माता पुत्राय मे पयः ॥ १० ॥

---

अर्थ— ( या ) जो भूमि ( अग्रे ) पहले ( अर्णवे ) समुद्रमें ( सलिलं अधि ) जलके भीतर ( आसीत् ) थी, ( यस्याः पृथिव्याः हृदयं ) जिस पृथ्वीका अन्तर्भाग ( अमृतं इव ) अमर स्थानके सदृश ( सत्येन ) सत्य संकल्पके बलसे ( आवृतं ) व्याप्त है, जो भूमि ( परमे व्योमन् ) महत् आकाशमें है, ( मायाभिः ) कुशलताओंके साथ ( मनीषिणः ) मननशील विद्वान् ( यां ) जिसको ( अन्वचरन् ) अच्छी तरह सेवा करते आये हैं, ( सा नः भूमिः ) वह हमारी भूमि ( उत्तमे राष्ट्रे ) उत्कृष्ट राज्यमें ( त्विषिं ) तेज या दीप्ति, ( बलं ) शूरता, वीरता, शारीरिक बल अथवा सैन्यबल ( दधातु ) स्थापित करे ॥ ८ ॥

( यस्यां ) जिस भूमिमें ( समानीः ) समदृष्टिवाले ( परिचराः ) सब ओर जानेवाले परिव्राजक संन्यासी ( आपः ) जलकी भांति ( अहोरात्रे ) रात दिन ( अप्रमादं ) सावधान रहकर ( क्षरन्ति ) परिभ्रमण करते हैं, ( अथो ) और जो ( भूरि-धारा ) अनेक तरहके ( पयः ) खाने तथा पीनेकी वस्तु-भोज्य या पेय, दूध, घी इत्यादि ( दुहां ) [redacted] है, ( सा नो भूमिः ) वह हमारी मातृभूमि हमारे ( वर्चसा ) तेज, प्रताप, बल, वीर्य आदि ( उक्षतु ) बढावे ॥ ९ ॥

( यां ) जिस भूमिको ( अश्विनौ ) अश्विगण भर्ता और हर्ता शूरवीरने ( अमिमातां ) मापा, ( यस्यां विष्णुः ) जिसमें पालकने ( विचक्रमे ) भांति भांतिका पराक्रम दिखाया, ( इन्द्रः ) शत्रुविनाशक ( शचीपतिः ) शक्ति- पति कर्मकुशल शानवान् पुरुषने ( यां आत्मने अनमित्रां ) जिसको अपने लिए शत्रुरहित किया, ( सा नः माता भूमिः ) वह माताके समान हमारी मातृभूमि ( पुत्राय पयः ) जैसे माता पुत्रको दूध देती है उसीप्रकार ( पुत्राय मे ) हम सब पुत्रोंको ( विसृजतां ) खानेपीनेकी वस्तु प्रदान करे ॥ १० ॥

---

भावार्थ— जो भूमि पहिले समुद्रके गर्भमें थी। जिसके बाहर, भीतर परमेश्वर व्याप्त है, जो आकाशमें अधर है और जिसकी सेवा विचारवान् लोग विशेष प्रसंगमें, गुप्त प्रयत्नोंसे तथा कुशलतासे करते हैं, [redacted] हमारी मातृभूमि हमारे उत्तम राष्ट्रमें तेजस्विता, क्षात्रता, शूरता, शक्तिमत्ता इत्यादि गुण सदैव बढानेवाली हो ॥ ८ ॥

जैसे मेघोंका जल प्राणिमात्रको एक समान मिलता है, वैसे ही जिनका उपदेश सबके लिये एक समान होता है ऐसे परोपकाररत संन्यासी जिस भूमिमें उत्तम आचरण न छोडते हुए सदैव एक समान संचार करते रहते हैं और जो भूमि हमें सब प्रकारके अन्न-जल देती रहती है, वह हमारी मातृभूमि अपनी तेजस्विताके द्वारा हमारी रक्षा करे ॥ ९ ॥

लोगोंका पोषण करनेवाले और शत्रुओंका हनन करनेवाले लोग जिसकी सदैव भलाई किया करते हैं, जिसमें पालन करनेवाले बडे बडे पराक्रम करते हैं और ज्ञानी शूर पुरुष जिसे अपना मित्र समझते हैं, वह हमारी भूमि, जिस प्रकार माता अपने बच्चोंको [redacted] पिलाती है, उसीप्रकार हमें संपूर्ण उपयोगके पदार्थ देवे ॥ १० ॥

गिरयस्ते पर्वता हिमवन्तोऽरण्यं ते पृथिवि स्योनमस्तु ।
बभ्रुं कृष्णां रोहिणीं विश्वरूपां ध्रुवां भूमिं पृथिवीमिन्द्रगुप्ताम् ।
अजीतोऽहतो अक्षतोऽध्यष्ठां पृथिवीमहम् ॥ ११ ॥
यत्ते मध्यं पृथिवि यच्च नभ्यं यास्त ऊर्जस्तन्वः संबभूवुः ।
तासु नो धेह्यभि नः पवस्व माता भूमिः पुत्रो अहं पृथिव्याः । पर्जन्यः पिता स उ नः पिपर्तु ॥ १२ ॥
यस्यां वेदिं परिगृह्णन्ति भूम्यां यस्यां यज्ञं तन्वते विश्वकर्माणः ।
यस्यां मीयन्ते स्वरवः पृथिव्यामूर्ध्वाः शुक्रा आहुत्याः पुरस्तात् । सा नो भूमिर्वर्धयद्वर्धमाना ॥ १३ ॥

---

अर्थ— हे ( पृथिवि ते गिरयः हिमवन्तः पर्वताः अरण्यं च ते ) मातृभूमि ! तेरे पहाड़, बरफसे ढके पर्वत और वन तुझे ( स्योनं ) सुखके देनेवाले ( अस्तु ) हों, उन पर्वतोंमें शत्रु न रहें, वे शत्रुरहित हों, इसलिये ( बभ्रुं ) सबके भरण पोषण करनेवाली ( कृष्णां ) कृषिकर्मके उपयुक्त, ( रोहिणीं ) वृक्षादिकोंको उपजानेवाली, ( विश्वरूपां ) सब तरहका रूप धारण करनेवाली, ( ध्रुवां ) स्थिर ( पृथिवीं ) बड़ी विस्तृत लम्बी चौडी ( इन्द्र-गुप्तां ) वीरोंसे रक्षित इस ( भूमिं ) मातृभूमिका ( अजितः ) जिसे शत्रुओंने नहीं जीता, ( अहतः ) युद्ध आदिमें जिसे हानि नहीं पहुंची, ( अक्षतः ) कहींपर किसी अंगमें जिसके घाव नहीं हुआ, ( अहं अध्यष्ठाम् ) ऐसा मैं अधिष्ठाता या स्वामी होऊं ॥ ११ ॥

हे ( पृथिवि यत् ते मध्यं ) भूमि ! जो तेरे मध्यमें है ( यत् च नभ्यं ) जो नाभिस्थानमें है, ( ते याः ऊर्जः ) जो [illegible] बलयुक्त या अन्न आदि पोषणयुक्त पदार्थ हैं, उनकी रक्षाके लिए जो ( तन्वः ) शरीरधारी अर्थात् मनुष्य ( संबभूवुः ) आपसमें संगठित हुए हैं, ( तासु ) उनके समाजमें ( नः ) हमको ( अभिधेहि ) स्थापित कर और इस तरह ( नः पवस्व ) हमारी रक्षा कर, ( भूमिः ) भूमि हमारी ( माता ) माता है ( अहं ) हम उस ( पृथिव्याः पुत्रः ) पृथिवीके पुत्र हैं, [ नरकसे या दुःखसे जो त्राण या रक्षा करे वह पुत्र है । भूमि ! हम तेरे दुःखको दूर करनेवाले होनेके कारण हम तेरे पुत्र हैं । ] ( पर्जन्यः ) जलकी वृष्टिसे पोषण करनेवाला मेघ हमारा पिता अर्थात् अन्नवृष्टिसे पालन करनेवाला है ( स उ नः ) वह हमारा निश्चयसे ( पिपर्तु ) पालन करे ॥ १२ ॥

( यस्यां भूम्यां वेदिं परिगृह्णन्ति ) जिस भूमिमें सब ओरसे वेदियां रची जाती हैं । ( यस्यां विश्व-कर्माणः ) जिसमें उन्नतिके काम करनेवाले सब लोग ( यज्ञं तन्वते ) ऐसा यज्ञकार्य करते हैं, जिसमें भले लोगोंका सत्कार हो या ऐसे लोगोंका सत्संग हो, ( यस्यां च पृथिव्यां पुरस्तात् ) जिस पृथ्वीमें पहले ( ऊर्ध्वाः ) बड़े लम्बे, ( शुक्राः ) वीर्ययुक्त ( आहुत्याः ) आहुतिके साथ ( स्वरवः ) यज्ञीय यूप खड़े किए जाते हैं, जहां अच्छे अच्छे उपदेश ( मीयन्ते ) कहे जाते हैं, ( सा नो भूमिः वर्धमाना ) वह पृथ्वी हम लोगों द्वारा बढ़ाई जाकर, हम लोगोंकी ( वर्धयतु ) उन्नति करे ॥ १३ ॥

---

भावार्थ— हे मातृभूमि ! तुझपर जो पहाड़ और बरफसे ढके हुए पर्वत हैं तथा जो छोटे बड़े जंगल हैं, उनमें तेरे शत्रु कभी न रहें, तू शत्रुरहित होकर सर्वदा सबका पोषण करनेवाले उपजाऊ उत्तम वृक्षादिसे युक्त, स्थिर और वीरोंद्वारा रक्षित हो, ऐसी सर्वगुणसम्पन्न तुझपर हम शत्रुओं द्वारा पराजित न होते हुए तथा मृत अथवा घायल न होते हुए आनन्दसे रहें और महान् पदवीको प्राप्त हों, राष्ट्रको अपने अधिकारमें रखें ॥ ११ ॥

हे मातृभूमि ! तेरे भीतर और ऊपर जो जो पदार्थ हैं उन सबको और तेरी, शत्रुओंके हाथसे रक्षा करनेके लिये जो विद्वान्, बलवान् और धनवान् मनुष्य एकत्र होकर यत्न करते हैं, उनके उस संघमें हमें स्थान दे और हमारी रक्षा कर, क्योंकि [illegible] हमारी माता और हम तेरे पुत्र दुःखसे छुड़ानेवाले हैं, इस पर्जन्य ( मेघ ) द्वारा धान्यादिक उत्पन्न होते हैं, इसलिये हम सबका वह पिता ( पालक ) है, यथार्थमें वह नियमित समयमें वर्षा कर हमारी रक्षा करे ॥ १२ ॥

जिस भूमिके लोग यज्ञकी वेदीके पास जाकर हवन करनेके लिये तैयार रहते हैं, जिस भूमिमें लोग सदैव परोपकार और उन्नतिके काम करते रहते हैं और जिसमें विशेष कर उन्नतिकारक तथा बलोत्पादक यज्ञ किये जाते हैं, इसी प्रकार उत्साह देनेवाले भाषण और उपदेश सर्वदा किये जाते हैं । हमारे द्वारा उन्नति पानेवाली वह हमारी मातृभूमि हमारे लिये सब प्रकारसे उन्नतिका कारण [illegible] ॥ १३ ॥

यो नो द्वेषत्पृथिवि यः पृतन्याद्योऽभिदासान्मनसा यो वधेन । तं नो भूमे रन्धय पूर्वकृत्वरि ॥१४॥
त्वज्जातास्त्वयि चरन्ति मर्त्यास्त्वं बिभर्षि द्विपदस्त्वं चतुष्पदः ।
तवेमे पृथिवि पञ्च मानवा येभ्यो ज्योतिरमृतं मर्त्येभ्य उद्यन्त्सूर्यो रश्मिभिरातनोति ॥ १५ ॥
ता नः प्रजाः सं दुह्रतां समग्रा वाचो मधु पृथिवि धेहि मह्यम् ॥ १६ ॥
विश्वस्वं मातरमोषधीनां ध्रुवां भूमिं पृथिवीं धर्मणा धृताम् । शिवां स्योनामनु चरेम विश्वहा ॥१७॥

---

अर्थ— हे ( पृथिवि यः नः द्वेषत् ) मातृभूमि ! जो हमसे द्वेष करता है, ( यः पृतन्यात् ) जो सेनासे हमारा पराभव करना चाहता है, ( यः मनसा ) जो मनसे हमारा अनिष्ट चाहता है ( अभिदासात् ) जो हमें दास या गुलाम बनाना चाहता है, ( वधेन ) जो वध या कत्ल कर हमें कष्ट पहुंचाना चाहता है, हे ( पूर्वकृत्वरि ) पहिलेसे ही शत्रुनाश करनेवाली मातृभूमि ! ( तं रन्धय ) उसका नाश कर ॥ १४ ॥

हे ( पृथिवि ) हमारी मातृभूमि ! जो ( मर्त्याः ) मनुष्य ( त्वज्जाताः ) तुझमें ही पैदा हुए हैं, ( त्वयि चरन्ति ) तुझपर ही चलते हैं, जिन ( द्विपदः ) दो पांववाले अर्थात् मनुष्योंको ( चतुष्पदः ) चौपायोंको ( त्वं बिभर्षि ) धारण करती है ( येभ्यः मर्त्येभ्यः ) जिन मनुष्योंके लिये ( अमृतं ) जीवनका हेतुभूत ( ज्योतिः ) तेज ( उद्यन् सूर्यः रश्मिभिः ) उदित हुआ सूर्य अपनी किरणोंसे ( आतनोति ) फैलाता है, ( इमे ) ये हम लोग ( पंच मानवाः ) पांच प्रकारके मनुष्य ( तव ) तेरी सेवा करनेकी इच्छा करते हैं ॥ १५ ॥

हे ( न. पृथिवि ताः ) हमारी मातृभूमि ! हम ( समग्राः ) सब लोग तेरी ( प्रजाः ) प्रजायें एकत्र हो ( मधु वाचः ) मधुर प्रेमपूर्ण वाणियां ( संदुह्रतां ) बोलें, ( मह्यं धेहि ) हमको भी मधुर वचन बोलनेकी शक्ति दे ॥ १६ ॥

( विश्वस्वं ) सब ( ओषधीनां मातरं ) वनस्पति, वृक्ष, लता आदियोंकी माता ( ध्रुवां पृथिवीं ) विस्तीर्ण, लम्बी, चौडी, स्थिर ( धर्मणा ) सत्य, ज्ञान, शूरता, वीरता आदि धर्मसे ( धृतां ) पालित पोषित ( शिवां ) कल्याणमयी ( स्योनां ) सुखको देनेवाली इस ( भूमिं ) मातृभूमिकी हम ( विश्वहा ) सदा ( अनुचरेम ) सेवा करें ॥ १७ ॥

---

भावार्थ— हे हमारी मातृभूमि ! जो हमसे शब्दों द्वारा द्वेष करते हैं, जो सेना से हमपर चढाई कर हमें जीतना चाहते हैं, जो हमारा नाश करनेके लिये उद्यत हैं, जो हमें परतन्त्र और गुलाम बनाना चाहते हैं, जो मनसे हमारा अनिष्ट सोचते रहते हैं, हमारे उन सब शत्रुओंका पूर्णरूपसे सत्यानाश कर ॥ १४ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! हम लोग तुझसे उत्पन्न होकर तेरे ही आधारसे अपने सम्पूर्ण व्यवहार करते हैं; सम्पूर्ण पशु, पक्षी, मनुष्य और अन्य सम्पूर्ण प्राणिमात्रको तू आधार देकर पालती पोषती है; जिस हमारे जीवनके लिये यह देदीप्यमान् सूर्य अपनी अमृतमय किरणोंको चारों ओर फैलाता है; ये हम पांच प्रकारके मनुष्य विद्वान्, शूरवीर, व्यापारी, कारीगर और सेवावृत्तिवाले मनुष्य तेरी सेवा करनेकी इच्छा करते हैं ॥ १५ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! हम सब लोग आपसमें जो बातचीत करें, वह सत्य, हितकारी, मधुर और परस्पर प्रेमयुक्त हो; झूठ अहितकारी तथा कटु न हो; हम सब लोगोंको एकत्र होकर आपसमें प्रेमसे मीठे वचन बोलनेकी शक्ति दे ॥१६॥

जिसमें सब तरहकी उत्तम औषधियां और वनस्पतियां उपजती हैं; जो बडी लम्बी चौडी और स्थिर है; विद्या, शूरता, सत्य, स्नेह आदि सदाचार और सत्पुरुषगत गुण जिसकी रक्षा करते हैं; जो कल्याणमयी और सब प्रकारके सुखसाधन हमें देती है; उस मातृभूमिकी हम सदा सेवा करें ॥ १७ ॥

महत् सधस्थं महती बभूविथ महान् वेग एजथुर्वेपथुष्टे । महांस्त्वेन्द्रो रक्षत्यप्रमादम् ।
सा नो भूमे प्र रोचय हिरण्यस्येव संदृशि मा नो द्विक्षत कश्चन ॥ १८ ॥
अग्निर्भूम्यामोषधीष्वग्निमापो बिभ्रत्यग्निरश्मसु । अग्निरन्तः पुरुषेषु गोष्वश्वेष्वग्नयः ॥ १९ ॥
अग्निर्दिव आ तपत्यग्नेर्देवस्योर्वन्तरिक्षम् । अग्निं मर्तास इन्धते हव्यवाहं घृतप्रियम् ॥ २० ॥
अग्निवासाः पृथिव्यसितज्ञूस्त्विषीमन्तं संशितं मा कृणोतु ॥ २१ ॥

---

अर्थ— हे मातृभूमि ! हम सबका ( महत् सधस्थं ) एक साथ मिलकर रहनेका स्थान होनेसे तू ( महती बभूविथ ) बडी होती रही है। ( ते ) तेरा ( एजथुः वेपथुः ) हिलना डोलना ( महान् ) बडा ( वेगः ) वेग या गतियुक्त होता है। इस प्रकारसे ( त्वां ) तेरी ( महान् इंद्रः ) शत्रुके नाश करनेवाले बडा ज्ञान, बल, उत्साह, ऐश्वर्य, संपत्तियुक्त शूर वीर ( अप्रमादं ) निरलसभावसे ( रक्षति ) रक्षा करते हैं। ( भूमे ) हे मातृभूमि ! ( सा ) वह तू ( संदृशि ) चमकती हुई ( हिरण्यस्य इव ) सोनेकी तरह ( नः प्र रोचय ) हमें तेजयुक्त कर, हममें ( कश्चन ) कोई भी आपसमें ( मा द्विक्षत ) वैरभाव न रखे ॥ १८ ॥

( भूम्यां ) पृथिवीके मध्यभागमें ( अग्निः ) अग्नि है; ( ओषधीषु ) औषधियोंमें ( अग्निः ) अग्नि है, जिन औषधियोंके सेवनसे अन्न पचता है, दीपन अर्थात् भूख लगती है, ( आपः ) जल ( अपि ) जब मेघरूपमें होता है तब वह ( बिभ्रति ) विद्युत्के रूपमें अग्निको धारण करता है। ( अश्मसु ) पत्थरोंमें चकमक इत्यादिमें ( अग्निः ) अग्नि है, ( पुरुषेषु ) मनुष्योंके ( अन्तः ) भीतर जठराग्निके रूपमें ( अग्निः ) अग्नि है, ( गोषु अश्वेषु अपि ) गौ, घोडे आदि पशुओंमें ( अग्निः ) अग्नि है जिससे उनका भोजन पचता है ॥ १९ ॥

( दिवः ) आकाशमें ( अग्निः ) सूर्यके रूपमें अग्नि ही ( आतपति ) सब ओर प्रकाश देता हुआ तप रहा है। ( देवस्य अग्नेः ) प्रकाशमय उस अग्निके प्रकाशसे ( उरु ) विशाल ( अन्तरिक्षं ) अन्तरिक्ष प्रकाशित होता है, इस तरह अनेक रूपमें अग्नि विद्यमान है। ( हव्यवाहं ) होम की हुई आहुतियोंको ले जानेवाले ( घृत-प्रियं ) घीको प्यार करनेवाले ( अग्निं ) भौतिक अग्निको ऋतुओंके बदलनेपर रोगोंके नाशके लिये ( मर्तासः ) मनुष्य लोग ( इन्धते ) प्रज्वलित करते हैं ॥ २० ॥

( अग्निवासाः ) अग्निसे व्याप्त होनेके कारण उसके ( असितज्ञूः ) काले घुटनेसे जानी जानेवाली वह ( पृथिवी ) पृथिवी है, वह ( मां ) मुझको ( त्विषीमन्तं ) प्रकाशयुक्त ( कृणोतु ) करे ॥ २१ ॥

---

भावार्थ— हे हमारी मातृभूमि ! तू हम सबको एकत्र रहनेका स्थान देती है; हम सब लोगोंके रहनेके लिए तेरा विस्तार पर्याप्त है; तू आकाशमें हिलते डुलते हुए गतिसे जाती है वह गति बहुत ही तेज है; ज्ञानी शूर, वीर, उत्साही और ऐश्वर्यशाली, शत्रुका नाश करनेवाले वीर पुरुष ही चौकसीके साथ तेरी रक्षा कर सकते हैं; अनाडी और भीरु नहीं कर सकते; तू स्वयं सोनेके समान तेजस्वी है; उसीप्रकार हमें भी तेजस्वी कर और ऐसा कर कि हममेंसे कोई भी परस्पर द्वेष न करे, सब एक मतसे व्यवहार करें ॥ १८ ॥

सब पदार्थ अग्निमय हैं। उस अग्निके कारण भूमि, ओषधि, वनस्पति, जल ( मेघादिक ), पत्थर, मनुष्य, गाय, घोडे इत्यादि प्राणियोंके शरीर जैसे तेजस्वी दीखते हैं, उसीप्रकार हम मनुष्य जो उन सब पदार्थोंके भोक्ता हैं, अपने ब्रह्मचर्यकी रक्षा कर और वीर्यरूपी अग्निको शरीरमें प्रज्वलित कर सबसे अधिक तेजस्वी हों ॥ १९ ॥

आकाशमें चारों ओर अपना प्रकाश फैलानेवाली सूर्य नामकी एक बडी भारी अग्नि है। उत्तम हुए द्रव्यको हवनद्वारा चारों ओर फैलानेके लिये तथा सुखकी प्राप्ति और दुःखकी निवृत्तिके लिये मनुष्य जिस अग्निमें घृत आदिसे होम करते हैं। उसी अग्निमें हम भी दिन रात हवन करते हैं ॥ २० ॥

जिस हमारी मातृभूमिमें चारों ओर अग्नि व्याप्त है और जिस भूमिका वर्ण काला है, वह भूमि हमारे ज्ञान कीर्ति और यशको बढानेवाली हो ॥ २१ ॥

भूम्यां देवेभ्यो ददति यज्ञं हव्यमरंकृतम् । भूम्यां मनुष्या जीवन्ति स्वधयान्नेन मर्त्याः ॥
सा नो भूमिः प्राणमायुर्दधातु जरदष्टिं मा पृथिवी कृणोतु ॥ २२ ॥
यस्ते गन्धः पृथिवि संबभूव यं बिभ्रत्योषधयो यमापः ।
यं गन्धर्वा अप्सरसश्च भेजिरे तेन मा सुरभिं कृणु मा नो द्विक्षत कश्चन ॥ २३ ॥
यस्ते गन्धः पुष्करमाविवेश यं संजभ्रुः सूर्याया विवाहे ।
अमर्त्याः पृथिवि गन्धमग्रे तेन मा सुरभिं कृणु मा नो द्विक्षत कश्चन ॥ २४ ॥
यस्ते गन्धः पुरुषेषु स्त्रीषु पुंसु भगो रुचिः । यो अश्वेषु वीरेषु यो मृगेषूत हस्तिषु ॥
कन्यायां वर्चो यद्भूमे तेनास्माँ अपि सं सृज मा नो द्विक्षत कश्चन ॥ २५ ॥

---

अर्थ— मनुष्य जिस भूमिमें ( भूम्यां अरंकृतं ) अलंकृत सुसंस्कृत ( हव्यं ) आहुतियुक्त ( यज्ञं ) यज्ञ ( देवेभ्यः ) देवताओंको ( ददति ) देते हैं । इससे जिस भूमिमें ( स्वधया अन्नेन ) उत्तम अन्न खानेपीनेकी वस्तुसे ( मर्त्याः मनुष्याः ) मरणधर्मा मनुष्य ( जीवन्ति ) जीते हैं । ( सा नो भूमिः प्राणं आयुः ) वह भूमि हमें बल आयु ( दधातु ) देवे और वही भूमि ( मा ) मेरी ( जरदष्टिं ) अच्छी वृद्धि या उन्नति ( कृणोतु ) करनेवाली हो ॥ २२ ॥

हे ( पृथिवि ! यस्ते गन्धः संबभूव ) पृथिवी ! जो तेरेमेंसे गन्ध पैदा होता है, ( यं ) जिस गन्धको ( ओषधयः बिभ्रति ) औषधियां धारण करती हैं, ( यं ) जिसे ( आपः बिभ्रति ) जल धारण करता है, जिसे ( गन्धर्वाः ) सूर्य और ( अप्सरसः च ) किरणें धारण करती है, ( य गन्धं ) जिस गन्धको प्राणी ( भेजिरे ) भोगते हैं ( तेन ) उस सुगन्धिसे ( मा ) मुझको ( सुरभिं ) सुगन्धियुक्त ( कृणु ) कर । ( नः ) हम लोगोंमें ( कश्चन ) कोई भी ( मा द्विक्षत ) किसीसे द्वेष न करे, सब लोग आपसमें मित्रतासे रहें ॥ २३ ॥

हे ( पृथिवि यः ते गन्धं पुष्करं ) जो तुम्हारी गन्ध कमलमें ( आविवेश ) प्रविष्ट हुई है, ( अग्रे ) पहिले ( यं गन्धं अमर्त्याः ) जिस गन्धको वायु आदि देवताओंने ( सूर्यायाः ) उषाके ( विवाहे ) विवाहके समय ( संजभ्रुः ) धारण किया था ( तेन मां सुरभिं कृणु ) उस सुगन्धिसे हमें सुगन्धित करो । ( कश्चन ) कोई भी ( नः ) हम लोगोंसे ( मा द्विक्षत ) द्वेष न करे ॥ २४ ॥

हे ( भूमे ) भूमि, ! ( वीरेषु पुरुषेषु स्त्रीषु पुंसु यः ते गन्धः भगः ) वीरपुरुषोंमें, स्त्रियोंमें, साधारण पुरुषोंमें जो तेरा गन्ध युक्त तेजोमय कान्तिरूप है, ( यः अश्वेषु उत मृगेषु हस्तिषु ) जो घोडोंमें, चौपायोंमें, हाथियोंमें, ( यत् वर्चः ) जो तेज है, ( कन्यायां ) बिना ब्याही कन्याओंमें जो तेज है, ( तेन ) उस दिव्य तेजसे ( अस्मान् अपि ) हमें भी ( संसृज ) संयुक्त कर । ( कश्चन मा द्विक्षत ) हममें कोई किसीसे द्रोह न करे ॥ २५ ॥

---

भावार्थ— जिस हमारी भूमिमें मनुष्य यज्ञ करते हैं और उसमें उत्तम उत्तम पदार्थोंका हवन करके वायु और जल आदिको शुद्ध करते हैं, जिस भूमिमें यज्ञोंके कारण उत्तम वृष्टि होकर विपुल अन्न उपजता है, जिसको खाकर मनुष्य आनन्दसे निवास करते हैं वह मातृभूमि हमको उत्तम प्राण और पूर्ण आयुष्य देनेवाली हो ॥ २२ ॥

हे मातृभूमि ! जो तुममें उत्तम सुगन्धि है, वह औषधि और वनस्पतियोंमें प्रगट होती है, उसी सुगन्धिको सूर्य अपनी किरणोंसे तेज करते हैं । हमें उस उत्तम सुगन्धिसे भूषित कर और हमारे बीच कोई आपसमें किसीसे भी वैर न करे, सब लोग परस्पर मैत्रीभावसे रहें ॥ २३ ॥

हे मातृभूमि ! जो सुगन्धि तुम्हारे कमलोंमें है, सूर्योदयके समय जिसे वायु ले जाती है, उस सुगन्धिसे हमें सुगन्धित करो । हममें कोई किसीसे द्वेष न करे । हममें सबका एक दूसरेके साथ स्नेह बढे और सब समाजके [illegible] हितकारी हों ॥ २४ ॥

हे मातृभूमि ! वीर पुरुषों तथा साधारण स्त्री, पुरुषोंमें, हाथी, घोडे, चौपाये आदिमें, ब्रह्मचारियों, ब्रह्मचारिणी कन्याओंमें जो तेज है, वह हममें भी बचपनसे ही हो । हममें कोई भी किसीसे द्रोह न करे ॥ २५ ॥

शिला भूमिरश्मा पांसुः सा भूमिः संधृता धृता । तस्यै हिरण्यवक्षसे पृथिव्या अकरं नमः ॥२६॥
यस्यां वृक्षा वानस्पत्या ध्रुवास्तिष्ठन्ति विश्वहा । पृथिवीं विश्वधायसं धृतामच्छावदामसि ॥ २७ ॥
उदीराणा उतासीनास्तिष्ठन्तः प्रक्रामन्तः । पद्भ्यां दक्षिणसव्याभ्यां मा व्यथिष्महि भूम्याम् ॥ २८ ॥
विमृग्वरीं पृथिवीमा वदामि क्षमां भूमिं ब्रह्मणा वावृधानाम् ।
ऊर्जं पुष्टं बिभ्रतीमन्नभागं घृतं त्वाभि नि षीदेम भूमे ॥ २९ ॥
शुद्धा न आपस्तन्वे क्षरन्तु यो नः सेदुरप्रिये तं नि दध्मः । पवित्रेण पृथिवि मोत्पुनामि ॥ ३० ॥

---

अर्थ — जो ( शिला अश्मा पांसुः ) शिला, पर्वत, पत्थर और धूलियुक्त ( भूमिः ) भूमि है ( सा भूमिः ) वह भूमि हम लोगोंसे विद्या, अनेक विज्ञान और वीरतासे ( धृता ) भलीभांति रक्षित हुई, ( संधृता ) अच्छी तरह योग्यताके साथ धारण की हुई है, ( तस्यै हिरण्यवक्षसे ) सोनेको छातीवाली उस भूमिको हम ( नमः अकरं ) नमस्कार करते हैं ॥ २६ ॥

( यस्यां ) जिसमें ( वानस्पत्याः ) वनस्पति ( वृक्षाः ) पेड़ और लता आदि ( विश्वहा ) सदा ( ध्रुवाः ) स्थिर ( तिष्ठन्ति ) रहते हैं, ( विश्वधायसं ) पूर्वोक्त गुणोंसे जो सबको धारण करनेवाली है, उस ( धृतां ) धारण की गई अर्थात् भलीभांति सुरक्षित रखी गई, ( पृथिवीं अच्छ ) पृथिवी को हम मुख्यतया ( आवदामसि ) प्रशंसा गाते हैं ॥ २७ ॥

( उदीराणाः ) चलते फिरते ( उत आसीनाः ) [illegible] हुये ( तिष्ठन्तः ) खड़े हुए ( दक्षिणसव्याभ्यां पद्भ्यां प्रक्रामन्तः ) दाहिने या बायें पांवसे टहलते हुए हम ( भूम्यां मा व्यथिष्महि ) इस भूमि पर किसीको दुःख न दें ॥२८॥

( विमृग्वरीं ) विशेष खोजनेके योग्य ( ब्रह्मणा ) परमात्मासे ( वावृधानां ) बढ़ाई गई ( ऊर्जं ) बल बढ़ानेवाली ( पुष्टं ) पुष्टि करनेवाली ( घृतं अन्नभागं च ) घी और खानेके पदार्थ अन्न आदि ( बिभ्रतीं ) धारण करनेवाली ( पृथ्वीं ) लम्बी चौड़ी ( क्षमां ) प्राणिमात्रके निवास योग्य ( भूमिं ) मातृभूमिसे ( आवदामि ) प्रार्थना करते हैं । हे ( भूमे ) हमारी मातृभूमि ! ( त्वां ) तेरा ( अभिनिषीदेम ) हम आसरा लें ॥ २९ ॥

हे ( पृथिवि ! नः तन्वे ) भूमे ! हमारे शरीरकी शुद्धिके लिए ( शुद्धा आपः ) निर्मल जल ( क्षरन्तु ) बहा करें। ( यः नः ) जो हमको ( अप्रिये ) अनिष्ट है या प्रिय नहीं है ( सेदुः ) उसे अलग कर। ( पवित्रेण ) पवित्र कर्मसे ( मा उत्पुनामि ) अपनेको मैं पवित्र करता हूं ॥ ३० ॥

---

भावार्थ— जिस हमारी मातृभूमिके ऊपर शिला, पत्थर और धूल है और जिसके भीतर सुवर्णरत्नादिक बहुतसे अमूल्य पदार्थ हैं, उस मातृभूमिको हम नमस्कार करते हैं । जबतक ज्ञान, वीर्य आदि गुण हममें बने रहते हैं तभी तक हमारी मातृभूमिकी रक्षा होती रहे ॥ २६ ॥

जिस हमारी मातृभूमिमें वृक्ष और वनस्पति बहुतायतसे हैं और सब स्थिर होकर रहते हैं जो अपने अनेक ऊपर कहे हुए गुणोंसे भरी पूरी है और सबका आधार है, हमसे अच्छी तरह सुरक्षित रखी गई उस पृथिवीकी हम प्रेमसहित स्तुति गाते हैं ॥ २७ ॥

हम किसीके दुःखका कारण न बनें ॥ २८ ॥

जिसके ऊपर की सतहकी तलाश करनेसे अनेक लाभ हो सकते हैं, जिसे अनन्त शक्तिमान् परमेश्वरने अपनी शक्तिसे धारण किया है, बल बढानेवाले, घृत और पुष्टिकारक अनेक भोजनके पदार्थ अन्न आदिको जो उत्पन्न करती है, लम्बी चौडी और प्राणिमात्रके रहनेके योग्य है, उस भूमिसे हम प्रार्थना करते हैं कि हे मातृभूमि ! तुम हमें सहारा दो ॥२९॥

हे हमारी मातृभूमि ! [illegible] चारों ओरसे हमारी शुद्धिके लिये निर्मल जल बहाती हो । जो कोई हमारा अप्रिय करनेकी इच्छा करे अथवा अनिष्ट करे, उसके साथ हम भी वैसा ही बर्ताव करें और उत्कृष्ट उद्योग करके हम अपनी हर प्रकारसे उन्नति करें ॥ ३० ॥

यास्ते प्राचीः प्रदिशो या उदीचीर्यास्ते भूमे अधराद्याश्च पश्चात् ।
स्योनास्ता मह्यं चरते भवन्तु [illegible] नि पप्तं भुवने शिश्रियाणः ॥ ३१ ॥

मा नः पश्चान्मा पुरस्तान्नुदिष्ठा मोत्तरादधरादुत ।
स्वस्ति भूमे नो भव मा विदन्परिपन्थिनो वरीयो यावया वधम् ॥ ३२ ॥

यावत्तेऽभि विपश्यामि भूमे सूर्येण मेदिना । तावन्मे चक्षुर्मा मेष्टोत्तरामुत्तरां समाम् ॥ ३३ ॥

यच्छयानः पर्यावर्ते दक्षिणं सव्यमभि भूमे पार्श्वम् । उत्तानास्त्वा प्रतीचीं यत्पृष्टीभिरधिशेमहे ।
मा हिंसीस्तत्र नो भूमे सर्वस्य प्रतिशीवरि ॥ ३४ ॥

---

अर्थ— हे ( भूमे ) मातृभूमि ! ( याः ते प्राचीः ) जो तुम्हारी पूर्व दिशा है, ( याः उदीचीः ) जो उत्तरकी दिशा है, ( याः ते प्रदिशः ) जो तेरी उपदिशा अर्थात् अग्नि, नैर्ऋत्य, वायव्य, ईशान ये चार कोनोंकी दिशाएं हैं, ( याः ते अधरात् ) जो तेरे नीचे है, ( याः ते पश्चात् ) जो तेरे पृष्ठभागमें या पीछे हैं ( ताः ) उन सब दिशाओंमें ( चरते ) चलने फिरनेवाले ( मह्यं स्योनाः भवन्तु ) मुझे लोग सुख देवें । ( भुवने ) इस देशमें ( शिश्रियाणः ) रहनेवाले हम ( मा निपप्तं ) कहीं भी नीचे न गिरें ॥ ३१ ॥

हे ( भूमे ! पश्चात् नः मा नुदिष्ठाः ) मातृभूमि ! जो तुम्हारे पृष्ठभाग हैं वे हमारा नाश न करें, ( मा पुरस्तात् मा उत्तरात् उत अधरात् मा नुदिष्ठाः ) जो तुम्हारे पूर्व हैं, उत्तर हैं, या नीचे हैं, वे भी हमारा नाश न करें, ( स्वस्ति ) हमारा कल्याण हो । ( परिपन्थिनः ) शत्रु लोग हमें ( मा विदन् ) न जानें, ( किञ्च ) उन शत्रुओंके ( वधं ) वधके लिये ( वरीयः ) हम लोगोंमें सबसे श्रेष्ठ वीर ही ( यावय ) जाय ॥ ३२ ॥

( भूमे मेदिना ) हे हमारी मातृभूमि ! अपने प्रकाससे आनंद देनेवाले ( सूर्येण ) सूर्यकी सहायतासे ( यावत् ते अभि विपश्यामि ) जहांतक सब ओर हम तुम्हारे विस्तारको देखते हैं, ( तावत् उत्तरां उत्तरां समां मे चक्षुः मा मेष्ट ) वहांतक मेरी उमर बढने पर भी मेरी इंद्रियां नेत्र आदि अपना अपना काम करनेमें शिथिल न हों, अर्थात् कहींसे उनमें कमी न हो, अपनी पूरी उमर तक हम सब उत्तम कर्म करते रहें ॥ ३३ ॥

हे ( भूमे ) हमारी मातृभूमि ! ( यत् ) जब ( शयानः ) सोते हुए ( दक्षिणं सव्यं पार्श्वं ) दाहिने और बायें ( अभिपर्यावर्ते ) करवट ले ( यत् त्वा ) जब तुमपर ( प्रतीचीं ) पश्चिमकी ओर पांव कर ( उत्तानाः पृष्टीभिः ) पीठ नीचे कर ( अधिशेमहे ) शयन करें, उस स्थानमें ( सर्वस्य प्रतिशीवरि ) सब लोगोंको सहारा देनेवाली ( भूमे नः मा हिंसीः ) हे हमारी मातृभूमि हमारा नाश न कर ॥ ३४ ॥

---

भावार्थ— हे हमारी मातृभूमि ! तुम्हारी जो जो दिशाएं और उपदिशाएं हैं, उनमें सब मनुष्य तुम्हारे हित करनेवाले होवें, इसीप्रकार [illegible] हितके लिए यत्न करते [illegible] हम भी उन सबका कल्याण करें, हम जहां कहीं रहें अपनी योग्यता बढाते रहें, सुखसे रहें और हमारा अधःपात कभी न हो ॥ ३१ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! हमें किसी प्रकारसे हानि न पहुंचे, सब तरहसे हमारी उन्नति ही हो । हमारी चालोंको हमारे शत्रु न समझ सकें और हमारे नेता लोग सदा हमारे शत्रुओंके नाश करनेका प्रयत्न करते रहें ॥ ३२ ॥

हे मातृभूमि ! जबतक हम प्रकाश और ज्ञानकी सहायतासे तेरी बाहरी भीतरी स्थिति सूक्ष्म दृष्टिसे देखते रहें, तबतक हमारी बाहरी इन्द्रियां और भीतरी बुद्धि अपना अपना काम करनेमें समर्थ रहें ॥ ३३ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! जिस समय हम तेरे ऊपर विश्राम करनेके लिये दाएं, बाएं अथवा सीधे [illegible] ऊपर सोवें उस समय तुम हमें आश्रय दो, जिससे कि हम बेखटके सोवें और कोई हमारा घात न कर सके ॥ ३४ ॥

यत्ते भूमे विखनामि क्षिप्रं तदपि रोहतु । मा ते मर्म विमृग्वरि मा ते हृदयमर्पिपम् ॥ ३५ ॥
ग्रीष्मस्ते भूमे वर्षाणि शरद्धेमन्तः शिशिरो वसन्तः ।
ऋतवस्ते विहिता हायनीरहोरात्रे पृथिवि नो दुहाताम् ॥ ३६ ॥
याप सर्पं विजमाना विमृग्वरी यस्यामासन्नग्नयो ये अप्स्वन्तः ।
परा दस्यून्ददती देवपीयूनिन्द्रं वृणाना पृथिवी न वृत्रम् । शक्राय दध्रे वृषभाय वृष्णे ॥ ३७ ॥
यस्यां सदो हविर्धाने यूपो यस्यां निमीयते । ब्रह्माणो यस्यामर्चन्त्यृग्भिः साम्ना यजुर्विदः ।
युज्यन्ते यस्यामृत्विजः सोममिन्द्राय पातवे ॥ ३८ ॥

---

अर्थ— हे ( भूमे ) हमारी मातृभूमि ( ते ) तुममें ( यत् विखनामि ) हलसे खोदकर हम जो बोवें ( तत् क्षिप्रं रोहतु ) वह जल्द उगे और बढ़े । ( विमृग्वरि ) हे विशेष खोजनेके योग्य मातृभूमे ! ( ते ) तुम्हारे ( मर्म ) नाजुक स्थानोंमें किसी तरहकी क्षति या चोट न पहुंचे और ( ते अर्पिपं ) तुम्हारा अर्पित ( हृदयं ) मन या चित्त ( मा ) दुःखित न हो ॥ ३५ ॥

हे ( पृथिवी भूमे ) विस्तृत मातृभूमि ! ( ते ग्रीष्म वर्षाणि शरत् हेमन्तः शिशिरः वसन्त ) तुममें जो गरमी, बरसात, शरद्, हेमन्त, शिशिर, वसन्त ( ऋतवः ते हायनीः ) ये छ ऋतु वर्षभरमें ( विहिताः ) स्थापित की गई हुई हैं और ( अहोरात्रे ) दिन तथा रात ( नः दुहातां ) हमको सुख देनेवाले पदार्थ देवें ॥ ३६ ॥

( या विमृग्वरी ) जो विशेष खोजनेके योग्य है, ( विजमाना अपसर्पं ) जो हिलती हुई चलती है, ( ये अप्सु ) जो मेघोंमें ( अन्तः अग्नय. ) बिजलीके रूपमें अग्नि है वे ( यस्यां आसन् ) जिसमें हैं, ऐसी हमारी मातृभूमि ( देवपीयून् ) देवोंके हिंसक ( दस्यून् ) ज्ञानमार्गके उच्छेदक अनार्योंके नाशकर्ता ( शक्राय ) समर्थ ( वृष्णेत ) वीर्ययुक्त और ( वृषभाय ) सिंचन करनेवालेको ( दध्रे ) धारण करती है और शत्रुको, ( पराददती ) दूर करनेवाली वह मातृभूमि ( इन्द्रं वृणाना ) इन्द्र अर्थात् वीरको वरती है स्वीकार करती है, ( वृत्रं न ) वृत्र को अनार्यको नहीं ॥ ३७ ॥

( यस्यां सदो ) जिस भूमिमें घर हैं ( हविर्धाने ) जिसमें हविष्य अर्थात् हवनके पदार्थ सुरक्षित रह सकते हैं ( यस्यां यूपः निमीयते ) जिसमें यज्ञस्तम्भ बनाये जाते हैं, ( यस्यां यजुर्विदः ऋत्विजः ) जिसमें यजुर्वेदके जाननेवाले ब्राह्मण यज्ञ करने या करानेवाले ( यस्यां ब्रह्माणः ऋग्भिः साम्नाः च अर्चन्ति ) जिसमें ऋग्वेद और सामवेदके जाननेवाले ब्राह्मण ब्रह्मा बन परमात्माका पूजन करते हैं और ( सोम पातवे ) सोमपानके लिये ( इन्द्राय युज्यन्ते ) इन्द्रका पूजन करते हैं ॥ ३८ ॥

---

भावार्थ— हे हमारी मातृभूमि ! जहां तुम ऊंची नीची हो उसे सम करके जो हम बोवें वह जल्द उगे और बढ़े । तुम्हारे ऊंचा नीचा रहनेसे हमारे अधःपात और गिर जानेकी सम्भावना है, सो तुम्हारे लिये यत्न करते हुए मर्मस्थानमें कोई क्षति न पहुंचे और तुम्हारी उन्नतिके लिये जो अपना तन, मन अर्पित किये गये हैं वे कभी दुःखित न हों, हम सदा प्रसन्न चित्त रहें ॥ ३५ ॥

हे मातृभूमि ! छ ऋतु होनेके उत्तम गुण तुम्हारेमें ही हैं और किसी देशकी भूमिमें छ ऋतु नहीं होती । जो वर्षकी ये छ ऋतुयें अपने अपने समयमें उपजे फल फूल आदिसे हमें सुख देती रहें, तब उन ऋतुके रात और दिन सब भांति हमें सुहावने हों ॥ ३६ ॥

जो हमारी भूमि ऐसी है कि इसे जितना ही खोजते रहो इसमें लाभदायक सार वस्तु मिलती रहें, हिलते, डोलते, चलते मेघोंमें बिजलीके आकारमें अग्नि जिसमें है वह हमारी मातृभूमि सज्जनोंको दुःख देनेवाले दुष्टोंका सदा वीरोंके हितके लिये नाश करती है, वह हमारी मातृभूमि शत्रुनाशक वीरोंको ही अपनेमें धारण करती है ॥ ३७ ॥

जहां वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोंने बार बार यज्ञ किया है इससे सिद्ध हुआ कि यह हमारी मातृभूमि पवित्र यज्ञ भूमि है ॥ ३८ ॥

यस्यां पूर्वे भूतकृत ऋषयो गा उदानृचुः । सप्त सत्रेण वेधसो यज्ञेन तपसा सह ॥ ३९ ॥
सा नो भूमिरा दिशतु यद्धनं कामयामहे । भगो अनुप्रयुङ्क्तामिन्द्र एतु पुरोगवः ॥ ४० ॥
यस्यां गायन्ति नृत्यन्ति भूम्यां मर्त्या व्यैलबाः । युध्यन्ते यस्यामाक्रन्दो यस्यां वदति दुन्दुभिः ।
सा नो भूमिः प्र णुदतां सपत्नानसपत्नं मा पृथिवी कृणोतु ॥ ४१ ॥
यस्यामन्नं व्रीहियवौ यस्या इमाः पञ्च कृष्टयः । भूम्यै पर्जन्यपत्न्यै नमोऽस्तु वर्षमेदसे ॥ ४२ ॥
यस्याः पुरो देवकृताः क्षेत्रे यस्या विकुर्वते ।
प्रजापतिः पृथिवीं विश्वगर्भामाशामाशां रण्यां नः कृणोतु ॥ ४३ ॥

---

अर्थ— ( यस्यां पूर्वे भूतकृतः ) जिस भूमिमें पहिले अद्भुत काम करनेवाले ( ऋषयः वेधसः ) अतीन्द्रियार्थदर्शी और ज्ञानी ( सप्त सत्रेण ) सात प्रकारके सत्र आदि ( यज्ञेन ) यज्ञसे या संस्कार दान मान आदि उत्तम कार्योंसे तथा ( तपसा ) धर्मसे ( गाः उदानृचुः ) उत्तम वाणीके द्वारा स्तुति करते रहे हैं ॥ ३९ ॥

( सा नो भूमिः ) वह हमारी मातृभूमि ( यत् धनं ) जो धन हम ( कामयामहे ) चाहते हैं वह हमें ( आदिशतु ) दे, ( भगः ) ऐश्वर्यसंपन्न लोग अपने ऐश्वर्यसे शूर और पुरुषोंके ( अनुप्रयुङ्क्तां ) सहायक हों और ( इन्द्रः ) इस शत्रुका नाश करनेवाले वीरोंका ( पुरोगवः ) नेता होकर ( एतु ) शत्रु पर चढाई करे ॥ ४० ॥

( यस्यां भूम्यां मर्त्याः ) जिस भूमिमें मनुष्य ( गायन्ति ) गाते हैं, ( नृत्यन्ति ) नाचते हैं, ( व्यैलबाः ) विशेष प्रेरित वीर लोग अपने राष्ट्रकी रक्षाके लिए ( युध्यन्ते ) युद्ध करते हैं, ( यस्यां आक्रन्दः ) जिसमें घोडोंके हिनहिनानेका शब्द होता है, ( दुन्दुभिः च वदति ) नगाडा बजता है ( सा नो भूमिः ) वह हमारी मातृभूमि ( सपत्नान् ) शत्रुओंको ( प्रणुदतां ) दूर भगा दे । वह ( पृथिवी ) भूमि ( मा ) हमें ( असपत्नं ) शत्रुरहित ( कृणोतु ) करे ॥४१॥

( यस्यां व्रीहियवौ ) जिसमें चावल, जौ, गेहूं आदि अन्न बहुत उपजते हैं, ( अन्नं ) खानेके पदार्थ जहां अधिक होते हैं, ( यस्यां इमाः पंच कृष्टयः ) जहां पांच प्रकारके लोग विद्वान्, शूरवीर, व्यापारी, कारीगर और नौकर रहते हैं, ( वर्षमेदसे ) बरसात होनेसे जहां अन्न आदि अच्छे उपजते हैं, ( पर्जन्यपत्न्यै ) पर्जन्य अर्थात् वर्षासे जिस भूमिका पालन होता है, उस ( भूम्यै नम अस्तु ) मातृभूमिको नमस्कार है ॥ ४२ ॥

( यस्याः देवकृताः पुरः ) जिस मातृभूमिके नगर देवोंके बनाये या बसाये हैं, ( यस्याः क्षेत्रे विकुर्वते ) जिसके प्रत्येक प्रान्तमें मनुष्य अपने अपने काम अच्छी तरहसे करते हैं, ( प्रजापतिः ) प्रजाका पालक ( विश्वगर्भां ) सब पदार्थोंके पैदा करनेवाली ( पृथिवीं ) उस हमारी मातृभूमिको ( आशां आशां ) प्रत्येक दिशाओंमें ( रण्यां ) रमणीय करे ॥४३॥

---

भावार्थ—हमारी मातृभूमि ऐसी है जिसमें अतीन्द्रियार्थदर्शी, सज्जनोंकी रक्षाके लिये बडे बडे काम करनेवाले, धर्मानुष्ठान और सत्कर्मोंसे सुशोभित मनुष्य हुए हैं, उस मातृभूमिकी हम स्तुति करते हैं ॥ ३९ ॥

जितने सुखकी हम इच्छा करें उतना मातृभूमि हमें दे । ऐश्वर्य और धनसम्पन्न लोग अपने ऐश्वर्य और धनसे वीरोंकी सहायता करें और वीर पुरुष पुरोग होकर सैन्यके साथ शत्रुओंका नाश करनेके लिये आगे बढें ॥ ४० ॥

जिस भूमिमें आनन्दके बाजे बज रहे हैं, जहां लोग प्रसन्नतासे नाचते हैं, गाते हैं और वीर लोग वीरताके उत्साहमें भरे अपने राष्ट्रकी रक्षाके लिए युद्ध करते हैं, घोडे जहां हिनहिनाते हैं, नगाडे बजते हैं, वह हमारी मातृभूमि हमारे शत्रुओंका नाश करके हमें शत्रुरहित करे ॥ ४१ ॥

जहां चावल, गेहूं, जौ आदि तथा और और खानेके पदार्थ बहुत होते हैं, जहां विद्वान्, शूर, व्यापारी, कारीगर तथा सेवक लोग यह पांच प्रकारके मनुष्य आनन्दसे बसते हैं, जिस भूमिमें नियमित समयमें वृष्टि होकर सम्पूर्ण धान्यादिक उत्पन्न होनेसे लोगोंका योग्य पालन होता है, उस मातृभूमिको नमस्कार है ॥ ४२ ॥

जिस मातृभूमिमें देवोंद्वारा बसाये अनेक नगर हैं, जिसके प्रत्येक प्रान्तमें मनुष्य अनेक प्रकारके अच्छे अच्छे उद्योगोंमें सदैव लगे रहते हैं, अर्थात् जो घनी बसी है, कोई भाग जिसका सूना और उजाड नहीं है, जहां सब तरहके पदार्थ पैदा होते हैं, उस भूमिको प्रजाका पालक पूर्ण करे अर्थात् वहां विद्याका अधिक प्रचार करे और वह भूमि प्राकृतिक पदार्थों तथा सौन्दर्यसे सुसंपन्न रहे ॥ ४३ ॥

मल्वं बिभ्रती गुरुभृद्भद्रपापस्य निधनं तितिक्षुः ।
वराहेण पृथिवी संविदाना सूकराय वि जिहीते मृगाय ॥ ४८ ॥
ये त आरण्याः पशवो मृगा वने हिताः सिंहा व्याघ्राः पुरुषादश्चरन्ति ।
उलं वृकं पृथिवि दुच्छुनामित ऋक्षीकां रक्षो अप बाधयास्मत् ॥ ४९ ॥
ये गन्धर्वा अप्सरसो ये चारायाः किमीदिनः । पिशाचान्त्सर्वा रक्षांसि तानस्मद्भूमे यावय ॥ ५० ॥
यां द्विपादः पक्षिणः संपतन्ति हंसाः सुपर्णाः शकुना वयांसि ।
यस्यां वातो मातरिश्वेयते रजांसि कृण्वंश्च्यावयंश्च वृक्षान् वातस्य प्रवामुपवामनु वात्यर्चिः ॥ ५१ ॥

---

अर्थ— ( गुरुभृत् ) भारी पदार्थको अपनी ओर खींचनेवाली और ( मल्वं ) धारण करनेकी शक्ति ( बिभ्रती ) धारण करनेवाली ( भद्रपापस्य ) धर्मात्मा और पापात्मा मनुष्यके ( निधनं ) मरणको ( तितिक्षुः ) सहती हुई यह ( पृथिवी ) भूमि ( वराहेण ) उत्तम जल देनेवालेसे ( संविदाना ) अच्छी तरह पाकर अर्थात् अच्छी बरसातवाली होकर ( सूकराय ) अच्छी किरणवाले ( मृगाय ) अपनी किरणोंसे अपवित्रताको पवित्र करनेवाले सूर्यके चारों ओर ( विजिहीते ) घूमती है ॥ ४८ ॥

( पृथिवि ये ते वने हिताः ) हे हमारी मातृभूमि ! जो तेरे वनमें रहनेवाले ( सिंहाः व्याघ्राः पुरुषादः ) सिंह, बाघ और दूसरे प्राणियोंकी हिंसा करनेवाले मांसाहारी जीव ( आरण्याः पशवः मृगाः ) वनके रहनेवाले चतुष्पाद तृणभोजी मृगादिक ( चरन्ति ) चरते फिरते हैं उनको और ( उलं वृकं दुच्छुनां ) वन्यपशु, पागल कुत्ते ( ऋक्षीकां ) भालू, भेडिये आदि हिंसक पशुओंको ( इतः अस्मत् अपबाधय ) यहांसे हमसे दूर रख ॥ ४९ ॥

हे ( भूमे ये गन्धर्वाः ) मातृभूमि ! जो हिंसक आततायी हमारे वध करनेको उद्यत हैं ( अप्-सरसः ) कर्मपराङ्मुख आलसी हैं, ( ये अरायाः ) जो निर्धन हैं ( किमीदिनः ) पर धनके हरनेवाले हैं, ( पिशाचान् ) मांस खानेवाले हैं, ( रक्षांसि ) राक्षसी स्वभाववाले हैं, उन ( सर्वान् अस्मत् यावय ) सबको हमसे दूर हटा ॥ ५० ॥

हमारी यह मातृभूमि है ( यां द्विपादः हंसाः सुपर्णाः शकुनाः वयांसि पक्षिणः संपतन्ति ) जहां दो पांववाले जीव हंस, गरुड आदि पक्षी उडते हैं, ( यस्यां मातरिश्वा वातः ) जिसमें आकाशमें बहनेवाली या संचार करनेवाली हवा ( रजांसि कृण्वन् ) धूल उडाती हुई ( वृक्षान् च्यावयन् ) पेडोंको जडसे उखाडती हुई ( ईयते ) बहती है। ( तस्य वातस्य प्रवां उपवां ) उस वायुकी गतिका ( अर्चिः ) तेज या प्रकाश ( अनुवाति ) अनुसरण करता हुआ चलता है ॥ ५१ ॥

---

भावार्थ— गुरु पदार्थको अपनी ओर खींचने तथा धारण करनेकी शक्ति जिसमें है, भले और बुरे दोनोंको जो धारण किये है, दोनोंके मरणको जो सह लेती है। अच्छा जल बरसानेवाले मेघसे युक्त सूर्य जिसकी अपवित्रताको अपनी किरणोंसे हटा देता है, ऐसी हमारी मातृभूमि विशेष प्रकारसे सूर्यके चारों ओर घूमती है ॥ ४८ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! जो तेरे हिंस्र जीव, शिकारी जानवर, चौपाये, भेडिये, पागल कुत्ते, भालू इत्यादि हैं; उन सबको हमसे दूर रख ॥ ४९ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! जो हिंसक, आलसी, निर्धन, परधन हरनेवाले, मांसाहारी, अमावस्यावादी नास्तिक और आततायी हैं, उनको दूर कर ॥ ५० ॥

जिस भूमिमें सर्वदा आकाशमें हंस आदि पक्षी आनन्दमें उडते हैं, जहां धूलिको उडाते हुए, पेडोंको उखाडते हुए वायु भेरोस्टोक झपाटेसे बहता है और अंधडको अग्नि जहां जोरोंसे चमकती है, यह हमारी प्रिय मातृभूमि है ॥ ५१ ॥

यस्यां कृष्णमरुणं च संहिते अहोरात्रे विहिते भूम्यामधि ।
वर्षेण भूमिः पृथिवी वृतावृता सा नो दधातु भद्रया प्रिये धामनिधामनि ॥ ५२ ॥
द्यौश्च म इदं पृथिवी चान्तरिक्षं च मे व्यचः अग्निः सूर्य आपो मेधां विश्वे देवाश्च सं ददुः ॥ ५३ ॥
अहमस्मि सहमान उत्तरो नाम भूम्याम् । अभीषाडस्मि विश्वाषाडाशामाशां विषासहिः ॥ ५४ ॥
अदो यद्देवि प्रथमाना पुरस्ताद्देवैरुक्ता व्यसर्पो महित्वम् ।
आ त्वा सुभूतमविशत्तदानीमकल्पयथाः प्रदिशश्चतस्रः ॥ ५५ ॥
ये ग्रामा यदरण्यं याः सभा अधि भूम्याम् । ये संग्रामाः समितयस्तेषु चारु वदेम ते ॥ ५६ ॥

---

अर्थ—( यस्यां भूम्यां कृष्णं अरुणं च ) जिस भूमिमें तमोमय अन्धकार और प्रकाशमय दिन ( संहिते ) इकट्ठे होकर ( अहोरात्रे ) दिन और रात ( अधिविहिते ) बनाते हैं, ( सा पृथिवी भूमिः ) वह विस्तृत भूमि ( वर्षेण वृतावृता ) वृष्टिसे ढकी हुई ( भद्रया ) कल्याणके साथ ( प्रिये धामनि-धामनि ) हितकारी स्थानोंमें ( नः ) हमको ( दधातु ) स्थापित करे ॥ ५२ ॥

( द्यौः ) प्रकाशमय आकाश ( पृथिवी ) भूमि ( अन्तरिक्षं ) आकाश और पृथ्वीके बीचका स्थान ( अग्निः सूर्यः ) अग्नि और सूर्य ( विश्वे देवाः च ) सब प्रकाश करनेवाले देव तथा विद्वान् लोग, विजयी या व्यवहारचतुर ( इदं ) ये सब ( मे ) मुझको ( मेधां ) धारणाशक्तिवाली बुद्धि और ( व्यचः ) तेज ( संददुः ) अच्छी तरह दें ॥ ५३ ॥

( अहं सहमानः ) मैं भयको, डरको, सुख, दुःख, सह लेनेवाला ( नाम ) यश और प्रतिष्ठासे ( उत्तरः ) उत्कृष्टतर ( भूम्यां ) भूमिकी ( आशां आशां ) हरएक दिशाओंमें ( विषासहिः ) विशेष विजयी, ( अभीषाड् ) सब ओर पराक्रम करनेवाला ( विश्वाषाड् ) सब शत्रुओंका नाश करनेवाला ( अस्मि ) हूं ॥ ५४ ॥

हे ( देवी ) दिव्य मातृभूमे ! तू ( यत् ) जब ( पुरस्तात् ) पहिले ( देवैः ) देवों और विद्वान् विजिगीषु या व्यवहारकुशल लोगोंके द्वारा ( प्रथमाना ) प्रख्यात होकर ( उक्ता ) प्रशंसित हुई, तब ( व्यसर्पो ) विशेष कार्योंको पहुंची। ( तदानीं ) तब तुझे ( चतस्रः प्रदिशः ) चारों दिशाओंमें ( सुभूतं महित्वं ) बडी प्रतिष्ठा ( अकल्पयथाः ) प्राप्त हो गई, हे भूमि वह तेरी प्रतिष्ठा ( त्वा ) तुझमें ( आविशत् ) अब भी पहलेकी सी हो ॥ ५५ ॥

( ये ग्रामाः ) जो गांव या नगर ( यत् अरण्यं ) जो वन ( याः सभा ) जो राजसभा न्यायसभा, धर्मसभा आदि ( ये संग्रामाः ) जो युद्ध ( याः च समितयः ) जो बडी बडी परिषदें ( अधिभूम्यां ) हमारी भूमिमें ( सन्ति ) हैं ( तेषु ) उन सबमें ( ते ) तुम्हारे बारेमें ( चारु वदेम ) अच्छा कहें ॥ ५६ ॥

---

भावार्थ— जिस भूमिमें ठीक प्रमाणसे रात और दिन होते हैं और जिसकी सदा एकसी व्यवस्था रहती है, वह हमारी विस्तृत मातृभूमि हमें हितकर स्थानोंमें सुखसे रखे ॥ ५२ ॥

स्थावर व जंगम, चेतन व अचेतन सब पदार्थोंकी सहायतासे हमारी बुद्धि बढे और कीर्तिरूपी चारों ओर व्यापक हो ॥ ५३ ॥

मैं अपनी मातृभूमिके लिये तथा उसके सुख विस्तार करनेके लिये हर तरहके कष्ट सहन करनेको तयार हूं । और प्रयत्नसे सब शत्रुओंको परास्त करूंगा । एक भी शत्रु रहने नहीं दूंगा ॥ ५४ ॥

हे मातृभूमि ! पहलेके लोग जब तुम्हारी स्तुति करते थे, उस समय तुम्हारी कीर्ति चारों दिशाओंमें फैल जाती थी, वही तुम्हारा यश अब भी वैसा ही फैले ॥ ५५ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! तुम्हारेमें जहां जहां नगर, वन, सभा, परिषद्, संग्राम किंवा मनुष्य एकत्र हों, वहां वहां हम तुम्हारी प्रशंसा करें । अर्थात् कभी तुम्हारे अहितकी बात न कहें ॥ ५६ ॥

अश्वं इव रजो दुधुवे वि तान् जनान्य आक्षियन्पृथिवीं यादजायत ।
मन्द्राग्रेत्वरी भुवनस्य गोपा वनस्पतीनां गृभिरोषधीनाम् ॥ ५७ ॥
यद्वदामि मधुमत्तद्वदामि यदीक्षे तद्वनन्ति मा । त्विषीमानस्मि जूतिमानवान्यान्हन्मि दोधतः ॥ ५८ ॥
शन्तिवा सुरभिः स्योना कीलालोध्नी पयस्वती । भूमिरधि ब्रवीतु मे पृथिवी पयसा सह ॥ ५९ ॥
यामन्वैच्छद्धविषा विश्वकर्मान्तरर्णवे रजसि प्रविष्टाम् ।
भुजिष्यं पात्रं निहितं गुहा यदाविर्भोगे अभवन्मातृमद्भ्यः ॥ ६० ॥

---

अर्थ— ( यात् ) जब ( पृथिवी ) भूमिमें कोई अन्यायसे ( आक्षियन् ) आकार बसे, तब ( तान् जनान् ) उन रहनेवाले मनुष्योंको ( अश्वः रजः इव वि दुधुवे ) जिसप्रकार घोडा अपने शरीरको हिलाकर शरीरकी धूलको झाड देता है, उसीप्रकार यह भूमि झाड दे अर्थात् नष्ट कर दे। यह भूमि ( मन्द्रा ) प्रसन्न, ( अग्रेत्वरी ) अग्रभागमें चल जानेवाली, ( भुवनस्य गोपा ) संसारकी रक्षा करनेवाली ( वनस्पतीनां ओषधीनां च गृभिः ) वनस्पति और औषधियोंको ग्रहण करनेवाली है ॥ ५७ ॥

( यत् ) मैं अपने राष्ट्र या देशके सम्बन्धमें जो ( वदामि ) कहूं ( तत् मधुमत् वदामि ) वह हितकर और मधुर शब्दोंमें ही कहूं ( यत् ईक्षे ) जो देखता हूं ( तत् ) वह सब ( मा ) मेरा सहायक हो, ( अहं त्विषीमान् ) मैं प्रकाशमान्, तेजस्वी, दीप्तिमान् और ( जूतिमान् ) बलवान् होकर ( अन्यान् ) दूसरे, जो हमारी भूमिको दुष्ट ह ( अवहन्मि ) उनका नाश करता हूं ॥ ५८ ॥

( शन्तिवा ) शान्तिकारक ( सुरभिः ) सुगन्धियुक्त ( स्योना ) सुख देनेवाली ( कीलालोध्नी ) अन्नकी देनेवाली ( पयस्वती ) बहुत जलवाली ( मे पृथिवी भूमिः पयसा सह ) हमारी भूमि भोग्य पदार्थोंके साथ हमें ( अधी ब्रवीतु ) कहे - हमारी सहायता करे ॥ ५९ ॥

( यत् ) जब ( विश्वकर्मा ) विश्वकर्माने ( रजसि अर्णवे ) अन्तरिक्षके ( अन्तः प्रविष्टां याम् ) भीतर प्रविष्ट जिस भूमिको ( हविषा ) अन्नादि पदार्थोंसे ( अन्वैच्छत् ) ऊपर निकाला, तब ( गुहा निहितं ) गुप्तस्थानमें रक्खे ( भुजिष्यं पात्रं ) भोजनके योग्य अन्न आदि ( मातृमद्भ्यः ) मातृभक्तोंके ( भोगे ) उपभोगके लिये ( आविः अभवत् ) प्रकट हुए ॥ ६० ॥

---

भावार्थ— युद्धमें विजयी होकर जहांपर सेनाके घोडों के चलनेसे धूलि उडकर मनुष्योंके चित्तोंको प्रसन्न करती है। अथवा जब किसी विशेष कारणके लिये मनुष्य अगणित संघकर एकत्रित होते हैं, तब उस संघसे जो फलस्वरूपमें एक विलक्षण शक्ति उत्पन्न होती है, शक्ति सबको आनन्द देनेवाली, सब देशका संरक्षण करनेवाली और औषध आदि भक्ष्य पदार्थ देनेवाली होती है। इसलिये उसे मातृभूमिके संपूर्ण भक्त सदैव ध्यानमें रक्खें ॥ ५७ ॥

हम जो कुछ भी भाषण करें वह सब हमारी मातृभूमिके लिये हितकारी हो, जो कुछ हम आंखोंसे वह भी मातृभूमि के लिये ही सहायक हो, इसी प्रकार हमारे सब काम मातृभूमि हो अर्पण हों, । हम तेजस्वी और बुद्धिमान् हों, जो हमारे शत्रु हमारी मातृभूमिका दोहन करें उनका हम नाश करें ॥ ५८ ॥

शान्ति, सुख, अन्न, पानी आदि की देनेवाली हमारी मातृभूमि हमें सब भोगके पदार्थ और ऐश्वर्य देनेवाली हो, इस तरह हमारी रक्षा करती रहे ॥ ५९ ॥

जहां सब तरहके उद्योग करनेवाले कुशल पुरुष मातृभूमिकी सेवा करनेके लिये कटिबद्ध होते हैं, वहां मातृभूमिके गुप्तस्थानमें रक्खा हुआ तथा परसा हुआ थाल ( जो केवल भक्तों ही के लिये है ) आकर उनके सामने प्रकट होता है। अर्थात् उनके उपभोगके सारे पदार्थ उन्हें सहज ही मिल सकते हैं ॥ ६० ॥

त्वमस्यावपनी जनानामदितिः कामदुघा पप्रथाना ।
यत्त ऊनं तत्त आ पूरयाति प्रजापतिः प्रथमजा ऋतस्य ॥ ६१ ॥
उपस्थास्ते अनमीवा अयक्ष्मा अस्मभ्यं सन्तु पृथिवि प्रसूताः ।
दीर्घं न आयुः प्रतिबुध्यमाना वयं तुभ्यं बलिहृतः स्याम ॥ ६२ ॥
भूमे मातर्नि धेहि मा भद्रया सुप्रतिष्ठितम् । संविदाना दिवा कवे श्रियां मा धेहि भूत्याम् ॥ ६३ ॥

---

अर्थ— हे मातृभूमि ! ( त्वं जनानां अदितिः ) तू लोगोंको सुख देनेवाली ( कामदुघा ) इच्छित पदार्थोंको देनेवाली ( पप्रथाना ) स्तुतिके योग्य ( आवपनी ) जिसमें अच्छी तरह बोनेसे बहुत अन्न उपजता है ( असि ) ऐसी है, ( यत् ते ऊनं ) जो तुममें कमी है ( तत् ते ऋतस्य ) यज्ञको तेरे उस कमीको ( प्रथमजाः ) सृष्टिके आदिमें प्रकट हुआ हुआ ( प्रजापतिः ) परमेश्वर ( आपूरयाति ) पूर्ण कर देता है ॥ ६१ ॥

हे ( पृथिवि ते प्रसूताः ) भूमि ! तुममें उत्पन्न [redacted] सब लोग ( अनमीवाः ) रोगरहित ( अयक्ष्माः ) क्षय-रोगरहित ( अस्मभ्यं उपस्थाः ) हमारे पास रहनेवाले ( सन्तु ) हों, ( नः आयुः दीर्घं भवतु ) हमारी उमर बडी हो, हम बहुत दिन जीवें ( वयं प्रतिबुध्यमानाः ) हम सब विज्ञानयुक्त होकर ( तुभ्यं बलिहृतः स्याम ) तुझे बलि, करभार, देनेवाले हों ॥ ६२ ॥

हे ( मातः भूमे ) मातृभूमि ! ( भद्रया ) कल्याणको बढानेवाली बुद्धिसे ( मा ) हमें ( सुप्रतिष्ठितं निधेहि ) सुस्थिर कर, ( दिवा ) प्रतिदिन ( संविदाना ) सब बातको जाननेवाली ( कवे मां ) हे क्रान्तदर्शिनी भूमे ! हमें ( भूत्यां श्रियं धेहि ) पृथिवीमें सम्पत्ति प्राप्त हो ॥ ६३ ॥

---

भावार्थ— हे हमारी मातृभूमि ! तू हम सबको सुख देनेवाली है, इच्छित पदार्थोंकी देनेवाली है, इसलिये जो तेरे में कमी हो उसे परमेश्वर पूरा करे ॥ ६१ ॥

हे हमारी मातृभूमि ! जो हम लोग तुममें उत्पन्न हुये हैं वे निरोग, सुआरोग्य, दीर्घायु, बुद्धिमान्, ज्ञानसंपन्न रहें और मातृभूमिके हितके लिये अपने निजके स्वार्थ को बलि देनेमें उद्यत रहें, सब भांति तेरा हित करनेमें तत्पर रहें ॥ ६२ ॥

हे मातृभूमि ! मुझे बुद्धिमान् कर और तेरे विषयमें प्रतिदिन चिन्ता करनेवाले सूक्ष्म विचारी और दूरदर्शी मनुष्यको तथा मुझे अपनी भूमिगत सम्पत्ति प्राप्त करानेवाली हो ॥ ६३ ॥

## मातृभूमिका वैदिक-गीत

जिस देशमें जो लोग रहते हैं वह उनकी 'मातृभूमि' कहलाती है। जैसे भारतीयोंकी भारतभूमि, चीनी लोगों की चीनभूमि, अंग्रेजोंकी इंग्लंडभूमि और इसी तरह दूसरे दूसरे लोगोंकी अलग अलग मातृभूमि है। जिस तरह माताके रक्त-मांस आदिसे बच्चोंकी देह बनती है, उसी तरह मातृभूमिमें उत्पन्न होनेवाले अनाज, पानी, वहांकी हवा और वनस्पतियोंसे उस देशके मनुष्योंके शरीर बनते हैं। इसलिये उस देशको अपनी मातृभूमि समझना उस देशके निवासियोंका कर्तव्य होता है।

परमेश्वरका यह नियम है कि माताके दूधपर बच्चेका ही अधिकार रहता है, क्योंकि माताके स्तनोंमें जो दूध परमेश्वर उत्पन्न करता है, वह उस मातासे उत्पन्न होनेवाले बच्चेके

लिये ही होता है। बच्चेका पालन उसकी माताके दूधसे ही होना चाहिये। माताका दूध पीना बच्चेका जन्मसिद्ध अधिकार है और यह उसका धर्म भी है। यदि कोई जबरदस्त बालक अपनी माताका दूध पीकर दूसरे बालककी माताका भी दूध जबरदस्तीसे पियेगा और दूसरे बच्चेको भूखा रखेगा, तो उसका यह कार्य परमेश्वरके नियमोंके विरुद्ध होगा और वह जबरदस्त बच्चा ईश्वरके नियमोंके अनुसार अपराधी समझा जावेगा। इसी तरह एक देशके बालक दूसरे देशके बालकोंको परतन्त्र बनावें और उस देशमें उत्पन्न होनेवाले उपभोगके पदार्थ उस देशके निवासियोंको न देकर अपने ही सुखके लिये उपयोग करें, तो यह उनका बहुत बडा अपराध होगा। किसीको भी भूलना नहीं चाहिये, कि जो स्थिति माता और बच्चोंकी है वही मातृभूमि और उसके बच्चोंकी भी है।

प्रत्येक मनुष्य जानता है कि जिस घरमें वह रहता है उस घरपर उसका कितना प्रेम होता है। रात्रिके समय यदि कोई चोर आकर उस घरमेंसे कोई वस्तु अपने भोगके लिये ले जावे, तो न्यायी सरकार ऐसे चोरको पकडकर सजा देती है, क्योंकि अपने अपने पूर्वजोंसे चली आई घरकी वस्तु पर सबका अधिकार स्थिर रखना ही न्यायका उद्देश्य होता है। चोरका उस पर अधिकार नहीं है, इसलिये वह सजा पानेके योग्य होता है। जिस तरह एक छोटासा घर किसी एक कुटुम्बका रहता है, उसी तरह देश यह एक बडा घर है और यह घर सब देशवासियोंका है। यदि उस राष्ट्ररूप घर पर दूसरे देशोंके बलवान् लोग मिलकर हमला करें और वहांकी वस्तुओंपर अपना अधिकार बतावे, तो वास्तवमें एक घर पर हमला करनेवाले डाकूके समान ही वह अपराध है। अपितु यह कहना चाहिए कि यह एक साधारण डाकूके अपराध की अपेक्षा कहीं भयंकर अपराध है। यह सिद्ध करनेकी ज्यादा जरूरत नहीं है। इस संसारके बडे बडे तत्त्व-ज्ञानी लोग यही कहते हैं। लेकिन संसारका राजकारभार तत्त्वज्ञानियोंके हाथमें न होनेसे बलवान् लोग इस तरहकी राष्ट्रीय लूटमारको अपराध नहीं समझते और इस बडे अपराधीको इसी कारण सजा नहीं होती। परंतु ईश्वरके नियमोंमें इस तरहका पक्षपात नहीं हो सकता।

हमें यहां यह दिखलाना नहीं है कि अपराधीको दण्ड मिलना आवश्यक है या नहीं। यहां तो हमें सिर्फ यही दिखलाना है कि माताके दूधपर उसके बच्चेका, घरपर उस घरके मालिकका, राष्ट्रपर उस राष्ट्रके लोगोंका और मातृ-भूमिकी उपयोगी वस्तुओंपर उस मातृभूमिके बच्चोंका अधिकार है।

बच्चा अपनी माताका दूध पीता है। इसलिये उसका अपनी मातापर बहुत प्रेम रहता है। मनुष्य अपनी मातृ-भूमिमें पैदा होनेवाले अनाज, फल, कंद, मूल इत्यादि खाते हैं और पुष्ट बनते हैं, इसलिये उनका अपनी मातृभूमि पर प्रेम रहता है। इसलिये कवि जिस तरह मातृभूमि पर गाने बनाते हैं, उसी तरह लोग माता पर भी गाने गाते हैं और दूसरोंको उत्साहित करते हैं।

यह अनुभव है कि माता और मातृभूमिके विषयमें लिखे ऐसे काव्य नैसर्गिक रीति उपजाते हैं। काव्यके भिन्न भिन्न रसोंमें प्रेमरस श्रेष्ठ है। मातृदेवताके काव्यमें जैसा प्रेमरस भरा रहता है, वैसा अन्य किसी काव्यमें नहीं। माता क्या है? एक असीम प्रेमकी मूर्ति। उसके प्रेमके लिए अन्य कोई उपमा ही नहीं दी जा सकती, उसका प्रेम वास्तवमें अनुपम है। यदि माताके प्रेमको कोई उपमा देनी ही हो, तो वह मातृ-प्रेमकी ही हो सकती है, दूसरी नहीं।

वह मनुष्य विरला ही होता है जिसे माताके प्रति आदर न हो। माताके प्रेमसे ही प्रत्येक मनुष्यका पालन होता है। मातृभूमि पर भी मनुष्यका प्रेम होता है। यह देशप्रेम भी असीम होता है। कैसी भी आपत्ति, कैसा भी संकट क्यों न हो, मनुष्य मातृभूमिका त्याग करनेको तैयार नहीं होता। माताकी या मातृभूमिकी रक्षामें शरीर निछावर करनेतक को मनुष्य तैयार रहता है।

यह असीम प्रेमही है जिससे प्रेरित होकर सब देशके लोगोंने अपनी जन्मभूमिके गीत बडे भक्तिभावसे बनाए हैं। मातृभूमिके लिये लोगोंने काव्य बनाये हैं। सभी देशोंमें यह प्रथा है कि आनंदोत्सवमें, विजयोत्सवमें देशवासी अपने अपने राष्ट्रगीतका गान करते हैं।

इस प्रकारका कोई राष्ट्रगीत या मातृभूमिगीत भारत-वासियोंमें है या नहीं, इसके विषयमें कई विद्वानोंके भिन्न भिन्न मत हैं। कई विद्वान् यह बतलाते हैं कि "भारतवासियोंका एक राष्ट्र कभी भी नहीं था, इसलिये उनमें राष्ट्रगीत होना असम्भव है। मध्यकालमें इस विस्तृत देशके बहुतसे छोटे छोटे राज्य बन गये थे। इसलिये यदि कहा जाय कि उस कालमें एक राष्ट्रियत्वकी कल्पना भी न थी तो वह सच हो सकता है।" परन्तु उन विद्वानोंका यह मत सर्वथा निराधार एवं तर्कहीन है, क्योंकि हममें प्रारंभसे ही राष्ट्रीयताकी कल्पना थी, वह ऋषियोंके कालसे आजतक चली आयी है और उसका निदर्शक राष्ट्रगीत भी हमारे पास है। इसीका समर्थन करनेके लिये इस लेखमें मातृभूमिके वैदिक सूक्तका विचार किया है। यह सूक्त अथर्ववेदके १२ वें कांडका पहला सूक्त है।

## सूक्तका उपयोग

जिस सूक्तके विषयमें हम यहां लिख रहे हैं, उसका महत्व राष्ट्रीय है या नहीं, यह हम उसके उपयोगसे जान सकते हैं। इसलिये इसका उपयोग कहां किया जाता है, देखिए—

१ ग्रामपत्तनादिरक्षणार्थम्। ( सायणभाष्य )

( अथर्व १२।१।१ )

" ग्राम, पत्तन, नगर आदि की रक्षाके समय इसका उपयोग करना चाहिये।" अर्थात् ग्राम, नगर, प्रान्त, राष्ट्र, स्वदेश आदि की रक्षाके समय इसका उपयोग करना चाहिये। स्वदेशकी रक्षाके लिये जब कोई काम करना हो, तब इस सूक्तका पाठ करना चाहिये। इससे यह सिद्ध है कि स्वराष्ट्र रक्षासे इस सूक्तका निकट संबंध है। सब देशोंमें राष्ट्रगीतका उपयोग इसी कामके लिये अर्थात् राष्ट्रकी रक्षाके निमित्त ही किया जाता है। इसका विचार और अधिक करनेके लिये नीचे और प्रमाण देते हैं।

२ पार्थिवीं भूमिकामस्य। ( नक्षत्रकल्प १७ )

" पृथ्वीकी इच्छा करनेवाला और पार्थिवी महाशांतिके करनेके समय इसका उपयोग करे।" देशमें या राष्ट्रमें अशांतिके उत्पन्न होनेपर उस अवस्थाको दूर करनेके लिये जो प्रयत्न किया जाता है, वही वेदमें "पार्थिवी महाशांति" कहा गया है। इसमें कई महत्त्वपूर्ण बातें आ जाती हैं। ऐसे समयमें इस सूक्तका पाठ करना चाहिये। यह नक्षत्र-कल्पकर्ताका कहना है। "भूमिकामः" अर्थात् भूमिकी इच्छा करनेवाला या अपनी मातृभूमिमें शांति स्थापन करनेकी इच्छा करनेवाला जो मनुष्य है, उसे वह काम करते समय इस सूक्तका पाठ करना चाहिये। इस सूक्तके पाठसे मातृभूमिके हितका काम करनेमें उत्साह मिलता है। इसी प्रकार—

भौमस्य दृतिकर्मणि। ( कौशीतकी सूत्र ५१२ )

" (भौम) प्रदेशके या राष्ट्रके (दृतिकर्म) आदरके लिये जो काम करना है, उस काममें इस सूक्तका उपयोग करना चाहिये।" "दृति" का अर्थ है "आदर"। "दृतिकर्म" का अर्थ है आदरके लिये किया हुआ काम। राष्ट्रभूमिमहोत्सव या विजयोत्सवके समय इस सूक्तका उपयोग करना चाहिये। सायणाचार्यजीने अपने भाष्यमें यह भी बतलाया है कि इस सूक्तका उपयोग कौन कौन कर सकते हैं—

१ पुष्टिकामः।

२ ग्रामिद्वियचाग्रकामः।

३ मणिहिरण्यकामः। ( सायणभाष्य अथर्व० १२।१ )

" पुष्टिकी इच्छा करनेवालेको, ग्रामकी इच्छा करनेवालेको और रत्न, सुवर्ण आदिकी इच्छा करनेवालेको इस सूक्तका पाठ करना चाहिये।" तात्पर्य यह है कि इस सूक्तका पायन उस समय करना चाहिये, जब हम राष्ट्रीय उन्नतिके काम करते हों। अतः राष्ट्रगीतके समान इस सूक्तका भी उपयोग ऐसे ही अवसरों पर किया जाना चाहिए, यह उपरोक्त सूत्रकार एवं भाष्यकारोंके कथनका तात्पर्य है।

इस सूक्तका विचार करते समय हमें देखना चाहिये कि यह सूक्त किस गणमें है। पूर्वके ऋषियोंने अथर्ववेदके कुछ गण बना दिये हैं। उनमेंसे "वास्तोष्पति" नामका जो गण है उसमें यह सूक्त है। "वस्तु" पर पतित्वका या स्वामित्वका हक बतलाने या सिद्ध करनेवाले सूक्त "वास्तोष्पति" गणमें हैं। ऊपर बतलाया गया है कि पूर्वोक्त सूक्तका पाठ उस समय करना चाहिए कि जब किसी देशके निवासी मातृभूमिपर अपना हक बतलाते हों। इसलिये यह सूक्त "वास्तोष्पति" गणमें शामिल किया गया है।

यदि हम उक्त बातोंपर ध्यान दें, तो हमें उक्त सूक्तकी महत्ता दिखाई देगी और विशेषरूपसे विदित होगा कि मातृभूमिका यह वैदिक गीत एक प्रकारका राष्ट्रगीत ही है, जिसे राष्ट्रीय अवसरपर ही गाना चाहिये।

## मातृभूमिकी कल्पना

इन बाहरी प्रमाणोंका विचार करके अबतक हमने मातृभूमिके सूक्तका स्वरूप देखा। अब भीतरी प्रमाणका विचार करके देखेंगे कि इस सूक्तके विचार कहांतक राष्ट्रीयमहत्वके हैं। अतएव पहले यह देखेंगे कि इस सूक्तमें जो मातृभूमिकी कल्पना है, वह किस प्रकारकी है। जो लोग समझते हैं कि हमारे पूर्वजोंमें "मातृभूमि" की कल्पनातक नहीं थी, वे इन वचनोंका विचार अच्छी तरह करें और प्रत्यक्ष देख लें कि हमारे अति प्राचीन साहित्यमें मातृभूमिके विचार विद्यमान हैं। उससे यह भी सिद्ध हो जाएगा कि मातृभूमिकी कल्पना सर्वप्रथम ऋषियोंकी है।

माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः। (अथर्व. १२।१।१२)

" भूमि मेरी माता है और मैं मातृभूमिका पुत्र हूं।" हमारी देशभूमि ही हमारी माता है और हम सब उस मातृभूमिके पुत्र हैं। अर्थात् हम सब देशवासी एक ही माताके पुत्र हैं, अतएव हम सब आपसमें बंधु हैं। प्रत्येक देशके निवासीको यही भाव मनमें लाना चाहिये। मातृभूमिके भक्तोंके गौरवके विषयमें ऋग्वेदका यह मंत्र द्रष्टव्य है—

ते अज्येष्ठा अकनिष्ठास उद्भिदोऽ-
मध्यमासो महसा वि वावृधुः ।
सुजातासो जनुषा पृश्निमातरो
दिवो मर्या आ नो अच्छा जिगातन ॥ ६ ॥
( ऋग्वेद ५।५९।६ )

अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते
सं भ्रातरो वावृधुः सौभगाय । ( ऋग्वेद. ५।६०।५ )

" ( पृश्नि-मातरः ) मातृभूमिको माता माननेवाले सब ( मर्त्याः ) मनुष्य सच्चे कुलीन हैं। उनमें न कोई ( ज्येष्ठ. ) श्रेष्ठ है, न कोई कनिष्ठ है और न कोई मध्यम है। उन सबका दर्जा समान है। वे सब ( उत्-भिदः ) अपने ऊपर आई हुई आपत्तियोंको भेदकर ऊपर उठनेवाले हैं। सबका विचार एकसा है अर्थात् वे ( भ्रातरः ) बन्धु ही हैं। अपने ( सौभगाय ) धनको बढानेके लिये ( सं-वावृधुः ) वे सब मिलकर प्रयत्न करते हैं।"

इस मंत्रमें " पृश्नि-मातरः " अर्थात् भूमिको माता माननेवाले सत्पुरुषोंका वर्णन देखने योग्य है। मातृभूमिके भक्त एकही विचारवाले होते हैं। उनमें उच्चनीच भाव नहीं रहता। उन सब लोगोंका दर्जा एकसा रहता है और वे सब मिलकर एक विचारसे मातृभूमिके उद्धारार्थ कार्य करते हैं। वे आपसमें बंधुप्रेम रखते हैं और अपनी उन्नति करते हैं। मातृभूमिको अपनी माता माननेसे लोगोंके आचरणमें भी समानता आ जाती है, यह इस मंत्रमें स्पष्ट रीतिसे बताया गया है। मातृभूमिको अपने व्यवहारका केन्द्र माननेवाले और न माननेवाले लोगोंके व्यवहारमें यह भेद होता है। वेदोंमें यह बात इतने साफ तौरसे बतलाई है। इसका कारण यह है कि वैदिक ऋषियोंको यह बतलाना है कि इससे आगे आनेवाले लोगोंमें मातृभूमिकी भक्ति बढे और वे अपनी उन्नति करें। इसी तरह—

इळा सरस्वती मही तिस्रो देवीर्मयोभुवः ।
बर्हिः सीदन्त्वस्रिधः । ( ऋग्वेद १।१३।९ )

" ( मही ) मातृभूमि, ( सरस्वती ) मातृसंस्कृति और ( इळा ) मातृभाषा ये तीन सुख देनेवाले देवता हैं। वे हर-समय अंतःकरणमें रहें।"

इस मंत्रकी तीन देवताओंमें मातृभूमिको भी स्थान दिया है। तीन देवताओंका संबंध स्पष्ट करके बतलानेकी यहां आवश्यकता नहीं है। क्योंकि यह इतना स्पष्ट है कि यह एकदम समझमें आ सकता है। इन सब मन्त्रोंका विचार करनेसे मालूम होगा कि हमारे धर्मग्रंथोंमें मातृभूमिके महत्व और श्रेष्ठत्वका कितना वर्णन किया हुआ है, इसीके बारेमें और बातें देखनेके पहिले यह मंत्र द्रष्टव्य है—

भूमे मातर्नि धेहि मा भद्रया सुप्रतिष्ठितम् ॥
( अथर्व० १२।१।६३ )

" हे ( मातः भूमे ) मातृभूमि ! मुझे कल्याणमय अवस्थामें स्थापित कर " अर्थात् मेरा सब प्रकारसे कल्याण कर। इसमें " भूमे मातः " आदि पदोंसे मातृभूमिकी योग्यता जानी जा सकती है। इसी तरह—

सा नो भूमिः पूर्वपेये दधातु ॥ ३ ॥
सा नो भूमिर्गोष्वप्यन्ने दधातु ॥ ४ ॥
सा नो भूमिर्भूरिधारा पयो दुहाम् ॥ ९ ॥
सा नो भूमिर्वर्धयद्वर्धमाना ॥ १३ ॥
सा नो भूमिरादिशतु यद्धनं कामयामहे ॥ ४० ॥
सा नो भूमिः प्रणुदतां सपत्ना-
नसपत्नं मा पृथिवी कृणोतु ॥ ४१ ॥
( अथर्ववेद १२।१ )

" यह हमारी मातृभूमि हमें अपूर्व पेय पदार्थ दे। यह हमारी भूमि हमें गायें और अन्न देवे। यह हमारी भूमि हमें बहुत दूध देवे। यह हमारी भूमि हमारा संवर्धन करे। यह हमारी भूमि हमारे इच्छानुसार धन देवे। यह हमारी भूमि हमारे शत्रुओंको दूर करे और मुझे शत्रुरहित बनावे।"

पिछले सबपर ध्यान रखनेसे विदित होगा कि इन सब मन्त्रोंमें ' भूमि ' शब्द ' मातृभूमि ' के अर्थमें आया है। " मातृभूमि हमारे लिये यह करे, यह करे " आदि रचना काव्यमय अलंकार है। इसका अर्थ वास्तवमें यह है कि " मातृभूमिकी कृपासे हमारे हाथसे यह कार्य होवे या यह कार्य होकर यह फल मिले। " क्योंकि प्रत्येक काव्यमें इस तरह की आलंकारिक याचना रहती है। उन सब प्रार्थनाओंका शाब्दिक अर्थ भिन्न रहता है और अंदरका भाव भिन्न रहता है। इस विषयमें यह मंत्र मननीय है—

सा नो भूमिर्वि सृजतां माता पुत्राय मे पयः ॥१०॥
( अथर्ववेद १२।१ )

" यह हमारी मातृभूमि मुझे अर्थात् अपने पुत्रको बहुत दूध देवे। " यह मंत्र कितना अच्छा और आलंकारिक है। माता और पुत्रका संबंध दूध पीनेसे ही शुरु होता है। माताका दूध पुत्र पीता है, यह सब जानते हैं। गायका दूध हम सब पीते हैं, इसलिये गाय हमारी माता है। भूमिका अन्नरस

आदि दूध हमें मिलता है, इसलिये यह हमारी माता है। यह सर्वसाधारण और सीधा व्यवहार है। उपरोक्त मन्त्र भागके 'मेरी माता मुझे ही दूध देवे, मातृभूमिमें उत्पन्न होनेवाले पदार्थ हमें ही मिलें, कोई दूसरा उन्हें हमसे छीन न ले,' आदि वर्णन अच्छे एवं बोधप्रद हैं अत विचारणीय भी हैं।

अब कोई यह भी कह सकता है कि "भूमि या हमारी भूमि" आदि शब्दोंसे "हमारी राष्ट्रभूमि" यह भावार्थ नहीं निकल सकता और इस बातको बिना सिद्ध किये हम यह भी नहीं कह सकते कि मातृभूमिके बारेमें हमारे धर्मग्रन्थोंमें पूर्णरूपसे वर्णन किया हुआ है। यह संदेह योग्य है, उसके निवारणके लिये हम यह मन्त्र पाठकोंके सम्मुख रखते हैं—

सा नो भूमिस्त्विषिं बलं राष्ट्रे दधात्तूत्तमे।
( अथर्व॰ १२।१।८ )

"यह हमारी मातृभूमि हमारे उत्तम राष्ट्रमें ( उत्तमे राष्ट्रे ) तेज और बल बढ़ावे।"

इसमें "उत्तमे राष्ट्रे" का अर्थ और "हमारी भूमि" का अर्थ एकही है। "हमारे उत्तम राष्ट्रमें अर्थात् "हमारी मातृभूमिमें" तेज और बल की बाढ़ होवे। "हमारी मातृभूमिमें" या "हमारे राष्ट्रमें" आदि शब्दोंका अर्थ यही है कि "हम लोगोंमें" या "हमारे देशबांधवों" में। यह बात साधारण विचार करनेवाला भी जान सकता है। परन्तु "हम लोगोंमें" या "देशबांधवोंमें तेज और बल बढ़े" यह कहनेसे यह कहना कि "हमारे राष्ट्रमें या हमारी मातृभूमिमें तेज और बल बढ़े" उच्च भावना प्रदर्शित करता है।

इसी मन्त्रके "उत्तमे राष्ट्रे" ( हमारे अच्छे राष्ट्रमें ) शब्द और भी एक उच्च भाव प्रदर्शित करते हैं। राष्ट्रभक्तोंकी दृष्टिसे राष्ट्र किस दशामें होना चाहिये, यह इन शब्दोंसे स्पष्ट है। इन शब्दोंसे सूचित होता है कि राष्ट्रभक्तोंको यह आकांक्षा होनी चाहिये कि "हमारा राष्ट्र सब राष्ट्रोंमें उत्तम हो।" "तर, तम' तुलनात्मक उच्चता बतानेवाले प्रत्यय हैं। 'उत्' 'उत्तर और उत्तम" उच्चता की तीन सीढ़ियां बतलाते हैं। "उत्तम" से सर्वोत्कृष्ट अवस्था मालूम होती है। राष्ट्रभक्तों की प्रबल इच्छा होनी चाहिये कि हमारा राष्ट्र सब राष्ट्रोंमें अति उत्तम हो। इस इच्छासे प्रेरित हो उन्हें चाहिये कि वे अपने राष्ट्रको सर्वोत्कृष्ट कोटिका बनानेमें शक्ति भर प्रयत्न करें। उत्तम शब्दका यही भाव है कि राष्ट्रकी स्वतन्त्रता या परतन्त्रता में ही देशवासियोंको सन्तुष्ट नहीं होना चाहिए, अपितु देशवासियोंका लक्ष्य होना चाहिये कि वे किसी निश्चित उच्चतम कोटिपर पहुंचे और वे उस लक्ष्य की पूर्ति करनेमें भरसक प्रयत्न करें।

इस मन्त्रका विचार करनेसे मालूम हो सकता है कि इस वैदिक सूक्तमें केवल मातृभूमिकी ही कल्पना नहीं है, बल्कि राष्ट्रके बारेमें भी स्पष्ट भाव हैं और अपना राष्ट्र सब राष्ट्रोंके आगे रहे, यह उच्च महत्वाकांक्षा इसमें व्यक्त है। इस प्रकार अपना वैदिक धर्म इतनी उच्च राष्ट्रीय भावना जागृत करनेवाला है और वह इस आदर्शको स्पष्ट शब्दोंमें जनताके सम्मुख रखता है।

इतना स्पष्ट उपदेश हमारे धर्मवचनोंमें होते हुए भी हमारे राष्ट्रमें राष्ट्रीय भावना यथोचित रीतिसे जागृत नहीं है। पर इसका कारण हमारे धर्मका अयोग्य होना नहीं है, अपितु धर्मकी ओर ध्यान न देना और दूसरी अयोग्य बातोंकी ओर ध्यान देना ही है। जिस वेदमें ये उच्च राष्ट्रीय भावना जागृत करनेवाले वचन हैं, उसके प्रति लोगोंमें जो श्रद्धा व विश्वास है, वह केवल दिखावटी है। लोग आधुनिक ग्रन्थोंपर ही अधिक विश्वास करते हैं। इसलिये सच्चा सोना ही रह गया और मिट्टी हाथ लगी है।

अपनी मातृभूमि और अपने राष्ट्रके बारेमें इस तरहके स्पष्ट विधान अथर्ववेदीय मातृभूमिके गीतोंमें हैं। इन गीतोंको देखनेसे सिद्ध होता कि हमारा धर्म शुरूसे ही राष्ट्रीय भावना जागृत रखनेवाला और उसकी वृद्धि करनेवाला है। यह भूलना नहीं चाहिये कि राष्ट्रके संबंधमें जो कर्तव्य है, यह अपने धर्मका एक मुख्य भाग है।

## अध्यात्मज्ञान और राष्ट्रभक्ति

हम लोगोंमें धार्मिक बातोंकी ओर कितना दुर्लक्ष्य हो रहा है, यह अनेक उदाहरणोंसे स्पष्ट हो सकता। अध्यात्म ज्ञानका और मातृभूमिकी भक्तिका एक दूसरेसे संबंध है, ऐसा यदि कहा जाय तो उसे कोई सत्य नहीं समझेगा। अध्यात्मविचार करनेवाले वेदान्ती सब संसारको छोड़कर किसी गुफामें जाकर बैठनेका प्रयत्न करते हैं और जिनको सब लोग राष्ट्रभक्त कहते हैं वे लोग साफ कहते हैं कि धर्मका राजकारणसे कोई संबंध नहीं है। इस विरोधके देखते यदि कोई कहे कि 'अध्यात्मविद्या और राष्ट्रीय भक्तिका निकट संबंध है,' तो उसे कौन सच कह सकता है ? हम इस बातकी सिद्धिके लिए इतिहासके एक ही उदाहरण देते हैं।

अर्जुन युद्धभूमिमें उतरा था और शत्रुको जीतने की महत्वाकांक्षा रखकर उसने युद्ध की तैयारीभी की। पर युद्धके

प्रारम्भ होनेके समय ही वह मोहमें पड गया और जंगलमें जाकर तपश्चर्या करनेके लिये तैयार हो गया। वह सोचने लगा कि युद्ध करके स्वराज्य लेनेसे तपश्चर्या करके उच्च अवस्था प्राप्त कर लेना कहीं अधिक उच्च है। तब भगवान् श्रीकृष्णने अर्जुनको वैदिक अध्यात्मविद्याका उपदेश दिया। यह भगवद्गीताका उपदेश सुनकर अर्जुनका मोह दूर हो गया, उसे उसकी अवस्थाका ज्ञान प्राप्त हो गया और वह शत्रुको मारनेके लिए तैयार हो गया। इसके बाद उसने युद्ध किया और निष्कण्टक स्वराज्य पूर्णतासे प्राप्त कर लिया।

दूसरा उदाहरण श्रीरामचन्द्रजीका है। रामचन्द्रजीको विद्याभ्यास पूर्ण होनेपर यह भ्रम हुआ कि " सब बातें दैवाधीन हैं और पुरुषार्थसे कुछ नहीं हो सकता।" इस भ्रमके कारण उन्होंने पुरुषार्थके काम करने छोड दिये। तब वसिष्ठ ऋषिने उन्हें वेदान्तशास्त्रका–अध्यात्मशास्त्रका–उपदेश दिया। इस उपदेशके बाद उनका भ्रम दूर हो गया और वे प्रबल पुरुषार्थी बन गये। इसके बाद उन्होंने लङ्काद्वीपके राक्षसोंका नाश किया, संपूर्ण भरतखण्डके ३३ कोटी देवोंको कारावाससे मुक्त कर पूर्ण स्वतंत्र कर दिया और इस प्रकार आर्य क्षत्रियोंका यश उज्ज्वल किया।

इन दोनों उदाहरणोंमें यह बतलाया है कि अध्यात्मज्ञानके बाद प्रबल पुरुषार्थ करके स्वराष्ट्रके शत्रुओंका पूर्णतासे नाश करके राष्ट्रीय स्वतंत्रता प्राप्त करनी चाहिये।

श्रीशिवाजी महाराजको भी एक दो समय उदासीनताने आ घेरा था और वह रामदासस्वामी और संत तुकारामके उपदेशसे दूर हुई। ये बातें महाराष्ट्रके इतिहासमें हैं। इन सब बातोंका विचार करनेपर हमें यह कहना पडता है कि अध्यात्मज्ञान या वेदान्तज्ञान राष्ट्रीय इच्छाके विरोधी नहीं हैं। इसके अलावा जिस मातृभूमिके वैदिक गीतके बारेमें हम विचार कर रहे हैं, उसके आगेके और पीछेके सूक्तोंमें भी अध्यात्म विषयका प्रतिपादन है—

यह मातृभूमिका वैदिक राष्ट्रगीत अथर्ववेदके १२ वे काण्डका प्रथम सूक्त है। इसके पूर्व जो सूक्त हैं, वे सूक्त और उनके विषय क्रमसे आगे दिये हुए हैं—

दशम कांड—

| | |
|---|---|
| सूक्त दूसरा | केनसूक्त ( केन उपनिषद्का विषय ) ब्रह्मविद्या। |
| सूक्त ३ से ६ | तक शत्रुका नाश करना। |
| सूक्त ७ और ८ | ज्येष्ठ ब्रह्मसूक्त ( ब्रह्मज्ञान )। |
| सूक्त ९ | शत्रुपर शस्त्रप्रहार करना। |
| सूक्त १० | गौ माताका रक्षण। गौको दुःख देनेवाले शत्रुका नाश करना। |

एकादश कांड—

| | |
|---|---|
| सूक्त १ | ब्रह्मौदन सूक्त ( अन्नसूक्त )। |
| सूक्त २ | रुद्रसूक्त ( पशुपतिसूक्त )। |
| सूक्त ३ | ओदनसूक्त ( भात, अन्न )। |
| सूक्त ४ | प्राणसूक्त ( प्राणशक्तिका वर्णन )। |
| सूक्त ५ | ब्रह्मचर्य ( ब्रह्मचर्य पालन करना )। |
| सूक्त ६ | कालचक्रवर्णन। |
| सूक्त ७ | उच्छिष्ट ब्रह्मसूक्त ( संपूर्ण जगत् धारण करनेवाले ब्रह्मका सूक्त )। |
| सूक्त ८ | ब्रह्मसूक्त ( शरीरमें प्रविष्ट होनेवाले ब्रह्मका सूक्त )। |

सूक्त ९ और १० युद्धकी तैयारीका सूक्त।

द्वादश कांड— सूक्त १ मातृभूमिका वैदिक गीत।

इन सूक्तोंके क्रमसे युद्ध, शत्रुनाश आदि विषयोंके पहले ब्रह्मज्ञानके सूक्त आये हुए हैं। ब्रह्मज्ञानके बाद शत्रुका नाश करनेका विषय आया है। अथर्ववेदके दशमकाण्डमें ऐसा दो बार निर्देश है। ग्यारहवें काण्डमें अन्न, प्राण, ब्रह्मचर्य, काल आदिके बाद ब्रह्मज्ञान है, उसके बाद युद्धकी तैयारी का वर्णन है और उसके बाद मातृभूमिका वैदिक गीत है। सूक्तोंका यह क्रम देखनेसे स्पष्टरूपसे मालूम होता है कि पूर्वकालमें " ब्रह्मज्ञानके बाद ही स्वराज्यके लिये युद्ध होता होगा।" पाठकोंको यह कथन कदाचित् आश्चर्यकारक मालूम होगा। इसलिये ऊपर दिये हुए सूक्तोंका अर्थ समझनेके लिये और यह जाननेके लिये कि हमारा कथन ठीक है या नहीं, प्रत्येक सूक्तमेंसे नमूनेके लिये एक एक मंत्र यहां देते हैं।

अष्टचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या।
तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ॥३१॥
तस्मिन्हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते।
तस्मिन्यद्यक्षमात्मन्वत्तद्वै ब्रह्मविदो विदुः ॥३२॥
( अथर्ववेद कांड १० सू २ )

" अष्ट चक्र और नौ द्वारोंसे युक्त देवोंकी अयोध्या नगरी है। उस नगरीमें तेजयुक्त स्वर्गकोश है। उस कोशमें जो पूज्य देव है, उसे ब्रह्मज्ञानीही जानते हैं।" इस हृदयस्थानीय ब्रह्मके वर्णनके बाद अगले सूक्तमें शत्रुको छिन्नभिन्न करनेके मंत्र हैं—

१ द्यौः- आकाश तथा सूर्य । इनमें तेज है, सूर्य तो स्वयंप्रकाशी है । इस प्रकार उत्तम तेजस्वी राजा स्थिर हो सकता है ।

२ पृथ्वी- पृथ्वी सबका उत्तम प्रकार धारण और पोषण करती है । जो राजा सब प्रजाजनोंका इस प्रकार धारणपोषण करता है वह स्थिर हो सकता है ।

३ पर्वत- अपने स्थानमें स्थिर रहते हैं कभी पीछे नहीं हटते । इस प्रकार युद्धमें जो अपने स्थानमें स्थिर रहता है, भागता नहीं, वह राजा राष्ट्रमें स्थिर रह सकता है ।

४ जगत्- चलता है, परंतु अपनी मर्यादामें घूमता है । इस प्रकार जो अपनी मर्यादामें प्रगति करता है, वही स्थिर हो सकता है ।

इस प्रकारके गुण धारण करनेवाला राजा राजगद्दीपर स्थिर रहता है । इन गुणोंसे भी और अधिक एक गुण है-

५ विशां राजा ध्रुवः- प्रजाओंका रञ्जन करनेवाला राजा स्थिर रहता है ।

यह गुण सब गुणोंसे श्रेष्ठ और इसके रहनेसेही अन्य गुण कार्य करनेमें समर्थ होते हैं । ' राजा ' शब्दका ही अर्थ ( प्रजारंजकः ) प्रजाको प्रसन्न करनेवाला है । इस प्रकारके प्रजाकी प्रसन्नता संपादन करनेवाले राजाको ही इन्द्रादि देव राजगद्दीपर स्थिर रखनेकी सहायता करें । इन देवताओंसे बोधित होनेवाले राष्ट्रके लोग राजाकी सहायता करें, इन देवतावाचक शब्दोंसे बोधित होनेवाले ये लोग हैं—

१ बृहस्पतिः, अग्निः- ज्ञानी, विद्वान् आदि ब्राह्मण, ।

२ इन्द्रः- शूर, वीर, सैनिक आदि क्षत्रिय बल ।

३ वरुणः- वरिष्ठ लोग ।

ये सब लोग उत्तम राजाकी सहायता करें और उसकी स्थिरताके लिये प्रयत्न करें । इनकी सहाय्यता प्राप्त करके राजा संपूर्ण शत्रुओंको दूर करे, सब प्रजाजनोंमें एकता स्थापित करे और राष्ट्रीय महासभाकी सहायतासे अपनी स्थिरता करे । राष्ट्रमहासभा भी योग्य राजाको ही अपनी सहानुभूति प्रदान करे और अयोग्य राजाको कभी सहायता न दे ।

# राष्ट्रके ऐश्वर्यकी वृद्धि

## कांड ६, सूक्त ५४

( ऋषि - ब्रह्मा । देवता - अग्नीषोमौ । )

इदं तद्युज उत्तरमिन्द्रं शुम्भाम्यष्टये । अस्य क्षत्रं श्रियं महीं वृष्टिरिव वर्धया तृणम् ॥ १ ॥
अस्मै क्षत्रमग्नीषोमावस्मै धारयतं रयिम् । इमं राष्ट्रस्याभीवर्गे कृणुतं युज उत्तरम् ॥ २ ॥

अर्थ— ( इदं तत् उत्तरं युजे ) मैं इसके साथ उस श्रेष्ठको संयुक्त करता हूं । ( अष्टये इंद्रं शुंभामि ) फल-भोगके लिये प्रभुकी प्रार्थना करता हूं । हे देव ! ( वृष्टिः तृणं इव ) जैसे वृष्टि घासको बढाती है, उसी प्रकार ( अस्य क्षत्रं महीं श्रियं वर्धय ) इस राजाके राज्यको तथा महती संपत्तिको बढा ॥ १ ॥

हे अग्निषोमौ ! ( अस्मै क्षत्रं धारयतं ) इसके लिये राज्यको धारण कराओ, ( अस्मै रयिं ) इसको धन धारण कराओ ( इमं राष्ट्रस्य अभीवर्गे कृणुतं ) इसको राष्ट्रकी मुख्य मंडलीमें स्थिर करो । ( उत्तरं युजे ) मैं भी इसको अधिक उच्च अवस्थामें नियुक्त करता हूं ॥ २ ॥

भावार्थ— मैं श्रेष्ठके साथ संबंध करता हूं, अपनी उन्नतिके लिये परमेश्वरकी प्रार्थना करता हूं । हे ईश्वर ! हमारे राजाका राज्य बढे और धन भी ऐसा बढे कि जैसे वृष्टिसे घास ॥ १ ॥

हमारे राजाका राज्य स्थिर होवे, धन भी स्थिर रहे । राष्ट्रके हित करनेवाले लोगोंमें यह प्रमुख होवे और श्रेष्ठताके साथ बढता रहे ॥ २ ॥

सबन्धुश्चासबन्धुश्च यो अस्माँ अभिदासति । सर्वं तं रन्धयासि मे यजमानाय सुन्वते ॥ ३ ॥

अर्थ— ( सबन्धुः च असबन्धुः च ) भाइयोंसमेत या भाइयोंसे रहित ( यः अस्मान् अभिदासति ) जो शत्रु हमको विनष्ट करना चाहता है, ( मे सुन्वते यजमानाय ) मुझ याजक यजमानके लिये ( तं सर्वं रन्धयासि ) उस शत्रुका नाश कर ॥ ३ ॥

भावार्थ— हे अग्नि ! कोई शत्रु जो अकेला या अपने भाइयोंसमेत हमारा नाश करना चाहे, तू उसीका नाश कर ॥ ३ ॥

यह सूक्त स्पष्ट है । राष्ट्रीय उन्नतिकी प्रार्थना है । अपना श्रेष्ठोंसे संबंध जोडना और ( यजमान ) यज्ञमय जीवन बनाना यह मनुष्यका कर्तव्य यहां बताया है । इसके अनंतर परमेश्वरकी प्रार्थना की जाय, तो वह निःसंदेह सफल होगी । अपना राज्य बढे, धन बढे, स्वराज्य प्राप्त हो, शत्रु दूर हो जावे और सब प्रकारकी उन्नति भी होवे । यह इस प्रार्थनाका आशय है ।



## राजाका राज्याभिषेक

### कांड ४, सूक्त ८

( ऋषिः – अथर्वाङ्गिराः । देवता – चन्द्रमा, आपः, राज्याभिषेकः । )

भूतो भूतेषु पय आ दधाति स भूतानामधिपतिर्बभूव ।
तस्य मृत्युश्चरति राजसूयं स राजा राज्यमनु मन्यतामिदम् ॥ १ ॥
अभि प्रेहि माप वेन उग्रश्चेता सपत्नहा । आ तिष्ठ मित्रवर्धन तुभ्यं देवा अधि ब्रुवन् ॥ २ ॥

अर्थ— जो ( भूतः ) स्वयं प्रभावशाली बनकर ( भूतेषु पयः आदधाति ) सब प्राणियोंको दुग्धादि उपभोगके पदार्थ देता है ( सः भूतानां अधिपतिः बभूव ) वह ही सब प्राणियोंका अधिपति हो सकता है । ( तस्य राज-सूयं मृत्युः चरति ) उसके राज्यशासनके उत्पन्न होजानेपर स्वयं मृत्यु ही दण्ड लेकर उसकी सहायतार्थ राज्यमें भ्रमण करती है । ( सः राजा इदं राज्यं अनुमन्यताम् ) वह राजा इस राज्यको अनुमतिसे चले ॥ १ ॥

हे ( मित्रवर्धन ) मित्रोंको बढानेवाले राजन् ! तू ( उग्रः चेता सपत्न-हा अभि प्रेहि ) प्रतापी, चेतना देनेवाला, शत्रुओंका विनाशक होकर आगे बढ । ( [redacted] अप वेनः ) पीछे मत हट, ( आ तिष्ठ ) अपने स्थानपर ठहर जा । ( तुभ्यं देवाः अधि ब्रुवन् ) तुझे विद्वान् लोग योग्य मंत्रणा देते रहें ॥ २ ॥

भावार्थ— जो विशेष प्रभावशाली होता है और सब जनताको विशेष सुख देनेके कार्य करता है, वही लोगोंका अधिपति हो सकता है । जो मृत्यु सब प्राणियोंका अन्त करनेवाली है, वह उस राजाकी शासक दण्डधारिणी होकर उसकी सहायता करती है । इस प्रकारका जो प्रतापी पुरुष हो वही प्रजाकी अनुमतिसे राज्यशासन चलावे ॥ १ ॥

राजा अपने मित्र बढावे । वह राजा प्रतापी प्रजामें चेतना बढानेवाला और शत्रुओंका नाशक होकर आगे [redacted] । अपने स्थानमें स्थिर रहे और कभी पीछे न हटे । ऐसे राजाको विद्वान् लोग समय समयपर योग्य मंत्रणा [redacted] दें ॥ २ ॥

आतिष्ठन्तं परि विश्वे अभूषं छ्रियं वसानश्चरति स्वरोचिः ।
महत्तद्वृष्णो असुरस्य नामा विश्वरूपो अमृतानि तस्थौ ॥ ३ ॥
व्याघ्रो अधि वैयाघ्रे वि क्रमस्व दिशो महीः ।
विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्त्वापो दिव्याः पयस्वतीः ॥ ४ ॥
या आपो दिव्याः पयसा मदन्त्यन्तरिक्ष उत वा पृथिव्याम् ।
तासां त्वा सर्वासामपामभि षिञ्चामि वर्चसा ॥ ५ ॥
अभि त्वा वर्चसासिचन्नापो दिव्याः पयस्वतीः ।
यथासो मित्रवर्धनस्तथा त्वा सविता करत् ॥ ६ ॥

---

अर्थ— ( आतिष्ठन्तं विश्वे परिभूषन् ) राजगद्दीपर बैठनेवाले राजाको सब लोग अलंकृत करें। यह राजा ( श्रियं वसानः स्व-रोचिः चरति ) लक्ष्मीको धारण करता हुआ अपने तेजसे युक्त होकर राज्यमें विचरता है। इस ( वृष्णः असु-रस्य तत् महत् नाम ) बलवान् और प्रजाओंके प्राण रक्षक राजाका वही बडा यश है, यह ( विश्वरूपः अमृतानि आ तस्थौ ) सब रूपोंसे युक्त होकर विविध सुखोंको प्राप्त करता है ॥ ३ ॥

( वैयाघ्रे अधि व्याघ्रः ) व्याघ्र स्वभाववाले मनुष्योंपर बाघ बनकर हमला कर, ( महीः दिशः विक्रमस्व ) और विशाल दिशाओंमें पराक्रम कर। ( पयस्वतीः आपः ) दुग्धादि प्राप्त करनेवाली ( सर्वाः विशः ) [redacted] प्रजाएं ( त्वा वाञ्छन्तु ) तुझे चाहें ॥ ४ ॥

( अन्तरिक्षे उत वा पृथिव्यां ) अन्तरिक्ष और इस पृथ्वीपर ( या दिव्याः आपः ) जो दिव्य जल अपने ( पयसा मदन्ति ) सत्व रससे लोगोंको तृप्त करते हैं ( तासां सर्वासां अपां वर्चसा ) उन सब जलोंके तेजसे ( त्वा अभिषिञ्चामि ) तेरा अभिषेक करता हूं ॥ ५ ॥

( दिव्याः पयस्वतीः आपः ) दिव्य रसयुक्त जलोंने ( वर्चसा त्वा अभि असिचन् ) अपने तेजसे तुझे अभिषिक्त किया है ( यथा मित्रवर्धनः असः ) जिससे तू मित्रोंकी वृद्धि करनेवाला हो और ( सविता त्वा तथा करत् ) सबका प्रेरक देव भी तुझे उसके योग्य बनावे ॥ ६ ॥

---

भावार्थ— राजगद्दीपर विराजमान होनेवाले राजाको प्रजाजन अलंकृत करते हैं। यह राजा ऐश्वर्यको पासमें रखता हुआ तेजस्वी बनकर राज्यमें विचरता है। प्रजाजनोंके प्राणोंकी रक्षा करनेवाले बलवान् राजाका यही बडा यश है। यह राजा विविध अधिकारियोंके रूप धारण करके विविध सुखोंको बढाता हुआ अपने स्थानपर रहता है ॥ ३ ॥

राजा दुष्टोंके दमनके लिये योग्य प्रकार उपायोंकी योजना करके सब दिशाओंमें पराक्रम करके विजयी होवे। [redacted] जल आदि उपभोगोंको प्राप्त करनेकी इच्छा करनेवाले प्रजाजन ऐसे राजाको चाहें ॥ ४ ॥

पृथ्वी और अंतरिक्षमें जो दिव्य जल हैं। उन सबके तेजसे यह राज्याभिषेक राजाके ऊपर किया जाता है ॥ ५ ॥

इस दिव्य जलसे अभिषिक्त हुआ राजा अपने मित्रोंकी संख्या बढावे। और परमेश्वर उस राजाको ऐसी ही प्रेरणा देवे ॥ ६ ॥

एना व्याघ्रं परिषस्वजानाः सिंहं हिन्वन्ति महते सौभगाय ।
समुद्रं न सुभुवस्तस्थिवांसं मर्मृज्यन्ते द्वीपिनमप्स्वन्तः ॥ ७ ॥

अर्थ— ( व्याघ्रं सिंहं परिषस्वजानाः एनाः ) व्याघ्र और सिंहके समान पराक्रमी राजाको चारों ओरसे अभिषिक्त करनेवाली ये जलधाराएं ( महते सौभगाय हिन्वन्ति ) बडे सौभाग्यके लिये प्रेरित करती हैं । ( सु-भुवः समुद्रं न ) जैसे उत्तम भूमि भाग समुद्रको शोभित करते हैं, उसी प्रकार ( अप्सु अन्तः तस्थिवांसं द्वीपिनं ) जलोंके अदर रहनेवाले, द्वीपोंके अधिपति राजाको सब प्रजाएं ( मर्मृज्यन्ते ) सुभूषित करती हैं ॥ ७ ॥

भावार्थ— यह राजा नरव्याघ्र अथवा नरसिंह अर्थात् नरश्रेष्ठ है । इस राज्याभिषेकसे इसके भाग्यकी वृद्धि होती है । जिस प्रकार अपनी मर्यादामें रहनेवाला समुद्र चारों ओरके भूभागोंसे सुभूषित होता है, उसी प्रकार चारों ओरसे जलसे वेष्टित राष्ट्रका अधिपति राजा सब प्रजाओंसे सुपूजित होता है ॥ ७ ॥

## राजाका राज्याभिषेक

### राज्याभिषेक ।

राजाके राज्याभिषेकके समयके धर्मविधिमें कहनेका [illegible] सूक्त है । इस सूक्तके मननसे राज्याभिषेक विधिका ज्ञान हो सकता है । राजगद्दीपर राजाका अभिषेक करनेके लिये विविध जलाशयोंका जल लाया जाता है । समुद्र, पवित्र महानदियां, अन्य पवित्र स्रोत और आकाशसे प्राप्त होनेवाला दिव्य जल ये सब लाये जाते हैं । इस मंत्रपूत जलसे राज्याभिषेक किया जाता है । इसका तात्पर्य बडा गंभीर है । राजाका राज्य समुद्रतक फैला हुआ होना चाहिये । यह पहिला बोध यहां मिलता है । जो राज्य समुद्रतक नहीं फैले [illegible] होते, उनका व्यापार व्यवहार ठीक प्रकार नहीं चल सकता, इसलिये समुद्रके किनारेतक राज्यका विस्तार होना देशोन्नतिके लिये अत्यंत आवश्यक है । इसी विचारकी स्फूर्ति देनेके लिये सप्तम मंत्रमें ' समुद्र, अप्सु -अन्तः, द्वीपि ' ये शब्द हैं । पंचम मंत्रमें कहा है कि ' तासां सर्वासां अपां वर्चसा अभिषिञ्चामि । ' अर्थात् उन सब जलोंके तेजसे मैं तुम्हारा अभिषेक करता हूं, ताकि तुम इस तेजसे युक्त हो ।

### समुद्रतक राज्यविस्तार ।

दूसरे राजाके पाससे भिक्षा मांगकर लाया हुआ समुद्रका और महानदियोंका जल राज्याभिषेकके कामका नहीं है ; अपने राज्यमें समुद्र होना चाहिये और महानदियांभी अपने राज्यमें होनी चाहिये । और उनसे जल प्राप्त करना चाहिये । इसका विचार करनेसे सत्कारकी चीजें किस प्रकार राज्य-विस्तारके लिये कारणीभूत हो सकती हैं इसका पता लग सकता है ।

### कौन राजा होता है ?

जो वीर विशेष प्रभावशाली और पराक्रमी होता है और जो जनताको ( पयः अरद्भाति ) दूध आदि उपभोगके पदार्थ विपुल देता है तथा बेकारी कम करता है, वही ( अधिपतिः बभूव ) राजा हो सकता है । [illegible] राजाका सहायक यह मृत्यु ही होती है, मृत्यु देव सब जगतको दण्ड देनेवाला होता है, मानो इस मृत्युका अंशही राजाके रूपमें आकर निवास करता है । इसीकी सहायतासे राजा अपराधियोंको दण्ड देता है । इस प्रकारका प्रभावशाली राजा प्रजाका शासन करे । [ मंत्र १ ] [illegible] राजा शत्रुनाशक और मित्रवर्धक तथा शूर बनकर अपना राज्य चलावे और बढावे । [ मंत्र २ ] राज्यशासन करनेवाले अनेक ओहदेदार राजाके ही रूप हैं, इस प्रकारसे मानो राजा ( विश्वरूपः ) अनेक रूपवाला होकर राज्य करता है, और ( स्वः रोचि ) अपने तेजसे तेजस्वी बनकर राज्य चलाता है । यही राजाकी महिमा है । [ मंत्र ३ ] यह राजा बाघ और सिंह जैसा पराक्रमी बनकर शत्रुओंका दमन करे और सब प्रकारकी उन्नति करके यशका भागी बने ।

# राजा और राजाके बनानेवाले

## कांड ३, सूक्त ५

( ऋषिः - अथर्वा । देवता - सोमः । )

आयमगन्पर्णमणिर्बली बलेन प्रमृणन्त्सपत्नान् ।
ओजो देवानां पय ओषधीनां वर्चसा मा जिन्वत्वप्रयावन् ॥ १ ॥
मयि क्षत्रं पर्णमणे मयि धारयताद्रयिम् । अहं राष्ट्रस्याभीवर्गे निजो भूयासमुत्तमः ॥ २ ॥
यं निदधुर्वनस्पतौ गुह्यं देवाः प्रियं मणिम् । तमस्मभ्यं सहायुषा देवा ददतु भर्तवे ॥ ३ ॥
सोमस्य पर्णः सह उग्रमागन्निन्द्रेण दत्तो वरुणेन शिष्टः ।
तं प्रियासं बहु रोचमानो दीर्घायुत्वाय शतशारदाय ॥ ४ ॥
आ मारुक्षत्पर्णमणिर्मह्या अरिष्टतातये । यथाहमुत्तरोऽसान्यर्यम्ण उत संविदः ॥ ५ ॥

---

अर्थ — ( अयं बली पर्णमणिः ) यह बलवान् पर्णमणि ( बलेन सपत्नान् प्रमृणन् ) बलसे शत्रुओंका नाश करती हुई ( आ अगन् ) आई है। यह ( देवानां ओजः ) देवोंका बल और ( ओषधीनां पयः ) औषधियोंका रस है। यह ( अप्रयावन् वर्चसा मा जिन्वतु ) विरोध न करती हुई तेजसे मुझे संयुक्त करे ॥ १ ॥

हे पर्णमणे ! ( मयि क्षत्रं ) मुझमें क्षात्रबल और ( मयि रयिं धारयतात् ) मुझमें धन धारण करो। ( अहं राष्ट्रस्य अभीवर्गे ) मैं राष्ट्रके आप्तपुरुषोंमें ( उत्तमः निजः भूयासं ) उत्तम और उनका अपना बनकर रहूं ॥ २ ॥

( यं गुह्यं प्रियं मणिं देवाः वनस्पतौ निदधुः ) जिस गुह्य और प्रिय मणिको देवोंने वनस्पतिमें स्थापित किया था, ( तं देवाः अस्मभ्यं आयुषा सह भर्तवे ददतु ) उस मणिको देव हमें आयुके साथ पोषणके लिये दें ॥ ३ ॥

( इन्द्रेण दत्तः ) इन्द्रके द्वारा दी हुई, ( वरुणेन शिष्टः ) वरुण द्वारा उत्तम बनाई गई ( सोमस्य पर्णः ) सोम देवताकी यह पर्णमणि ( उग्रं सहः आ अगन् ) उग्र बलसे युक्त होकर मुझे प्राप्त हुई है। ( बहु रोचमानः ) बहुत तेजस्वी मैं ( दीर्घायुत्वाय शतशारदाय ) दीर्घ आयुके लिये और सौ वर्षके जीवनके लिये ( तं प्रियासं ) उस प्रिय मणिको धारण करूं ॥ ४ ॥

( पर्णमणिः मह्यै अरिष्टतातये ) यह पर्णमणि बडे कल्याणको फैलानेके लिये ( मा आ अरुक्षत् ) मुझपर आरूढ हुई है। ( यथा अहं अर्यम्णः ) जिससे मैं श्रेष्ठ मनवाले ( उत संविदः ) और ज्ञानीसेभी ( उत्तरः असानि ) अधिक श्रेष्ठ हो जाऊं ॥ ५ ॥

---

भावार्थ — यह पर्णमणि बल बढानेवाली, अपने बलसे शत्रुओंका नाश करनेवाली, देवोंकी शक्तिरूप और औषधियोंके रससे बननेवाली है, यह मुझे अपने तेजसे युक्त करे ॥ १ ॥

इससे मुझमें क्षात्रतेज और ऐश्वर्य बढे और मैं राष्ट्रका हित साधन करनेवाला, अर्थात् राष्ट्रका मित्र संबंधी बन कर रहूं ॥ २ ॥

जिस मणिको देवोंने वनस्पतिसे बनाकर धारण किया था, उस मणिको देव हमें आयु और पुष्टिकी वृद्धिके लिये देवे ॥ ३ ॥

यह वनस्पतिसे बनी हुई, वरुणके द्वारा सुसंस्कारयुक्त की हुई और इन्द्रके द्वारा हमें पहले प्राप्त हुई, वीर्य और बलकी वृद्धि करनेवाला मणि है। उस मणिको मैं सौ वर्षकी दीर्घ आयुके लिये प्रेमपूर्वक धारण करता हूं ॥ ४ ॥

यह मणि अपने शरीरपर धारण करनेसे मेरा सुख बढावे और इसे पहनकर मैं श्रेष्ठ मनवाले और ज्ञानी पुरुषसे भी अधिक श्रेष्ठ हो जाऊं ॥ ५ ॥

ये धीवानो रथकाराः कर्मारा ये मनीषिणः । उपस्तीन्पर्ण मह्यं त्वं सर्वान्कृण्वभितो जनान् ॥ ६ ॥
ये राजानो राजकृतः सूता ग्रामण्यश्च ये । उपस्तीन्पर्ण मह्यं त्वं सर्वान्कृण्वभितो जनान् ॥ ७ ॥
पर्णोऽसि तनूपानः सयोनिर्वीरो वीरेण मया । संवत्सरस्य तेजसा तेन बध्नामि त्वा मणे ॥ ८ ॥

---

अर्थ— ( ये धीवानः रथकाराः ) जो बुद्धिमान् रथ बनानेवाले हैं तथा ( ये मनीषिणः कर्माराः ) जो बुद्धिमान् लुहार हैं, हे ( पर्ण ) पर्णमणे ! ( त्वं सर्वान् जनान् अभितः मह्यं उपस्तीन् कृणु ) तू सब जनोंको मेरे चारों ओर उपस्थित कर ॥ ६ ॥

( ये राजानः राजकृतः ) जो राजा और जो राजाओंको बनानेवाले हैं, ( ये सूताः ग्रामण्यः च ) और जो सूत और ग्रामके नेता हैं, हे पर्णमणे ! तू सब जनोंको मेरे चारों ओर उपस्थित कर ॥ ७ ॥

हे ( मणे ) पर्णमणे ! तू ( पर्णः तनूपानः असि ) पर्णरूप और शरीररक्षक है, ( मया वीरेण सयोनिः वीरः असि ) मुझ वीरके साथ समान उत्पत्तिवाला वीर है, इसलिये मैं ( त्वा संवत्सरस्य तेन तेजसा बध्नामि ) तुझको संवत्सरके उस तेजके साथ बांधता हूं ॥ ८ ॥

---

भावार्थ— जो बुद्धिमान् रथकार और कुशल लुहार हैं वे सब मेरे पास उपस्थित हों ॥ ६ ॥

जो सरदार और राजाका चुनाव करके राजाको बनानेवाले हैं और जो सूत और ग्रामके नेता हैं वे सब मेरे चारों ओर उपस्थित हों ॥ ७ ॥

यह मणि उत्तम शरीर रक्षक है और वीरता तथा उत्साहको बढानेवाली है, इसको मैं एक वर्ष पर्यंत स्थिर रहनेवाले तेजके साथ धारण करता हूं ॥ ८ ॥

# राजा और राजाके बनानेवाले

## पर्ण-मणि

इस सूक्तमें पर्णमणिके धारणका उल्लेख है। यह पर्णमणि इसलिये कही जाती है कि यह औषधियोंके रससे बनायी होती है—

१ पर्णमणिः ओषधीनां पयः । ( मं. १ )
२ पर्णः ( पर्णमणिः ) सोमस्य उग्रं सहः । ( मं. ४ )
३ देवाः ( पर्ण- ) मणिं वनस्पतौ निदधुः । ( मं. ३ )

" ( १ ) पर्ण मणि औषधियोंका दूध भी है। ( २ ) यह पर्णमणि सोमवल्लीका उग्र बल है। ( ३ ) देवोंने पर्णमणिको वनस्पतिमें रखा है। " ये इसके वर्णन स्पष्टतासे यह बता रहे हैं कि यह मणि वनस्पतियोंके दूधसे बनायी जाती है। ' पर्ण-मणि ' यह शब्द भी स्वयं अपना अर्थ व्यक्त कर रही है कि यह ( पर्ण ) पत्तोंका मणि है अर्थात् वनस्पतिके पत्तोंके रससे बनी है। इसके धारणसे वनस्पति-रसके वीर्यके कारण शरीरपर [illegible] प्रभाव होता है—

१ अयं पर्णमणिः बली । ( मं. १ )
२ पर्णः तनूपानः । ( मं. ८ )
३ बलेन सपत्नान् प्रमृणन् । ( मं. १ )
४ देवानां ओजः ... मा वर्चसा जिन्वतु । ( मं. १ )
५ मयि क्षत्रं मयि रयिं धारयतात् । ( मं. २ )
६ आयुषे वर्चसे च तं मह्यम् दधतु । मं. २ )
७ पर्णः उग्रं सहः ... दीर्घायुत्वाय शतशारदाय । ( मं. ४ )
८ पर्णमणिः अरिष्टतातये मा आरुक्षत् । ( मं. ५ )

" ( १ ) यह पर्णमणि बल बढानेवाली है, ( २ ) यह ( तनू-पानः ) शरीरका रक्षक है, ( ३ ) यह अपने बलसे रोगरूपी शत्रुओंका नाश करती है, ( ४ ) यह ( देवानां ) इंद्रियोंका बल बढानेवाली है [illegible] मेरा तेज बढावे, ( ५ ) यह मुझमें क्षात्रतेज और शरीरकी कान्ति बढावे, ( ६ ) दीर्घ आयुष्य और शरीरकी पुष्टि इससे बढे, ( ७ ) यह मणि बडी बल बढानेवाली है, इससे सौ वर्षकी दीर्घायु मुझे प्राप्त हो,

(८) यह मणि शरीरपर धारण किए जानेपर मेरी शक्ति बढावे।"

इस प्रकारके वर्णन बता रहे हैं कि इस 'पर्णमणि' के अंदर बडा प्रभाव है और इसके शरीरपर धारण करनेसे शरीरमें नित्य उत्साह रहता है, बलके कार्य करनेके योग्य शरीरकी शक्ति होती है, शरीरका तेज बढता है और मनुष्य बडा तेजस्वी होनेके कारण प्रभावशाली दिखाई देता है। यह वनस्पतिके रसोंका प्रभाव है। वैद्य लोग इस मणिकी खोज करें।

## राष्ट्रका निज बनना

"राष्ट्रका अपना" बन कर रहनेका उपदेश इस सूक्तमें विशेष मनन करने योग्य है। जो लोग राष्ट्रमें रहें वे उसके अपने बन कर रहेंगे तो ही राष्ट्रका भला हो सकता है; इस विषयमें द्वितीय मंत्र मनन करने योग्य है—

अहं राष्ट्रस्य अभीवर्गे निजो भूयासमुत्तमः॥
(मं. २)

"मैं इस राष्ट्रके हितचिंतक वर्गमें उत्तम निज बन कर रहूं।" यहां राजा, राजपुरुष, अधिकारी वर्ग आदि सब राष्ट्रके अपने बनकर रहें यह उपदेश स्पष्ट है। राष्ट्रमें रहता हुआ कोई मनुष्य राष्ट्रके लिये पराया बनकर न रहे। यहां निज बनकर रहनेका भाव क्या है और पराया बनकर रहनेका भाव क्या है यह अवश्य देखना चाहिये। अपने यहां का ही उदाहरण लीजिये। इस भारतवर्षमें जापानी, चीनी, अमरिकन और योरोपीयन आते हैं और रहते भी हैं, परंतु इनमेंसे कोई भी 'भारतवर्षका निज' बनकर नहीं रहता। जो ये आते हैं वे 'पराये' बनकर आते हैं और पराये बनकर ही यहां रहते हैं, पराये बनकर यहांका कारोबार करते हैं और पश्चात् चले जाते हैं। इस कारण इनके परायेके भावसे भारतवर्षका अहित ही होता है। इस लिये परायेके भावसे रहना राष्ट्रके लिये घातक है। जो 'निजभाव' से रहेंगे, राष्ट्रके हित और अहितको अपना हित और अहित समझेंगे तो उनसे राष्ट्रका अहित कभी नहीं होगा। यह तो साधारण मनुष्योंकी बात हुई, परंतु जो राष्ट्रके कर्मचारी हैं, यदि वे परायेभावसे राष्ट्रमें रहने लग जायें, तो राष्ट्रका नुकसान कितना होगा इसका हिसाब लगाना कठिन है। इस दृष्टिसे देखनेपर ज्ञात होगा कि 'राष्ट्रका निज' बनकर रहनेका भाव कितना उच्च है और राष्ट्रहितकी दृष्टिसे कितना आवश्यक है। 'निजभाव' से रहनेके कारण विदेशी लोग भी स्वदेशीके समान राष्ट्रहित करनेवाले बनेंगे और 'निजभाव' न रखनेवाले स्वदेशी लोग भी परदेशी लोगोंके समान राष्ट्रहितका घात करनेवाले बनेंगे।

## राजाका निर्माण करनेवाले

इस सूक्तके सप्तम मंत्रमें 'राज-कृतः' शब्द है इसका अर्थ है 'राजाका निर्माण करनेवाले (King makers)' राजाका किस रीतिसे निर्माण करते हैं यह प्रश्न यहां उपस्थित हो सकता है। इसका उत्तर इसके पूर्वके चतुर्थ सूक्तमें ही दिया है, राजाका चुनाव प्रजा द्वारा होता है और तब वह राजगद्दीपर आता है, इसीको प्रजाद्वारा राजाका निर्वाचन, राजाका नियोजन अथवा राजाका चुनाव कहते हैं। जिसका चुनाव प्रजा करती है, उसका मानो 'निर्माण' ही प्रजा करती है। इस प्रकार राजाके पितृ या मातृस्थानमें प्रजा होती है, इसीलिये राजसभाके सदस्य राजाके 'पितर' हैं ऐसा वेदमें ही अन्यत्र कहा है प्रजाके जो महाजन नेता अथवा शिष्ट लोग होते हैं वे राजाका चुनाव करते हैं और उसका निर्माण करते हैं, इसीलिये प्रजाकी रक्षा करना राजाका परम श्रेष्ठ कर्तव्य है। मातृरक्षाके समान ही प्रजा-रक्षाका यह राजधर्म है।

मंत्र ६ और ७ में कहा है कि रथकार, धर्मा, लुहार, ग्रामी पुरुष, मंत्री, सूत, ग्रामनेता, सरदार तथा राजाका चुनाव करनेवाले ये सब लोग राजाके पास रहें, राजाके अनुयायी बनें, राजाके साथ रहकर राजाको योग्य सलाह दें। इस प्रकार राज्यका शासन प्रजाके द्वारा नियुक्त किये राजपुरुषोंद्वारा प्रजाके हितके लिये प्रजाकी अनुमतिसे चलाया जावे। इसीसे राष्ट्रका सच्चा हित हो सकता है।

यद्यपि यह सूक्त वस्तुतः पर्णमणिका वर्णन करता है, तथापि प्रसंगसे राष्ट्रका निज बनकर रहना, राजाका चुनाव प्रजाद्वारा करना इत्यादि महत्त्वपूर्ण बातोंका उपदेश होनेके कारण वैदिक राजनीति शास्त्रकी दृष्टिसे यह सूक्त बडे महत्त्वका है।



# राजाका चुनाव

## कांड ६, सूक्त १२८

( ऋषिः - अथर्वाङ्गिराः । देवता - सोमः, शकधूमः । )

शकधूमं नक्षत्राणि यद्राजानमकुर्वत । भद्राहमस्मै प्रायच्छन्निदं राष्ट्रमसादिति ॥ १ ॥
भद्राहं नो मध्यंदिने भद्राहं सायमस्तु नः । भद्राहं नो अह्नां प्राता रात्री भद्राहमस्तु नः ॥ २ ॥
अहोरात्राभ्यां नक्षत्रेभ्यः सूर्याचन्द्रमसाभ्याम् । भद्राहमस्मभ्यं राजञ्छकधूम त्वं कृधि ॥ ३ ॥
यो नो भद्राहमकरः सायं नक्तमथो दिवा । तस्मै ते नक्षत्रराज शकधूम सदा नमः ॥ ४ ॥

अर्थ— ( यत् नक्षत्राणि शकधूमं राजानं अकुर्वत ) जिस प्रकार नक्षत्रोंने शकधूमको राजा बनाया और ( अस्मै भद्राहं प्रायच्छत् ) इसके लिये शुभ दिवस प्रदान किया, इसलिये कि ( इदं राष्ट्रं असात् ) यह राष्ट्र बने ॥१॥

( नः मध्यंदिने भद्राहं ) हमारे लिये मध्यदिनका समय शुभ हो, ( नः सायं भद्राहं अस्तु ) हमारे लिये सायंकालका समय शुभ हो, ( नः अह्नां प्रातः भद्राहं ) हमारे लिये दिनका प्रात काल शुभ हो और ( नः रात्री भद्राहं अस्तु ) हमारे लिये रात्रीका समय भी शुभ हो ॥ २ ॥

हे ( शकधूम ) शकधूम ! ( त्वं अहोरात्राभ्यां ) तू अहोरात्रके द्वारा, ( नक्षत्रेभ्यः सूर्याचन्द्रमसाभ्यां ) नक्षत्रों और सूर्य तथा चन्द्रमा द्वारा ( अस्मभ्यं भद्राहं कृधि ) हमारे लिये दिवस शुभ कर ॥ ३ ॥

हे ( नक्षत्रराज शकधूम ) नक्षत्रोंके राजा शकधूम ! ( यः नः सायं नक्तं अथो दिवा ) जो हमारे लिये सायंकाल, रात्रीको और दिनमें ( भद्राहं अकरः ) समय शुभ बनाता है, ( तस्मै ते सदा नमः ) उस तेरे लिये सदा नमन है ॥ ४ ॥

---

भावार्थ— सब नक्षत्रोंने मिलकर अपना एक संघटित राष्ट्र बनानेके लिये एक राजा बनाया ॥ १ ॥

इसके बननेसे प्रातःकाल, मध्यदिनमें और सायंकाल तथा रात्रीके समयमें सबको सुख होने लगा ॥ २ ॥

राजा सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र और अहोरात्र इनसे मनुष्योंका कल्याण करता है ॥ ३ ॥

जिस कारण राजा सब प्रजाजनोंका हित करनेमें दिनरात तत्पर रहता है, इस कारण उसका सदा सन्मान होना चाहिये ॥ ४ ॥

### प्रजा अपना राजा चुने

प्रजा अपनी उन्नति करनेके लिये सुयोग्य राजाको चुने और उसको राजगद्दीपर बिठलावे, उसको सन्मान देवे और उसके शासनमें सुखका उपभोग लेवे। इस उपदेशको इस सूक्तमें उत्तम अलंकारके द्वारा बताया है। अलंकार इस प्रकार है।

" आकाशमें अनेक नक्षत्र हैं, उनका परस्पर कोई संबन्ध नहीं था। यह दुरवस्था उन्होंने देखी और अपना एक बडा राष्ट्र बनानेके लिये उन सबने मिलकर अपना एक राजा चुना, उसका नाम चन्द्रमा है। इस राजाके राजगद्दीपर आनेके पश्चात् सबको उत्तम सुख लाभ हुआ और उनकी सब आपत्ति हट गयी। "

यह तो इसका बाह्यार्थ है, परंतु इसका वास्तविक अर्थ श्लेषालंकारसे जाना जाता है और यह अर्थ इस सूक्तका गूढ अर्थ है। इसमें जो ' न-क्षत्र ' शब्द है वह शब्द क्षात्रधर्मसे रहित सामान्य प्रजा अर्थात् जो प्रजा अपनी रक्षा स्वयं नहीं कर सकती ऐसी प्रजा। ज्ञानी, व्यापारी और कारीगर गण प्रजा, इसमें क्षात्र वर्ण संमिलित नहीं।

इदं राष्ट्रं असात् इति। ( मं. १ )
अपना एक बडा राष्ट्र निर्माण करनेके लिये—
नक्षत्राणि राजानं अकुर्वत ॥ ( मं. १ )

" क्षत्रियोंसे भिन्न प्रजाओंने अथवा क्षात्रगुणसे रहित प्रजाजनोंने अपना एक राजा बनाया । " पूर्वापर संबंधसे वह राजा क्षत्रियोंमेंसे चुना गया होगा। यह आशय ' शकधूम ' शब्दसे भी व्यक्त हो सकता है। स्वय ( शक ) समर्थ होकर जो शत्रुओंको ( धू ) कंपायमान करता है उसका नाम शकधूम है। सब प्रजाजनोंने देखा कि [redacted] तेजस्वी पुरुषको राजा बनानेसे इसके सामर्थ्यके कारण हमारे सब शत्रु परास्त होंगे और शत्रुओंके परास्त होनेसे हमें सुख लाभ होगा और हमारा राष्ट्र बडा तेजस्वी होगा।

इस प्रकार राजाका चुनाव करनेसे उनको ' भद्राहं ' ( भद्र+अहं ) कल्याणका समय प्राप्त हुआ और वे सब आनंदसे रहने लगे। कोई शत्रु उनको कष्ट देनेके लिये उनके पास नहीं आया और सब प्रजा बडे आनंदके साथ रहने लगी।

राजाका यह प्रताप देखकर सब उस राजाका सन्मान करने लगे। इस प्रकार जो मनुष्य अपने राष्ट्रके लिये सुयोग्य राजाको चुनेंगे और उसका आदर करने लगेंगे, वे सब सुखी होंगे। इसका विचार करके प्रजा अपने लिये उत्तम राजाको चुने और सुखी होवे।

---

# राजाकी स्वराज्यपर पुनः स्थापना

## कांड ३, सूक्त ३

( ऋषिः - अथर्वा। देवता - अग्निः, नानादेवताः। )

अचिक्रदत्स्वपा [redacted] भुवदग्ने व्यचस्व रोदसी उरूची ।
युञ्जन्तु त्वा मरुतो विश्ववेदस आमुं नय नमसा रातहव्यम् ॥ १ ॥
दूरे चित्सन्तमरुषास इन्द्रमा च्यावयन्तु सख्याय विप्रम् ।
यद्गायत्रीं बृहतीमर्कमस्मै सौत्रामण्या दधृषन्त देवाः ॥ २ ॥

---

अर्थ— ( इह स्व-पाः भुवत् ) यहां अपना रक्षण करनेवाला मनुष्य सुरक्षित होवे ऐसा ( अचिक्रदत् ) पुकार-कर कहा गया है। हे ( अग्ने ) अग्ने ! ( उरूची रोदसी व्यचस्व ) विस्तृत द्यावापृथिवीमें अपना तेज फैला। ( विश्व-वेदसः मरुतः त्वा युञ्जन्तु ) सब जाननेवाले मरुत् तुझे योग्य बनावें। ( रात-हव्यं अमुं ) हवनीय पदार्थोंको देनेवाले [redacted] पुरुषको ( नमसा आनय ) नमस्कारपूर्वक यहां ला ॥ १ ॥

( दूरे चित् सन्तं विप्रं इन्द्रं ) दूर रहनेपर भी ज्ञानी इन्द्रको ( अरुषासः सख्याय आच्यावयन्तु ) तेजस्वी लोग मित्रताके लिये यहां ले आवें। ( यत् देवाः ) क्योंकि सब देव ( सौ-त्रामण्या ) सौत्रामणीके द्वारा ( गायत्रीं बृहतीं अर्कं अस्मै दधृषत ) गायत्री बृहतीरूप अर्चन इसके लिये धारण करते हैं ॥ २ ॥

---

भावार्थ— इस जगत्में मनुष्यको अपना संरक्षण स्वयं करना चाहिये, यह बात पुकार कर सब आप्तपुरुषोंने कही है। मनुष्य अग्निवत् तेजस्वी बने और अपना प्रकाश जगत्में फैलावे। ऐसे राजाको सब जाननेवाले और शक्तिमान् करें और उसको नमनपूर्वक अपनी राजगद्दीपर स्थापित करें ॥ १ ॥

राजा दूर भी क्यों न चला गया हो, उसको अपने राज्यके हितके लिये तेजस्वी और पुनः ले आवें। उत्तम रक्षण करनेके योग्य प्रबंधसे उसका उत्तम सत्कार करें ॥ २ ॥

अद्भ्यस्त्वा राजा वरुणो ह्वयतु सोमस्त्वा ह्वयतु पर्वतेभ्यः ।
इन्द्रस्त्वा ह्वयतु विड्भ्य आभ्यः श्येनो भूत्वा विश आ पतेमाः ॥ ३ ॥
श्येनो हव्यं नयत्वा परस्मादन्यक्षेत्रे अपरुद्धं चरन्तम् ।
अश्विना पन्थां कृणुतां सुगं त इमं सजाता अभिसंविशध्वम् ॥ ४ ॥
ह्वयन्तु त्वा प्रतिजनाः प्रति मित्रा अवृषत । इन्द्राग्नी विश्वे देवास्ते विशि क्षेममदीधरन् ॥ ५ ॥
यस्ते हवं विवदत्सजातो यश्च निष्ट्यः । अपाञ्चमिन्द्र तं कृत्वाथेममिहाव गमय ॥ ६ ॥

---

अर्थ- ( वरुणः राजा ) राजा वरुण ( अद्भ्यः त्वा ह्वयतु ) जलके लिये तुझे बुलावे, ( सोमः त्वा पर्वतेभ्यः ह्वयतु ) सोम तुझे पर्वतोंके लिये बुलावे, ( इन्द्रः त्वा आभ्यः विड्भ्यः ह्वयतु ) इन्द्र तुझे इन प्रजाओंके लिये बुलावे। ( श्येनः भूत्वा इमाः विशः आपत ) तू श्येन पक्षीके समान वेग धारण करके इन प्रजाओंमें आ ॥ ३ ॥

( अन्यक्षेत्रे अपरुद्धं चरन्तं हव्यं ) अन्य देशमें छिपकर घूमनेवाले पूजनीय राजाको ( श्येनः परस्मात् आनयतु ) श्येनवत् शीघ्र जानेवाले मनुष्य दूसरे देशसे ले आवें। ( अश्विनौ ते पन्थां सुगं कृणुतां ) दोनों अश्विनी तेरा मार्ग तुझसे जाने योग्य बनावें। ( सजाताः इमं अभि सं विशध्वं ) सजातीय लोग इसको प्रविष्ट करावें ॥ ४ ॥

( प्रतिजनाः त्वा ह्वयन्तु ) प्रत्येक प्रकारके लोग तुझे बुलावे। ( मित्राः प्रति अवृषत ) मित्र तेरा बल बढावें। ( इन्द्राग्नी विश्वेदेवाः ) इन्द्राग्नी और सब देव ( विशि ते क्षेमं अदीधरन् ) प्रजाजनोंमें तेरे लिये क्षेम धारण करें।५॥

हे ( इन्द्र ) नरेन्द्र ! ( यः सजातः ) जो सजातीय है ( च यः निष्ट्यः ) और जो विजातीय है, ( ते हवं विवदत् ) तेरी आदरणीयताका विशेष वर्णन करें। ( तं अपाञ्चं कृत्वा ) उसको बहिष्कृत करके ( अथ इमं इह अव गमय ) पश्चात् इसको यहां ला ॥ ६ ॥

---

भावार्थ- जल स्थानकी रक्षाके लिये जलाधिपति, पर्वतोंकी रक्षाके लिये पर्वतोंका अधिकारी, तथा रक्षाके लिये मनुष्योंका अधिपति किंवा मुखिया सम्राट्को बुलावें, तब सम्राट् अपने प्रजाओंमें शीघ्रतासे आकर विराजे ॥ ३ ॥

संकट समयमें अन्य देशमें छिप छिपकर फिरनेवाले राजाको भी पुनः अपनी राजगद्दीपर लाकर बिठलाना चाहिए, सभी उसका मार्ग सुगम करें और सजातीय लोग उसको अपने राज्यमें प्रविष्ट करावें ॥ ४ ॥

मित्रजन उस राजाकी सहायता करें, सब देव प्रजाके समेत उस राजाका कल्याण करें ॥ ५ ॥

यदि सजातीय अथवा विजातीय कोई मनुष्य इस प्रिय राजाका विरोध करनेवाला हो, तो उसको राज्यसे बाहर करके बडे आदर सत्कारसे राजाका प्रवेश अपने राज्यमें कराना चाहिये ॥ ६ ॥

यहां तृतीय सूक्तका अर्थ और भावार्थ हुआ। इसीके साथ चतुर्थ सूक्तका अत्यंत घनिष्ठ संबंध है, इसलिये उसका अर्थ और भावार्थ पहिले देखकर पश्चात् दोनों सूक्तोंका मिलकर विचार करेंगे।



# राजाका चुनाव

## कांड ३, सूक्त ४

( ऋषिः - अथर्वा । देवता: - इन्द्रः । )

आ त्वा गन्राष्ट्रं सह वर्चसोदिहि प्राङ् विशां पतिरेकराट् त्वं वि राज ।
सर्वास्त्वा राजन्प्रदिशो ह्वयन्तूपसद्यो नमस्यो भवेह ॥ १ ॥
त्वां विशो वृणतां राज्याय त्वामिमाः प्रदिशः पञ्च देवीः ।
वर्ष्मन्राष्ट्रस्य ककुदि श्रयस्व ततो न उग्रो वि भजा वसूनि ॥ २ ॥
अच्छ त्वा यन्तु हविनः सजाता अग्निर्दूतो अजिरः सं चराते ।
जायाः पुत्राः सुमनसो भवन्तु बहुं बलिं प्रति पश्यासा उग्रः ॥ ३ ॥
अश्विना त्वाग्रे मित्रावरुणोभा विश्वे देवा मरुतस्त्वा ह्वयन्तु ।
अधा मनो वसुदेयाय कृणुष्व ततो न उग्रो वि भजा वसूनि ॥ ४ ॥

---

अर्थ— हे राजन् ! ( राष्ट्रं त्वा आगन् ) यह राष्ट्र तुझको प्राप्त हुआ है, अब ( वर्चसा सह उद्+इहि ) तेजके साथ उदयको प्राप्त हो। ( विशांपतिः प्राङ् एकराट् त्वं विराज ) प्रजाओंका एक प्रमुख स्वामी व एक सम्राट् होकर तू विराजमान हो। ( ( सर्वाः प्रदिशः ह्वयन्तु ) सब दिशा और उपदिशाएं तुझे पुकारें और ( इह उपसद्यः नमस्यः भव ) यहां पास पहुंचने योग्य और नमस्कारके योग्य हो ॥ १ ॥

( विशः त्वां राज्याय वृणुतां ) प्रजायें तुझे राज्यके लिये स्वीकार करें, ( इमाः देवीः पञ्च प्रदिशः ) ये दिव्य पांच दिशायें ( त्वां वृणुतां ) तुझे राज्यके लिये स्वीकार करें। तू ( राष्ट्रस्य वर्ष्मन् ककुदि श्रयस्व ) राष्ट्रके ऐश्वर्ययुक्त उच्च स्थानपर बैठ, ( ततः उग्रः ) पश्चात् उग्रवीर बनकर ( नः वसूनि वि भज ) हम सबके लिये धनोंका विभाग कर ॥ २ ॥

( हविनः सजाताः त्वा अच्छ यन्तु ) बुलानेवाले सजातीय लोग तुझको सन्मानपूर्वक मिलें। ( अग्निः अजिरः दूतः संचराते ) अग्निके समान वेगवान् तेरे दूत सर्वत्र संचार करें। ( जायाः पुत्राः सुमनसः भवन्तु ) स्त्रियां और पुत्र उत्तम मनवाले हों। ( उग्रः बहुं बलिं प्रति पश्यासै ) उग्र होकर तू बहुत भेंटको देख ॥ ३ ॥

( अश्विनौ, मित्रावरुणौ, विश्वेदेवाः, मरुतः ) अश्विनौ, मित्रावरुण सब देव और मरुत ( अग्रे ) सबसे पहले ( त्वा त्वा ह्वयन्तु ) तुझको बुलावें। ( अधा वसु-देयाय मनः कृणुष्व ) पश्चात् तू धनका दान करनेके लिये अपना मन कर, ( ततः उग्रः नः वसूनि विभज ) पश्चात् उग्र होकर हम सबको धनका भाग दे ॥ ४ ॥

---

भावार्थ— हे राजन् ! यह राष्ट्र अब तुझको प्राप्त हुआ है अब तू अपने तेजसे प्रकाशित हो, और सब प्रजाओंका एक सम्राट् होकर विराजमान् हो। सब दिशा और उपदिशाओंमें रहनेवाले सब लोग तुझे ही चाहें और तू सबके लिये प्राप्त होनेवाला बनकर सबसे सुपूजित हो ॥ १ ॥

सब प्रजाएं राज्य चलानेके लिये तुझे ही स्वीकार करें। सब दिशा और उपदिशाओंमें रहनेवाले प्रजाजन तुझे ही पसंद करें। तू राष्ट्रके परम उच्च ऐश्वर्यवान् राजपद पर आरूढ होकर, वीर बनकर, हम सबके लिये धनको योग्य विभागसे बांट दे ॥ २ ॥

तेरी इच्छा करनेवाले सजातीय लोग सन्मानपूर्वक तेरे पासमें रहें, अग्निके समान तेरे तेजस्वी दूत चारों देशोंमें संचार करें। तेरे राष्ट्रमें धर्मपत्नियां और बालबच्चे उत्तम मनवाले हों। तू शूरवीर होकर बहुत भेंट प्राप्त कर ॥ ३ ॥

सब देवता तेरी सहायता करें। तू धनका दान करनेमें अपना मन स्थिर कर और शूरवीर होकर हम सबमें योग्य विभागसे धन बांट दे ॥ ४ ॥

आ प्र द्रव परमस्याः परावतः शिवे ते द्यावापृथिवी उभे स्ताम् ।
तदयं राजा वरुणस्तथाह स त्वायमह्वत्स उपेदमेहि ॥ ५ ॥
इन्द्रेन्द्र मनुष्याः३ः परेहि सं ह्यज्ञास्था वरुणैः संविदानः ।
स त्वायमह्वत्स्वे सधस्थे स देवान्यक्षत्स उ कल्पयाद्विशः ॥ ६ ॥
पथ्या रेवतीर्बहुधा विरूपाः सर्वाः संगत्य वरीयस्ते अक्रन् ।
तास्त्वा सर्वाः संविदाना ह्वयन्तु दशमीमुग्रः सुमना वशेह ॥ ७ ॥

अर्थ— ( परमस्याः परावतः आ प्र द्रव ) दूर दूर देशसे भी यहां आ । ( उभे द्यावापृथिवी ते शिवे स्तां ) दोनों द्यावापृथिवी तेरे लिये कल्याणकारी होवें । ( तथा अयं राजा वरुणः ) उसी प्रकार यह वरुण राजा ( तत् आह ) यह कहता है कि ( सः अयं त्वा अह्वत् ) वह तुझको बुलावे और ( सः इदं उप-आ इहि ) वह तू इस राष्ट्रको प्राप्त कर ॥ ५ ॥

हे ( इन्द्र-इन्द्र ) राजाओंके महाराजा ! ( मनुष्याः परेहि ) मनुष्योंके समान परे जा और ( हि वरुणैः संविदानः ) वरिष्ठोंसे मिल कर तू ( सं अज्ञास्थाः ) ठीक प्रकार जान । ( सः अयं स्वे सधस्थे त्वा अह्वत् ) वह यह अपने घर तुझे बुलावे ( सः देवान् यक्षत् ) वह देवोंका यजन करे और ( स उ विशः कल्पयात् ) वह निश्चयसे प्रजाओंको समर्थ करे ॥ ६ ॥

( पथ्याः रेवतीः ) सन्मार्गसे चलनेवाली धनवाली ( बहुधा विरूपाः सर्वाः संगत्य ) बहुत प्रकारसे विविध रूपवाली सब प्रजाएं मिलकर ( ते वरीयः अक्रन् ) तेरे लिये श्रेष्ठ स्थान बनाती हैं । ( ताः सर्वाः संविदानाः त्वा ह्वयन्तु ) वे सब एकमत होकर तुझे बुलावें, पश्चात् तू ( इह उग्रः सुमनाः दशमीं वश ) यहां उग्र और उत्तम मनवाला होकर दसवीं दशा तक राज्यको वशवर्ती कर ॥ ७ ॥

भावार्थ— यदि तू दूर देश भी चला गया हो तो भी अपने राष्ट्रमें शीघ्रही वापस आ । सब देव तेरी सहायता करें । तू सदा अपने राष्ट्रमें ही रह ॥ ५ ॥

तू साधारण मनुष्योंके समान ही अपने आपको मानकर देशमें सर्वत्र भ्रमण कर और राष्ट्रके वरिष्ठ मनुष्योंसे मिलकर सब बातें ठीक प्रकार समझ । ऐसा करनेसे लोग अपने घरमें तुझे आदरसे बुलावेंगे और यज्ञयाग भी करेंगे । इस प्रकार प्रजाओंके साथ मिलजुलकर सब प्रजाको सब प्रकारसे समर्थ कर ॥ ६ ॥

प्रजा सन्मार्गसे चलनेवाली हो, और धनवान् हो । बहुत प्रकारके रंगरूपोंसे विभिन्न रहनेपर भी सब प्रजा मिलकर एक भावसे तुझे श्रेष्ठ माने और सब एकमतसे तेरी प्रशंसा करे । इस प्रकार वीरतासे और शुभ मनोभावसे राज्य करता हुआ तू सौ वर्षतक राज्य अपने वशमें रख ॥ ७ ॥

## राजाका चुनाव

### पूर्व संबंध

विजय प्राप्त होनेके पश्चात् अपने राजाका राजधानीमें प्रवेश होता है, उस समयके उत्सवके ये मंत्र हैं, अथवा विजयको प्राप्त करके राजाके वापस आनेपर उसे देने योग्य उपदेश वे दो सूक्तोंमें है । तृतीय और चतुर्थ सूक्तको विशेष सूक्ष्म दृष्टिसे देखनेसे और एक बात प्रतीत होती है, वह यह है कि- " कभी ऐसा भी होता है कि शत्रु सैन्य द्वारा परास्त होकर राजा किसी दूसरे देशमें या जंगलोंमें छिपकर रहता है और उसके राज्यपर दूसरे विदेशी राजाका अधिकार होजाता है । ऐसे समयमें राज्यमें रहनेवाले लोग तथा पुराने समयके अधिकारसंपन्न और राज्यक्रान्ति करनेका यत्न करें, पुरुषार्थ प्रयत्नसे शत्रुका पराभव करें और अपने

पुरोंने राजाको लाकर बडे सन्मानके साथ पुनः राजगद्दीपर स्थापित करें।' यह भी उपदेश यहां दिखाई देता है। पुराणोंमें इन्द्रकी एक कथा भी इस प्रकारकी है, कि असुरोंके द्वारा इन्द्रका पराभव हुआ, वह भाग गया और छिपकर किसी प्रदेशमें रहने लगा। देवोंने अपने पुरुषार्थ-प्रयत्नसे असुरोंका पराभव करके इन्द्रको ढूंढा और पुनः इन्द्रपद पर स्थापित किया। यह कथा महाभारत उद्योगपर्व अ० १० से १५ तक पाठक देख सकते हैं।

## आत्मरक्षा

तृतीय सूक्तमें सबसे प्रथम आत्मरक्षाका बडा महत्त्वपूर्ण संदेश प्रारंभमें ही कहा है। यह संदेश हरएक वैदिकधर्मीको ध्यानमें धारण करना चाहिये—

इह स्व-धा भुवत् ( इति ) अचिक्रदत् ॥
( सू० ३, मं० १ )

'यहां आत्मरक्षा करनेवाला मनुष्य बने, ऐसा पुकार पुकार कर कहा गया है।' इस जगत्में यदि मनुष्यको सेमानसे जीवित रहना है, तो ( स्वधाः ) आत्मरक्षा उसके लिये अत्यावश्यक है। यह बात जैसे एक मनुष्यके लिये सत्य है वैसे ही एक समाज और एक राष्ट्रके लिये भी सत्य है। जब समाज आत्मरक्षामें दक्ष नहीं रहता, तो दूसरा समाज उसपर हमला करनेमें प्रवृत्त होता है। इसी प्रकार जिस समय एक राष्ट्र आत्मरक्षा करनेमें समर्थ नहीं होता है, उसी समय दूसरा राष्ट्र उसपर आक्रमण करता है और उसको परतंत्र बनाकर उसपर अधिकार चलाने लगता है। आत्मरक्षा करनेकी असमर्थता बडा भारी अपराध है। जो राष्ट्र परतंत्र हुए हैं, वे स्वानुभवसे इस वैदिक उपदेशका महत्त्व जान सकते हैं। आत्मरक्षाका अत्यंत महत्त्व है इसीलिये इस मंत्रने कहा है कि यह बात बारंबार पुकार पुकार कर कही गई है। जो बात अत्यंत महत्त्वकी होती है, वही बारंबार पुकार पुकार कर कही जाती है। इस कारण जो बात वेदने अनेक बार पुकार पुकार कर कही है, वह मनुष्यमात्रकी उन्नतिकी दृष्टिसे अत्यंत महत्त्वपूर्ण है। इसमें कोई संदेह ही नहीं है।

आत्मरक्षाका सामर्थ्य न रखनेवाला राष्ट्र और उसका राजा भी परास्त होता है और आपत्तिमें गिरता है। आत्मरक्षा करनेवालेकी तेजोवृद्धि होती है, इस विषयमें इसी मंत्रका अगला भाग देखिये—

अग्ने! उरूची रोदसी व्यचस्व ॥ ( सू० ३, मं० १ )

'अग्निके समान तेजस्वी! तू इस विशाल द्यावापृथिवीके अंदर फैल जा।' आत्मरक्षा करनेवालेका आदर्श अग्नि है, यह अग्नि सदा ऊर्ध्व गतिसे जलता और प्रकाशता है। 'अग्नेः ऊर्ध्वज्वलनं' अग्निकी ज्वालनकी गति उच्च है। उच्चगतिवाले सदा उन्नत ही होते रहेंगे और अपना तेज फैलायेंगे और संपूर्ण जगत्को प्रकाशमान करेंगे। आत्मरक्षा करनेवालोंका यश जगत्में चारों दिशाओंमें फैलता ही है। आत्मरक्षा करनेवालेकी गति तो अग्निके प्रचंड प्रकाशसे बताई है। आत्मरक्षा न करनेवालेकी अवस्था क्या होती है-

अन्यक्षेत्रे अपरुद्धं चरन्तं ॥ ( सू० ३, मं० ४ )

'दूसरेके देशमें प्रतिबंधमें भटकता है।' जो आत्मरक्षा नहीं करता, वह दूसरेके अधिकारमें-प्रतिबंधमें पडता है, दूसरे देशमें छिपछिपकर रहता है, किसी न किसी प्रकार बंदीशालेमें सडता रहता है। यह आत्मरक्षा न करनेका परिणाम है। यह परवशताका भयानक परिणाम आत्मरक्षा न करनेसे होता है, यह जानकर मनुष्य, समाज, राष्ट्र तथा राजा आत्मरक्षाका अपना परमश्रेष्ठ कर्तव्य कभी न भूलें; यह आदेश वेद इस सूक्तद्वारा देता है और बारंबार उद्घोषित करता है कि मनुष्य इस आत्मरक्षाकी बातको कभी न भूले।

## सौत्रामणी याग

'सौत्रामणी' नामक एक यज्ञभारी याग है। इसमें मुख्य ध्येय अथवा साध्य क्या है, वह तैत्तिरीय संहिताके वचनसे स्पष्ट होता है—

इन्द्रस्य सुषुवाणस्य दशधेन्द्रियं वीर्यं परापतत्।
तद्देवाः सौत्रामण्या समभरन् ॥
( तै० सं० ५।६।३।४ )

'इन्द्रका वीर्य दस विभागोंमें विभिन्न मार्गोसे बिखरा हुआ था, वह देवोंने सौत्रामणी यागसे एकत्रित किया।' अर्थात् इस सौत्रामणी यागका साध्य बिखरी हुई शक्तिको इकट्ठा करना है। 'सु+त्रामन्' शब्दका अर्थ है ( सु ) उत्तम ( त्रामन् ) रक्षा करनेकी बुद्धिपूर्वक शक्ति। यह जिससे प्राप्त होती है उसको 'सौ-त्रामणी याग' कहते हैं। पूर्वोक्त तैत्तिरीय संहिताके वचनमें भी बिखरी हुई इन्द्रकी शक्ति इकट्ठी करनेके लिये ही सौत्रामणी याग बनाया गया और उस यागसे वह शक्ति केन्द्रीभूत होगई इत्यादि बात स्पष्ट है। अर्थात् सौत्रामणीयागसे संगठन होता है और राष्ट्रीय शक्ति बढती है। इसीलिये इस तृतीय सूक्तके द्वितीय

मंत्रमें सौत्रामणी यज्ञके द्वारा राज्यभ्रष्ट राजाको फिर राजगद्दीपर लाते हैं, ऐसा कहा है—

दूरे सन्तं विप्रं इन्द्रं सरथाय अस्पासः आच्यावयन्तु। ( सू. ३, मं २ )

' राज्यसे दूर [illegible] ज्ञानी नरेन्द्रको सत्यके लिये तेजस्वी लोग उस गुप्त स्थानसे यहां लावें।' राज्यभ्रष्ट राजा जंगलोंमें था ( अन्य-क्षेत्रे अपरुद्धे चरन्तं। ( मं ४ ) दूसरे देशमें छिप छिप कर रहता है, उसको पुनः राज्यपर स्थापित करनेके लिये ज्ञानी लोग अपने राज्यमें ले आवें; उसका सख्य पुनः जनताके साथ पूर्ववत् हो। ज्ञानी इन्द्र ही राजगद्दीपर बैठे; इसलिये यह सब प्रयत्न है। यह सब प्रयत्न करनेके लिये सौत्रामणी याग किया जाता है, ऐसा इसी द्वितीय मंत्रके उत्तरार्धमें कहा है—

देवाः अस्मै गायत्रीं बृहतीं अर्कं सौत्रामण्या दधृषन्त। ( सू. ३, म. २ )

' देव इस राजाके लिये गायत्री, बृहती आदि रूप अर्चन सत्कार सौत्रामणी यागके द्वारा करते हैं।' राजगद्दीपर राजाको बिठलानेका प्रबंध करनेके लिये सौत्रामणी याग करते हैं; इस यागसे अपनी बिखरी हुई शक्तिको इकट्ठी करते हैं और उस शक्ति द्वारा उस राजाको अपने राज्यमें लाकर उसका बड़ा सत्कार करते हैं। इस सत्कारका स्वरूप देखिये—

वरुणो राजा त्वा अद्भ्यः ह्वयतु।
सोमः त्वा पर्वतेभ्यः ह्वयतु।
इन्द्रः त्वा आभ्यः विड्भ्यः ह्वयतु॥ ( सू. ३, मं. ३ )
अश्विना ते सुगं पन्थां कृणुताम्॥ ( सू. ३, मं. ४ )
प्रतिजनाः त्वा ह्वयन्तु, मित्राः प्रति अवृषत॥ ( सू. ३, मं. ५ )

' वरुण राजा जलस्थानोंके संरक्षणके लिये तुझे बुलावे, सोम राजा पर्वतोंकी रक्षाके लिये तुझे बुलावे, इन्द्र तुझे इन प्रजाजनोंकी सुव्यवस्थाके लिये बुलावे।' अश्विदेव यहां आनेमें तेरा मार्ग सुगम करें। प्रत्येक प्रजाजन आदरसे तुझे बुलावे और मित्र सदा तेरा बल बढावें।'

राज्य प्रबंधमें समुद्र किनारेका प्रबंध, पर्वत स्थानोंका प्रबंध ये दो प्रबंध अन्तर्राष्ट्रीय महत्त्वके हैं और प्रजाजनोंके सुप्रबंधका कार्य राष्ट्रके अंतर्गत व्यवहारका है। समुद्रमें नौका, जलदुर्ग आदिकी रक्षाका प्रबंध करना होता है और पर्वतों पर भी किले आदिका प्रबंध आवश्यक होता है। प्रजाकी सुव्यवस्थाका प्रबंध तो राज्यशासनका मुख्य भाग है ही, इसमें कोई संदेह नहीं है। इन प्रबंधोंको करनेके लिये राजाको पुनः राजगद्दीपर स्थापित किया जाय, यह तात्पर्य यहां है। राजाके कर्तव्योंकी भी सूचना यहां मिलती है। सब देवताओंकी सहायता भी इस राजाको प्राप्त हो और इस प्रकार देवताओंकी सहायतासे बलवान् बना हुआ अपने देशका राजा शत्रुके लिये असह्य हो, यह इच्छा प्रजाजनोंके नेताओंके मन करणमें होनी चाहिये। देखिये, इस विषयमें अगला मंत्र ही कहता है—

इन्द्राग्नी विश्वे देवाः विशि ते क्षेमं अदीधरन्। ( सू. ३, मं. ५ )

' इन्द्र, अग्नि और संपूर्ण अन्य देव प्रजामें तेरा कल्याण स्थापित करें।' अर्थात् इन देवोंकी कृपासे तेरी प्रजाका भी कल्याण होवे और प्रजाके आनंदके साथ तेरा भी कल्याण होवे। यहां—

ते क्षेमं विशि। ( सू. ३, मं. ५ )

' तेरा ( राजाका ) कल्याण प्रजामें बसता है।' अर्थात् प्रजाजनोंका कल्याण होनेसे ही राजाका कल्याण होना संभव है, अन्यथा नहीं। जो राजा प्रजाके कल्याणके साथ अपने कल्याणका संबंध नहीं जानता, वह सच्चा राजा ही नहीं है। यजुर्वेदमें भी कहा है कि—

विशि राजा प्रतिष्ठितः। ( यजु. २०।९ )

' प्रजाके आश्रयसे राजा सुप्रतिष्ठित होता है।' प्रजा न हो तो राजा कहां रहेगा? परंतु राजा न होनेकी अवस्थामें प्रजा रह सकती है, इस कारण कहते हैं कि राजा प्रजाके आश्रयसे रहता है, परंतु प्रजा राजाके आश्रयके विना भी रह सकती है। अत एव राजाका कल्याण प्रजाके कल्याणमें है। ऐसे राजाको सजातीय लोग अपने राज्यमें पुनः स्थापन करें, इस विषयमें इस सूक्तका चतुर्थ मंत्र देखिये—

सजाताः इमं ( राजानं ) अभि-सं-विशध्वम्॥ ( सू ३, म. ४ )

' सजातीय लोग इस राजाको ( अभि ) चारों ओरसे ( सं ) ठीक प्रकार ( विशध्वं ) प्रवेश करावें।' राजा अपने राष्ट्रमें आवे तो स्वजातीयोंके साथ ही आवे। वे उसकी सुरक्षाका प्रबंध करें और चारों ओर उत्तम प्रबंध रखें। राजाको सुरक्षाके लिये उत्तम यत्न किया जाय और स्वराष्ट्रमें ऐसे सुप्रबंधके साथ उसका प्रवेश कराया जाय। स्वजातीय ( सजाताः ) लोग ही राजाके रक्षक हो सकते हैं, परजातीय

लोग किस समय धोखा दे दें कुछ पता नहीं रहता, इसलिये राजा भी स्वजातीय लोगोंके ऊपर अधिक विश्वास रखे और उनका योग्य सन्मान करता रहे। नहीं तो कई राजा ऐसे होते हैं कि जो विदेशियों और परकीयोंपर तो अधिक विश्वास रखते हैं और स्वदेशीयों तथा स्वजातीयोंपर अविश्वास करते हैं। इस आत्मघातके बर्तावका परिणाम उसको अंतमें बुरी तरह भोगना पडता है। इसलिये इस मंत्र भागने बताया है कि राजा स्वजातीय लोगोंका ज्यादा विश्वास रखे। जहां स्वजातीय लोग सहायताके लिये तैयार हैं, वहां राजा विश्वाससे वेगपूर्वक जावे और अपना कार्य प्रारंभ करे, इस विषयमें यह मंत्र देखिये—

श्येनः भूत्वा इमा विशः आपत ॥ ( सू ३, मं ६ )

'श्येन पक्षीके समान वेगसे इस प्रजामें आ पडो।' अर्थात् जहां प्रजाजनोंके भद्र पुरुष सहायता करनेको तैयार हैं, वहां राजाको त्वराके साथ पहुंच कर अपना प्रजापालनका कार्य करना चाहिये।

## विरोधी मनुष्य

सजातीय लोग प्रायः सदा राजाकी सहायताके लिये तैयार ही रहेंगे, क्यों कि राजाका गौरव बढनेसे उनका भी यश बढता ही है, तथापि कई लोग शत्रुपक्षसे मिलकर उत्तम राजाको राष्ट्रमें पुनः स्थापित करनेके विरोधी भी हो जाते हैं, उनका क्या किया जाय, यह शंका यहां हो सकती है इस शंकाका उत्तर इस सूक्तके षष्ठ मंत्रने दिया है, देखिये—

य सजात, य च निष्ट्य, ते हव विवदत्,
त अपाञ्चं कृत्वा, अथ इमं इह अवगमय ॥
( सू ३, मं ६ )

'कोई सजातीय अथवा कोई विजातीय या विदेशीय मनुष्य तेरे राज्यारोहणके शुभ प्रसंगके विरुद्ध विवाद खडा करनेवाला हो तो उसको बहिष्कृत करके, पश्चात् इस राजाको यहां ले आओ।'

सर्व संमतिसे जिस राजाको राज्यकी गद्दी दी जाती है, उसके विरुद्ध कार्यवाही करनेवाला यदि कोई मनुष्य हो तो (अपाञ्चं त कृत्वा) उसको अलग करके ही अन्य श्रेष्ठ लोगोंको अपना प्रशस्त कर्तव्य करना चाहिये। राज्यकी आंतरिक व्यवस्था करनेके प्रसंगमें इस प्रकारके कई झगडे होते ही रहते हैं, इस लिये उनको दूर करनेका एक उपाय यहां बताया है।

## चतुर्थ सूक्त

यहां तृतीय सूक्तका विचार समाप्त हुआ और अब इसी विषयसे संबंध रखनेवाले चतुर्थ सूक्तका विचार करते हैं। तृतीय सूक्तका संबंध बाहर रहनेवाले राजाको पुनः स्वराज्यमें लाकर राज्यपर स्थापित करनेके महत्वपूर्ण कार्यके साथ है और इस चतुर्थ सूक्तका संबंध सर्व साधारण राजाको और विशेषतः प्रजाके चुने हुए राजाको राजगद्दीपर बिठलानेके कार्यके साथ है, इसलिये इस चतुर्थ सूक्तका संबंध एक रीतिसे तृतीय सूक्तके साथ है और दूसरे विचारसे देखा जाय तो यह चतुर्थ सूक्त स्वतंत्र भी है। राजाका राज्याभिषेक इस चतुर्थ सूक्तका मुख्य विषय है। इस सूक्तमें प्रजाद्वारा राजाके चुनाव होनेतक पर्यंत मुख्य ध्यान रखता है, वही पहले देखेंगे—

## राजाका चुनाव

राजाका पुत्र हो अथवा कोई भी योग्य वीर हो, उसको प्रजाकी संमतिसे ही राज्य प्राप्त होता था। श्री रामचंद्र जैसे सर्वमान्य पुरुषोंको भी राज्य प्राप्त होनेके लिये प्रजाकी अनुमति लेनी पडी थी, इस बातको देखनेसे प्रजाकी संमति प्रबल अधिक रहती थी ऐसा स्पष्ट प्रतीत होता है, इस सूक्तमें इस वैदिक रीतिपर बहुत ही उत्तम प्रकाश डाला है, देखिये—

प्रदिशः देवी इमाः पञ्च विशः त्वां राज्याय वृणुताम्।
( सू ४, मं २ )

'दिशा उपदिशाओंमें रहनेवाली यह दिव्य पांच प्रकारकी प्रजा तुझको राज्यके आधिपत्यके लिये चुनें।' प्रजा राज्यशासन चलानेके लिये तुझे स्वीकार करे, ऐसा कहने मात्रसे राजगद्दीपर राजाको रखने या न रखनेका अधिकार प्रजाके आधीन है यह बात स्वयं सिद्ध होती है। अथर्ववेदमें इस बातको बतलानेवाले कई सूक्त हैं, उनका विचार उनके स्थानपर यथावकाश होगा। इस प्रकार राजाका चुनाव करके उसको राज्यपदके लिये स्वीकार करनेका अधिकार प्रजाका है, यह बात इस मंत्रभाग द्वारा सिद्ध होगई, अब इस सूक्तके इसी भावके पोषक मंत्र भाग यहां देखिये—

हे राजन्! सर्वाः प्रदिशः ( प्रजाः ) त्वा ह्वयन्तु।
( मं १ )

ह्वयन्तु सजाताः त्वा अच्छ यन्तु। ( मं ३ )

बहुधा विरूपाः सर्वाः (प्रजाः) संगत्य ते वरियः अक्रन्।
( मं ७ )

ता: संविदानाः सर्वा: ( प्रजाः ) त्वा ह्वयन्तु ।

( म. ७ )

'हे राजन् ! सब दिशाओंमें रहनेवाले सब प्रजायें तुझे पुकारें ॥ भेंट लानेवाले स्वजातीय लोग तेरे सन्मुख आवें। बहुत करके विभिन्न रूपवाली सब प्रजा एकत्र तथा करके तुझे श्रेष्ठ बनावे। यह जाननेवाली सब प्रजायें तुझे ही बुलावें।' इत्यादि प्रकारसे प्रजाकी अनुमति राजाके लिये अत्यंत आवश्यक है यही बात कहा रहे हैं। इसलिये इस सूक्तका स्पष्ट आशय यही है कि प्रजाद्वारा स्वीकृत होकर ही राजा राजगद्दीपर आवे। किसी पुरुषको जन्मतः राजगद्दीका अधिकार नहीं हो सकता, अपितु जिसको प्रजा स्वीकृत करे, वही राजपदके लिये योग्य हो सकता है।

## प्रजाका पालन

राज्याभिषेकके समय ही प्रजाके चुने और पसंद किये राजाको राजगद्दीपर अभिषिक्त होनेके समय बताया जाता है कि अब तेरा प्रजापालनरूप कर्तव्य है, देखिये—

१ राष्ट्रं त्वा आगन्,
२ वर्चसा सह उदिहि,
३ विशां पतिः माड् एकराट् त्वं विराज,
४ उपसद्यः नमस्यः च इह भव ॥ ( म. १ )

'हे राजन् ! ( १ ) अब तेरे पास यह राष्ट्र आगया है, ( २ ) अपने प्रकाशके साथ उदयको प्राप्त हो, ( ३ ) प्रजाका पालक मुख्य एक राजा होकर तू विशेष प्रकाशमान् हो, ( ४ ) तथा सब प्रजाओंके पास आने योग्य और नमस्कार करने योग्य बन।' इस प्रथम मंत्रमें 'प्रजा-पति' बन, यह आदेश है, पति शब्दका यद्यपि प्रसिद्ध अर्थ स्वामी या मालिक है तथापि यह शब्द 'पा' धातुसे बननेके कारण ( पाति रक्षति ) पालन करनेवालेका वाचक ही मुख्यतया यह शब्द है। जो पालन करता है वही पति कहलाने योग्य है, इस लिये प्रजापति ( विशां पतिः ) ये शब्द प्रजापालन रूप राजाका कर्तव्य बताते हैं। राजा शब्द भी वस्तुतः अनियंत्रित राजाका वाचक नहीं है, प्रत्युत ( रंजयति ) प्रजाका रंजन करनेवाले उत्तम राजाका वाचक है। इस प्रकार यहां प्रजापालन रूप राजाका मुख्य कर्तव्य बताया है। ऐसे राजाको ही प्रजा प्रेमसे ( नमस्यः ) नमन करती है अर्थात् उसीका सत्कार करती है। राजा ऐसा हो कि जो आवश्यकता पडनेपर प्रजाको ( उपसद्यः ) मिल सके। जिसका दर्शन प्रजा कर सके ऐसा राजा हो। जो राजा सदा मंत्रियोंसे घिरा रहता है और प्रजा प्रजाका दर्शन भी नहीं कर सकता वह प्रजासे नमस्कार कैसे प्राप्त कर सकता है? इससे स्पष्ट हो सकता है कि प्रजाका नमस्कार प्राप्त करनेके लिये प्रजासे मिलना आवश्यक ही है।

इस मंत्रके ( राष्ट्रं त्वा आगन् ) राष्ट्र तेरे पास आगया है, इस वाक्यसे स्पष्ट हो रहा है कि राष्ट्र अपनी संमतिसे तेरे समीप आया है, अर्थात् राष्ट्रके पांच प्रकारके प्रजाजनोंने राजगद्दीके लिये तुझे चुना है, इसलिये उनकी निज संमतिसे ही यह राष्ट्र तुझे प्राप्त हुआ है, इस कारण तुझे उचित है कि तू राष्ट्रका पालन ऐसा कर कि जो सदा भविष्य कालमें राष्ट्रकी संमति तेरे अनुकूल ही रहे और कभी प्रतिकूल न बने। इस मंत्रका विचार करके पाठक जानें कि राजाकी प्रजाकी अनुकूल संमतिकी कितनी आवश्यकता है। प्रजाकी अनुमतिके बिना राजा राजगद्दीपर रह ही नहीं सकता, यह स्पष्ट आशय यहां प्रतीत होता है।

## धनोंका विभाग

प्रजाओंमें धनके विषम विभाग होनेपर धनी लोग निर्धनों-पर बडा दबाव डालते हैं और उस कारण निर्धन लोग पीसे जाते हैं। इसलिये राजाके आवश्यक कर्तव्योंमेंसे एक यह कर्तव्य वेदने बताया है कि यह प्रजाओंमें योग्य प्रमाणसे धनविभाग करे। धनकी विषमता प्रजामें न हो इस विषयमें वेदमें स्थान स्थान पर आदेश है—

१ राष्ट्रस्य वर्ष्मन् ककुदि श्रयस्व
ततः उग्रः ( भूत्वा ) नः वसूनि विभज ॥

( मं. २ )

२ अथ मनः वसुदेयाय कृणुष्व
ततः उग्रः ( भूत्वा ) नः वसूनि विभज ॥

( मं. ४ )

'( १ ) राष्ट्रके ऐश्वर्यमय उच्च स्थानपर चढकर, उग्र बनकर हमारे लिये धनको विभक्त कर। ( २ ) पश्चात् अपना मन धनके दानके लिये अनुकूल कर, उग्र बनकर हमारे लिये धनका विभाग करके बांट।' इन दो मंत्रभागोंमें पहले कहा है कि 'हे राजन् ! तू सबसे पहले राष्ट्रके अत्यंत उच्च स्थानपर अर्थात् राजगद्दीपर आरूढ हो, पश्चात् उग्र बन अर्थात् नरम दिलवाला न बन और प्रजामें धनका विभाग कर।'

यद्यपि राजा प्रजाकी अनुमतिसे ही राजगद्दीपर बैठता है तथापि उसको गद्दीपर बैठनेके पश्चात् उग्र बनना चाहिये।

यदि वह नरम दिलवाला बनेगा तो उससे राजाके कर्तव्य ठीक प्रकार निभाये जाने अशक्य होजायेंगे। धर्माधर्मका निर्णय करके अधर्माचरण करनेवालेको योग्य शासन करनेका कार्य उग्र बननेके विना नहीं हो सकता। इसलिये राजाको उग्र बनना अत्यंत आवश्यक है। सम बनकर और पक्षपात छोड़कर अपना कर्तव्य राजाको करना चाहिये।

धन विभाग ठीक प्रकार करनेके लिये राजाको न तो धनिकोंका पक्षपात करना चाहिए और ना ही निर्धनोंका पक्ष लेना चाहिये। राष्ट्रमें धन विषम प्रमाणमें न बंटे यह देखते हुए अपने वसुविभागका कर्तव्य पूर्ण करना चाहिये। यह बड़ा कठिन है, परंतु राज्यकी सुस्थितिके लिये अत्यंत आवश्यक है। धनकी विषमता, अधिकारकी विषमता, ज्ञानकी विषमता और जातिकी उच्चनीचताकी विषमता आदि अनेक विषमताएं होती हैं, उनमें धन और अधिकारकी विषमता बड़ी घातक होती है, इस विषमताके कारण इसे हर मनुष्यका उठना कठिन हो जाता है और इसी कारण जो भयानक स्थिति होती है वह सब जानते ही हैं। इसलिये वसुविभाग नामक राजाके कर्तव्यमें धनविषयक विषमता दूर करनेका उपदेश किया है।

## शुभसंकल्प

प्रजाजनोंको शुभसंकल्पवाला बनाना भी राजाका एक मुख्य कर्तव्य है, इसका प्रारंभ राष्ट्रकी माताओं और राष्ट्रके सुपुत्रोंसे होना चाहिए, इस विषयमें इस प्रकार कहा है—

जाया। पुत्राः सुमनसः भवन्तु। ( मं. २ )

हे राजन्! तू अपने राज्यमें शिक्षाका प्रबंध ऐसा कर कि जिससे 'स्त्रियां और बालबच्चे उत्तम विचारवाले बनें।' जिस राष्ट्रकी माताएं और बालबच्चे सब उत्तम विचारवाले बने हों, उस राष्ट्रकी गणना स्वर्गमें ही हो सकती है। सुविचारवाली कन्या और शुभसंकल्पवाले कुमारोंके राष्ट्रमें बढनेसे ही ब्रह्मचर्यका वायुमंडल बन सकता है, अन्यथा जो बिगाड़ होना संभव है वह आजकल प्रत्यक्ष ही दिखाई दे रहा है। राष्ट्रमें विद्याके अधिकारी शिक्षक तथा अन्य प्रबन्धके शासनाधिकारियोंके उत्तम चरित्र होनेपर ही राष्ट्रकी सब कन्याएं और सब कुमार उत्तम संकल्पवाले हो सकते हैं। यह एक अपूर्व उपदेश वेदने यहां बताया है जो प्राचीन समय व्यवहारमें आया था, परंतु अब यह फिर शीघ्र व्यवहारमें आवेगा ऐसा दिखाई नहीं देता। क्योंकि अवैदिक वायुमंडल बढ़ रहा है। अतः लोग कुमारी और कुमारोंके अंदर पवित्र विचारका वायुमंडल उत्पन्न करनेका प्रयत्न करें और यह आदर्श अपने मनमें सदा जाग्रत रखें।

## राजाका रहना सहना

राजाका व्यवहार सीधासादा हो, राजा साधारण मनुष्य जैसा बनकर किसी किसी समय राष्ट्रमें भ्रमण भी करे और प्रत्यक्ष जनताके सुख दुःखका अवलोकन करे, इस विषयमें आदेश देखिये—

इन्द्रेन्द्र! मनुष्याः ( सन् ) परेहि,
सवर्णैः संविदानः सं अज्ञास्थाः॥
स अयं त्वा स्वे सधस्थे अह्वत्,
स उ देवान् यक्षत्, विशः कल्पयात्॥ ( मं. ६ )

'हे राजन्! साधारण लोगोंके समान बनकर दूर दूर तक जनतामें भ्रमण कर, वहांके श्रेष्ठ मनुष्योंके साथ मिल-जुलकर उनकी सच्ची अवस्थाको जान। वे तुझे अपने घर बुलावें और यज्ञ करें; इस प्रकार तू प्रजाओंकी उन्नति कर।'

यह मंत्र बहुत दृष्टियोंसे मननपूर्वक देखने योग्य है। सबसे पहिले इसमें यह कहा है कि राजा किसी किसी समय अपने शाहीपनेको अलग करके स्वयं साधारण मनुष्योंके भेषमें होकर साधारण मनुष्योंके समान बनकर नगरोंमें भ्रमण करे और अपनी आंखोंसे देखे कि अपनी प्रजाकी अवस्था कैसी है, प्रजा कष्टमें है या सुखमें है और राज्यके कर्मचारी प्रजाके साथ कैसा व्यवहार करते हैं। वहांके जो ( सवर्णैः=वरैः ) प्रमुख लोग हों, जो विशेष समझदार हों उनसे मिलकर सब अवस्थाकी जान ले कि किस बातमें सुधार करके प्रजाका सुख बढ़ाना चाहिये।

दूसरी बात इसी मंत्रमें जो कही है वह यह है कि प्रजाके लोग राजाको विशेष समय अपने घर बुलावें, राजा वहां जावे, उनके साथ मिलजुलकर बातचीत करे, सब मिलकर यज्ञ याग आदि करें; इस रीतिसे राजा प्रजाको समर्थ बनावे और प्रजाकी उन्नति करे।

## दूतका संचार

राजा स्वयं अपने राज्यमें भ्रमण करे और सब व्यवस्था स्वयं अपनी आंखोंसे देखे, इस विषयमें ऊपर कहा ही है; परंतु अकेला राजा कहांतक भ्रमण कर सकता है और कहांतक देख सकता है, अतः राजा लोग दूतोंकी आंखोंसे ही सब सब देखें, इसलिये दूतोंका विस्तार करनेके विषयमें तृतीय मंत्रमें कहा है—

अजिरः दूतः संचराते। ( मं. ३ )

' युवा दूत संचार करे। ' राष्ट्रमें दूतोंका विस्तार करके राजा सब जानने योग्य बातें जान लेवे। और इस ज्ञानसे अपने शासन प्रबंधमें जो कुछ न्यूनाधिक करना हो वह करता रहे। अर्थात् दूत-संचार यह शासनका एक आवश्यक अंग है क्योंकि इससे राजाको शासन विषयक प्रजाके सुख दुःखोंका पता लगता रहता है। इस प्रकार ज्ञान प्राप्त करके उत्तम शासन चलानेवाला राजा प्रजाको अत्यंत प्रिय होता है, इसलिये प्रजा भी उस राजाका सत्कार विविध प्रकारकी भेंट देकर करती है। इस विषयमें देखिये--

( १ ) हविष्मः सजाताः स्वा अच्छ यन्तु ॥ ( मं. ३ )

( २ ) उग्रः बहुं बलिं प्रति पश्यासै ॥ ( मं. २ )

( १ ) ' हवि लेकर स्वजातिके लोग तेरे सन्मुख उपस्थित हों। ( २ ) उग्र बन कर बहुत भेंट तू देखेगा। ' इस प्रकार राजा प्रजासे बहुत सत्कार प्राप्त कर सकता है। तथा--

( १ ) ते द्यावापृथिवी शिवे स्ताम्। ( मं. ५ )

( २ ) उग्रः सुमनाः इह दशमीं वश। ( मं. ७ )

( १ ) ' हे राजन्! तेरे लिये द्यावापृथिवी कल्याणपूर्ण हों और ( २ ) तू उग्र तथा उत्तम मनवाला बनकर यहां ही बर्षतक राज्यको अपने वशमें कर। ' इसी प्रकार ' सब देवोंकी सहायता इस राजाको मिले। ' ( मं ४ ) इत्यादि प्रकारकी इच्छा लोग उसी समय करेंगे कि जिस समय राजा भी प्रजाका सुख बढानेमें दत्तचित्त होगा। जो राजा प्रजाके सुखकी पर्वाह नहीं करता हो, उसके हिताहितकी फिक्र प्रजा भी नहीं करती। इसलिये हरएक राजाको सदा ध्यानमें यह बात रखनी चाहिये कि ' मेरे पास जो राजपद आया है वह प्रजापालन करनेके लिये आया [redacted] न कि अपने सुखभोग भोगनेके लिये। ' यह भाव मनमें रखता हुआ राजा अपने कर्तव्यका योग्य रीतिसे पालन करे।

### वरुण

यहां एक वैदिक वर्णन शैलीकी विशेषता अवश्य देखने योग्य है। इन्द्र, वरुण आदि शब्द देवताओंके वाचक ही होते हैं, अन्य किसीके वाचक नहीं हो सकते, ऐसा सामान्यतया साधारण लोग समझते हैं। परंतु ये शब्द कभी कभी विशेषण रूप होकर किसी अन्यके गुणबोधक होते हैं और कभी स्वयं किसी अन्य पदार्थके वाचक भी होते हैं। यहां वरुण शब्द बहुवचनमें आया है इसलिये यह वरुण देवतावाचक निःसंदेह नहीं है, क्योंकि जिस समय वरुण देवताका वाचक यह शब्द होता है, उस समय यह सदा एकवचनमें ही होता है। यह बहुवचनमें होनेके कारण यह यहां प्रजाजनोंका वाचक है। ' वरुण, वरण्य, वर्य ' इस प्रकार यह ' चार वर्णोंके लोगों ' का वाचक हो सकता है किंवा वर अर्थात् श्रेष्ठोंका भी वाचक हो सकता है। यहां हमारे मतसे ' वर्ण ' अर्थ लेना अधिक योग्य है।



## विजयी राजा

### कांड ६, सूक्त ९८

( ऋषि. - अथर्वा। देवता - इन्द्रः। )

इन्द्रो जयाति न परा जयाता अधिराजो राजसु राजयातै।
चर्कृत्य ईड्यो वन्द्यश्चोपसद्यो नमस्यो भवेह ॥ १ ॥

अर्थ -- ( इन्द्र. जयाति ) शूर पुरुषको हमेशा विजय होती है, ( न पराजयाते ) कभी पराजय नहीं होती। ( राजसु अधिराजः राजयातै ) राजाओंमें जो सबसे श्रेष्ठ अधिराजा होता है उसको शोभा बढती है। हे राजा! तू ( इह ) इस राष्ट्रमें ( चर्कृत्यः ईड्यः ) शत्रुका नाश करनेवाला और स्तुतिके लिये योग्य, ( वन्द्यः . उपसद्यः नमस्यः भव ) वन्दनीय, प्राप्त करने योग्य और नमस्कारके लिये योग्य हो ॥ १ ॥

भावार्थ— जो पुरुष शूर होता है, उसीकी विजय होती है, उसकी कभी पराजय नहीं होती। जो राजा सब राजाओंमें श्रेष्ठ बनता है वही अधिक प्रभावशाली, प्रशंसनीय, वंदनीय और उपास्य होता है ॥ १ ॥

त्वमिन्द्राधिराजः श्रवस्युस्त्वं भूरभिभूतिर्जनानाम् ।
त्वं दैवीर्विश इमा वि राजायुष्मत्क्षत्रमजरं ते अस्तु ॥ २ ॥
प्राच्या दिशस्त्वमिन्द्रासि राजोतोदीच्या दिशो वृत्रहञ्छत्रुहोऽसि ।
यत्र यन्ति स्रोत्यास्तज्जितं ते दक्षिणतो वृषभ एषि हव्यः ॥ ३ ॥

अर्थ— हे इन्द्र ! ( त्वं अधिराज ) तू राजाधिराज और ( श्रवस्युः ) कीर्तिमान् हो । ( त्वं जनानां अभिभूतिः भूः ) तू प्रजाजनोंका समृद्धिकर्ता हो । ( त्वं इमाः दैवीः विशः विराज ) तू इन दैवी प्रजाओंपर विराजमान हो । ( ते आयुष्मत् क्षत्रं अजरं अस्तु ) तेरा दीर्घायुयुक्त क्षात्रतेज जरारहित होवे ॥ २ ॥

हे इन्द्र ! ( त्वं प्राच्याः दिशः राजा असि ) तू प्राचीन दिशाका राजा है । हे ( वृत्रहन् ) शत्रुनाशक ! ( उत उदीच्या दिशः शत्रुहा असि ) और तू उत्तर दिशाके शत्रुओंका नाश करनेवाला है । ( यत्र स्रोत्याः यन्ति ) जहां नदियां जाती हैं वहांतकके प्रदेशको ( तत् ते जितं ) तूने जीत लिया है । तथा ( वृषभ हव्यः दक्षिणतः एषि ) बलवान् और आदरसे पुकारने योग्य होकर दक्षिण दिशासे तू आता है ॥ ३ ॥

भावार्थ— उत्तम राजा कीर्तिमान् और प्रजाओंको समृद्धि बढानेवाला होवे । अपनी प्रजाको दैवी संपत्तिसे युक्त करे और अपने राष्ट्रका क्षात्रतेज बढाकर दीर्घ आयु भी बढावे ॥ २ ॥

चारों दिशाओंमें शत्रुओंका पराजय करके राजा विजयी बने, बलवान् बने और सबके आदरका पात्र बने ॥ ३ ॥

राजा विजयी होकर किस रीतिसे प्रजाका भागी होता है, यह बात इसमें स्पष्ट शब्दोंमें नहीं है । इस सूक्तका भाव अति सरल और सुबोध है । 'वीर्य और बल बढाने और प्रजाकी समृद्धि वृद्धिगत करनेसे राजा विजयी होता है ।' यह इस सूक्तका मुख्य आशय है ।



# क्षत्रियका धर्म

## कांड २, सूक्त ५

( ऋषि - भृगु, आथर्वण । देवता - इन्द्र । )

इन्द्र जुषस्व प्र वहा याहि शूर हरिभ्याम् । पिबा सुतस्य मतेरिह मधोश्चकानश्चारुर्मदाय ॥ १ ॥
इन्द्र जठरं नव्यो न पृणस्व मधोर्दिवो न ।
अस्य सुतस्य स्वर्णोप त्वा मदाः सुवाचो अगुः ॥ २ ॥

अर्थ— हे शूर इन्द्र ! ( जुषस्व ) तू प्रसन्न हो, ( प्र वह ) आगे बढ । ( हरिभ्यां आ याहि ) घोडोंके साथ तू यहां आ । ( चकानः ) तृप्त होता हुआ तू ( मदाय ) हर्षके लिये ( इह ) यहां ( मतेः ) बुद्धिमान् पुरुषका ( सुतस्य मधोः चारुः ) निचोडा हुआ मधुर सुंदर रस ( पिब ) पी ॥ १ ॥

हे इन्द्र ! ( नव्यः न ) प्रशंसनीयके समान और ( स्वः न ) स्वर्गीय आनंदके समान ( मधोः जठरं पृणस्व ) इस मधुर रससे अपना पेट भर । ( अस्य सुतस्य ) इस निचोडे रसकी ( स्वः न ) स्वर्गके आनंदके समान तुझे और ( सुवाचः मदाः ) उत्तम भाषणोंके साथ आनंद ( त्वा उप अगुः ) तेरे पास पहुंचते हैं ॥ २ ॥

भावार्थ— हे शूर वीर ! तू सदा प्रसन्न और आनंदित रह और उन्नतिके मार्गसे आगे बढ । अपने उत्तम घोडोंसे युक्त रथमें बैठकर इधर उधर जा और सदा संतुष्ट रहता हुआ अपने हर्षको बढानेके लिये बुद्धिपूर्वक मधुर रसका पान कर ॥ १ ॥

हे शूरवीर ! प्रशंसाके योग्य और हर्ष बढानेवाले मधुर रससे अपना पेट भर, ऐसा करनेसे ही उत्तम प्रशंसाकी वाणी ही तेरे पास सब ओरसे पहुंचेगी अर्थात् सब तेरी प्रशंसा करेंगे ॥ २ ॥

इन्द्रस्तुराषाण्मित्रो वृत्रं यो जघान यतीर्न । बिभेद वलं भृगुर्न ससहे शत्रून्मदे सोमस्य ॥ ३ ॥
आ त्वा विशन्तु सुतास इन्द्र पृणस्व कुक्षी विड्ढि शक्र धियेह्या नः ।
श्रुधी हवं गिरो मे जुषस्वेन्द्र स्वयुग्भिर्मत्स्वेह महे रणाय ॥ ४ ॥
इन्द्रस्य नु प्र वोचं वीर्याणि यानि चकार प्रथमानि वज्री ।
अहन्नहिमन्वपस्ततर्द प्र वक्षणा अभिनत्पर्वतानाम् ॥ ५ ॥
अहन्नहिं पर्वते शिश्रियाणं त्वष्टास्मै वज्रं स्वर्यं ततक्ष ।
वाश्रा इव धेनवः स्यन्दमाना अञ्जः समुद्रमव जग्मुरापः ॥ ६ ॥

---

अर्थ— ( यती: न ) यत्न करनेवाले पुरुषके समान ( यः तुराषाद् मित्रः इन्द्रः ) जिस त्वरासे शत्रुपर हमला करनेवाले मित्र इन्द्रने ( वृत्रं जघान ) घेरनेवाले शत्रुका नाश किया था, तथा ( भृगुः न ) भृगुके समान जिसने ( वलं बिभेद ) शत्रुके बलका भेद किया था और ( सोमस्य मदे ) सोमरसके आनंदमें ( शत्रून् ससहे ) शत्रुओंका पराभव किया था ॥ ३ ॥

हे ( शक्र इन्द्र ) शक्तिमान् प्रभु इन्द्र ! ( सुतासः त्वा आ विशन्तु ) निचोडे हुए ये रस तुझमें प्रविष्ट हों। ( कुक्षी पृणस्व ) दोनों कुक्षियोंको तू भर और ( विड्ढि ) शासन कर ( धिया नः आ-इहि ) अपनी बुद्धिसे तू हमारे पास आ। हमारी ( हवं श्रुधि ) पुकार सुन, ( मे गिरः जुषस्व ) मेरी स्तुतियां स्वीकार कर और ( इह ) यहां ( महे रणाय ) बडे युद्धके लिये ( स्वयुग्भिः ) अपनी योजनाओंके साथ ( आ मत्स्व ) हर्षित हो. ॥ ४ ॥

( इन्द्रस्य वीर्याणि नु प्र वोचं ) इन्द्रके पराक्रमका मैं अच्छी प्रकार वर्णन करता हूं। ( यानि प्रथमानि ) जो पहिले श्रेणीके पराक्रम ( वज्री चकार ) वज्रधारी इन्द्रने किये थे। उसने ( अहिं अहन् ) कम न होनेवाले शत्रुका नाश किया और ( अपः अनुततर्द ) प्रवाहोंको खुला किया और ( पर्वतानां ) पर्वतोंके ( वक्षणाः प्र अभिनत् ) भाग भी तोडे ॥ ५ ॥

( पर्वते शिश्रियाणं अहिं ) पर्वतके आश्रयसे रहनेवाले शत्रुका ( अहन् ) वध किया। ( अस्मै ) इसके लिये ( त्वष्टा स्वर्यं वज्रं ततक्ष ) कारीगरने [illegible] शस्त्र बनाया। ( वाश्राः धेनवः [illegible] ) रंभाती हुई गौओंके समान ( स्यन्दमानाः आपः ) वेगसे बहनेवाले जलप्रवाह ( अञ्जः समुद्रं अवजग्मुः ) सीधे समुद्रतक जा पहुंचे ॥ ६ ॥

---

भावार्थ— पुरुषार्थी, उद्यमी पुरुषके समान प्रयत्नशील और शीघ्रवेगके साथ शत्रुपर हमला करनेवाला शूरवीर अपने शत्रुका नाश शीघ्र करता है। जिस प्रकार भूननेवाला मनुष्य धान्योंको भूनता है, उसी प्रकार यह शूरवीर शत्रुकी सेनाको भून देता है और सोमरसका पान करता हुआ हर्षित और उत्साहित होकर शत्रुका पराभव करता है ॥ ३ ॥

हे शक्तिमान् शूरवीर ! सब मधुर रस तुझे प्राप्त हों और उससे तू अपना पेट भर। उस समय तू अपने मनसे सब जनताकी भलाईका विचार कर और उनकी पुकार सुन तथा बडे जीवनकलहमें विजय प्राप्त करनेके लिये अपनी योजक शक्तियोंके साथ आनंदसे तैयार रह ॥ ४ ॥

शूर पुरुषके पराक्रमोंका मैं वर्णन करता हूं, जो उसने ( इन्द्रने ) किये थे। बढनेवाले शत्रुका उसने नाश किया और जलके प्रवाह सबके लिये खुले कर दिये, तथा पर्वतोंके मार्गोंको तोडकर जंगल भी साफ किया ॥ ५ ॥

पर्वतके मार्गोंपर छिपकर रहनेवाले शत्रुओंका उसने [illegible] किया, ऐसे शूरके लिये कारीगरोंने विशेष प्रकारके तीक्ष्ण शस्त्र तैयार कर दिये। जिस प्रकार गौवें रंभाती [illegible] अपने बछडोंके पास जाती हैं, उसी प्रकार उस वीरके द्वारा मुक्त [illegible] हुए जलके प्रवाह समुद्रतक जा पहुंचे ॥ ६ ॥

वृषायमाणो अवृणीत सोमं त्रिकद्रुकेष्वपिबत्सुतस्य ।
आ सायकं मघवादत्त वज्रमहन्नेनं प्रथमजामहीनाम् ॥ ७ ॥

अर्थ— ( वृषायमाणः ) बलवान् वीर ( सोमं अवृणीत ) सोमरसको प्राप्त हुआ । ( सुतस्य त्रिकद्रुकेषु अपिबत् ) रसका तीन उच्च स्थानोंमें पान किया । ( मघवा सायकं वज्रं आ अदत्त ) इन्द्रने बाणरूप वज्र लिया और ( अहीनां प्रथमजां एनं अहन् ) शत्रुओंके पहिले इस वीरको मार डाला ॥ ७ ॥

भावार्थ— अपना बल बढानेवाला शूरवीर सोमरसका पान तीन समय और तीन स्थानोंमें करता है । धनी शूरवीर अपने शस्त्र सदा तैयार रखता है और बढनेवाले शत्रुके अग्रगामी वीरका शीघ्र नाश करता है [ और इस रीतिसे अपनी विजय प्राप्त करता है । ] ॥ ७ ॥



# क्षत्रियका धर्म

## क्षात्रधर्म

प्रायः इन्द्र सूक्तोंमें क्षत्रियधर्म बताया होता है । इन्द्र शब्द मुख्यतः शत्रुका नाश करनेवाले शूरवीरका द्योतक है और उसका वर्णन शूरवीरके क्षात्रधर्मका प्रकाशक होता है । इस सूक्तमें भी पाठक उक्त बात देख सकते हैं । इस सूक्तमें जिन शब्दों द्वारा शूरवीरका वर्णन होकर क्षात्रधर्मका प्रकाश हुआ है, उन शब्दोंका अर्थ देखिये—

## क्षत्रियके गुण

१ इन्द्रः ( इन्+द्र )- शत्रुका नाश करनेवाला, शत्रु-सैन्यका नाश करनेवाला । ( मं. १ )

२ शूरः- शूरवीर । ( मं. १ )

३ चकानः- तृप्त, संतुष्ट, तेजस्वी, प्रकाशमान् । शत्रुका प्रतिकार करनेमें समर्थ । ( मं. १ )

४ मित्रः- जनताका मित्र, जनताका हित करनेवाला । सूर्यप्रकाशमान् । ( मं. १ )

५ यतीः- प्रयत्नशील, पुरुषार्थी । ( मं. ३ )

६ सृगुः- घूमनेवाला, शत्रुको घूसनेवाला । ( मं. ३ )

७ तुराषाट्- त्वरासे शत्रुपर हमला चढानेवाला । ( मं. ३ )

८ शग्मः- समर्थ, शक्तिशाली, बलवान् । ( मं. ४ )

९ वज्री- वज्र आदि शस्त्रोंसे युक्त । ( मं. ५ )

१० वृषायमाणः- अपना बल प्रतिदिन बढानेवाला, अपनी शक्ति सब प्रकारसे बढानेवाला । ( मं. ७ )

११ मघवा ( मघ+वान् )- धनवान् । ( मं ७ )

ये ग्यारह शब्द इस सूक्तमें शूरवीर क्षत्रियके वाचक हैं । इन शब्दोंसे क्षत्रियके कर्तव्योंका भी बोध होता है । क्षत्रियके पास शौर्य, वीर्य, पराक्रम आदि गुण जैसे चाहिये उसी प्रकार पुनः पुनः प्रयत्न करनेका गुण और वेगसे शत्रुपर हमला चढानेका भी गुण अवश्य चाहिये । शत्रुसे अपना बल अधिक रखनेकी तैयारी भी क्षत्रियको करनी चाहिये और इस सबके लिये उसके पास विपुल धन भी चाहिये इत्यादि क्षात्रधर्मका उपदेश हमें यहां प्राप्त होता है । अब वाक्यों द्वारा जो क्षत्रियके कर्म इन मंत्रोंमें वर्णन [redacted] हैं, उनका विचार देखिये—

## क्षत्रियके कर्तव्य

१ शूर ! हरिभ्यां आयाहि- हे वीर ! घोडोंपर सवारी कर । घोडोंकी सवारी करनेका अभ्यास क्षत्रियको करना चाहिये । ( मं. १ )

२ प्र वह- आगे बढ । क्षत्रियकी ऐसी तैयारी चाहिये कि जिससे वह शीघ्रतासे आगे [redacted] सके । लडाईमें पिछाडी न रहे । ( मं. २ )

३ वृत्रं अघ्नात- घेरनेवाले अथवा व्यूह बांधकर लडाई करनेवाले शत्रुका नाश करनेमें समर्थ क्षत्रिय हो । ( मं. ३ )

४ वलं बिभेद- शत्रुके बलका भेद करे, शत्रुकी सेनामें

भेद उत्पन्न करे, शत्रुकी सेनाकी संघशक्ति नष्ट करे, उस शत्रुसेनाको तितर बितर करे। ( मं. [illegible] )

५ शत्रून् ससहे- शत्रुका पराजय करे। शत्रुके हमलेको सहे अर्थात् शत्रुके हमलेसे पीछे न हटे। ( मं. ३ )

६ विराड्ढि ( आ विराड्ढि )- उत्तम राज्यशासन कर। राज्यशासन करना अपना कर्तव्य है ऐसा क्षत्रिय समझे। ( मं. ४ )

७ महते रणाय स्वयुग्भिः मत्स्व- बडे युद्धके लिये अपनी योजक शक्तियोंके द्वारा आनंदसे तैयार रहे। शत्रु हमला करता है, [illegible] उसको अपनी योजना और युक्तियोंसे दूर करे। ( मं. ४ )

८ अहिं अहन्- शत्रुका नाश करे। ( मं. ५ )

९ पर्वतानां वक्षणाः अभिनत्- पर्वतोंके ऊपरके धने जंगल तोडकर शत्रु छिपकर रहनेके स्थान हटा देवे। अथवा वहांसे बहनेवाले नदी प्रवाह खुले करे। ( मं. ५ )

१० अपः अनु ततर्द- जलके प्रवाह शत्रुके अधिकारमें हों तो उनको सबके लिये खुले करे। ( मं. ५ )

११ पर्वते शिश्रियाणं अहिं अहन्- पहाडियोंका आश्रय करके लडनेवाले शत्रुका नाश करे। ( मं. ६ )

१२ अस्मै त्वष्टा स्वर्यं वज्रं ततक्ष- इसके लिये लुहार तीक्ष्ण शस्त्रास्त्र तैयार करके दे। अथवा राजा अपने कारीगरोंको शस्त्र तैयार करनेके काममें नियुक्त करे और आवश्यक शस्त्रास्त्र तैयार करके ले। ( मं. ६ )

१३ सायकं वज्रं आ अदत्त- बाण और वज्र आदि शस्त्र हाथमें लेवे। ( मं. ७ )

१४ अहीनां प्रथमजां एनं आहन्- बढनेवाले शत्रुके मुख्य मुख्य वीरोंका अर्थात् सेनानायकोंका नाश करे। ( मं. ७ )

ये वाक्य क्षत्रियके कर्तव्य बता रहे हैं। इनकी विशेष व्याख्या करनेकी आवश्यकता नहीं है, क्योंकि ये वाक्य स्वयं स्पष्ट हैं और थोडेसे मननसे इनका आशय ध्यानमें आ सकता है।

अब राज्यशासन विषयक कर्तव्योंकी सूचना करनेवाले वाक्योंको देखिये—

## राज्यशासन

१ मित्रः- प्रजाओंका मित्र बनकर राजा राज्य करे। कभी शत्रु बनकर राज्य न करे। ( मं. १ )

२ हवं श्रुधि, गिरः जुषस्व- पुकार सुन, वाणीको स्वीकार कर अर्थात् प्रजाकी आवाज सुन। प्रजाकी इच्छाका आदर कर। ( मं. ४ )

३ अयाः अश्वाः समुद्रं अवजग्मुः- समुद्रतक बहानेवाले नहर चलावे और उससे कृषिकी सहायता करे। ( मं. ६ )

इस प्रकारका राज्यशासन केवल प्रजाके हितकी वृद्धि करनेके लिये जो क्षत्रिय करता है, उसीकी प्रजा प्रशंसा करती है, इस विषयमें निम्न लिखित मंत्र भाग देखिये—

## प्रजासे सम्मान

१ त्वा मन्द्राः सुवाचः उप अगुः- तेरे पास हर्षकी उत्तम वाणी पहुंचती है अर्थात् हर्षित और आनंदित हुई प्रजा उसकी उत्तम वाणीसे प्रशंसा करती है। कृतज्ञतासे संमान करती है। मानपत्र अर्पण करती है। ( मं. २ )

आनंदित होनेके पश्चात् ही प्रजा उत्तम राजाकी इस प्रकार प्रशंसा कर सकती है। अन्यथा त्रस्त हुई प्रजा राजाकी निंदा या राजाका द्रोह करती रहेगी। इस प्रकार राजाके अथवा क्षत्रियके राष्ट्रीय कर्तव्य क्या हैं, इस विषयमें इस सूक्तने उपदेश दिया है। यहां ऊपर जो वाक्य उद्धृत किये हैं, उनमें अर्थकी सुबोधताके लिये शब्दोंके अर्थोंका पुरुषव्यत्यय करके थोडासा परिवर्तन जानबूझकर किया है। यह बात संस्कृतज्ञ पाठक स्वयं जान सकते हैं। इतना परिवर्तन इस प्रकारके स्पष्टीकरणमें आवश्यक ही होता है। इसलिये इस विषयमें कुछ न लिखकर अब क्षत्रियका व्यक्तिगत आचार सोम आदि कैसा रहना चाहिये इस विषयमें इस सूक्तका उपदेश देखते हैं—

## सोम

१ सुतस्य मधोः मदाय पिब- सोमादि वनस्पतिसे निचोडे मधुर रसका पान हर्षके लिये कर। ( मं. [illegible] )

इस विधानमें मधुर रसका पान करनेका उपदेश है। यही मधुपर्क प्राशन है। वनस्पतिमें सोम मुख्य है। इसका ग्रहण करनेसे अन्य आरोग्य और हर्षवर्धक वनस्पतियोंका ग्रहण स्वयं हुआ है। इस सूक्तके सप्तम मंत्रमें सोमका नाम है और यही इस मंत्रसे संबंधित है। इस सूक्तमें इसके उल्लेख निम्न लिखित हैं—

२ सुतस्य मधोः जठरं पृणस्व। ( मं. २ )
३ सुतासः त्वा शुक्रीः आविशन्तु। ( मं. ४ )
४ सुतस्य सोमं त्रिकद्रुकेषु अपिबत्। ( मं. ७ )

[illegible] मन्त्र भागोंका भी यही भाव है। ( २ ) सोमरससे पेट भर ले। ( ३ ) सोमरससे दोनों कुक्षिया भर ले। ( ४ ) निचोडा सोमरस तीन बर्तनों द्वारा तीन स्थानोंमें बंटकर दिनमें तीन बार पी। यह सोमरस मधुर रुचिवाला, हर्ष और उत्साहवर्धक, थकावटको दूर करनेवाला, दीर्घ आयुष्य देनेवाला, बुद्धि बढानेवाला और रोगबीजोंको दूर करने-वाला है।

## सोम और मद्य

कतिपय विद्वान् सोमको शराब मानते हैं, पर उनकी यह धारणा दोषपूर्ण है। सोम, सुरा, वारुणी, आसव, अरिष्ट, मद्य और शराब ये शब्द समानार्थक नहीं है। मद्य और शराब ये शब्द समानार्थक होगये हैं और सुरा शब्द भी उनमें सम्मिलित हुआ है, यह बात हमें पता है। इसलिए हम कहते हैं कि इन शब्दोंका आशय पाठक अवश्य स्मरण रखें—

१ सोम- सोमवल्लीका रस, जो दूध, मधु ( शहद ), मिश्री, भुने [illegible] धान्यका साटा, दही आदि अनेक पदार्थोंके मिश्रणके साथ अच्छा स्वादिष्ट पेय बनाकर पीया जाता है और गौ आदि पशुओंको भी पिलाया जाता है। यह वनस्पतियोंका केवल रस होता है। इसके गुण ऊपर दिये हैं।

२ सुरा- किसी रसका भाप बनाकर फिर उसको ठण्डा करके रस बनाया जाय, तो उसे सुरा कहते हैं। ( Distilled Water ) पानीकी भाप बनाकर फिर उस भापका पानी बन जानेसे भी उस जलका यह नाम होता है, वृष्टि-जलका भी यही नाम उक्त कारण ही है, क्योंकि भूमिपरके जल भाप होकर मेघ बनते हैं और उनसे वृष्टि होती है। किसी भी रसकी इस प्रकार शुद्धि होती है। यह शुद्धिकी रीति है। आजकल इस रीतिसे शराब बनाते हैं, इसलिए इस नामकी विकृति हुई है, यह बात सामयिक है। वास्तव में संस्कृतका केवल सुरा शब्द उक्त विधिसे बनाए गए भाफ शुद्ध जल या रसका वाचक है।

३ वारुणी, अमरवारुणी- ये भी शब्द उक्त प्रकारके रसोंके या जलके वाचक हैं। इन पेयोंमें मादकता या दुर्गुण वास्तवमें नहीं है। परन्तु आजकल इस रीतिसे शराब बनती है इसलिए ये सब नाम बुरे अर्थोंमें आजकल प्रयुक्त होगए हैं। प्राचीन समयमें भी क्वचित् बुरे और क्वचित् अच्छे अर्थोंमें इनका उपयोग दिखाई देता है।

४-५ आसव और अरिष्ट- ये नाम औषधि पेयोंके होते हैं। इनमें कुछ सडावट होनेके कारण मद्य उत्पन्न होना अपरिहार्य है, तथापि इनमें मद्यकी मात्रा प्रति शतक दो भागके करीब होती है। इसलिए शराबमें इसकी गिनती नहीं होती।

६-७ मद्य और शराब- मादक होनेसे निःसंदेह हानि-कारक पेय हैं।

पाठक इस विवरणसे समझ गये होंगे कि सोममें दोषकी कल्पना अथवा मद्यकी कल्पना यत्किंचित् भी नहीं हो सकती, जिसमें तीन बार रस निचोडा जाता है और उसी समय उसकी आहुतियाँ देकर पिया जाता है। सबेरे, दोपहरको और सायंकालको रस निचोडा और पिया जाता है, उसका वर्णन इस सूक्तके सप्तम मन्त्रमें आचुका है।

इस सूक्तमें क्षत्रियका भोजन ,वनस्पतिका मधुर रस है यह बात स्पष्टतासे कही है, जो शाकाहारकी पुष्टि करने-वाली है।

## जीवन संग्राम

वेदमें ' महते रणाय ' ये शब्द बारम्बार आते हैं। ' महान् युद्ध ' चल रहा है, सावध रहकर अपना कर्तव्य करो, यह वेदका उपदेश जीवन संग्राममें लडनेवाले मनुष्य मात्रका मार्गदर्शक है। प्रत्येक मनुष्य सदा युद्धभूमिपर खडा हुआ है, किसी न किसी प्रकार युद्धमें सम्मिलित हुआ है, उसकी इच्छा हो या न हो उसको युद्ध करना ही पडता है, फिर वह भागकर कहाँ जाय ? इसलिए उसको अपने युद्ध-का स्वरूप जानना चाहिए और उस सम्बन्धसे उत्पन्न होने-वाला अपना कर्तव्य अवश्य करना चाहिए। अन्यथा उसका जन्म निरर्थक हो जायगा। चाहे [illegible] अहिंसावृत्तिसे युद्ध करे या हिंसा वृत्तिसे करे, युद्धके बिना उसकी स्थिति नहीं है और इस युद्धमें विजय कमानेके बिना उसकी उन्नति नहीं है। यह हुई सब मनुष्योंकी बात, क्षत्रियकी तो पूछना ही क्या है, उसका जीवन ही युद्धरूप है, उसके लिए युद्ध तो अनिवार्य है।



# प्रजा-पालक-सूक्त

## कांड १, सूक्त २१

( ऋषि - अथर्वा । देवता - इन्द्रः । )

स्वस्तिदा विशां पतिर्वृत्रहा विमृधो वशी । वृषेन्द्रः पुर एतु नः सोमपा अभयंकरः ॥ १ ॥
वि न इन्द्र मृधो जहि नीचा यच्छ पृतन्यतः । अधमं गमया तमो यो अस्माँ अभिदासति ॥ २ ॥
वि रक्षो वि मृधो जहि वि वृत्रस्य हनू रुज । वि मन्युमिन्द्र वृत्रहन्नमित्रस्याभिदासतः ॥ ३ ॥
अपेन्द्र द्विषतो मनोऽप जिज्यासतो वधम् । वि महच्छर्म यच्छ वरीयो यावया वधम् ॥ ४ ॥

---

अर्थ— ( स्वस्ति-दा ) मंगल देनेवाला, ( विशां पतिः ) प्रजाओंका पालक, ( वृत्र-हा ) घेरनेवाले शत्रुका नाश करनेवाला, ( वि-मृधः वशी ) विशेष हिंसकोंको वशमें करनेवाला, ( वृषा ) बलवान् ( सोम-पाः ) सोमका पान करनेवाला ( अभयं-करः ) अभय देनेवाला ( इन्द्रः ) प्रभु राजा ( नः ) हमारे ( पुरः एतु ) आगे चले, हमारा नेता बने ॥ १ ॥

हे इन्द्र ! ( नः मृधः ) हमारे शत्रुओंको ( विजहि ) मार डाल । ( पृतन्यतः ) सेनाके द्वारा हमपर हमला चढानेवालोंको ( नीचा यच्छ ) नीचे ही गिरा दे । ( यः अस्मान् अभिदासति ) जो हमें दास बनाना चाहता है या हमारा घात करना चाहता है, उसको ( अधमं तमः गमय ) हीन अंधकारमें पहुंचा दे ॥ २ ॥

( रक्षः मृधः वि विजहि ) राक्षसों और हिंसकोंको मार डाल, ( वृत्रस्य हनू विरुज ) घेरकर हमला करने-वाले शत्रुके दोनों जबडोंको तोड दे । हे ( वृत्रहन् इन्द्र ) शत्रुनाशक प्रभो ! ( अभिदासतः अमित्रस्य ) हमारा नाश करनेवाले शत्रुके ( मन्युं विरुज ) उत्साहको तोड दे ॥ ३ ॥

हे ( इन्द्र ) प्रभो ! राजन् ! ( द्विषतः मनः अप ) द्वेषीका मन बदल दे । ( जिज्यासतः वधं अप ) हमारी आयुके नाश करनेवालेको दूर कर, ( महत् शर्म वियच्छ ) हमें बडा सुख दे और ( वधं वरीयः यावय ) वधको दूर कर ॥ ४ ॥

---

भावार्थ— प्रजाजनोंका हित और मंगल करनेवाला, प्रजाओंका उत्तम पालन करनेवाला, घेरकर नाश करनेवाले शत्रुको दूर करनेवाला, बलिष्ठ, अमृतपान करनेवाला, प्रजाको अभय देनेवाला राजा ही हमारा अग्रगामी बने ॥ १ ॥

हे राजन् ! प्रजाके शत्रुका नाश कर, सेना लेकर हमला करनेवाले शत्रुको दबा दे, जो घातपात और नाश करना चाहता है उसको भगा दे ॥ २ ॥

*हिंसक क्रूर शत्रुओंको मार डाल, घेरकर सतानेवाले दुष्टोंको काट दे, सब प्रकारसे शत्रुओंका उत्साह नष्ट कर दे ॥ ३ ॥*

शत्रुओंके मन ही बदल दे अर्थात् वे हमला करनेका विचार छोड दें, नाश करनेवालोंको दूर कर, घातपात आदिको दूर कर और सब प्रजाको सुखी कर ॥ ४ ॥

### क्षात्रधर्म

यह ' अभयगण ' का सूक्त है । इस सूक्तमें क्षात्रधर्मका उपदेश और राजाके कर्तव्योंका वर्णन है । उत्तम राजाके गुण प्रथम मन्त्रमें वर्णन किये हैं । इस मन्त्रकी कसौटीसे राजा उत्तम है या नहीं इसकी परीक्षा हो सकती है । अन्य तीन मन्त्रोंमें विविध प्रकारके शत्रुओंका वर्णन है और उनका प्रतिकार करनेका उपदेश है । सब प्रकारके अन्तर्बाह्य शत्रुओंका प्रतिकार करके प्रजाको अधिकसे अधिक सुखी करना राजाका मुख्य कर्तव्य है । यह सूक्त अति सरल है इसलिए इसका अधिक स्पष्टीकरण आवश्यक नहीं है ।

# आशा-पालक-सूक्त

## कांड १, सूक्त ३१

[ ऋषिः — ब्रह्मा । देवता — आशापालाः, [ वास्तोष्पतिः ] । ]

आशानामाशापालेभ्यश्चतुर्भ्यो अमृतेभ्यः । इदं भूतस्याध्यक्षेभ्यो विधेम हविषा वयम् ॥ १ ॥
य आशानामाशापालाश्चत्वार स्थन देवाः । ते नो निर्ऋत्याः पाशेभ्यो मुञ्चतांहसोअंहसः ॥ २ ॥
अस्रामस्त्वा हविषा यजाम्यश्लोणस्त्वा घृतेन जुहोमि ।
य आशानामाशापालस्तुरीयो देवः स नः सुभूतमेह वक्षत् ॥ ३ ॥
स्वस्ति मात्र उत पित्रे नो अस्तु स्वस्ति गोभ्यो जगते पुरुषेभ्यः ।
विश्वं सुभूतं सुविदत्रं नो अस्तु ज्योगेव दृशेम सूर्यम् ॥ ४ ॥

अर्थ— ( भूतस्य अध्यक्षेभ्यः ) जगत्‌के अध्यक्ष ( अमृतेभ्यः ) अमर ( आशानां चतुर्भ्यः आशापालेभ्यः ) दिशाओंके चार दिशापालकोंके लिये ( वयं ) हम सब ( हविषा इदं विधेम ) हविर्द्रव्यसे इस प्रकार अर्पण करते हैं ॥ १ ॥

हे ( देवाः ) देवो ! ( ये आशानां चत्वारः आशापालाः स्थन ) जो तुम दिशाओंके चार दिशापालक हो ( ते नः ) वे तुम हम सबको ( निर्ऋत्याः पाशेभ्यः ) अवनतिके पाशोंसे तथा ( अंहसः अंहसः ) हरएक पापसे ( मुञ्चत ) छुडाओ ॥ २ ॥

( अ-स्रामः ) न थका हुआ मैं ( हविषा त्वा यजामि ) हविर्द्रव्यसे तेरा यजन करता हूं । ( अ-श्लोणः त्वा घृतेन जुहोमि ) लंगडा न होता हुआ तुझको घी अर्पण करता हूं । यह ( आशानां आशापालः तुरीयः देवः ) जो दिशाओंका दिशापाल चतुर्थ देव है ( सः नः सुभूतं इह आवक्षत् ) वह हम सबको उत्तम प्रकारसे यहां पहुंचावे ॥ ३ ॥

( नः मात्रे उत पित्रे स्वस्ति अस्तु ) हम सबकी माताके लिये तथा हमारे पिताके लिये आनन्द होवे । तथा ( गोभ्यः जगते पुरुषेभ्यः स्वस्ति ) गौओंके लिये, चलने फिरनेवालोंके लिये और पुरुषोंके लिये सुख होवे । ( नः विश्वं सुभूतं सुविदत्रं अस्तु ) हम सबके लिये सब प्रकारका ऐश्वर्य और उत्तम ज्ञान हो और हम ( सूर्यं ज्योक् एव दृशेम ) सूर्यको बहुत कालतक देखते रहें अर्थात् हम दीर्घायुषी हों ॥ ४ ॥

भावार्थ— चार दिशाओंके चार अमर दिक्पाल हैं, वे इस बने हुए जगत्‌के अध्यक्ष हैं । उनकी पूजा हम करते हैं ॥ १ ॥

चार दिशाओंके चार दिक्पाल हैं, वे हमें हरएक पापसे बचावें और दुर्गतिसे भी हमारा छुटकारा करें ॥ २ ॥

मैं न थकता हुआ उनका सत्कार करता हूं, लंगडा लूला न बनकर मैं उनको घी देता हूं, जो इन चार दिक्पालोंका चतुर्थ देव है [illegible] हमें सुखपूर्वक उत्तम अवस्थातक पहुंचावे ॥ ३ ॥

हमारे माता पिता, हमारे अन्य इष्टमित्र, हमारे गाय, घोडे आदि पशु तथा जो भी हमारे प्राणी हों वे सब [illegible] प्रकार सुखी हों । हमारा सब प्रकारसे अभ्युदय होवे और हमारा ज्ञान उत्तम प्रकारसे बढे तथा हम दीर्घायु हों ॥ ४ ॥

# आशा-पालक-सूक्त

## दिक्पाल

पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर ये चार दिशाएं हैं। उनकी रक्षा करनेवाले चार दिक्पाल हैं, ये अपनी अपनी दिशाका संरक्षण कर रहे हैं। ये दिशाओंके रक्षक इतने दक्ष हैं कि इनके अनजाने कोई भी मनुष्य किसी भी प्रकार बुरा कार्य कर नहीं सकता। हरएक मनुष्यको उचित है कि यह उक्त बात मनमें धारण करे और इन देवों लोकपालोंके दण्डके योग्य कोई आचरण न करे।

राजा अपने राज्यकी व्यवस्था और राज्यका सुशासन करनेके लिये राज्यमें चार विभाग करके उनपर एक एक मुख्य शासक अधिकारी नियत करे, यह अधिकारी दक्षतासे अपने विभागका योग्य शासन करे। दुष्टोंको दण्ड दे और सज्जनोंका प्रतिपालन करे और कहीं भी अनाचार होने न दें। यह राष्ट्रनीतिका पाठ इस सूक्तसे हमें मिलता है।

विश्वके अन्दर राष्ट्र और राष्ट्रके अन्दर व्यक्तिका देह है और इन तीनों स्थानोंमें नियम एक जैसा ही है। इसलिए राष्ट्रशासनका विचार होनेके पश्चात् जिन व्यक्तियोंका राष्ट्र बनता है उन व्यक्तियोंके अन्दर चार दिशाओंके चार दिक्पाल किस रूपमें हैं और उनका शासन इस अध्यात्मभूमिकामें कैसे चल रहा है और उससे हमें वैयक्तिक सदाचारके विषयमें कौनसा बोध लेना है, इसका विचार अब करना चाहिये।

## देहमें चार दिक्पाल

देहमें मुखको 'पूर्व द्वार' कहते हैं और गुदाको 'पश्चिम द्वार' कहते हैं। ये द्वार एक दूसरेके साथ सम्बन्धित भी हैं। पूर्व द्वारसे अर्थात् मुखसे अन्न पान शरीरके अन्दर जाता है, वहांका कार्य करता है और शरीरके मलादिके रूपमें परिवर्तित होकर पश्चिम द्वारसे अर्थात् गुदासे बाहर हो जाता है। अर्थात् पोषक अन्नका प्रवेश पूर्व द्वारसे इस शरीरमें होता है और मलको दूर करनेका कार्य पश्चिम द्वारसे होता है। दोनों कार्य शरीरके स्वास्थ्यके लिए अत्यन्त आवश्यक ही हैं। परन्तु यह तो स्थूल शरीरके स्वास्थ्यके साथका सम्बन्ध है, इसके अलावा और भी दो द्वार हैं जिनका सम्बन्ध मनुष्यकी उन्नति [redacted] अवनतिके साथ अधिक है; ये दो द्वार मनुष्यके शरीरमें ही हैं, जिनको 'उत्तर द्वार' तथा 'दक्षिण द्वार' कहते हैं।

'उत्तर द्वार' मस्तकमें है जिसका नाम 'विद्रति द्वार' उपनिषदोंमें कहा है, इस द्वारसे शरीरमें जीवात्माका प्रवेश होता है और इसी द्वारसे अपने प्रयत्नसे जिस समय यह बाहर जाता है, उस समयसे यह जन्ममरणके दुःखसे छूटता है और पुनः शरीरके बन्धनमें पड़ता नहीं। बालकके मस्तकमें छोटेपनमें इस स्थानपर हड्डी नहीं होती। इसका नाम उत्तर द्वार है क्योंकि इस द्वारसे जानेसे उच्चतर अवस्था प्राप्त होती है।

यह द्वार मज्जा केन्द्रके साथ सम्बन्धित है। इसी मज्जा केन्द्रके साथ सम्बन्ध रखनेवाला निचला द्वार शिश्न है, जिससे वीर्यका पात होता है। इसके योग्य नियम पालनसे सुयोग्य सन्तति उत्पन्न होती है, परन्तु इसके अनियममें चलनेसे मनुष्यकी अधोगति होती है। ये दो द्वार मनुष्यको उच्च और नीच बनानेमें समर्थ हैं। ब्रह्मचर्य पालन द्वारा उत्तर मार्गसे जानेका उपनिषदोंका वर्णन इसी उत्तर मार्गको सूचित करता है, इसीका नाम 'उत्तरायण (उत्तर+अयन)' अर्थात् उत्तर मार्गसे जाना है। इसके विरुद्ध 'दक्षिणायन' अर्थात् दक्षिण मार्गसे जाना है, जिसके संयमसे उत्तम गृहस्थधर्मपालनपूर्वक उन्नति होना संभव है, परन्तु असंयमसे मनुष्य इतना गिरता है कि उसका कोई ठिकाना ही नहीं होता। ये दो मार्ग मज्जातन्तुओंके साथ सम्बन्ध रखनेवाले हैं।

इस प्रकार पूर्वद्वार और पश्चिमद्वार ये शरीरमें अन्ननलिकाके साथ सम्बन्ध बताते हैं तथा उत्तरद्वार और दक्षिणद्वार ये दो मार्ग मज्जातन्तुओंके साथ सम्बन्ध रखते हैं। ये द्वारोंके चार संरक्षक देव हैं, अतः ये देव राक्षसोंके घुसनेके कारण बनने नहीं चाहिये।

## आशा और दिशा

इस सूक्तमें दिशावाचक 'आशा' शब्द है और उसके पालकका नाम 'आशापाल' मन्त्रोंमें आया है। 'आशा' शब्दके दो अर्थ हैं। एक 'दिशा' और दूसरा 'आशा, महत्त्वाकांक्षा, उम्मीद'। मनुष्यकी जैसी आशा, इच्छा, महत्त्वाकांक्षा और उम्मीद होती है, उसी प्रकारकी कार्य करनेकी दिशा होती है। मनुष्य जिस समय आशाहीन हो जाता है, निराश होता है, हताश होता है, उस समय [redacted] इस जगत्से हटनेका या मर जानेका इच्छुक होता है। यह विचार यदि पाठकोंके मनमें जम जायगा, तो उनको पता लग जायगा कि यह सूक्त मनुष्यके साथ कितना घनिष्ठ सम्बन्ध रखता है।

इस अथर्व श्रुतिमें शरीरका और हृदय गुहाका वर्णन करते हुए कहा है कि इस शरीरमें नौ द्वार हैं। ये द्वार है इसमें कोई संदेह ही नहीं है। दो नाक, दो आंख, दो कान, एक मुख, गुदा और शिश्न ये नौ द्वार यहां कहे हैं। इनमेंसे मुख पूर्व द्वार, गुदा पश्चिम द्वार, शिश्न दक्षिण द्वार इन तीनोंका सम्बन्ध इस अपने प्रचलित सूक्तके मन्त्रोंमें है। जो चतुर्थ द्वार है वह आठ चक्रवाले पृष्ठवंशके ऊपर मस्तिष्कसे भी ऊपरके भागमें ' विदृति ' नामसे प्रसिद्ध है। इसका वर्णन अथर्ववेदमें इस प्रकार है—


मस्तकमें विदृतिद्वार

मूर्धानमस्य संसीव्याथर्वा हृदयं च यत्।
मस्तिष्कादूर्ध्वः प्रैरयत् पवमानोऽधि शीर्षतः ॥
( अथर्व. १०।२।२७ )

' मस्तक और हृदयको सीकर अर्थात् एक केन्द्रमें लीन करके मस्तकके भी ऊपर सिरके बीचमेंसे प्राण फेंका जाता है। '

## विदृति-द्वारसे प्रवेश

विदृति द्वारसे तैंतीस देवोंके साथ आत्माके शरीरमें प्रवेश होने पर यह द्वार बन्द होजाता है। पश्चात् प्राणसाधन द्वारा अपनी इच्छासे इसी द्वारसे बाहर जानेपर मुक्ति होती है। साधारण जन देहत्याग करनेके समय किसी अन्य द्वारसे बाहर जाते हैं, परन्तु केवल योगी ही अथर्ववेदके कहे मार्गसे मस्तिष्कके परे इसी द्वारसे जाता है और मुक्त होता है।

इस मन्त्रमें ' मस्तिष्कात् ऊर्ध्वः। अधि शीर्षतः। ' आदि शब्दों द्वारा मस्तकके ऊपरके उत्तर द्वारका वर्णन किया है। अर्थात् जो चार द्वार हमने इस मन्त्रके व्याख्यानके प्रसंगमें निश्चित किये हैं उनका वेदमें अन्यत्र वर्णन इस प्रकार आता है। नौ द्वारोंमेंसे तीन और इस मज्जा-स्थान-का एक मिलकर चार द्वार हैं और उनकी चार आज्ञाएं अथवा दिशाएं हैं। अब ये आज्ञाएं देखिये—

| द्वार | | आज्ञा |
|---|---|---|
| १ पश्चिमद्वार | = गुदा | = की आज्ञा, विसर्जन करना। शरीरधर्म। |
| २ पूर्वद्वार | = मुख | = की आज्ञा मधुर भोजन करना। अर्थप्राप्ति। |
| ३ दक्षिणद्वार | = शिश्न | = की आज्ञा भोगका उपभोग करना। काम। |
| ४ उत्तरद्वार | = विदृति | = की आज्ञा बंधनसे मुक्त होना। मोक्ष। |


पृष्ठवंश



सहस्रार चक्र
पृष्ठवंशमें चक्रोंके स्थान

## आरोग्यका आधार

इसमें पश्चिमद्वारसे जो आशा है, वह केवल 'शरीरधर्म' पालन करनेकी ही है, तथापि इस शौच धर्मसे अर्थात् पवित्र बननेके कर्मसे शरीर शुद्धि होनेके कारण इससे शरीर स्वास्थ्यकी प्राप्ति होती है। सब अन्य भोग इसके आश्रयसे हैं यह बात हरएक जान सकते हैं। [illegible] द्वारका कार्य बिगड जानेसे शरीर रोगी होता है और अन्य द्वारोंकी आशाएं पूर्ण होनेकी असमर्थता होती है। इसके उत्तम प्रकार कार्य करने पर ही अन्य आशाओंके सफल होनेकी सम्भावना है। इस [illegible] हम कह सकते हैं, कि इस पश्चिम द्वारकी आशा मनुष्यके मनमें 'आरोग्यकी प्राप्ति' रूपसे रहती है। इस आशाका कार्यक्षेत्र बहुत बडा है, मनुष्य इस विषयमें जितना कार्य करेगा, उतनी वह स्वस्थता प्राप्त करेगा और वह यदि ऐसे व्यवहार करेगा कि इस पश्चिम द्वारसे व्यवहार ठीक न चलें तो उसके रोगी होनेमें कोई शंका ही नहीं है।

## खानपान

अब पूर्वद्वारकी आशा देखिये। संक्षेपसे इतना कहना इस विषयमें पर्याप्त होगा कि इस द्वारसे मनुष्य उत्तम अन्न और उत्तम पान करनेकी इच्छा करता है। मधुरतासे प्रेम करते करते मनुष्य इतना अधिक खाता है कि वह अजीर्णसे बीमार होजाता है। इसलिए इस विषयमें प्रयत्नपूर्वक संयम रखना चाहिये। रुचिका गुलाम और जिह्वाका दास जो बनता है उसकी आयु कष्टप्रद ही होती है। हरएक इन्द्रियके विषयमें यही बात है। इस प्रकार इन्द्रिय भोगके लिये धनकी आवश्यकता है, इस हेतुसे इस द्वारकी आशा 'अर्थकी प्राप्ति' ही है। इस आशासे अत्यधिक बढ जानेसे कष्ट होते हैं और संयम द्वारा यथायोग्य आवश्यकताके अनुसार भोग लेनेसे सुख बढता है, उन्नति होती है। मुखद्वारसे शब्द बोलनेका भी एक काम होता है। उत्तम शब्द-प्रयोगसे जगत्में शांति फैलती है और कुशब्दके प्रयोगसे अशांति फैलती है। इस विषयमें भी जिह्वापर संयम रखना आवश्यक है। अन्यथा अनर्थ होनेमें कोई देर नहीं लगेगी। इस प्रकार इस द्वितीय द्वारकी आशाका सम्बन्ध मनुष्यकी उन्नतिके साथ है।

## कामोपभोग

तीसरा दक्षिण द्वार है। इस शिश्न द्वारा जगत्में उत्तम प्रजनन अर्थात् सुप्रजाजनन करना आवश्यक है। परन्तु जगत्में इसके असंयमसे जो अनर्थ हो रहे, वे किसीसे छिपे नहीं है। इसका संयम महत्प्रयाससे साध्य होता है। ऊर्ध्वरेता होना ही वैदिक धर्मका साध्य है। इसके विचारसे [illegible] द्वारकी आशाका पता लग जायगा। यह केन्द्र अत्यन्त महत्त्वका है, परन्तु जनताका लक्ष्य इसके कार्यमें बिगाड करनेकी ओर अधिक है और सुधारके मार्गमें प्रयत्न अति कम है।

## बन्धनका नाश

अब चतुर्थ विदृति द्वारपर हम आते हैं। यह विदृति-द्वार है। इससे जीवात्मा इस शरीरमें प्रविष्ट हुआ है, परन्तु इसी द्वारसे बाहर जानेका मार्ग इसको मिलता नहीं है। युद्धभूमिमें प्रवेश करना यह जानता है, परन्तु सुरक्षित वापस फिरनेकी विद्याका इसे पता नहीं है। चक्रव्यूहमें घुसनेकी विद्या जाननेवाला, परन्तु चक्रव्यूहमें घुसकर युद्धमें विजय प्राप्त करने और सुरक्षित वापस आनेकी विद्या न जाननेवाला अभिनव कुमार अभिमन्यु यही है। यदि यह सुरक्षित वापस आनेकी विद्या जानेगा तो यह विजय-अर्जुन-होगा, फिर इसको डर किसका है? 'विजयी' बननेके लिये ही ये वेद धर्मशास्त्र हैं। जिस समय आये हुए मार्गसे यह जीवात्मा वापस जानेकी शक्ति प्राप्त कर सकेगा, उस समय इसको कोई बन्धन बद्ध नहीं पहुंचा सकता। हरएक बन्धनको दूर करनेकी इच्छा इसमें इस द्वारके कारण है।

इस प्रकार चार द्वारकी चार आशाएं हैं और हरएक मनुष्य इन आशाओंके कार्यक्षेत्रमें बुरा [illegible] भला कार्य करता है और गिरता या चढता है।

## अमर दिक्पाल

इस सूक्तके प्रथम मन्त्रके कथनमें तीन बातें कही हैं—'(१) चार आशाओंके चार अमर आशा पालक हैं। (२) वे ही पूजाध्यक्ष हैं। (३) उनकी पूजा हम हवनसे करते हैं।'

मनुष्यमें चार आशाएं कौनसी हैं, उन आशाओंका स्वरूप क्या है और उनके साथ मनुष्यके पतन अथवा उत्थानका किस प्रकार सम्बन्ध है, यह पूर्व स्थलमें बताया ही है। चार आशाएं मनुष्यके अन्दर सनातन हैं, (१) शरीरधर्मका पालन करना, (२) भोग प्राप्त करना, (३) कामका भोग करना और (४) बन्धनसे निवृत्त होना। ये चार भावनाएं अथवा कामनाएं मनुष्यमें सदा जागती रहती हैं, मूढमें तथा प्राज्ञमें ये समानतासे रहती हैं। पशुपक्षियोंमें भी न्यूनाधिकसे ये रहती

है अर्थात् भूतमात्रमें ये सदा रहती हैं, इसलिये इनका सनातन अधिकार प्राणीमात्रपर है, मानो ये ही भूतोंके अध्यक्ष हैं। इनको अध्यक्ष इसलिये कहा है कि इनकी प्रेरणासे ही प्राणी अपने अपने सब व्यवहार करते हैं। यदि ये आशाएं प्राणियोंके अन्दर न रहीं, तो उनकी हलचल भी बन्द हो जायगी। मनुष्यके सम्पूर्ण प्रयत्न इनकी आधीनतामें ही हो रहे हैं। इसलिये ये ही चार आशा–पालक मनुष्यके ऊपर अधिकारी हैं। इनकी आधीनतामें रहता हुआ मनुष्य अपने व्यवहार करता है और उनका बुरा या भला परिणाम भोगता है।

## हवनसे पूजन

इनका पूजन हवनसे ही हो रहा है। पूर्वद्वार मुख है, उसमें अन्नपानका हवन हो रहा है। कौन प्राणी ऐसा है कि जो यह हवन नहीं करता। इसी प्रकार दक्षिणद्वार शिश्नदेवके पूजक सब प्राणी हैं, इतना ही नहीं परंतु इस कामदेवकी अति पूजासे लोग अपना ही घात कर रहे हैं, इतनी बात सत्य है कि उत्तरद्वार जिसका नाम विदृति है उसके पूजक अत्यन्त अल्प हैं और पश्चिमद्वारकी पूजा करना थोडे ही जानते हैं। पश्चिमद्वारकी पूजा योगमें प्रसिद्ध 'अपानायाम' से की जाती है। जिस प्रकार नासिका द्वारसे करने का व्यायाम 'प्राणायाम' होता है, उसी प्रकार पश्चिम गुदा द्वारसे अपानायाम किया जाता है। इसकी क्रिया भी थोडे लोग जानते हैं। यह क्रिया योगशास्त्रमें प्रसिद्ध है और इससे नाभिके निचले भागका आरोग्य प्राप्त होता है। उत्तरद्वार विदृतिके उपासक खास योगी होते हैं, वे इस स्थानपर अपना ध्यान करके मुक्तता प्राप्त करते हैं। इनकी हवनसे पूजा यह है—

१ पूर्वद्वार– (मुख)– अन्नपानादिके हवनसे पूजा।
२ दक्षिणद्वार (शिश्न)– भोगादि द्वारा कामदेवकी पूजा।
३ पश्चिमद्वार (गुदा)– अपानायाम– अपानका प्राणमें हवन करके पूजा।

इसका उल्लेख भगवद्गीतामें भी है—

अपाने जुह्वति प्राणं प्राणेऽपानं तथा परे।
(भ. गी. ४।२९)

४ उत्तरद्वार (विदृति)– मस्तिष्कके मज्जाकेन्द्रके सहस्रारचक्रमें ध्यानधारणासे पूजा।

इनमें पहिली दो उपासनाएं जगत्में अधिक हैं और दूसरी दो कम हैं। परंतु मोक्षरूपसे हैं। प्रथम मन्त्रमें 'हम चारों अमर आशापालोंकी हवन द्वारा पूजा करेंगे' ऐसा स्पष्ट कहा है। यह इसलिए कि हरएक मनुष्य चारोंकी उपासना द्वारा अपना उद्धार करे।

[illegible] नियमन [illegible] प्रकार है—




पूर्व तथा पश्चिमद्वार ये हमारे आंतोंके विरुद्ध दिशाके मुख हैं। मुखका अतिरेक होनेसे गुदाका कार्य बिगडता है और गुदाका कार्य ठीक रहनेसे मुखकी रुचि ठीक रहती है। इस प्रकार ये एक दूसरेपर नियमन करते हैं। इसी प्रकार मस्तिष्क और शिश्न ये परस्परका नियमन करते हैं। यदि शिश्नदेवने अतिरेक किया, तो मस्तिष्क हलका होजाता है और मनुष्य बुद्धिका कार्य करनेमें असमर्थ होजाता पागल बनकर निकम्मा होजाता है। तथा मस्तिष्कमें सुविचारोंको स्थिर करनेसे वे सुविचार शिश्नदेवका संयम करनेमें सहायक होते हैं। इस प्रकार ये परस्पर उपकारक भी हैं और घातक भी हैं। अब द्वितीय मन्त्रका विचार करेंगे—

## पापमोचन

द्वितीय मन्त्रका आशय यह है— 'चार आशाओंके चार आशापालक देव हैं, वे हमें पापसे तथा अधोगतिके पाशसे बचावें।'

पूर्वोक्त वर्णनसे यह ज्ञात होगया होगा कि ये चार देव हमें किस प्रकार बचा सकते हैं और किस प्रकार गिरा सकते हैं। देखिये—

१ पूर्वद्वार– मुख– जिह्वाकी गुलामीसे खानपानमें विकृति होकर, पेटका बिगाड और स्वास्थ्यका नाश। इसी जिह्वाके संयमसे आरोग्य-प्राप्ति।

२ पश्चिमद्वार– गुदा– पूर्वोक्तके संयम और असंयमसे ही इसके लाभ या हानि होनेका सम्बन्ध है।

३ दक्षिणद्वार– शिश्न– ब्रह्मचर्य द्वारा संयमसे उन्नति, संयमपूर्वक गृहस्थधर्म पालनसे सुप्रजा प्राप्ति और असंयमसे क्षय।

४ उत्तरद्वार– विदृति– पूर्वोक्तके संयम और असंयमसे इसके लाभ और हानि होनेका सम्बन्ध है।

इसका मनन करनेसे मैं पापसे किस तरह छूट सकते हैं इसका ज्ञान हो सकता है। पापसे छूटनेसे ही निर्ऋतिके पाशसे मनुष्य छूट सकता है। निर्ऋतिका अर्थ नाश है। पाप करनेवालेको निर्ऋतिके अर्थात् विनाशके पाश बांध देते हैं और पुण्यवानोंको उनसे कोई कष्ट नहीं होता। इस मन्त्रका यह कथन बड़ा बोधप्रद है कि ये चार द्वारकी चार आशाएं मनुष्यको पापसे छुड़ा सकती हैं और बन्धनसे भी मुक्त कर सकती हैं। कोई आशापालक उनके विरुद्ध कार्य करता हो या शत्रुके आधीन हुआ हो, तो सावधानीसे अपने बचावका यत्न करे। इस प्रकार द्वितीय मन्त्रका विचार करनेसे इतना बोध मिला, अब तृतीय मन्त्र देखते हैं—

## चतुर्थ देव

तृतीय मन्त्रका आशय यह है— मैं न थकता हुआ और अंगोंसे दुर्बल न होता हुआ हवनसे तथा घीसे इनकी तृप्ति करता हूं। इन चार आशापालोंमें जो चतुर्थ आशापालक देव है वह हमें सुखसे यहां आनन्द स्थानमें पहुंचावे।'

इस मन्त्रमें कहा हुआ 'तुरीयः देव' अर्थात् चतुर्थ देव निवृत्तिद्वारका रक्षक मोक्षकी आज्ञाका पालक है। इसी देवकी कृपासे अन्य सब द्वारोंका नियमन हो सकता है। इसी दृष्टिसे अन्य सब कार्य-व्यवहारका नियमन होना चाहिए। वैदिक धर्मके सम्पूर्ण कार्य-व्यवहार इसी दृष्टिसे रचे गए हैं। मोक्षके मार्गके ध्यानसे जगत्के सब व्यवहार होने चाहिए। इसीका नाम धर्म है। बन्धनसे मुक्त होना मुख्य साध्य है, उसके सहायकारी सब अन्य व्यवहार होने चाहिए। अन्यथा जगत्के व्यवहारको अधिक महत्त्व देनेसे और मोक्षधर्मको कम महत्त्व देनेसे मनुष्यमें लोभवृद्धि होनेके कारण बड़ा अनर्थ होगा। त्यागपूर्ण जीवन और भोगपूर्ण जीवनका भेद यहां स्पष्ट होता है।

मन्त्रमें कहा है कि न थकता हुआ और अवयवोंसे विकल न होता हुआ मैं [illegible] देवोंकी पूजा करूंगा। इस कथनका भाव स्पष्ट है कि मनुष्य प्रयत्न करके अपना शरीर सुदृढ बनावे और अनेक पुरुषार्थ करनेका उत्साह मनमें स्थिर करे।

[illegible] चार देवोंकी अन्नादिसे तथा घी आदिसे तृप्ति करनी चाहिए। जिसका जो हवन है उसीके अनुकूल उसका घी भी है। अतः उस घीसे यथायोग्य रीतिसे देकर उनकी तृप्ति करनी चाहिए। इस विषयमें उपेक्षा करना योग्य नहीं। न थकते हुए और न श्रांत होते हुए ये भोग प्राप्त करने और योग्य प्रमाणसे उनको स्वीकार भी करना चाहिए। अर्थात् बड़ी दक्षतासे जगत्का व्यवहार करना चाहिए। परन्तु सब व्यवहार करते [illegible] चतुर्थ देवको [illegible] सम्पादन करनेका भी प्रयत्न करना चाहिए। क्योंकि उसीकी कृपासे आनन्द, उन्नति पथ आदिकी यहां प्राप्ति होती है और सद्गति भी मिल सकती है।

*

## दीर्घ आयु

पूर्वोक्त प्रकार तीन मन्त्रोंका विचार करनेके पश्चात् अब चतुर्थ मन्त्र इस प्रकार हमारे सन्मुख आता है– 'इन आशापालोंकी सहायतासे [illegible] तथा हमारे माता, पिता, इष्ट, मित्र, गाय, घोड़े आदि सब सुखी हों। हमारा अभ्युदय होवे तथा हम ज्ञानी बनकर [illegible] श्रेयसके भागी [illegible] और दीर्घायु बनें।' इस मन्त्रमें चार बातें कही हैं—

१ स्वस्ति– ( सु+अस्ति )– सबका उत्तम अस्तित्व हो अर्थात् इस लोकका जीवन सुखपूर्वक हो।

२ सुभूतं ( सु+भूति )– उत्तम ऐश्वर्य प्राप्त हो, यह उत्तम अभ्युदयका सूचक विचार है।

३ सुविदत्रं– ( सु+विद्+त्र )– उत्तम ज्ञान मिले। आत्मज्ञान ही [illegible] ज्ञानोंमें उत्तम और निःश्रेयसका [illegible] है। वह हमें प्राप्त हो।

४ ज्योक्– दीर्घकालतक जीवन हो। यह तो अभ्युदय और [illegible] श्रेयससे सहज ही प्राप्त हो सकता है।

वेदमन्त्रोंमें बारम्बार कहा है, 'ज्योक् च सूर्यं दृशेम' अर्थात् 'दीर्घकालतक सूर्यको हम देखते रहें।' इसका तात्पर्य 'हमारी आयु अतिदीर्घ हो' यह है। परन्तु यहां ध्यानमें विशेषतया धारण करनेकी बात यह है कि अति दीर्घ आयु प्राप्त करनेका सम्बन्ध सूर्यसे अवश्य ही है। जहां जहां दीर्घ आयु प्राप्त करनेका उपदेश वेदमें आया है, वहां वहां सूर्यका सम्बन्ध अवश्य बताया है। इसलिये जो लोग दीर्घ आयु प्राप्त करना चाहते हैं, वे सूर्यके साथ आयुष्यवर्धनका सम्बन्ध है, यह बात न भूलें। ब्रह्मकी कृपासे दीर्घ आयु प्राप्त होती है, इस विषयमें अथर्ववेदमें अन्यत्र कहा है—

यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्।
तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः ॥ २९ ॥
न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥ ३० ॥
( अथर्व १।२ )

'जो निश्चयसे ब्रह्मकी अमृतसे परिपूर्ण नगरीको जानता

है उसको स्वयं ब्रह्म और इसके साथी अन्य देव चक्षु, प्राण और प्रजा देते हैं ॥ २९ ॥ अति वृद्धावस्थासे पूर्व उसको प्राण और चक्षु छोडते नहीं जो ब्रह्मपुरीको जानता है और जिस पुरीमें रहनेके कारण इसको पुरुष कहते हैं ॥ ३० ॥

भाव स्पष्ट है कि ब्रह्मकी कृपासे दीर्घ आयु सुसन्तान और आरोग्यपूर्ण इंद्रियोंसे युक्त उत्तम शरीर प्राप्त होता है। यही भाव संक्षेपसे अपने प्रचलित सूक्तके चतुर्थ मन्त्रमें कहा है । इस प्रकार यह ज्ञानी मनुष्य इस लोक एवं पर लोकोंमें यशस्वी होता है। यही इस सूक्तका उपदेश है।

## विशेष दृष्टि

यह सूक्त केवल बाह्य दिशाएं और उनके पालकोंका ही वर्णन नहीं करता है। बाह्य दिशाओंका वर्णन इस सूक्तमें है परन्तु दिशा शब्द न प्रयुक्त करते हुए ' आशाः ' शब्दका प्रयोग इसमें इसीलिए किया है कि मनुष्य अपनी आशाओं और उनकी पालक शक्तियोंको अपने अंदर अनुभव करे और उनके संयम नियमन और योग्य उपासना आदिसे अपना अभ्युदय और निःश्रेयस सिद्ध करे।

इस सूक्तका यह श्लेषालंकार बड़ा ही महत्त्वपूर्ण है और जो इस सूक्तको केवल बाह्य दिशाओंके लिए ही समझते हैं वे इसके महत्त्वपूर्ण उपदेशसे वंचित हो रहते हैं।

इस सूक्तका सम्बन्ध आयुष्य गण अपराजित गण आदि अनेक गणोंके विषयकी अनुकूलतासे है। यह सूक्त स्वयं वास्तोष्पति गण अथवा वसु गणका है। इसलिए ' महाके निवास ' के साथ इसका अपूर्व सम्बन्ध है।

# राष्ट्र-संवर्धन-सूक्त

## कांड १, सूक्त २९

( ऋषि - वसिष्ठ। देवता - अभीवर्त मणि। )

अभीवर्तेन मणिना येनेन्द्रो अभिवावृधे । तेनास्मान् ब्रह्मणस्पतेऽभि राष्ट्राय वर्धय ॥ १ ॥
अभिवृत्य सपत्नानभि या नो अरातयः । अभि पृतन्यन्तं तिष्ठाभि यो नो दुरस्यति ॥ २ ॥
अभि त्वा देवः सविताभि सोमो अवीवृधत् । अभि त्वा विश्वा भूतान्यभीवर्तो यथाससि ॥ ३ ॥

अर्थ— हे ( ब्रह्मणस्पते ) ज्ञानी पुरुष ! ( येन इन्द्रः अभिवावृधे ) जिससे इन्द्रको विजय हुई थी, ( तेन अभिवर्तेन मणिना ) उस विजयको प्राप्त करानेवाली मणिसे ( अस्मान् ) हमें ( राष्ट्राय अभिवर्धय ) राष्ट्रके लिये बढा ॥ १ ॥

( या नः अरातयः ) जो हमारे शत्रु हैं उनको तथा अन्य ( सपत्नान् ) वैरियोंको ( अभिवृत्य ) पराभूत करके ( यः नः दुरस्यति ) जो हमसे दुष्टताका आचरण करता है तथा जो ( पृतन्यन्तं ) सेनासे हमपर चढाई करता है उससे ( अभि अभि तिष्ठ ) युद्ध करनेके लिये स्थिर हो ॥ २ ॥

( सविता देवः ) सूर्य देवने तथा ( सोमः ) चन्द्रमा देवने भी ( त्वा ) तुझे ( अभि अभि अवीवृधत् ) सब प्रकारसे बढाया है। ( विश्वा भूतानि ) सब भूत ( त्वा अभि ) तुझे बढा रहे हैं जिससे तू ( अभिवर्तः असासि ) शत्रुको दबानेवाला हुआ है ॥ ३ ॥

भावार्थ— हे राष्ट्रके ज्ञानी पुरुषो ! जिस राजचिह्नरूपी मणिको धारण करके इन्द्र विजयी हुआ था उसी विजयी मणिसे हमें राष्ट्रके हितके लिये बढाइये ॥ १ ॥

जो अनुदार शत्रु हैं और जो प्रतिपक्षी हैं उनको परास्त करनेके लिये, तथा जो हमसे बुरा व्यवहार करते हैं और जो हमपर सेना भेजकर चढाई करते हैं उनको हटानेके लिये अपनी तैयारी करके आगे बढ ॥ २ ॥

सूर्य, चन्द्र आदि देव तथा सब भूतमात्र तुझे सहायता देकर बढा रहे हैं, जिससे तू सब शत्रुओंको दबानेवाला बन गया है ॥ ३ ॥

अभीवर्तो अभिभवः संपत्नक्षयणो मणिः । राष्ट्राय मह्यं बध्यतां सपत्नेभ्यः पराभुवे ॥ ४ ॥
उदसौ सूर्यो अगादुदिदं मामकं वचः । यथाहं शत्रुहोऽसान्यसपत्नः सपत्नहा ॥ ५ ॥
सपत्नक्षयणो वृषाभिराष्ट्रो विषासहिः । यथाहमेषां वीराणां विराजानि जनस्य च ॥ ६ ॥

---

अर्थ— ( अभिवर्तः ) शत्रुको घेरनेवाली, ( अभिभवः ) शत्रुका पराभव करनेवाली, ( सपत्नक्षयणः ) प्रतिपक्षियोंका नाश करनेवाली यह ( मणिः ) मणि है। यह ( सपत्नेभ्यः पराभुवे ) प्रतिपक्षियोंके पराभव करनेके लिये तथा ( राष्ट्राय ) राष्ट्रके अभ्युदयके लिये ( मह्यं बध्यतां ) मुझपर बांधी जावे ॥ ४ ॥

( असौ सूर्यः उदगात् ) यह सूर्य उदयको प्राप्त हुआ है, ( इदं मामकं वचः उत् ) यह मेरा वचन भी प्रकट हुआ है, ( यथा ) जिससे ( अहं शत्रुहः ) शत्रुका नाश करनेवाला तथा ( सपत्नहा ) प्रतिपक्षीका घात करनेवाला होकर मैं ( असपत्नः असानि ) शत्रुरहित होऊं ॥ ५ ॥

( यथा ) जिससे ( अहं ) मैं ( सपत्न- क्षयणः ) प्रतिपक्षियोंका नाश करनेवाला, ( वृषा ) बलवान् और ( विषासहिः ) विजयी होकर ( अभिराष्ट्रः ) राष्ट्रके अनुकूल बनकर तथा राष्ट्रकी सहायता प्राप्त करके ( एषां वीराणां ) इन वीरोंका ( जनस्य च ) और सब लोगोंका ( वि राजानि ) विशेष प्रकारसे रंजन करनेवाला राजा होऊं ॥ ६ ॥

---

भावार्थ— शत्रुको घेरनेवाली, वैरीका पराभव करनेवाली और प्रतिपक्षियोंको दूर करनेवाली यह राजचिन्हरूपी मणि है। इसलिए प्रतिपक्षियोंका पराभव करनेके लिये और अपने राष्ट्रका अभ्युदय करनेके लिये मुझपर यह मणि बांधो ॥ ४ ॥

जैसे यह सूर्य उदय हुआ है, वैसे यह मेरा वचन भी प्रकट हुआ है, अब तुम ऐसा करो कि जिससे मैं शत्रुका नाश करनेवाला, प्रतिपक्षियोंको दूर करनेवाला होकर शत्रु रहित होजाऊं ॥ ५ ॥

मैं प्रतिपक्षियोंका नाश करके बलवान् बनकर, विजयी होकर अपने राष्ट्रके अनुकूल कार्य करता [redacted] अपने वीरों का और अपने राष्ट्रके सब लोगोंका हित साधन करूं ॥ ६ ॥

# राष्ट्र-संवर्धन-सूक्त

## अभीवर्त मणि

जिस प्रकार राजाके चिन्ह राजदण्ड, छत्र, चामर आदि होते हैं, उसी प्रकारका ' अभीवर्त मणि ' भी एक राज-चिन्ह है। इसके धारण करनेके समय यह सूक्त बोला जाता है।

देवोंका राजा इन्द्र है, उसका पुरोहित बृहस्पति या ब्रह्मणस्पति है। यह पुरोहित इन्द्रके शरीरपर यह अभीवर्त मणि बांधता है। ( अर्थात् राज पुरोहित राजाके शरीरपर यह राजचिन्हरूपी मणी बांधे। यहां सम्बन्ध देखनेसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह सूक्त संवादरूप है। यह संवाद इस प्रकार है। देखिए—

## इस सूक्तका संवाद

राजा— हे पुरोहित ! जो अभीवर्त मणि इन्द्रके शरीरपर देव गुरु बृहस्पतिने बांधा था, वह राजचिन्हरूपी मणि मेरे शरीरपर आप बांधिये, जिससे मैं राष्ट्रका वर्धन करनेमें समर्थ होऊं ॥ १ ॥

पुरोहित— हे राजन् ! जो अनुकूल शत्रु हैं और जो प्रति-पक्षी हैं तथा जो हमारे राष्ट्रके साथ बुरा व्यवहार करते हैं और हमपर सेनासे चढाई करते हैं उन्हींको परास्त करने की तैयारी करो ॥ २ ॥

सूर्य, चन्द्र तथा सब भूत तुम्हारी सहायता कर रहे हैं, जिससे तुम शत्रुको दबा सकते हो ॥ ३ ॥

राजा- पुरोहित ! यह राजचिन्ह रूपी मणि शत्रुको घेरने, वैरीका पराभव करने और प्रतिपक्षियोंको हटानेका सामर्थ्य देनेवाली है। इसलिए विरोधियोंका पराभव और अपने राष्ट्रका अभ्युदय करनेके कार्यमें मुझे समर्थ बनानेके लिये मुझपर यह मणि बांध दीजिए ॥ ४ ॥

जैसे सूर्य उदयको प्राप्त होता है, वैसे ही मेरे मन्त्र शब्दोंका प्रकाश होता है, इसलिए आप ऐसा करें कि जिससे मैं शत्रुका नाश कर सकूं ॥ ५ ॥

मैं बलवान् बनकर प्रतिपक्षियोंको दूर करूं और विजयी होकर अपने राष्ट्रके अनुकूल कार्य करता हुआ अपने वीरों- का और राष्ट्रका हित करूं ॥ ६ ॥

राजा राजचिन्ह धारण करता है, उस समय पुरोहित राजासे प्रजाहितकी कुछ बातें करनेके लिये कहते हैं और राजा भी राष्ट्रहित करनेकी प्रतिज्ञा उस समय करता है। पुरोहित ब्राह्मशक्तिका और राजा क्षात्रशक्तिका प्रतिनिधि है। राष्ट्रकी ज्ञानशक्ति पुरोहितके मुखसे राजकर्तव्यका उपदेश राजाको करती है, राजगद्दीपर राजाको रखना या न रखना राष्ट्रकी ब्राह्मशक्तिके आधीन रहना चाहिये अर्थात् ब्राह्म- शक्तिके आधीन क्षात्रशक्ति रहनी चाहिये। ज्ञानी लोगोंपर शूरोंकी हुकूमत न रहे, अपितु शूर ज्ञानी लोगोंके आधीन कार्य करें। राष्ट्रकी ( Civil and military ) ब्राह्म तथा क्षात्रशक्ति एक दूसरेके साथ किस तरहका बर्ताव करे, यह इस सूक्तमें स्पष्ट किया है। ब्राह्मशक्ति द्वारा सम्मत हुआ राजा ही राजगद्दीपर आसकता है अन्य नहीं।

## राजाके गुण

इस सूक्तमें राजाके गुण बताये हैं, वे इस प्रकार हैं—

१ अस्मान् राष्ट्राय अभिवर्धय- हमारी शक्ति राष्ट्र- की उन्नतिके लिये बढे अर्थात् राजाके अंदर जो शक्ति बढती है, वह राष्ट्रकी उन्नतिके कार्यमें ही लगे, यही भाव राजाके अन्दर रहे। अपनी बढी हुई तन, मन, धन आदि सब शक्ति अपने भोगके लिये नहीं है, प्रत्युत राष्ट्रकी भलाईके लिये ही है, यह जिस राजाका निश्चय होगा वही सच्चा राजा कहा जासकता है। ( मं. १ )

२ राष्ट्राय मह्यं बध्यतां सपत्नेभ्यः पराभुवे -राष्ट्र- की उन्नति और वैरियोंका पराभव करनेके लिये राजचिन्ह रूप मणि मेरे ( राजाके ) शरीरपर बांधी जावे। मणि आदि रत्न तथा अन्य राजचिन्ह जो राजा धारण करता है वह अपनी शोभा बढानेके लिए नहीं है, प्रत्युत वे केवल दो ही उद्देश्यके लिए हैं- ( १ ) राष्ट्रकी उन्नति हो और ( २ ) जन- ताके शत्रु दूर किये जावें। राजाके अन्दर यह शक्ति उत्पन्न करनेके लिये ही उसपर राजचिन्ह बांधे जाते हैं। ( मं. ४ )

३ अभिराष्ट्रः- ( अभितं राष्ट्रं यस्य )- जिसके चारों ओर राष्ट्र है, ऐसा राजा हो। अर्थात् राजा अपने राष्ट्रमें रहे, राष्ट्रके साथ रहे, राष्ट्रका बनकर रहे। राजाका हित राष्ट्रहितमें ही निहित हो और राष्ट्रका हित राजहित हो, अर्थात् दोनोंके हितोंमें फरक न रहे। राजाके लिये राष्ट्र अनुकूल रहे और राष्ट्रके लिये राजा अनुकूल हो। राष्ट्रहित- का उच्च ध्येय अपने सामने रखनेवाले राजाका बोध इस शब्दसे होता है। जिस राजाके लिये अपनी जान देनेके लिये राष्ट्र तैयार होता है उस राजाका यह नाम है। यह शब्द आदर्श राजाका वाचक है। ( मं. ६ )

४ शत्रुहः- शत्रुका नाश करनेवाला।

५ असपत्नः- अन्दरके प्रतिपक्षी या विरोधी जिसके न हों। ( मं. ५ )

६ सपत्न-हा- प्रतिपक्षीका नाश करनेवाला, अर्थात् प्रतिपक्षियोंका पराभव करनेवाला। ( मं. ५ ) ' सपत्न क्षयणः ' यह शब्द भी इसी अर्थमें ( मं. ६ में ) आया है।

७ वृषा- बलवान्। सब प्रकारके बलोंसे युक्त राजाको होना चाहिये, अन्यथा वह परास्त हो जायगा। ( मं. ६ )

८ विषासहिः- शत्रुके हमले होनेपर उनका मुकाबला करते हुए अपने स्थानसे पीछे न हटनेवाला ( मं. ६ )

९ वीराणां जनस्य च विराजानि- राष्ट्रके शूरवीर तथा राष्ट्रकी सम्पूर्ण जनता इन सबको सन्तुष्ट करनेवाला। ( मं. ६ )

१० प्रतिपक्षियोंको दबाना, वैरियोंका नाश करना, सेना के साथ चढाई करनेवालेका प्रतिकार करना और जो दुष्ट व्यवहार करता है उसको ठीक करना आदि राजाके कर्तव्य ( मं. २ में ) कहे हैं।

ये दस कर्तव्य राजाके [redacted] सूक्तमें कहे हैं, ये सब मनन करने योग्य हैं। ये सब कर्तव्य यही भाव बता रहे हैं कि राजा अपने भोगके लिए राजगद्दीपर नहीं आता है, प्रत्युत राष्ट्रका हित करनेके लिए आता है।

## राजचिन्ह

छत्र, चामर, राजदण्ड, मणि, रत्न, रत्नमाला, मुकुट, विशेष रूपरंगसे राजसभाका ठाठ, हाथी, घोडे आदि सब जो राजचिन्ह समझे जाते हैं, इन चिन्होंके धारण करनेसे

आज्यस्य परमेष्ठिन् जातवेदस्तनूवशिन् । अग्ने तौलस्य प्राशान यातुधानान् वि लापय ॥ २ ॥
वि लपन्तु यातुधाना अत्त्रिणो ये किमीदिनः । अथेदमग्ने नो हविरिन्द्रश्च प्रति हर्यतम् ॥ ३ ॥
अग्निः पूर्व आ रभतां प्रेन्द्रो नुदतु बाहुमान् । ब्रवीतु सर्वो यातुमानयमस्मीत्येत्य ॥ ४ ॥
पश्याम ते वीर्यं जातवेदः प्र णो ब्रूहि यातुधानान्नृचक्षः ।
त्वया सर्वे परितप्ताः पुरस्तात्त आ यन्तु प्रब्रुवाणा उपेदम् ॥ ५ ॥
आ रभस्व जातवेदोऽस्माकार्थाय जज्ञिषे । दूतो नो अग्ने भूत्वा यातुधानान् वि लापय ॥ ६ ॥
त्वमग्ने यातुधानानुपबद्धाँ इहा वह । अथैषामिन्द्रो वज्रेणापि शीर्षाणि वृश्चतु ॥ ७ ॥

---

अर्थ— हे (परमेष्ठिन्) श्रेष्ठ स्थानमें रहनेवाले (जातवेदः) ज्ञानको प्राप्त करनेवाले और (तनू-वशिन्) शरीरका संयम करनेवाले अग्ने! तू (तौलस्य आज्यस्य) तोले हुए घी आदिका (प्राशान) भोजन कर और (यातुधानान्) दुष्टोंको (वि लापय) रुला ॥ २ ॥

(ये) जो (यातुधानाः) दुष्ट (अत्त्रिणः) भक्षण करनेवाले और (किमीदिनः) घातक हैं, वे (विलपन्तु) विलाप करें (अथ) और अब, हे अग्ने! (इदं हविः) यह हवि तू और (इन्द्रः च) इन्द्र (प्रतिहर्यतं) स्वीकार करो ॥ ३ ॥

(पूर्वः अग्निः आरभतां) पहिले अग्नि आरंभ करे, तथा पश्चात् (बाहुमान् इन्द्रः प्र नुदतु) बाहुबलवाला इन्द्र विशेष प्रेरणा करे, जिससे (सर्वः यातुमान्) सब दुष्ट लोग (एत्य) आकर (ब्रवीतु) बोलें, कि (अयं अस्मि इति) यह मैं हूं ॥ ४ ॥

हे (जातवेदः) ज्ञानी! (ते वीर्यं पश्याम) तेरा पराक्रम हम देखें। हे (नृ-चक्षः) मनुष्योंके मार्गदर्शक! (यातुधानान्) दुष्टोंको (नः) हमारा आदेश (प्र ब्रूहि) विशेष रूपसे कह दे। (त्वया) तुझसे (पुरस्तात्) पहिले (परितप्ताः) तपे हुए (ते सर्वे) वे सब (इदं ब्रुवाणाः) यह कहते हुए (उप आयन्तु) हमारे पास आवें ॥ ५ ॥

हे (जातवेदः) ज्ञानी! (आरभस्व) आरंभ कर (अस्माक-अर्थाय) हमारे प्रयोजनके लिये तू (जज्ञिषे) उत्पन्न हुआ है। हे अग्ने! (नः दूतः भूत्वा) तू हमारा दूत बनकर (यातुधानान् वि लापय) यातुधानोंको विलाप करा ॥ ६ ॥

हे अग्ने! तू (यातुधानान्) दुष्टोंको (उपबद्धान्) बांधकर ([redacted] आ वह) यहांपर ला (अथ) और इन्द्र अपने वज्रसे (एषां शीर्षाणि) इनके मस्तक (वृश्चतु) काट डाले ॥ ७ ॥

## यातुधान नाशन

इसका भावार्थ हम सबसे पीछे लिखेंगे क्योंकि इस सूक्तके कई शब्दोंके अर्थोंका विचार पहिले करना चाहिये। इस सूक्तके कई शब्द भ्रम उत्पन्न करनेवाले हैं और जबतक इनका निश्चित ठीक अर्थ ध्यानमें न आजाए, तब तक इस सूक्तका उपदेश समझमें नहीं आसकता। सबसे प्रथम 'अग्नि' कौन है? इसका निश्चय करना चाहिये—

### अग्नि कौन है?

इस सूक्तमें अग्निपदसे किसका ग्रहण करना चाहिये, इसका निश्चय करानेवाले ये शब्द इस सूक्तमें हैं— 'जात-वेदः, परमेष्ठिन्, तनूवशिन्, नृचक्षः, अग्नित्रः, दूतः, देव, अग्निः।' इन शब्दोंका अर्थ देखकर अग्निका स्वरूप सबसे प्रथम हम देखेंगे—

१ जातवेदः— (जातं वेत्ति) जो बनी हुई सृष्टिको ठीक ठीक जानता है। (ज्ञात-वेदः) जिसने ज्ञान प्राप्त किया है। सृष्टिविद्या और आत्मविद्याका यथावत् जाननेवाला।

*

२ परमेष्ठिन्- ( परमे पदे स्थाता ) परमपदमें ठहरने-वाला अर्थात् समाधिकी अंतिम अवस्थाको जो प्राप्त है, आत्मानुभव जिसने प्राप्त किया है, तुर्या- चतुर्थ अवस्थाका अनुभव करनेवाला।

३ तनूवशिन्-( तनू-वशिन् ) अपने शरीर और इन्द्रि-योंको स्वाधीन करनेवाला, इन्द्रिय संयम और मनोनिग्रह करनेवाला, आसनादि योगाभ्याससे जिसने अपनी कायासिद्धि की है। उसी मनुष्यका ' परमे-ष्ठिन् ' होना संभव है।

४ नृ-चक्षाः- ' चक्षस् ' शब्द स्पष्ट शब्दों द्वारा उपदेश देनेका भाव बता रहा है। मनुष्यको जो योग्य धर्म मार्गका उपदेश देता है।

## ज्ञानी उपदेशक

ये चार शब्द अग्निके गुण धर्म बता रहे हैं। इन शब्दोंको देखनेसे स्पष्ट होता है, कि यहांका अग्नि ' धर्मोपदेशक पण्डित ' ही है। सृष्टिविद्या जाननेवाला, अध्यात्मशास्त्रमें प्रवीण, योगाभ्याससे शरीर, इन्द्रिय और मनको वशमें रखने-वाला, समाधिकी सिद्धि जिसको प्राप्त है, वही ब्राह्मण पण्डित ' नृ-चक्षाः ' अर्थात् लोगोंको धर्मोपदेश करनेके योग्य है। उपदेशक बननेके पूर्व उपदेशककी तैयारी कैसी होनी चाहिये इसका बोध यहां प्राप्त हो सकता है। ऐसे उपदेशक हों, तो धर्मका ठीक प्रचार होना संभव है।

५ धान्विदः- इस प्रकारके उपदेशककी ही सब लोग वन्दना कर सकते हैं।

६ दूतः- जो सन्देश पहुंचाता है वह दूत होता है। यह उपदेशक पण्डित धर्मका सन्देश सब जनता तक पहुंचाता है इसलिये यह ' धर्मका दूत ' है। दूत शब्दका दूसरा अर्थ ' नौकर, भृत्य ' है [illegible] अर्थ यहां नहीं है। धर्मका सन्देश स्थान स्थानपर पहुंचानेवाला यह दूत धर्मका उपदेशक ही है।

७ देवः- प्रकाशमान्, तेजस्वी।

८ अग्निः- प्रकाश देकर अन्धकारका नाश करनेवाला। ज्ञानकी रोशनी बढाकर अज्ञानान्धकारका नाश करनेवाला। उष्णता ( गर्मी ) उत्पन्न करके हलचल करनेवाला।

ये सब शब्द योग्य उपदेशक ही वर्णन कर रहे हैं। इस प्रकार वेदमें ' अग्नि ' शब्द ज्ञानी उपदेशक ब्राह्मणका वाचक है। तथा ' इन्द्र ' शब्द क्षत्रियका वाचक है।

## ब्रह्म क्षत्रिय

' ब्रह्म क्षत्रिय ' शब्द ब्राह्मण और क्षत्रियका बोध कराता है। वेदमें ये दो शब्द इकट्ठे कई स्थानपर आते हैं। यही भाव ' अग्नि-इन्द्र ' ये दो शब्द वेदमें कई स्थानोंपर व्यक्त कर रहे हैं। अग्नि शब्द ब्राह्मणका और इन्द्र शब्द क्षत्रियका वाचक है। अग्नि शब्दका ब्राह्मण अर्थ हमने देखा, अब इन्द्र शब्दका अर्थ देखेंगे—

## इन्द्र कौन है ?

स्वयं इन्द्र शब्द क्षत्रिय वाचक है, क्योंकि इसका [illegible] ही शत्रुनाशक है—

१ इन्द्रः- ( इन्-द्रः ) शत्रुओंको छिन्नभिन्न करनेवाला।

२ बाहुमान्- बाहुवाला, भुजावाला, अर्थात् बाहुबलके लिये सुप्रसिद्ध। हरएक मनुष्य भुजावाला होता ही है, परंतु *क्षत्रियको ही ' बाहुमान् ' इसलिये कहा है, उसका कार्य ही* बाहुबलका होता है।

१ इन्द्रः वज्रेण शीर्षाणि वृश्चतु- क्षत्रिय तलवारसे शत्रुओंके सिर काटे। यह क्षत्रियका कार्य इस सूक्तके अंतिम मंत्रमें वर्णित है। युद्धमें शत्रुओंके सिर काटनेका कार्य तथा दुष्टोंके सिर काटनेका कार्य क्षत्रियोंका ही प्रसिद्ध है।

इससे सिद्ध है, कि इस सूक्तमें ' इन्द्र ' शब्द क्षत्रियका भाव सूचित करता है। अग्नि शब्दसे ब्राह्मण उपदेशक और इन्द्र शब्दसे शासनका कार्य करनेवाले क्षत्रियका बोध लेकर इस सूक्तका अर्थ देखना चाहिये।

## धर्मोपदेशकका क्षेत्र

पाठक यह न समझें, कि साप्ताहिक [illegible] वार्षिक जलसोंमें व्याख्यान देना ही धर्मोपदेशकका कार्यक्षेत्र है। वहां तो धार्मिक लोग ही आते हैं। पहिलेसे जिनकी प्रवृत्ति धर्ममें होती है, वे ही धार्मिक लोग जलसोंमें आते हैं; इसलिये ऐसे धार्मिकोंको धर्मोपदेश देना धोये हुए कपडेको फिर धोनेके समान ही है। वास्तवमें मलिन कपडेको ही धोकर स्वच्छ करना चाहिये, इसी तरह अधार्मिक वृत्तिके लोगोंको ही धर्मोपदेश द्वारा सुधारना चाहिये, यही सच्चा धर्मप्रचार है, यह बतानेके लिये इस सूक्तमें धर्मप्रचार करने योग्य लोगोंका वर्णन निम्नलिखित शब्दोंसे किया है — ' यातुधान, किमी-दिन्, दस्यु, अत्रिन् । ' अब इनका आशय देखिये —

१ यातु- ' यातु ' भटकनेवाले का नाम है। जिसका घरबार कुछ भी नहीं है और जो वन्य पशुके समान इधर उधर भटकता रहता है उसका नाम ' यातु ' है। भटकनेका अर्थ बतानेवाला ' या ' धातु इसमें है।

२ यातुमान्- यातुमान्, यातुवान्, यातुमत्, शब्दका भाव 'यातुवाला' है अर्थात् जिसके पास बहुतसे यातु ( भटकनेवाले ) लोग होते हैं। अर्थात् भटकनेवालोंकि समाजका मुखिया।

३ यातुमावान्- बहुतसे यातुवानोंको अपने वशमें रखनेवाला।

४ यातुधान- यातुओंका धारण पोषण करनेवाला, अर्थात् भटकनेवालोंको अपने पास रखकर उनको पोषण करनेवाला। 'यातु धान्य' भी इसी भावका वाचक है।

जिसके घरबार स्त्रीपुत्र आदि होते हैं, और जो कुटुंबमें रहता है, वह उतना उपद्रव देनेवाला नहीं होता, जितना कि न घरबारवाला और भटकनेवाला होता है। वह सदा भूखा रहता है, किसी प्रकारका मनका समाधान उसको नहीं होता, इसलिये हरएक प्रकारका उपद्रव करनेके लिये वह तैयार होता है, इसी कारण 'यातु' शब्द 'बुरी वृत्तिवाला' इस अर्थमें प्रयुक्त होता है। दुष्ट, डाकू, चोर, लुटेरे, बदमाश आदि इसी शब्दके अर्थ माने जाकर बने हैं। ये चोर, डाकू जबतक अकेले रहते हैं, तब तक उनका नाम 'यातु' है, ऐसे ऐसे दो चार डाकुओंको अपने वशमें रखकर डाका डालनेवाला 'यातु-मान्, यातु-वान्, यातुमत्' अर्थात् यातुवाला किंवा डाकुवाला कहा जाता है। पहिलेकी अपेक्षा इससे समाजको अधिक कष्ट पहुंचते हैं। इस प्रकारके छोटे डाकुओंके अनेक संघोंको अपने आधीन रखनेवाला 'यातुमावान्' अर्थात् डाकुओंकी कई जमातोंको अपने आधीन रखनेवाला। यह पूर्वकी अपेक्षा अधिक कष्ट ग्रामों और प्रांतोंको भी पहुंचा सकता है। इसीके नाम 'यातु-धान, यातुधान्य' हैं। ये वैदिक शब्द जो कि वेदमें कई स्थानोंमें आते हैं, हीन और दुष्ट लोगोंके वाचक हैं। अब और देखिये—

५ *अत्रिन्- अत्री ( अतति ) सतत भटकता रहता है।* यह शब्द भी पूर्व शब्दका ही भाव बताता है। इसका दूसरा भाव ( अत्ति ) खानेवाला, सदा अपने भोगके लिये दूसरोंका गला काटनेवाला। जो पीछेसे धनके लिये खून करते हैं, इस प्रकारके दुष्ट लोगोंका वाचक यह शब्द है।

६ किमीदिन्- ( किं इदानीं ) अब क्या खायें, इस प्रकारकी वृत्तिवाले भूखे किंवा पेटके लिये ही दूसरोंका घातपात करनेवाले दुष्ट लोग।

७ दस्यु-( दस् उपक्षये ) घातपात करनेवाले, दूसरोंका नाश करनेवाले, हर प्रकारके दुष्ट लोग।

ये सब लोग समाजके सुखका नाश करते हैं, इनके कारण समाजके लोगोंको कष्ट होते हैं। ये ग्राममें आकर चोरी, डकैती, खून, लूटमार करते हैं। स्त्री विषयक अत्याचार करते हैं, सज्जनोंको अनेक प्रकारके कष्ट होते हैं इसलिये इन लोगोंको धर्मोपदेश द्वारा सुधारना चाहिये, यह इस सूक्तका आदेश है। जो घरबारसे हीन हैं, जो जंगलों और वनोंमें रहते हैं, जो चोरी, डकैती आदि दुष्ट कर्म करते हैं। उनको धर्मोपदेश द्वारा सुधारना चाहिये। अर्थात् जो नागरिक हैं, जो पहिलेसे ही धर्मके प्रेमी हैं, उनमें धर्मकी जागृति करनी योग्य है, परंतु जिनके पास धर्मकी आवाज नहीं पहुंची और जिसका जीवनक्रम ही धर्मबाह्य मार्गोंमें सदा चलता रहता है, उनका सुधार करके ही उनको उत्तम नागरिक बनाना चाहिये। धर्मोपदेशक यह अपना कार्य सोच देखें।

धर्मोपदेशकके गुण, उत्तम कार्यमें नियुक्त क्षत्रियके गुण, और जिन लोगोंमें धर्म प्रचारकी अत्यंत आवश्यकता है उनके गुणकर्म हमने इस सूक्तके आधारसे [illegible]। अब इन शब्दार्थोंके प्रकाशमें यह सूक्त देखना है—

## दुष्टोंका सुधार

प्रथम मन्त्र- 'हे धर्मोपदेशक! तेरी प्रशंसा करनेवाला दुष्ट डकैतोंको यहां ले आ, क्योंकि तू वचन प्राप्त करनेपर दस्युओंका नाशक होता है—

( १ ) स्तुति करनेवाले डाकुको यहां ले आ, और

( २ ) उनका नमस्कार प्राप्त करके उनका नाशक हो।

इसका तात्पर्य यह है- 'धर्मोपदेशक ऐसे दुष्ट, डाकू, बदमाश आदिकोंमें धर्मोपदेश करनेके लिये जावे, उनको सत्य धर्मका उपदेश करे, चोरी आदि पाप कर्म है यह उनको ठीक प्रकार समझा दे, उन दुष्ट कर्मोंसे उनको वह निवृत्त करे, जब वे ठीक प्रकार जानेंगे कि चोरी आदि उनके व्यवसाय बुरे हैं और मानवोंकी रक्षा करनेवाला सत्य धर्म इस धर्मोपदेशकसे प्राप्त हो सकता है, तब वे इसके पास श्रद्धा भक्तिसे आवेंगे, इसकी प्रशंसा करेंगे और इसके सामने सिर झुकायेंगे अर्थात् इनको प्रणाम करेंगे। जब उनमें इतनी श्रद्धाभक्ति बढेगी, तब उनका डाकूपनका भाव [illegible] हनन स्वयं ही हो जायगा। इसलिये [illegible] कहता है कि 'धर्मोपदेशक [illegible] मनुष्योंको अपने उपदेश द्वारा अपनी प्रशंसा करनेवाले बनाकर अर्थात् अपने अनुयायी बनाकर, अपने समाजमें ले आवे और उनसे नमस्कार प्राप्त करके उनके दुष्ट गुणोंके घातक बनें।'

' जिनसे नमस्कार प्राप्त करना उनका ही घात करना ' प्रथम विचित्रसा प्रतीत होता है, परंतु अधार्मिक दुष्ट मनुष्यों के सुधार करनेवालेसे ऐसा ही बनता है। जब दुष्ट मनुष्य धार्मिक बन जाता है उस समय वह पहिले धर्मोपदेशकके सामने अपना सिर झुकाता है और सिर झुकाते ही दुष्ट मनुष्यके रूपसे मर कर धार्मिक नवजीवन प्राप्त करनेके द्वारा वह मानो नया ही मनुष्य बनता है। यदि एक डाकू धर्मोपदेश सुनकर धार्मिक बन गया, तो उसका सामाजिक दृष्टिसे सत्य अर्थ यही है कि एक डाकु मर गया और एक सच्चा धार्मिक मनुष्य नया पैदा हुआ। अब दूसरा मंत्र देखिये—

## मित भोजन करो

द्वितीय मंत्र- ' हे परम श्रेष्ठ अवस्थामें रहनेवाले, शरीर वशमें रखनेवाले ज्ञानी धर्मोपदेशक ! घी आदि पदार्थ तोल कर अर्थात प्रमाणसे भक्षण कर और दुष्टोंको हला ' ॥ २॥

इस द्वितीय मंत्रमें दो आदेश हैं—

( १ ) तोलकर घी आदि भोजन खा और

( २ ) दुष्टोंको हला।

धर्मोपदेशकोंको ये दोनों बातें ध्यानमें धरनी चाहिये। धर्मोपदेशक जिस समय बाहर प्रचारके लिये जाते हैं, उस समय भगत लोग उनको मेवा, मिठाई, घी, मक्खन, दूध आदि पदार्थ आवश्यकतासे भी अधिक देते हैं। तथा जो नये धर्ममें प्रविष्ट होते हैं, उनकी भक्तिकी तीव्रता अत्यधिक होनेके कारण वे ऐसे उपदेशकोंका अधिक ही आदर करते हैं। इस समय बहुत संभव है कि जिह्वाकी लालचमें आकर उपदेशक अधिक खावे, और स्वास्थ्यके बिगड़के कारण बीमार पड़े। इसलिये वेदने उपदेश दिया कि धर्मोपदेशकोंको तोलकर ही खाना चाहिये। ये उपदेशक सदा भ्रमणमें रहनेके कारण जलवायुके सदा परिवर्तन होनेसे इनकी पाचन शक्तिमें बिगाड़ होना संभव है; अतः जितनी पाचन शक्ति होती है, उससे भी कम ही खाना इनके लिये योग्य है। इस कारण वेद कहता है, कि ' उपदेशक तोलकर ही घी आदि पदार्थ खावें ' कभी अधिक न खावें।

मंत्रमें दूसरी बात ' दुष्टोंको हलाने ' की है। यदि उपदेशक प्रभावशाली होगा, और यदि उसके उपदेशसे श्रोताओंके अपने दुराचारका पता लगा तथा उनके अंतःकरणमें धर्म भावना जागृत हो गई, तो उनके रो पड़नेमें तथा अपने पूर्व दुराचारमय जीवनके विषयमें पूर्ण पश्चात्ताप होनेमें कोई सन्देह ही नहीं है। इस प्रकार द्वितीय मंत्रका भाव देखनेके पश्चात् अब तीसरा मंत्र देखिये—

## दुष्टजीवनका पश्चात्ताप

तृतीय मंत्र- ' दुष्ट लोग रो पड़ें, और हे धर्मोपदेशक ! इस लिये यह हमारा दान है, क्षत्रिय भी इसको स्वीकार करे ' ॥ ३ ॥

सच्चे धर्मोपदेशकके धर्मोपदेश सुनकर दुष्ट लोगोंको अपने दुराचारका पश्चात्ताप होवे और वे रो पड़ें। तथा जनता ऐसे धर्मोपदेशकोंको तथा उनके सहायक क्षत्रियोंको भी यथाशक्ति दान देती रहे। जनताकी धनादिकी सहायतासे ही धर्मोपदेशका कार्य चलता रहे। अब चतुर्थ मन्त्र देखिये—

## धर्मोपदेशक कार्य चलावे

चतुर्थ मन्त्र- ' पहिले धर्मोपदेशक अपना कार्य आरंभ करे। पीछेसे क्षत्रिय उसकी सहायता करे। इसका परिणाम ऐसा हो कि सब दुष्ट आकर ' मैं यहां हूं ' ऐसा कहें ' ॥४॥

धर्मोपदेशक देशदेशान्तरमें, जहां जहां वे पहुंच सकें, वहां निडरतापूर्वक वे जाकर, अपना धर्मप्रचारका कार्य जोरसे करते जांय। कठिनसे कठिन परिस्थितिमें भी न डरते हुए वे अपना कार्य जोरसे चलावें। पीछेसे क्षत्रिय उनकी उचित सहायता करें। परन्तु ऐसा कभी न होवे कि धर्मोपदेशक पहिले ही क्षत्रियोंकी सहायता प्राप्त करके क्षात्रबलके जोर-पर धर्मप्रचारका कार्य चलावें, यह ठीक नहीं। इसलिये वेदका कहना है कि धर्मोपदेशक ब्राह्मण क्षात्रबलके भरोसेसे अपने धर्मप्रचारका कार्य न करे, प्रत्युत धर्म प्रचारको अपना आवश्यक कर्तव्य समझ कर ही अपना कर्तव्य करता रहे। इस धर्मप्रचारका परिणाम ऐसा हो, कि सब दुष्ट दुराचारी मनुष्य अपना आचरण सुधारलें और खुले दिलसे उपदेशकोंके पास आकर कहें कि ' हम सब आपकी शरणमें आगये हैं। ' यही धर्म प्रचारका साफल्य है। धर्म प्रचारसे दुराचारी डाकू सुधर जांय और अच्छे धार्मिक बनें, वे अपने पूर्व दुराचारका पश्चात्ताप करें, जब पूर्व दुराचारका उनको स्मरण आवे उस समय उनको रोना आवे। क्षत्रियके बलकी अपेक्षा न करते हुए केवल ब्राह्मण ही अपनी धार्मिक और आत्मिक शक्तिसे यह कार्य करें। पीछेसे क्षत्रिय उनको मदद पहुंचावे। क्षत्रियके जोरसे जो धर्म प्रचार होता है, वह सत्य नहीं है, परन्तु ब्राह्मण अपने सात्विक वृत्तिसे जो हृदय पलटा देता है, वही

सच्चा धर्मपरिवर्तन है। इस प्रकार चतुर्थ मन्त्रका आशय पश्चात् अब अगला मन्त्र देखिये—

## दुष्टोंकी पश्चात्तापसे शुद्धि

पंचम मंत्र- 'हे ज्ञानी उपदेशक ! हम तुम्हारा पराक्रम देखेंगे। हे मनुष्योंको सन्मार्ग बतलानेवाले ! तुम दुष्टोंको अपने धर्मका उपदेश करो। तुम्हारे प्रयत्नसे पश्चात्तापको प्राप्त हुए [illegible] सब दुष्ट लोग हमारे पास आवें और वैसा ही कहें ' ॥ ५ ॥

पूर्वोक्त प्रकारका सच्चा धर्मोपदेशक जिस समय धर्मोपदेशके लिये चलने लगता है, उस समय उसका गौरव करते हुए लोग कहते हैं कि ' हे उपदेशक ! अब तू उपदेश करनेके लिये जा रहा है, हम देखेंगे कि तू अपने परिशुद्ध सदुपदेशसे कितने लोगोंके हृदयोंको पलटता है और कितनोंको सत्य धर्मकी दीक्षा देता है। इसीसे तेरे पराक्रमका हमें पता लग जायगा। तू जा, हम तेरा गौरव करते हैं। सत्यधर्मका संदेश सब जनता तक पहुंचा। तेरे उपदेशकी ज्ञानाग्निसे तपे हुए और पश्चात्तापको प्राप्त हुए लोग हमारे अन्दर आवें और कहें '[illegible] हमने अब धर्मामृत पिया है। और अब [illegible] आपके बने हैं।'

'तप्त, सन्तप्त, परितप्त' ये शब्द पश्चात्तापके सूचक हैं। तप शब्द तपकर शुद्ध होनेका सूचक है। अग्नि तपाकर सोना, चांदी, तांबा आदि धातुओंको शुद्ध करता है अर्थात् उनके मलोंको दूर करता है। इसी प्रकार यहांका अग्नि-जो ज्ञानी धर्मोपदेशक है-वह अपनी ज्ञानाग्निसे सब दुष्टोंको तपाता है और अच्छी प्रकार उनके मलोंको दूर करता है। शुद्धिकी यही विधि है। भोगके जीवनको छोडकर तपके जीवनमें आता ही धार्मिक बनता है। इस दृष्टिसे इस मन्त्रका ' परि-तप्ताः ' शब्द बडे भावका सूचक है। अब छठे मन्त्रका भावार्थ देखिये—

## धर्मका दूत

षष्ठ मंत्र- 'हे ज्ञानी पुरुष ! अपना कार्य आरम्भ कर। हमारे कार्यके लिये ही तुम्हें आगे किया है। हे उपदेशक ! तू हमारा धार्मिक संदेश पहुंचानेवाला दूत बन कर दुष्टोंको पश्चात्तापसे तपा ' ॥ ६ ॥

धर्म प्रचारके लिये बाहर जानेवाले उपदेशकको लोग कहते हैं कि- ' अब तू अपना धर्म प्रचारका कार्य आरम्भ कर। बिना डरके देशदेशान्तरमें जा और वहां सत्यधर्मका प्रचार कर। यही हमारा कार्य है और इसी कार्यके लिये तुझे आगे भेजा जाता है, अथवा आगे रखा जाता है। हमारा धार्मिक संदेश जगत्में फैलाना है, इस संदेशको स्थान स्थान में पहुंचानेवाला दूत ही तू है। अब जा और धार्मिक संदेशको चारों दिशाओंमें फैला और इस समय तक जो लोग अधार्मिक वृत्तिसे रहते हैं, उनको अपने सदुपदेश द्वारा शुद्ध कर और उनको अपने पूर्व दुराचारका पूर्ण पश्चात्ताप होने दे। उनके दिलोंको ऐसा पलटा [illegible] जिससे वे अपने पूर्वाचरणका स्मरण करके रोने लगें।' [illegible] प्रकार जगतका सुधार करनेके लिये धर्मोपदेशकोंको भेजा जाता है।

## डाकुओंको दण्ड

इतने धर्मोपदेशके बावजूद भी जो नहीं सुधरें और अपना दुराचार जारी रखें अथवा पूर्वोक्त प्रकारके श्रेष्ठ धर्मोपदेशकोंके पराकाष्ठाके प्रयत्न करनेपर भी जो अपना दुष्ट आचरण नहीं छोडते और जनताको चोरी डकैती आदिसे अत्यन्त कष्ट देते ही रहें, उनको योग्य दण्ड देना ब्राह्मणका कार्य नहीं, वह कार्य क्षत्रियका है यह आशय अगले मन्त्रमें कहा है—

सप्तम मन्त्र-' हे धर्मोपदेशक ! तेरे प्रयत्न करनेपर भी दुष्ट डाकु आदि अपने दुराचार नहीं छोडते उनको बांधकर तू यहां ला और पश्चात् क्षत्रिय उनके सिर तलवारसे काट दे ' ॥ ७ ॥

श्रेष्ठ धर्मोपदेशक अपना धर्मोपदेशका प्रयत्न करे और दुष्टोंको पवित्र धार्मिक बनानेका यत्न करे। जो सदाचारी बनें वे अपनेमें संमिलित हो जाय। परन्तु जो वारवार प्रयत्न करनेपर भी अपना दुष्ट आचार जारी रखें उनको दण्ड देना आवश्यक ही है। क्योंकि राज शासन सत्पर समाजकी शांतिके लिये ही है। परंतु दुष्टोंको भी सुधरनेका पूरा अवसर देना चाहिये। जब वारवार प्रयत्न करनेपर भी वे न सुधरें तो क्षत्रिय आगे बढे और अपना कठोर दण्ड आगे करे। क्षत्रिय उन अत्याचारी दुष्टोंको पकडकर उनके सिर ही काट दे, इससे अन्योंको भी यह उपदेश मिल सकता है, कि [illegible] भी धार्मिक बननेसे बच सकते हैं, नहीं तो हमारी भी यही अवस्था बनेगी।

## ब्राह्मण और क्षत्रियोंके प्रयत्नका प्रमाण

इस सूक्तमें ब्राह्मणके प्रयत्नके लिये छः मन्त्र हैं और एक ही मन्त्रमें क्षत्रियका कठोर दण्ड आगे करनेको सूचित किया है। इससे स्पष्ट है कि कमसे कम [illegible] गुणा प्रयत्न ब्राह्मण अपने सदुपदेशसे करें, इतने प्रयत्न करनेपर भी यदि वे न सुधरें, उनपर ही क्षत्रियका वज्र प्रहार करना योग्य है।

इस प्रकार उसकी योग्यता बढाई जाय और उसके धार्मिक भावका पोषण किया जाय। नहीं तो धर्मसंघमें प्रविष्ट हुआ नव मानव सत्संगियोंकी उदासीनताके कारण उदासीन होकर चला जायगा और अधिक विरोधी बनेगा; इसलिये नवीन प्रविष्ट [illegible] मनुष्यको अपनानेके विषयमें सत्संगियोंपर यह बडा भारी बोझ है। इस विषयमें वेदके चार आदेश ध्यानमें धरने योग्य हैं।

१ यह नवीन प्रविष्ट हुआ है,
२ इसका गौरव करो,
३ प्रविष्ट होते ही सारी [illegible] नियममें चलनेकी शिक्षा दे और
४ अन्य विद्वान् उसका निरीक्षण करें।

इस मंत्रमें 'विध्यतं' शब्द है, उसका प्रसिद्ध अर्थ निशाना मारना है, निशाना मारनेका तात्पर्य उसपर दैवयुक्त दृष्टि रखना, उसकी विशेष निगरानी करना है। उसका विशेष खयाल रखना, उसका सदा भला करनेका यत्न करना। अस्तु। अब तीसरा मंत्र देखिये—

## दुष्टोंकी संतानका सुधार

तृतीय मंत्र- 'हे सोमपान करनेवाले! दुष्ट लोगोंकी प्रजाको अर्थात् उनके बालबच्चोंको प्राप्त करो और उनको उत्तम मार्गसे चलाओ। जो तुम्हारी प्रशंसा करेगा उसकी दोनों आंखें नीची करो' ॥ ३ ॥

सोम-पान करनेवाला अर्थात् यज्ञकर्ता ब्राह्मण यज्ञद्वारा धर्मप्रचारका बडा कार्य करता है। दुष्टोंका सुधार करनेके महत्वपूर्ण कार्यमें विशेष महत्वकी बात यह है कि, धर्मके प्रचारक आयुसे बडे बूढ आदमियोंकी अपेक्षा नवयुवकोंके सुधारका अधिक यत्न [illegible]। नवयुवकोंके संघ बनावें, उनका आचार सुधारें, उनकी रुचि सदाचारकी ओर करें अर्थात् हरएक रीतिसे उनको धार्मिक बनानेका सबसे पहिले उद्योग करें। क्योंकि आयुसे बडे लोग अपने दुराचारमें ही मस्त रहते हैं तथा उनको वही आचार प्रिय और लाभदायक प्रतीत होता है, अतः उनको पलटाना कठिन कार्य है। परंतु नवयुवकोंके कोमल मन होते हैं, उनमें उतने दृढ कुसंस्कार नहीं होते, इसलिये नवयुवकोंका सुधार अति शीघ्र हो सकता है। इसके अतिरिक्त यदि नवयुवक सुधर गये, तो उनका आगेका वंशही एकदम सुधर जाता है। इसलिये नवयुवकोंको सुधारनेका प्रयत्न विशेष रीतिसे करना चाहिये। दुष्टोंके बालकोंको जमा करके उनको धर्मनीति अर्थात् धार्मिक आचारकी शिक्षा देनी चाहिये। उनमें जो तुम्हारे धर्मकी प्रशंसा करे उसकी आंखें पहिले नीची करो, अर्थात् उनकी जो आंखें ऊंची होती हैं वह नीची हो जांय। इसका आशय यह है कि उनकी घमंडी दृष्टि दूर करके उनमें नम्र भाव-युक्त दृष्टि स्थापित करो। अधार्मिक दुष्ट लोगोंकी आंखें लाल और मदोन्मत्त होती हैं, भौंहें टेढी और चढी हुई होती हैं, दूसरे मनुष्यकी जान लेना उनके लिए एक सहज बात होती है, यह टेढी दृष्टिका भाव है। नीची दृष्टिका आशय चाल-चलनकी नम्रता, श्रद्धा, भक्ति, आत्मपरीक्षा, आत्मसुधार आदि है ( आक्षि निपातय ) आंख नीची करना, यह दृष्टिमें भेद है। साधारण मनुष्यकी दृष्टि और प्रकारकी होती है, चोरकी दृष्टि और होती है, साधुकी दृष्टि और होती है तथा डाकूकी दृष्टि और होती है। बालककी दृष्टि तथा तरुण और वृद्धोंकी दृष्टिमें भेद है। इसलिये वेदमें कहा है कि उनकी दृष्टि नम्र कर दो। अस्तु। इस प्रकार तृतीय मंत्रका भाव देखनेके पश्चात् चतुर्थ मंत्रका आशय अब देखिये—

## घरोंमें प्रचार

चतुर्थ मंत्र- 'हे ज्ञानी उपदेशक! जहां कहीं दुष्ट-ओंमें इन भटकनेवालोंमेंसे किंचित् भले पुरुषोंके कुल या संतान हों, वहां पहुंच कर ज्ञानको उनमें वृद्धि करते हुए, उनसे होनेवाले सेंकडों कष्टोंको दूर कर' ॥ ४ ॥

चोर डाकू आदिओंके सुधारका विचार करते समय उनके संघोंमें उपदेश करना यह साधारण ही बात है, इससे अधिक परिणामकारक बात यह है, कि उनके परिवारमें जाकर वहां उनको धर्मोपदेश करना चाहिये। ऐसा करनेके समय उन दुष्ट लोगोंमें जो कुछ भी भले आदमी ( सतां अभिप्रां ) होंवें, उनके घरोंमें पहिले जाना चाहिये, क्योंकि उनके दिल किंचित् नरमसे होनेके कारण उनपर शीघ्र परिणाम होना संभव है। इनके घरोंमें जाकर उनको, उनकी स्त्रियोंको तथा उनके बालबच्चोंको योग्य उपदेश देना चाहिये। उनकी उन्नति ( ब्रह्मणा वावृधानः ) ज्ञान द्वारा करनेका यत्न करना चाहिये, अर्थात् उनको ज्ञान देना चाहिये। सच्चा धर्मज्ञान देनेसे ही इनका उद्धार हो सकता है। एकवार धर्म-ज्ञानमें इनकी रुचि बढ गयी, तो इनसे होनेवाले सेंकडों कष्ट दूर हो जायेंगे और इनका भी कल्याण होगा।

# शत्रुसेनाका संमोहन

## कांड ३, सूक्त १

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – सेनामोहनं, शत्रुनिवारणम् । )

अग्निर्नः शत्रून्प्रत्येतु विद्वान्प्रतिदहन्नभिशस्तिमरातिम् ।
स सेनां मोहयतु परेषां निर्हस्तांश्च कृणवज्जातवेदाः ॥ १ ॥
यूयमुग्रा मरुत ईदृशे स्थाभि प्रेत मृणत सहध्वम् ।
अमीमृणन्वसवो नाथिता इमे अग्निर्ह्येषां दूतः प्रत्येतु विद्वान् ॥ २ ॥
अमित्रसेनां मघवन्नस्माञ्छत्रूयतीमभि । युवं तानिन्द्र वृत्रहन्नग्निश्च दहतं प्रति ॥ ३ ॥
प्रसूत इन्द्र प्रवता हरिभ्यां प्र ते वज्रः प्रमृणन्नेतु शत्रून् ।
जहि प्रतीचो अनूचः पराचो विष्वक्सत्यं कृणुहि चित्तमेषाम् ॥ ४ ॥

---

अर्थ — ( विद्वान् अग्निः ) विद्वान् अग्निके समान तेजस्वी वीर ( अभिशस्तिं अरातिं ) घातपात करनेवाले शत्रुको ( प्रति दहन् ) जलाता हुआ ( नः शत्रून् प्रत्येतु ) हमारे शत्रुओंपर चढाई करे। ( सः जातवेदाः ) वह ज्ञानी ( परेषां सेनां ) शत्रुओंकी सेनाको ( मोहयतु ) मोहित करे। ( च निर्हस्तान् कृणवत् ) और उनको हस्तरहित करे ॥ १ ॥

हे ( मरु+उतः ) मरनेके लिये तैयार वीरो! ( ईदृशे यूयं उग्राः स्थ ) ऐसे समयमें तुम बडे वीर हो, इस-लिये ( अभि-प्र-इत, मृणत, सहध्वम् ) आगे बढो, काटो और जीत लो। ( इमे नाथिताः वसवः ) ये बलवान् बसनेवाले वीर ( अमीमृणन् ) काटते रहे हैं। ( एषां दूतः विद्वान् अग्निः ) इनका संदेशवाहक ज्ञानी अग्निके समान तेजस्वी वीर ( प्रत्येतु ) विशेष चढाई करे ॥ २ ॥

हे ( मघवन् वृत्रहन् इन्द्र ) धनवान् शत्रुनाशक सम्राट् तथा ( च अग्निः ) हे ज्ञानी! ( युवं ) तुम दोनों मिलकर ( अस्मान् शत्रूयतीं अमित्र-सेनां ) हमसे शत्रुता करनेवाली शत्रुसेनाको ( अभि ) पराभूत करके ( तान् प्रति दहतं ) उनको जला दो ॥ ३ ॥

हे ( इन्द्र ) नरेन्द्र! ( प्रवता ते हरिभ्यां ) वेगसे [illegible] हरणशील घोडों द्वारा ( प्रसूतः वज्रः ) चलाया हुआ वज्र ( शत्रून् प्रमृणन् प्र+एतु ) शत्रुओंको काटता हुआ आगे बढे। ( प्रतीचः, अनूचः, पराचः ) सन्मुख, पीछे और परे भागनेवाले शत्रुओंको ( जहि ) मार और ( एषां चित्तं ) [illegible] शत्रुओंके चित्तको ( सत्यं विष्वक् कृणुहि ) ठीक प्रकार चारों ओर भटका ॥ ४ ॥

---

भावार्थ— राजनीतिको जाननेवाले विद्वान् और तेजस्वी पुरुष घात करनेवाली शत्रुसेनाको जलाते हुए शत्रुओंपर चढाई करें। सेनासंमोहनकी विद्याको जाननेवाले ज्ञानी शत्रुसेनाको मोहित करें और उनको हस्तहीन जैसे बना देवें ॥ १ ॥

हे मरनेके लिये सिद्ध हुए शूरवीरो! ऐसे युद्ध समयमें तुम बडे वीर हो, इसलिये आगे बढो, शत्रुको काटो और उनको जीत लो। ये बलवान् अपने देशनिवासी वीर शत्रुको काटते हैं, इनका साथी ज्ञानी तेजस्वी वीर भी शत्रुको जलाता हुआ शत्रुपर चढाई करे ॥ २ ॥

हे धनवान् शत्रुनाशक नरेश! तथा हे तेजस्वी ज्ञानी वीर! तुम दोनों मिलकर हमसे शत्रुता करनेवाली शत्रु-सेनाको पराभूत करो और उनको जला दो ॥ ३ ॥

हे नरेश! वेगसे चलाया हुआ तुम्हारा शस्त्रका समुदाय शत्रुओंको काटता हुआ आगे बढे। संमुखसे पीछेसे और चारों ओरसे भागनेवाली शत्रुसेनाका हनन करके उनके चित्तमें ऐसी घबराहट उत्पन्न करो कि जिससे वे चारों दिशाओंमें भाग जांय ॥ ४ ॥

*

इन्द्र सेनां मोहयामित्राणाम् । अग्नेर्वातस्य ध्राज्या तान्विषूचो वि नाशय ॥ ५ ॥
इन्द्रः सेनां मोहयतु मरुतो घ्नन्त्वोजसा । चक्षूंष्यग्निरा दत्तां पुनरेतु पराजिता ॥ ६ ॥

अर्थ– हे ( इन्द्र ) नरेश ! ( अमित्राणां सेनां मोहय ) शत्रुओंकी सेनाको डरा । ( अग्नेः वातस्य ध्राज्या ) अग्निके और वायुके प्रचंड वेगसे ( तान् ) उन शत्रुसैनिकोंका ( विषूचः विनाशय ) चारों ओर भटकाकर नाश कर डाल ॥ ५ ॥

( इन्द्रः सेनां मोहयतु ) नरेश शत्रुसेनाको मोहित करे, ( मरुत्+उतः ) मरनेके लिये सिद्ध [redacted] और ( ओजसा घ्नन्तु ) वेगसे हनन करें । ( अग्निः चक्षूंषि आदत्तां ) अग्नि अर्थात् प्रकाश उनकी आंखोंको ले लेवे । [redacted] प्रकार शत्रुकी ( पराजिता ) पराभूत हुई सेना ( पुनः एतु ) फिर भी पीछे हटे ॥ ६ ॥

भावार्थ– हे नरेश ! अग्न्यस्त्रके दाहसे और वायव्यास्त्रके वेगसे शत्रु सेनाको ऐसा डराओ कि वे चारों दिशाओंमें भाग जाय और [redacted] रीतिसे उनका नाश करो ॥ ५ ॥

नरेश शत्रुके सैन्यको डरावें, शूर वीर वेगसे शत्रुसेनाका हनन करें और शत्रुसेनामें ऐसी घबराहट पैदा करें कि जिससे उनको कुछ भी न दीख पडे और इस प्रकार शत्रुकी पूर्ण पराजय होकर उनका पूर्ण नाश हो जावे ॥ ६ ॥

इसी विषयका द्वितीय सूक्त है इसलिये उस सूक्तका भी अर्थ हम यहां पहले देखते हैं, और पश्चात् दोनों सूक्तोंका मिलकर विचार करेंगे ।



# शत्रुसेनाका संमोहन

## कांड ३, सूक्त २

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – सेनामोहनं, बहुदेवत्यम् । )

अग्निर्नो दूतः प्रत्येतु विद्वान्प्रतिदहन्नभिशस्तिमरातिम् ।
स चित्तानि मोहयतु परेषां निर्हस्तांश्च कृणवज्जातवेदाः ॥ १ ॥
अयमग्निरमूमुहद्यानि चित्तानि वो हृदि । वि वो धमत्वोकसः [redacted] वो धमतु सर्वतः ॥ २ ॥

अर्थ– ( नः दूतः विद्वान् अग्निः ) हमारा दूत ज्ञानी तेजस्वी वीर ( अभिशस्तिं अरातिं प्रतिदहन् ) घात करनेवाले शत्रुको जलाता हुआ ( प्रत्येतु ) चढाई करे । ( सः जातवेदाः परेषां चित्तानि मोहयतु ) वह ज्ञानी शत्रुओंके चित्तोंको मोहित करे और उनको ( निर्हस्तान् च कृणवत् ) हस्तहीन बना दे ॥ १ ॥

( यानि वः हृदि ) जो तुम्हारे हृदयमें हैं उन ( चित्तानि ) चित्तोंको ( अयं अग्निः अमूमुहत् ) यह तेजस्वी वीर घबराहटमें डालता है । वह ( वः ओकसः विधमतु ) तुमको–शत्रुको–घरसे निकाल देवे और ( वः सर्वतः प्रधमतु ) तुमको–शत्रुको–सब ओर से हटा देवे ॥ २ ॥

भावार्थ– हमारे ज्ञानी स्वयंसेवक वीर घात करनेवाले शत्रुसेना पर चढाई करें, शत्रुओंको घबराहटमें डालें और उनको हस्तहीन जैसे बना [redacted] ॥ १ ॥

शत्रुके चित्तोंको मोहित करें, उनको घरोंसे निकाल देवें और सब देशसे उनको हटा [redacted] ॥ २ ॥

इन्द्र चित्तानि मोहयन्नर्वाङाकूत्या चर । अग्नेर्वातस्य ध्राज्या तान्विषूचो वि नाशय ॥ ३ ॥
व्याकूतय एषामिताथो चित्तानि मुह्यत । अथो यदद्यैषां हृदि तदेषां परि निर्जहि ॥ ४ ॥
अमीषां चित्तानि प्रतिमोहयन्ती गृहाणाङ्गान्यप्वे परेहि ।
अभि प्रेहि निर्दह हृत्सु शोकैर्ग्राह्यामित्रांस्तमसा विध्य शत्रून् ॥ ५ ॥
असौ या सेना मरुतः परेषामस्मानैत्यभ्योजसा स्पर्धमाना ।
तां विध्यत तमसापव्रतेन यथैषामन्यो अन्यं न जानात् ॥ ६ ॥

अर्थ— हे ( इन्द्र ) नरेश ! शत्रुके ( चित्तानि मोहयन् ) चित्तोंको मोहयुक्त करता हुआ तू ( आकूत्या अर्वाङ् चर ) शुभसंकल्पसे हमारे पास आ। ( अग्नेः वातस्य ध्राज्या ) अग्नि और वायुके वेगसे ( तान् विषूचः विनाशय ) उनको चारों ओरसे नष्टभ्रष्ट कर दे ॥ ३ ॥

हे ( एषां ) इन शत्रुओंके ( आकूतयः ) संकल्पो ! ( वि ) तुम परस्पर विरुद्ध हो जाओ, पश्चात् तुम ( इत ) हट जाओ ( अथो चित्तानि ) और चित्तो ! तुम ( मुह्यत ) मोहित हो जाओ ( अथो अद्य ) और आज ( यत् एषां हृदि ) जो इनके हृदयमें संकल्प है ( एषां तत् परि निर्जहि ) इनका वह संकल्प पूर्णतासे नष्ट ही जाए ॥ ४ ॥

हे ( अप्वे ) व्याधि ! ( अमीषां चित्तं प्रतिमोहयन्ती ) इनके चित्तको मोहमें डालती हुई इनके ( अंगानि गृहाण ) अवयवोंको पकड रख और ( परा इहि ) परे तक चली जा। ( अभि प्र इहि ) सब प्रकारसे आगे बढ। ( हृत्सु शोकैः निर्दह ) हृदयके शोकोंके साथ शत्रुको जला दे। तथा ( ग्राह्या तमसा ) जकडनेवाले रोगसे और मूर्च्छा रोगसे ( अमित्रान् शत्रून् विध्य ) दुष्ट शत्रुओंको ग्रस्त कर दे ॥ ५ ॥

हे ( मरुतः ) मरनेके लिये सिद्ध वीरो ! ( परेषां असौ या सेना ) शत्रुओंकी यह सेना ( स्पर्धमाना अस्मान् ओजसा अभि-आ एति ) स्पर्धा करती हुई हम पर वेगसे चढाई करके आती है, ( तां अपव्रतेन तमसा विध्यत ) उसको कर्महीन करनेवाले अन्धकारसे मोहित कर डालो, ( यथा ) जिससे ( एषां अन्यः अन्यं न जानात् ) इनमेंसे एक दूसरेको जान भी न सके ॥ ६ ॥

भावार्थ— हे राजन् ! तू शत्रुसेनाके चित्तोंको मोहित कर, अग्न्यस्त्र और वायव्यास्त्रके वेगसे उनको चारों दिशाओंमें भगा दे और पश्चात विजयपूर्ण शुभ संकल्पसे हमारे पास आ ॥ ३ ॥

शत्रुओंके संकल्प आपसमें एक दूसरेसे विरोधी हों, उनके चित्तोंमें घबराहट पैदा हो और उनके चित्तोंमें जो संकल्प आज हों वे संकल्प कल तक भी स्थिर न रहें ॥ ४ ॥

व्याधियां तथा अन्य भय भी शत्रुके चित्तको भयभीत कर दें, शत्रुसैनिकोंके अवयवोंमें व्याधियोंके आक्रमण हों, शत्रु-सैन्य रोगोंसे और नाना प्रकारके भयोंसे ग्रस्त हो जांय। सन्निपात और मूर्च्छा रोग शत्रुको घेर लें, ऐसे कठिन समयमें [illegible] पर हमला कर और शत्रुके हृदयोंको शोकसे जला दे ॥ ५ ॥

हे वीर पुरुषो ! जो सेना हमारे साथ स्पर्धा करती हुई हम पर चढाई करके आ रही है, उसको ऐसा मोहित करो कि वे पुरुषार्थहीन होकर मूर्च्छासे ढके जांय और उनमेंसे एक मनुष्य दूसरेको जान भी न सके ॥ ६ ॥

---

## शत्रुसेनाका संमोहन

### सेनाका संमोहन

ये दो सूक्त शत्रुसेनाके संमोहनका विषय बता रहे हैं। जो शत्रुकी सेना मारती और काटती हुई अपने राष्ट्रपर अथवा अपने सैनिकोंपर चढाई करके आ रही है, उसे मोहित करके, हटाकर पराभूत करना चाहिये और उसको भगा देना चाहिये। इसका नाम है ' सेना-संमोहन '।

कई लोग कल्पना करते हैं कि यह शत्रुकी सेनाका संमो-[illegible] मंत्रसामर्थ्यसे होता है, परंतु वास्तविक बात ऐसी नहीं

है। यह संमोहन केवल घबराहट ही है अर्थात् शत्रुसेना पर ऐसे हमले करने चाहिये कि शत्रुसैनिकोंको कर्तव्य मूढ बनकर भाग जाना ही एक मार्ग जीव बचानेके लिये अवशिष्ट रहे।

ये दोनों सूक्त स्पष्ट हैं इसलिए अधिक विवरण करने की कोई आवश्यकता नहीं है। तथापि इन सूक्तोंमें कई शब्दप्रयोग ऐसे किये गये हैं, कि जिनका विशेष स्पष्टीकरण करना अत्यंत आवश्यक है, अन्यथा संदेह उत्पन्न होना संभव है। इन सूक्तोंमें 'अग्नि, इन्द्र, मरुत्' आदि शब्द हैं, जिनके अर्थ देवता प्रसंगमें अग्नि, विद्युत्, वायु आदि लिये जाते हैं, तथा अध्यात्म प्रसंगमें वाणी, मन, और प्राण लिये जाते हैं, इस विषयका स्पष्टीकरण पूर्व आचुका है। ये दोनों प्रसंग इन दोनों सूक्तोंमें नहीं हैं। इन सूक्तोंका विषय युद्ध है, शत्रुसेना मोहनका समय है, अपनी सेना और शत्रुसेनाके लडनेका यह अवसर है, इसलिये यह न अध्यात्म का विषय है और ना ही आधिदैवतका विषय है। प्राणियों के परस्परके संबंधका वर्णन आधिभौतिक प्रकरणमें हुआ करता है। इस कारण आधिभौतिक प्रकरणको प्राणिसमष्टि विषयका प्रकरण कहा जाता है और इस प्रकरणमें उक्त शब्दोंके अर्थ प्राणिविषयक होते हैं अर्थात् यहां मनुष्य-प्राणिविषयक भाव समझना उचित है। अब उक्त शब्दोंके अर्थ देखिये—

## १ इन्द्र

(इन्+द्र) शत्रुसेनाका भेदन करनेवाला, यह इसका तात्पर्य है, परंतु मुखिया इस अर्थमें इस शब्दका प्रयोग होता है, जैसे- मृगेन्द्र = मृगोंका मुखिया, सिंह, खगेन्द्र = पक्षियोंका मुखिया गरुड, नरेन्द्र = मनुष्योंमें मुख्य राजा अथवा सम्राट् इत्यादि। इन्द्र शब्दके ये अर्थ प्रसिद्ध हैं। इन दो सूक्तोंका अच्छा मनन करना उचित है। इस मनन से पता लग जायगा कि ऐसे प्रसंगोंमें मनुष्य विषयक ही इन्द्रादि शब्दोंका अर्थ लेना योग्य है। इस विषयको अच्छी प्रकार समझमें आनेके लिये इन दो सूक्तोंके कई वाक्य उदाहरणके लिये लेते हैं—

१ इन्द्र! ते प्रसृत उग्रः शत्रून् प्रमृणन् एतु।
प्रतीचः अनूचः जहि।
एषां चित्तं विष्वग् वृणुहि॥ (सू. १, म. ४)

२ इन्द्र! अमित्राणां सेनां मोहय।
अग्नेः वातस्य ध्राज्या विषूचः तान् विनाशय॥
(सू. १, म. ५)

३ इन्द्र! सेनां मोहयतु॥ (सू. १, मं. ६)

४ इन्द्र! चित्तानि मोहयन् आकूत्या अर्वाङ् चर॥
(सू. २, म. ३)

'हे राजन्! तेरे द्वारा चलाया हुआ शस्त्र शत्रुओंको काटता हुआ आगे चले। सब ओरसे शत्रुओंका हनन कर। इन शत्रुओंके चित्तको चारों ओर भटकनेवाला कर॥ (२) हे राजन्! शत्रुकी सेनाको मोहित कर। अग्नि और वायुके प्रवाहसे शत्रुसेनाको चारों ओर भगा दे॥ (३) राजा शत्रु सेनाको डरा [illegible]॥ (४) हे राजन्! शत्रुसेनाको मोहित करके अपने शुभ संकल्पसे हमारे पास चला आ॥'

इस प्रकारके ये मंत्र इन्द्र शब्द द्वारा राजाका कर्तव्य बता रहे हैं। यहां 'राजा, नरेन्द्र, सम्राट्' आदि प्रकार का ही [illegible] वास्तव अर्थ है। यहां इन्द्र शब्द क्षात्रशिरोमणि और राजाका वर्णन कर रहा है, स्वयं युद्ध भूमिमें उपस्थित रहकर अपनी सेनाको चलाता है, और केवल सेनापति पर ही निर्भर नहीं रहता है। इसी इन्द्रके अन्य पर्याय भी इन सूक्तोंमें आये हैं वे अब देखेंगे—

## २ मघवन्

'(मघ) धन (वन्) वाला। जिसके पास धन है। जो राजा अपने पास बहुत धन रखता है वही युद्धमें विजय पा सकता है। युद्धमें विजय प्राप्त करनेका यह एक बडा भारी साधन है, धनहीन राजा यदि युद्धका प्रारंभ करेगा तो उसके पराभूत होनेमें कोई संदेह ही नहीं है। इस शब्दसे बोध होनेवाला यह अर्थ पाठक देखें और राजाका बल धनकोशमें होता है यह बात जान लें।

## ३ वृत्रहन्

'(वृत्र) घेरनेवाले शत्रुको (हन्) हनन करनेवाला। अर्थात् जो शत्रु घेरकर हमला करता है अथवा मार्ग रोकता है। और उसको अपने शस्त्रोंके प्रभावसे मारता है, उसका यह नाम है।

इस प्रकार इन्द्र वाचक शब्द और उसके वर्णन परक मंत्र और राजाके कर्तव्य बता रहे हैं। इन्द्रके साथ 'मरुत्' रहते ही हैं, इनके विषयमें अब देखिये—

## ४ मरुतः

(मर्+उत्) मरनेके लिये जो उठकर खडे हुए हैं, मरनेके लिये जो तैयार हुए हैं, शत्रुका पराभव करनेके लिये अपने प्राणोंकी आहुति देनेके लिये जो कटिबद्ध हुए हैं, इन

वीरोंका यह नाम है। इन्द्रकी सेनाके मरुत् नामक जो वीर हैं उनका वर्णन भी इस अर्थकी सार्थकता बता रहा है। [illegible] शब्द सैनिकोंका उत्साह बता रहा है। इस प्रकारके उत्साही वीर जिस सेनामें होंगे, उनकी विजय निःसंदेह हो सकती है। इस शब्दका प्रयोग जिन मंत्रोंमें है उनके उदाहरण यहां देखिये—

१ हे मरुतः! ईदृशो यूयं उग्राः स्थ।
अभिप्रेत, मृणत, सहध्वम्। ( सू. १, मं. २ )

२ मरुत ओजसा मृणन्तु। ( सू. १, मं. ६ )

३ हे मरुतः! या असौ परेषां सेना
स्पर्धमाना अस्मान् अभ्येति,
तां अपव्रतेन तमसा विध्यत,
यथा एषां अन्यः अन्यं न जानात्। ( सू. २, मं. ६ )

'( १ ) हे मरनेके लिये तैयार वीरो! ऐसे प्रमणमें तुम सब बड़े उग्र हो। इसलिये आगे बढ़ो, काटो और वैरियोंको पराभूत करो॥ ( २ ) वीर लोग बलके साथ वैरीको काटें॥ ( ३ ) हे वीरो! यह जो वैरीकी सेना हमारे साथ स्पर्धा करती हुई हमपर धावा कर रही है, उसको कर्महीन मोहमय तमसे विद्ध करो, जिससे उनका एक मनुष्य दूसरेको पहचान न सके॥'

ये मरुतोंके मंत्र स्पष्टतया सैनिक वीरोंके कर्तव्य बता रहे हैं। युद्धमें सेनाके वीर कैसा यह कर्म करें, उसका उपदेश यहां इस प्रकार मिल रहा है। इसका मनन करके आज तेजसे युक्त वीर पुरुषोंको बड़ा उत्साह आ सकता है। इससे मन्तर 'वसवः' शब्द देखिये—

## ५ वसवः

बसनेवालोंका नाम 'वसु' है। जो अपने राष्ट्रमें अपने अधिकारसे बसना चाहते हैं, शत्रुके हमले होनेपर भी स्वयं अपने स्थानसे हिलना नहीं जानते वे 'वसु' होते हैं। इन वसुओंके विषयमें अथर्ववेदमें हो अन्य स्थानमें कहा है—

प्रचलित सूक्तके मंत्रभागका अर्थ निम्न लिखित प्रकार होता है देखिये—

इमे नाधिता वसवः अभीमृणन्।
एषां दूतः अग्निः विद्वान् प्रत्येतु। ( सू. १, म २ )

'ये प्रभावशाली राष्ट्रभृत्य वैरीसेनाको काटते हैं। इनका विद्वान् दूत अग्नि वैरीपर चढाई करे।' इस मंत्रमें हमें पता लगता है कि यहांका अग्नि शब्द वसुओंमेंसे एक वसुका वाचक है अर्थात् यदि उक्त प्रकार 'वसु' राष्ट्रभृत्य हैं, तो 'अग्नि' भी वसुओंमें से एक राष्ट्रभृत्य अथवा राष्ट्रका दूत है जो सम्पन्न है और बड़ा चतुर भी है। इन्द्र और अग्निमें यह भेद है। इन्द्र स्वयं सम्राट् अथवा राजा है, वह स्वयंसेवक या राष्ट्रभृत्य नहीं है, और अग्नि राजा नहीं है परंतु राष्ट्रभृत्य है। अग्नि विद्वान् है और इन्द्र धनवान् है ये भेद ही वैदिक राज्य पद्धतिका स्वरूप स्पष्ट कर [illegible] है। इस प्रकार वसु शब्दका अर्थ देखनेके पश्चात् और अग्निको उनमेंसे एक जाननेके पश्चात् अब अग्निका अर्थ देखते हैं—

## ६ अग्निः

वसु शब्दके जो लक्षण पूर्व शब्दके वर्णनके प्रसंगमें बताये हैं वे इसके साथ भी संगत होते हैं। यह प्रकाशका देव है, शत्रुको जलाता है और उपासकको तेज प्रदान करता है। यह ( विद्वान् ) ज्ञानी है, समझता है, कर्तव्यको ठीक प्रकार समझता है। यह ( जात-वेदाः=जातं वेत्ति ) बने हुए वस्तुस्थितिको यथावत् जाननेवाला है। ऐसा योग्य राष्ट्रभृत्य ( दूतः ) राष्ट्रका दूत, कितना उपयोगी होगा और ऐसे युद्धके प्रसंगमें [illegible] प्रकारके राष्ट्रदूतकी सेवाका कितना लाभ राष्ट्रको हो सकता है यह स्पष्ट है।

अग्नि ब्राह्मतेज और इन्द्र क्षात्रतेज व्यक्त करता है, जिस समय राष्ट्रपर आपत्ति आती है, उस समय ये दोनों मिलजुलकर राष्ट्रकार्य करें, [illegible] विषयकी सूचना इन सूक्तोंमें मिलती है। इस विषयका मंत्र देखिये—

यदुवक्थानृतं जिह्वया वृजिनं बहु । राज्ञस्त्वा सत्यधर्मणो मुञ्चामि वरुणादहम् ॥ ३ ॥
मुञ्चामि त्वा वैश्वानरादर्णवान्महतस्परि । सजाताँ उग्रेहा वद ब्रह्म चाप चिकीहि नः ॥ ४ ॥

अर्थ— हे मनुष्य ! ( यत् ) जो ( अनृतं वृजिनं ) असत्य और पापवचन ( जिह्वया ) जिव्हासे ( बहु उवक्थ ) बहुतसा तू बोला है, उससे तथा ( सत्यधर्मा ) सच्चे न्यायी ( राज्ञः वरुणात् ) राजा वरुण देव ईश्वरसे ( अहं ) मैं ( त्वा ) तुझको ( मुञ्चामि ) छुडाता हूं ॥ ३ ॥

हे मनुष्य ! ( त्वा ) तुझको ( महतः वैश्वानरात् अर्णवात् ) बडे समुद्रके समान गंभीर विश्वनायक देवसे ( परि मुञ्चामि ) छुडाता हूं । हे ( उग्र ) वीर ! ( इह ) यहां ( सजातान् ) अपनी जातिवालोंको ( आ वद ) सब कह दे और ( नः ) हमारा ( ब्रह्म ) ज्ञान ( अप चिकीहि ) तू जान ॥ ४ ॥

भावार्थ— हे पापी मनुष्य ! तू अपनी जबानसे बहुत असत्य और बहुत पापवचन बोलता है । इस पापसे दूसरा कोई तुझे बचा नहीं सकता । मैं तुम्हें उसकी शरणमें ले जाता हूं और उसकी कृपासे तेरा बचाव कर सकता हूं ॥ ३ ॥

हे पापी मनुष्य ! तुझको विश्वेश्वरके कोपसे इस प्रकार छुडाता हूं । हे वीर ! तू अपनी जातिमें सब बातें कह और हमारे ज्ञानको जानकर तपना ॥ ४ ॥



## असत्यभाषणादि पापोंसे छुटकारा

### पापसे छुटकारा पानेका मार्ग

यद्यपि यह सूक्त अति सरल है तथापि पाठकोंके विशेष सरल बोधके लिये यहां थोडासा स्पष्टीकरण किया जाता है।

इस सूक्तमें पापसे छुटकारा पानेका जो मार्ग बताया है वह निम्नलिखित है—

### एक शासक ईश्वर

( १ ) ' देवानां असुरो विराजति '- सूर्यचंद्रादि देवों को विविध शक्ति देनेवाला एक प्रभु ईश्वर ही सब जगत्‌का परम शासक है। इससे अधिक शक्तिशाली दूसरा कोई नहीं है। ( मं. १ )

( २ ) ' राज्ञो वरुणस्य वशा हि सत्या '- उस प्रभु ईश्वरका सत्य शासन है। उसकी इच्छा सर्वोपरि है। उसके अपूर्व शासनका कोई उल्लंघन कर नहीं सकता। ( मं. १ )

( ३ ) ' विश्वं द्युम्न निचिकेषि दुग्धम् '- हे प्रभु ईश्वर ! तू हम सबके पापोंको यथावत् जानता है। अर्थात् कोई मनुष्य अपने पाप उससे छिपा नहीं सकता। क्योंकि वह सर्वज्ञ है इसलिये हम सबके बुरे भले कर्म वह यथावत् उसी समय जानता है। ( मं. २ )

ईश्वरको सर्वोपरि मानना, सबसे सामर्थ्यशाली वह है यह स्मरण रखना और उससे छिपाकर कोई मनुष्य कुछ कर नहीं सकता, यह निश्चित रीतिसे समझना, पापसे बचनेके लिये आवश्यक है। पापसे बचानेवाले ये तीन महत्त्वपूर्ण विश्वास इस सूक्तमें कहे हैं, ये ही तीन भाव मनुष्यको पापसे बचाव कर सकते हैं।

### ज्ञान और भक्ति

मनुष्यको पापसे बचानेवाले ज्ञान और भक्ति ये दो ही हैं। इसका वर्णन इस सूक्तमें निम्नलिखित रीतिसे किया है—

( १ ) ' ब्रह्मणा शाशदानः '- ज्ञानसे तीक्ष्ण बना हुआ मनुष्य पापसे बच जाता है और दूसरोंको भी बचाता है। सृष्टिके तथा आत्माके यथार्थ विज्ञानको ' ब्रह्म ' कहते हैं। यह ब्रह्म अर्थात् सृष्टिविद्या और आत्मविद्याका उत्तम ज्ञान मनुष्यको तीक्ष्ण बनाता है। अर्थात् तेज बनाता है। जिस प्रकार तेज शस्त्र शत्रुका नाश करता है उसी प्रकार ज्ञानरूप तेज शस्त्र भी अज्ञान पाप आदि शत्रुओंका नाश करता है। मनुष्यकी सच्ची उन्नतिका यही साधन है। (मं. [illegible]

( २ ) ' नमस्ते राजन् वरुणास्तु मन्यवे '- हे ईश्वर ! तेरे क्रोधके सामने हम नमन करते हैं, [illegible] शासनके सामने हम अपना सिर झुकाते हैं। अर्थात् हम तेरी शरणमें आकर पहते हैं, हम अपने आपको तेरी इच्छामें समर्पित

करते हैं। तू ही हमारा तारनेवाला है। तेरे बिना हम किसी अन्यके द्वारा तरना योग्य समझते नहीं। ( म १ )

( ३ ) 'शतं जीवाति शरदस्तवायम्।'– जो सौ वर्ष जीवित रहेगा वो तेरा बनेगा। जो परमेश्वरका भक्त बनकर रहेगा उसका नाश कौन कर सकता है। ( म २ )

इन तीन मन्त्रभागोंमें ज्ञान और ईशभक्तिसे पापमोचनकी संभावना देख सकते हैं। सृष्टिविद्याके नियमोंको जानकर तदनुकूल आचरण करना, आत्मविद्याको जानकर परमात्माको सार्वभौम सत्ताधारी मानना, भक्तिसे ईश्वरके सन्मुख नम्र बनना और ईश्वरका भक्त बनकर आनन्दसे उसका होकर रहना यही पापमोचनका सीधा और निश्चित मार्ग है। इस सूक्तमें जिस मार्गसे पापमोचनकी संभावना कही है वह यही मार्ग है और यही निश्चित और सीधा मार्ग है—

## प्रायश्चित्त

पापसे बचनेके लिये प्रायश्चित्त भी यहां कहा है और वह यहां देखने योग्य है—

( १ ) 'ब्रह्म अपचितिकीदि'– पूर्वोक्त ज्ञान जानकर अपना उत्तम ज्ञान प्राप्त करना, तथा सत्यसे जो नियम ऊपर बताये हैं उनको जानना यह उन्नतिका निश्चित मार्ग है। जब इस ज्ञानसे अपने अवगुणोंका पता लगेगा, अपने दुराचारका ज्ञान होगा, तब पश्चात्तापसे शुद्धि करनेका मार्ग है, वह इस प्रकार है। ( मन्त्र ४ )

( २ ) 'सजातानुग्रेह्ना वद' – हे वीर! तू अपनी जातिके पुरुषोंके सामने अपने सब अपराध कह दे। यही प्रायश्चित्त है। अपनी जातिके सब पुरुषोंके सन्मुख अपने अपराधोंको न छिपाते [redacted] कहना, यह बडा भारी प्रायश्चित्त है और इससे मनुष्यके मनकी शुद्धि होती है। ( मन्त्र ४ )

ज्ञान प्राप्त करनेके पश्चात् या जिस समय पश्चात्ताप हो उस समय अपने सब अपराध अपनी जातिके सन्मुख कहना बडा धैर्यका तथा मनकी पवित्रताका ही कार्य है। हरएक मनुष्य इस प्रकार प्रायश्चित्त नहीं कर सकता। प्रायः मनुष्य अपने अपराधोंको छिपानेका ही यत्न करते हैं, परन्तु जो लोग अपने दोषोंको जनताके सन्मुख कह [redacted] हैं वे शुद्ध बनकर शीघ्र ही बडे महात्मा [redacted] जाते हैं।

इस सूक्तमें "अग्नम" आदि शब्दों द्वारा परमात्माका वर्णन हुआ है, 'मुञ्चामि' आदि शब्दोंसे पापीको पापसे छुडानेवाले महोपदेशकका वर्णन है और 'इमं' आदि शब्द से पापी मनुष्योंका भी वर्णन हुआ है। धर्मोपदेशक पापियोंको पापसे बचनेका उपदेश परमेश्वर भक्तिका मार्ग बता कर कर रहा है, यह बात इस सूक्तके शब्दोंसे स्पष्ट होती है। अर्थात् धर्मोपदेशक इसी मार्गसे स्वयं पापसे बचें और दूसरोंको पापसे बचावें।

## पापी मनुष्य

पापी मनुष्य सहस्रों प्रकारके पाप करता है, परन्तु [redacted] सूक्तमें कुछ मुख्य पापोंकाही उल्लेख किया है, वह भी यहां देखने योग्य है—

( १ ) 'विश्व द्रुग्ध।'– सब द्रोह अर्थात् सब प्रकारका धोखा। धोखा देना, काया-वाचा-मनसे विश्वासघात करना, बडा पाप है। इसमें बहुतसे पाप [redacted] जाते हैं। ( म. १ )

( २ ) 'यदुवक्थानृतं जिह्वया वृजिनं बहु' जिह्वासे असत्य तथा पापभावसे युक्त वचन बोलना भी बडा पाप का कार्य है। ( म ३ )

द्रोह करना और असत्य बोलना, इन दोनोंमें प्रायः सब पाप समा जाते हैं। इन पापी मनुष्योंका सुधार पूर्वोक्त रीतिसे ही होना संभव है। धर्मोपदेशक तथा साधारण जन आदि इस सूक्तका विचार करेंगे तो उनको पापमोचनके विषयमें बहुत ही योग्य बोध मिल सकता है।

---

# पापसे बचानेकी प्रार्थना

## कांड ११, सूक्त ६

( ऋषिः – शन्तातिः। देवता – चन्द्रमाः, मन्त्रोक्ताः। )

अग्निं ब्रूमो वनस्पतीनोषधीरुत वीरुधः। इन्द्रं बृहस्पतिं सूर्यं ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १ ॥

अर्थ— अग्नि, वनस्पति, औषधि, ( वीरुधः ) लता, इन्द्र, बृहस्पति और सूर्यकी ( ब्रूमः ) [redacted] सब प्रार्थना करते हैं कि ( ते ) वे ( नः अंहसः ) हम सबको पापसे ( मुञ्चन्तु ) बचावें ॥ १ ॥

ब्रूमो राजानं वरुणं मित्रं विष्णुमथो भगम् । अंशं विवस्वन्तं ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ २ ॥
ब्रूमो देवं सवितारं धातारमुत पूषणम् । त्वष्टारमग्रियं ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ३ ॥
गन्धर्वाप्सरसो ब्रूमो अश्विना ब्रह्मणस्पतिम् । अर्यमा नाम यो देवस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ४ ॥
अहोरात्रे इदं ब्रूमः सूर्याचन्द्रमसावुभा । विश्वानादित्यान्ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ५ ॥
वातं ब्रूमः पर्जन्यमन्तरिक्षमथो दिशः । आशाश्च सर्वा ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ६ ॥
मुञ्चन्तु मा शपथ्यादहोरात्रे अथो उषाः । सोमो मा देवो मुञ्चतु यमाहुश्चन्द्रमा इति ॥ ७ ॥
पार्थिवा दिव्याः पशव आरण्या उत ये मृगाः । शकुन्तान्पक्षिणो ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ८ ॥
भवाशर्वाविदं ब्रूमो रुद्रं पशुपतिश्च यः । इषूर्या एषां संविद्म ता नः सन्तु सदा शिवाः ॥ ९ ॥
दिवं ब्रूमो नक्षत्राणि भूमिं यक्षाणि पर्वतान् । समुद्रा नद्यो वेशन्तास्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १० ॥
सप्तर्षीन्वा इदं ब्रूमोऽपो देवीः प्रजापतिम् । पितॄन्यमश्रेष्ठान्ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ ११ ॥
ये देवा दिविषदो अन्तरिक्षसदश्च ये । पृथिव्यां शक्रा ये श्रितास्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १२ ॥
आदित्या रुद्रा वसवो दिवि देवा अथर्वाणः । अङ्गिरसो मनीषिणस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १३ ॥
यज्ञं ब्रूमो यजमानमृचः सामानि भेषजा । यजूंषि होत्रा ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १४ ॥

---

अर्थ— राजा, वरुण, मित्र (अथो) और भग, अंश, विवस्वान्० ॥ २ ॥ सविता देव, धाता, पूषा, (अग्रियं त्वष्टारं) मुख्य त्वष्टा० ॥ ३ ॥ गंधर्व और अप्सरागण, अश्विनौ देव, ब्रह्मणस्पति (यः अर्यमा नाम देवः) और जो अर्यमा नामक देव है० ॥ ४ ॥ अहोरात्र, सूर्य और चन्द्र ये (उभौ) दोनों, (विश्वान् आदित्यान्) सब आदित्य० ॥ ५ ॥ (वातः) वायु, पर्जन्य, अन्तरिक्ष (अथो) और दिशा, (आशाः) उपदिशाओंकी (ब्रूमः) हम सब प्रार्थना करते हैं कि (ते नः अंहसः मुञ्चन्तु) वे हम सबको पापसे बचावें ॥ ६ ॥

अहोरात्र और उषाएं (मा शपथ्यात् मुञ्चन्तु) मुझे शापसे मुक्त करें, (यं चन्द्रमाः इति आहुः) जिसे चन्द्रमा कहा जाता है, वह सोमदेव (मा मुञ्चन्तु) मुझे पापसे मुक्त करे ॥ ७ ॥

(पार्थिवाः दिव्याः पशवः) पृथ्वीके ऊपरके पशु और आकाशमें रहनेवाले पक्षी (उत ये आरण्याः मृगाः) और जो अरण्यमें रहनेवाले मृग हैं, शकुन्त पक्षी हैं उनसे प्रार्थना करते हैं कि वे हमें पापसे बचावें ॥ ८ ॥

भव और शर्व (यः पशुपतिः रुद्रं) जो पशुपालक रुद्र है, (याः एषां इषूः) जो इनके बाण (सं विद्म) हमें विदित हैं (ताः) वे (नः सदा शिवाः सन्तु) हमारे लिये सदा कल्याणकारी हों ॥ ९ ॥

(दिवं) द्युलोक, नक्षत्र, भूमि, (यक्षाणि) यक्ष, पर्वत, समुद्र, नदियां, (वेशन्ताः) जलाशय, ॥ १० ॥ सप्तर्षिगण, (आपः देवी) जल, प्रजापति, (यमश्रेष्ठान् पितॄन्) पितर और उनका अधिपति यम० ॥ ११ ॥

(ये दिविषदः देवा) जो द्युलोकमें रहनेवाले देव हैं (च ये अन्तरिक्षसदः) और अन्तरिक्षमें रहनेवाले हैं (ये शक्राः) जो समर्थ देव (पृथिव्यां श्रिताः) पृथिवीका आश्रय लिये हुए हैं (ते मा अंहसः मुञ्चन्तु) वे हम सबको पापसे बचावें ॥ १२ ॥

आदित्य, रुद्र, वसु (दिवि अ-थर्वाणः देवाः) द्युलोकमें जो निश्चल देव हैं तथा (मनीषिणः अंगिरः) मननशील अंगिरस हैं (ते नः अंहसः मुञ्चन्तु) वे हम सबको पापसे बचावें ॥ १३ ॥

यज्ञ, यजमान, (ऋचः) ऋग्वेद, साम, (भेषजा) औषधके साथ (यजूंषि) यजुर्वेद (होत्राः) होमहवन कर्म० ॥ १४ ॥

पञ्च राज्यानि वीरुधां सोमश्रेष्ठानि ब्रूमः । दर्भो भङ्गो यवः सहस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १५ ॥
अरायान्ब्रूमो रक्षांसि सर्पान्पुण्यजनान्पितॄन् । मृत्यूनेकशतं ब्रूमस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १६ ॥
ऋतून्ब्रूम ऋतुपतीनार्तवानुत हायनान् । समाः संवत्सरान्मासांस्ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १७ ॥
एत देवा दक्षिणतः पश्चात्प्राञ्च उदेत ।
पुरस्तादुत्तराच्छक्रा विश्वे देवाः समेत्य ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १८ ॥
विश्वान्देवानिदं ब्रूमः सत्यसंधानृतावृधः । विश्वाभिः पत्नीभिः सह ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ १९ ॥
सर्वान्देवानिदं ब्रूमः सत्यसंधानृतावृधः । सर्वाभिः पत्नीभिः सह ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ २० ॥
भूतं ब्रूमो भूतपतिं भूतानामुत यो वशी । भूतानि सर्वा संगत्य ते नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥ २१ ॥
या देवीः पञ्च प्रदिशो ये देवा द्वादशर्तवः । संवत्सरस्य दंष्ट्रास्ते नः सन्तु सदा शिवाः ॥ २२ ॥
यन्मातली रथक्रीतममृतं वेद भेषजम् । तदिन्द्रो अप्सु प्रावेशयत्तदापो दत्त भेषजम् ॥ २३ ॥

अर्थ— ( वीरुधां सोमश्रेष्ठानि पञ्चराज्यानि ) जिसमें सोम श्रेष्ठ है ऐसी औषधियोंके पांच राज्य, दर्भ, ( भङ्ग ) भांग, ( यवः ) जौ और ( सहः ) बलशाली धानको ( ब्रूमः ) हम कहते हैं कि ( ते ) वे हम सबको पापसे बचावें ॥ १५ ॥

( अरायान् रक्षांसि ) अराजक राक्षसों, सर्पों, पुण्यजनों और पितरों ( एकशतं मृत्यून् ) एक सौ मृत्युओंको॰ ॥ १६ ॥

ऋतुओं, ऋतुओंके पतियों, ( आर्तवान् हायनान् ) ऋतुओंसे बननेवाले अयनों ( समाः संवत्सरान् मासान् ) सम वर्ष, संवत्सर और महिनोंको हम कहते हैं कि वे हमको पापसे बचावें ॥ १७ ॥

हे ( देवाः ) देवो ! ( दक्षिणतः एत ) दक्षिण दिशासे आओ, पश्चात् ( प्राञ्चः उदेत ) पूर्व दिशामें उदयको प्राप्त होओ, ( विश्वे शक्राः देवाः ) सब समर्थ देव ( पुरस्तात् उत्तरात् समेत्य ) सामने और उत्तर दिशामें इकट्ठे होकर ( ते न:० ) हम सबको पापसे बचावें ॥ १८ ॥

( सत्यसंधान् ) सत्यप्रतिज्ञ ( ऋतावृधः ) सत्यको बढानेवाले ( विश्वान् देवान् ) सब देवोंको ( इदं ब्रूमः ) यह कहते हैं कि वे ( विश्वाभिः पत्नीभिः सह ) अपनी सब पत्नियोंके साथ आकर ( न:० ) हम सबको पापसे बचावें ॥ १९-२० ॥

( यः वशी ) जो सबको वश करनेवाला है उस ( भूतानां भूतपतिं ) भूतोंके अधिपतिको तथा ( भूतं ) भूतको हम ( ब्रूमः ) कहते हैं कि ( सर्वा भूतानि संगत्य ) सब भूत मिलकर हम सबको पापसे बचावें ॥ २१ ॥

( याः पञ्च देवीः प्रदिशः ) जो दिव्य पांच दिशाएं हैं, ( ये द्वादश ऋतवः देवाः ) जो बारह ऋतु देव हैं, ( ये संवत्सरस्य दंष्ट्राः ) जो वर्षके दाढोंके समान हैं ( ते नः सदा शिवाः सन्तु ) वे हम सबको सदा शुभ हों ॥ २२ ॥

( मातलिः ) मातली ( यत् रथक्रीतं अमृतं भेषजं वेद ) जिस रथके द्वारा प्राप्त अमरपन देनेवाले औषधको जानता है ( इन्द्रः तत् अप्सु प्रावेशयत् ) इन्द्रने उस औषधको जलोंमें प्रविष्ट किया है, हे ( आपः ) जलो ! ( तत् भेषजं दत्त ) उस औषधको हमें दीजिये ॥ २३ ॥

---

भावार्थ— इन सब देवताओंकी सहायतासे मनुष्यमात्र पापसे बच जावें ॥ १-२३ ॥

# पापसे बचानेकी प्रार्थना

## इस सूक्तका विचार

इस सूक्तमें मानवोंको पापोंसे दूर करनेके लिये अर्थात् उनको निष्पाप करनेके लिये देवताओंकी प्रार्थना है।

इस प्रार्थनाकी विशेषता यह है कि यह प्रार्थना सार्वजनिक अर्थात् सांघिक है। सब लोगोंके द्वारा मिलकर की जाने वाली यह प्रार्थना है, अतः इसमें 'ते नो मुंचन्तु अंहसः' वे हम सब प्रार्थना करनेवालोंको पापसे मुक्त करें, ऐसा बहुवचन प्रयोग किया है। सांघिक प्रार्थनाका महत्व वैदिक धारस्वतमें विशेष है, क्योंकि उससे सङ्घशक्ति बढती है।

अब इस सूक्तमें जिन देवताओंका नामनिर्देश आया है उनका वर्गीकरण इस तरह है—

### पृथ्वीस्थानीय देवता

| | |
|---|---|
| १ अग्निः १ | २५ यजुः १४ |
| २ वनस्पतिः १ | २६ होत्राः १४ |
| ३ ओषधिः १ | २७ वीरुधां पञ्च राज्यानि १५ |
| ४ वीरुधः १ | २८ सोमः ( वनस्पतिः ) १५ |
| ५ अहोरात्रे ५, ७ | २९ दर्भः १५ |
| ६ सायणं ७ | ३० भंगः १५ |
| ७ उषाः ७ | ३१ यवः १५ |
| ८ पार्थिवाः पशवः ८ | ३२ सहः १५ |
| ९ आरण्याः मृगाः ८ | ३३ अरायः १६ |
| १० भूमिः १० | ३४ रक्षांसि १६ |
| ११ यक्षः १० | ३५ सर्पाः १६ |
| १२ पर्वताः १० | ३६ पुण्यजनाः १६ |
| १३ समुद्रः १० | ३७ ऋतवः (एकशतं मृत्यवः) १४ |
| १४ नदी १० | ३८ ऋतुः ( द्वादश ) १७, २२ |
| १५ वेशन्ताः १० | ३९ ऋतुपतिः १७ |
| १६ पृथिव्यां शक्राः श्रिताः १२ | ४० आर्तवः १७ |
| | ४१ हायनम् १७ |
| १७ वसवः ( अष्टौ ) १२ | ४२ समाः १७ |
| १८ अपामार्गः १३ | ४३ संवत्सरः १७ |
| १९ अङ्गिरसः १३ | ४४ मासाः १७ |
| २० यज्ञः १४ | ४५ विश्वेदेवाः १८, १९ |
| २१ यजमानः १४ | ४६ देवपत्न्यः १९ |
| २२ ऋचः १४ | ४७ भूतं २१ |
| २३ सामानि १४ | ४८ भूतानां भूतपतिः २१ |
| २४ भेषजानि १४ | ४९ भेषजं २१ |

### अन्तरिक्षस्थानीय देवता

| | |
|---|---|
| १ गंधर्वाः ४ | ११ शकुन्तः [illegible] |
| २ अप्सराः ४ | १२ भवः ९ |
| ३ चन्द्रमाः ५ | १३ शर्वः ९ |
| ४ वायुः ६ | १४ रुद्रः ९ |
| ५ पर्जन्यः ६ | १५ पशुपतिः ९ |
| ६ अन्तरिक्षं ६ | १६ इषुः ९ |
| ७ दिशः ६ | १७ यमः ११ |
| ८ सर्वाः आशाः ७ | १८ पितरः ११, १६ |
| ९ सोमः ७ | १९ अन्तरिक्षसदः देवाः १२ |
| १० पक्षिणः ८ | २० रुद्राः ( एकादश ) १३ |

### द्युस्थानीय देवता

| | |
|---|---|
| १ इन्द्रः १ | १४ अश्विनौ ४ |
| २ बृहस्पतिः १ | १५ ब्रह्मणस्पतिः ४ |
| ३ सूर्यः १, ५ | १६ अर्यमा ४ |
| ४ राजा वरुणः २ | १७ विश्वे आदित्याः ( द्वादश ) ५, १३ |
| ५ मित्रः २ | |
| ६ विष्णुः २ | १८ दिव्याः पशवः ( पक्षिणः ) ८ |
| ७ भगः २ | |
| ८ अंशः २ | १९ द्यौः १० |
| ९ विवस्वान् २ | २० नक्षत्राणि १० |
| १० सविता देवः ३ | २१ सप्तर्षयः ११ |
| ११ धाता ३ | २२ दैवी आपः ११ |
| १२ पूषा ३ | २३ प्रजापतिः ११ |
| १३ त्वष्टा ३ | २४ दिविषदः देवाः १२, १३ |

यहां तीन स्थानोंमें देवताओंको बांटकर रखा है। देवताके नामके आगे जिस मंत्रमें वे देवता आये हैं उनके अंक रखे गये है। और कई देवता अन्तरिक्षस्थानमें अथवा द्युस्थानमें रहने योग्य होनेपर भी उनका पृथ्वी स्थानीय मानवोंके साथ संबंध आनेके कारण उन्हें पृथ्वीस्थानमें रखा है। इतना भेद विचारको सुबोधताके लिये किया है यह पाठक ध्यानमें रखें।

| | |
|---|---|
| पृथ्वीस्थानमें | ४९ |
| अन्तरिक्षस्थानमें | २० |
| द्युस्थानमें | २४ |
| मिलकर कुल | ९३ इतने देवता हुए। |

इनमें ८ वसु, ११ रुद्र, १२ आदित्य, ७ ऋषिगण, १००

मृत्यु, १२ मास, १२ ऋतु, ६ ऋतु, २ अयन, ६ ऋतुपति, ४दिशा ४ उपदिशा ये १८४ देवता अधिक होते हैं। इनमेंसे १२ पुनरुक्त होनेसे कम किये जाय तो शेष १७२ रह जाते हैं। इनके साथ पूर्वोक्त ९१ देवताओंको मिलानेसे २६३ देवता होते हैं।

इन देवताओंका मानवोंके साथ कैसा संबंध आता है यह देखकर पापसे बचनेका यत्न सायकको करना उचित है।

इसमें कई देवता पापके लिये साधन भी होते हैं। जैसे भूमि, जल, वनस्पति, पशु, पक्षी इनके कारण ही मनुष्य युद्ध करते आये हैं, भूमिके कारण कितने युद्ध हुए हैं और कितने मानव काटे गये हैं, यह इतिहासमें देखने योग्य है। मानवोंमें राक्षसभाव इनके कारण ही आता है। बचना तो इसी राक्षसभावसे है। व्यवहार ऐसा करना चाहिये कि मानवोंका राक्षसभाव दूर हो और उनमें दैवीभाव स्थिर हो। इसीलिये कहा है कि—

ते नः सन्तु सदा शिवाः।( ३२१९ )

'ये सब देव हमारे लिये सदा शुभमार्ग बतानेवाले हों।' इस प्रार्थनामें अशुभवृत्ति होनेकी संभावना सूचित होती है। मन वशमें रखकर किसी प्रकार भी अशुभवृत्ति मनमें न उठे ऐसा प्रबंध करना चाहिये।

इस तरह मनुष्य पापसे बच सकता है। मन ठीक रहेगा तो पाप होगा, यदि मन बलवान् होगा तो मनुष्य पापसे दूर रहेगा।

इसतरह विचार करके मानव पापसे बचनेका साधन करे और पवित्रात्मा होकर यशस्वी बने।



## बलवर्धन

इन्द्रियोंके बल बढानेवाली औषधियोंका [redacted] सूक्तमें वर्णन है, विशेष करके पुरुषकी जननेन्द्रियकी शक्ति पुनः पूर्ववत् स्थिर करनेके लिये ऋषभक औषधियोंका रस सेवन करनेका उपदेश इसमें है। ऋषभक औषधि और जीवन औषधि हिमालयके शिखरपर उत्पन्न होती है, जैसे सोमवल्ली वहां होती है। इसीलिये ऋषभकको सोमका भाई मं. ५ में कहा है। यह ऋषभक औषधि वीर्यवर्धक है। वाजीकरणके लिये अत्यन्त उपयोगी है। ( इस विषयमें हम अधिक लिखना नहीं चाहते। ) सुयोग्य वैद्य इस औषधि प्रयोगके विषयमें अधिक विचार करें। [redacted] औषधि वीर्यवर्धनके लिये अत्यन्त गुणकारी औषधि है ऐसा इस सूक्तसे प्रतीत होता है।

---

# क्षात्रबल-संवर्धन

## कांड ४, सूक्त २२

( ऋषिः - वसिष्ठः, अथर्वा वा। देवता - क्षत्रियो राजा, इन्द्रश्च। )

इममिन्द्र वर्धय क्षत्रियं म इमं विशामेकवृषं कृणु त्वम्। ॥ १ ॥
निरमित्रानक्ष्णुह्यस्य सर्वांस्तान्रन्धयास्मा अहमुत्तरेषु

एमं भज ग्रामे अश्वेषु गोषु निष्टं भज यो अमित्रो अस्य। ॥ २ ॥
वर्ष्म क्षत्राणामयमस्तु राजेन्द्र शत्रुं रन्धय सर्वमस्मै

अयमस्तु धनपतिर्धनानामयं विशां विश्पतिरस्तु राजा। ॥ ३ ॥
अस्मिन्निन्द्र महि वर्चांसि धेह्यवर्चसं कृणुहि शत्रुमस्य

---

अर्थ— हे इन्द्र ! तू ( मे इमं क्षत्रियं वर्धय ) मेरे इस क्षत्रियको बढा, और ( मे इमं विशां एकवृषं त्वं कृणु ) मेरे इस क्षत्रियको प्रजाओंमें अद्वितीय बलवान कर। ( अस्य सर्वान् अमित्रान् निरक्षणुहि ) इसके सब शत्रुओंको निर्बल कर और ( अहं-उत्तरेषु ) मैं-श्रेष्ठ हूं, मैं-श्रेष्ठ हूं इस प्रकारकी होनेवाली स्पर्धामें ( तान् सर्वान् ) उन सब शत्रुओंको ( अस्मै रन्धय ) इसके लिये नष्ट कर ॥ १ ॥

( इमं ग्रामे अश्वेषु गोषु आभज ) इस क्षत्रियको ग्राममें तथा घोडों और गौवोंमें योग्य भाग दे। ( यः अस्य अमित्रः तं निः भज ) जो इसका शत्रु है उसको कोई भाग न दे। ( अयं राजा क्षत्राणां वर्ष्म अस्तु ) यह राजा क्षात्रगुणोंकी मूर्ति होवे। हे इन्द्र ! ( अस्मै सर्वं शत्रुं रन्धय ) इसके लिये सब शत्रु नष्ट कर ॥ २ ॥

( अयं धनानां धनपतिः अस्तु ) यह सब धनोंका स्वामी होवे ( अयं राजा विशां विश्पतिः अस्तु ) यह राजा प्रजाओंका पालक होवे। हे इन्द्र ! ( अस्मिन् महि वर्चांसि धेहि ) इसमें बडे तेजोंको स्थापन कर। ( अस्य शत्रुं अवर्चसं कृणुहि ) इसके शत्रुको निस्तेज कर ॥ ३ ॥

---

भावार्थ— हे प्रभो ! इस मेरे राष्ट्रमें जो क्षत्रिय हैं उनके क्षात्रतेजको बढा और इस राजाको सब प्रजाजनोंमें अद्वितीय बलवान् कर। इस हमारे राजाके सब शत्रु निर्बल हो जावें और सब स्पर्धाओंमें इसके लिये कोई प्रतिपक्षी न रहे ॥ १ ॥

प्रत्येक ग्राममें, घोडों और गौओंमेंसे इस राजाको योग्य करभार प्राप्त होवे। इसके शत्रु निर्बल बन जावें। यह राजा सब प्रकार क्षात्र शक्तियोंकी मूर्ति बने और इसके सब शत्रु दूर हो जावें ॥ २ ॥

इस राजाको सब प्रकारके धन प्राप्त हों, यह राजा सब प्रजाजनोंका उत्तम पालन करे, इस राजामें सब प्रकारके तेज बढें और इसके सब शत्रु फीके पडें ॥ ३ ॥

[ अथर्व. ३।, २ मधु० द्विपी ]

अस्मै द्यावापृथिवी भूरि वामं दुहाथां घर्मदुघे इव धेनू ।
अयं राजा प्रिय इन्द्रस्य भूयात्प्रियो गवामोषधीनां पशूनाम् ॥ ४ ॥
युनज्मि त उत्तरावन्तमिन्द्रं येन जयन्ति न पराजयन्ते ।
यस्त्वा करदेकवृषं जनानामुत राज्ञामुत्तमं मानवानाम् ॥ ५ ॥
उत्तरस्त्वमधरे ते सपत्ना ये के च राजन्प्रतिशत्रवस्ते ।
एकवृष इन्द्रसखा जिगीवां छत्रूयतामा भरा भोजनानि ॥ ६ ॥
सिंहप्रतीको विशो अद्धि सर्वा व्याघ्रप्रतीकोऽव बाधस्व शत्रून् ।
एकवृष इन्द्रसखा जिगीवां छत्रूयतामा खिदा भोजनानि ॥ ७ ॥

---

अर्थ— हे द्यावापृथिवी ! ( घर्मदुघे धेनू इव ) यज्ञमें दूध देनेवाली दो गौओंके समान ( अस्मै भूरि वामं दुहाथां ) इसके लिये बहुत धनादि प्रदान करो । ( अयं राजा इन्द्रस्य प्रियः भूयात् ) यह राजा इन्द्रका प्रिय होवे तथा ( गवां पशूनां ओषधीनां प्रियः ) गो, पशु और औषधियोंका प्रिय होवे ॥ ४ ॥

( ते उत्तरावन्तं इन्द्रं युनज्मि ) तेरे साथ श्रेष्ठ गुणवाले प्रभुको मैं संयुक्त करता हूं । ( येन जयन्ति ) जिससे विजय होता है और कभी ( न पराजयन्ते ) पराजय नहीं होता है । ( यः त्वा जनानां एकवृषं ) जो तुमको मनुष्योंमें अद्वितीय बलवान् और ( उत मानवानां राज्ञां उत्तमं करत् ) मनुष्योंके राजोंमें उत्तम करे ॥ ५ ॥

हे राजन् ! ( त्वं उत्तरः ) तू अधिक ऊंचा हो, ( ते सपत्नाः ) तेरे शत्रु और ( ये के च ते प्रति-शत्रवः ) जो कोई तेरे शत्रु हैं वे ( अधरे ) नीचे होवें । तू ( एक वृषः ) अद्वितीय बलवान् ( इन्द्रसखा ) प्रभुका मित्र ( जिगीवान् ) जयशाली होकर ( शत्रूयतां भोजनानि आभर ) शत्रु जैसा आचरण करनेवालोंकी भोजनसामग्रीको यहां ले आ ॥ ६ ॥

( सिंहप्रतीकः सर्वाः विशः अद्धि ) सिंहके समान प्रभावशाली होकर सब प्रजाओंसे भोग प्राप्त कर । ( व्याघ्रप्रतीकः शत्रून् अव बाधस्व ) व्याघ्रके समान बलवान् होकर अपने शत्रुओंको हटा दे । ( एकवृषः इन्द्रसखा जिगीवान् ) अद्वितीय बलवान्, प्रभुका मित्र और विजयी बनकर ( शत्रूयतां भोजनानि आ खिद ) शत्रुके समान व्यवहार करनेवालोंकी भोजन सामग्री छीनकर ले आ ॥ ७ ॥

---

भावार्थ— ये दोनों द्यावा पृथिवी लोक इसको सब प्रकारके धन देवें, यह राजा सबका प्रिय बने । ईश्वर, मनुष्य, पशु, पक्षी और औषधियोंके विषयमें भी यह प्रेम रखे ॥ ४ ॥

यह राजा ईश्वरके साथ अपना आन्तरिक संबंध जोड दे, जिससे इसका सदा जय होवे और पराजय कभी न होवे । यह राजा इस प्रकार मनुष्योंमें अद्वितीय बलवान् और मनुष्योंके सब राजोंमें श्रेष्ठ होवे ॥ ५ ॥

यह राजा ऊंचा बने और इसके सब शत्रु नीचे हों । यह अद्वितीय बलवान्, ईश्वरका भक्त और विजयी होकर शत्रुका पराभव करके उनके उपभोगके पदार्थ प्राप्त करे ॥ ६ ॥

यह राजा सिंह और व्याघ्रके समान प्रतापी बन कर सब प्रजाओंसे योग्य भोग प्राप्त करे और शत्रुओंको दूर करे । अद्वितीय बलवान्, प्रभुका भक्त और विजयी बनकर शत्रुका पराभव करके उनके धन अपने राज्यमें ले आवे ॥ ७ ॥



# क्षात्रबल संवर्धन

## स्पर्धा

' अहं-उत्तरेषु ' यह शब्द प्रथम मंत्रमें है। यह स्पर्धाका वाचक है। ' मैं सबसे ऊंचा होऊं ' यह इच्छा प्रत्येक मनुष्यमें रहती है। मैं सबसे आगे बढूं। मैं सबसे अधिक ज्ञान प्राप्त करूं, मैं सबसे अधिक यश, धन, प्रभुत्व आदि प्राप्त करके सबसे अधिक प्रतापी, यशस्वी और समर्थ बनूं। यह इच्छा हरएकमें होती ही है। धर्मभावसे इस इच्छाका उत्तम उपयोग करके मनुष्य उच्च हो सकता है। इस प्रकार ऊंचा होनेके लिये शत्रुओंकी अपेक्षा अपना बल बढाना चाहिये। शत्रुने जितनी विद्या, बल, कला और हुनर प्राप्त किया है, उसकी अपेक्षा अधिक विद्या, बल, कला और हुनर प्राप्त करनेसे ही मनुष्यकी उन्नति हो सकती है। उन्नतिका कोई दूसरा मार्ग नहीं है।

यह सूक्त सामान्यतः क्षत्रियोंके बल बढानेका उपदेश करता है और विशेषतः राजाका बल बढानेका उपदेश दे रहा है। सब जगत्में अग्रस्थानमें रहनेके लायक अपने राष्ट्रकी उन्नति करना हरएक राजाका कर्तव्य है। हरएक कार्यक्षेत्रमें जो जो शत्रु हों, उनको नीचे करके अपने राष्ट्रके वीरोंको उन्नत करनेसे उन्नत सिद्धि प्राप्त हो सकती है।

हरएक मनुष्यकी ऐसी इच्छा होनी चाहिये कि मेरे राष्ट्रके क्षत्रिय वीर बडे विजयी हों, किसी राष्ट्रके पीछे हमारा राष्ट्र न रहे। वेद कहता है कि ' अहं-उत्तरेषु ' यह मन्त्र राष्ट्रके हरएक मनुष्यके मनमें जाग्रत रहे। मैं सबसे आगे होऊं, मेरा राष्ट्र सब राष्ट्रोंके अग्रभागमें रहे, इसकी सिद्धिके [illegible] हरएकके प्रयत्न होने चाहिये। प्रत्येक मनुष्य अपने गुण और कर्मकी वृद्धि करके अपने आपको और अपने राष्ट्रको उच्च स्थानमें लानेका प्रयत्न करे। यह भाव ' अहं-उत्तरेषु ' पदमें है। प्रत्येक मनुष्यमें जैसे क्षात्रतेज रहता है, उसी प्रकार प्रत्येक राष्ट्रमें भी रहता है। इस गुणकी उन्नति करनी चाहिये, इस गुणके उत्कर्षसे ही शत्रु कम हो सकते हैं।

राजाको चाहिये कि वह अपने राष्ट्रमें शिक्षाका ऐसा प्रबंध करे कि जिससे सब प्रजा एक उद्देश्यसे प्रेरित होकर सब शत्रुओंका पराजय करनेमें समर्थ हो। हरएक कार्यक्षेत्रमें किसी प्रकारकी भी असमर्थता न हो। ' विशां एक वृषं कृणु त्वं। ' ( मं. १ ) प्रजाओंमें अद्वितीय बल उत्पन्न करनेवाला तू हो, यह अथर्वका तात्पर्य इस मंत्रमें है। यही विजयकी कुंजी है। राजाका प्रधान कर्तव्य यही है कि वह प्रजामें अद्वितीय बलकी वृद्धि करे। यह बल चार प्रकारका होता है, ज्ञानबल, वीर्यबल, धनबल और कलाबल। यह चार प्रकारका बल अपने राष्ट्रमें बढाकर अपने राष्ट्रको सब जगत्में अग्रस्थानमें लाकर ऊंचे स्थानपर रखना चाहिये, तभी सब शत्रु क्षीण हो सकते हैं। यहां दूसरोंको गिरानेका उपदेश नहीं प्रत्युत अपने राष्ट्रीय उद्धार करनेका उच्च उपदेश यहां है। दूसरे भी उन्नत हों और हम भी हों। उन्नतिमें स्पर्धा हो, गिरावटकी स्पर्धा न हो। मन्त्रका पद ' अहं-उत्तरेषु ' है न कि ' अहं-नीचेषु '।

---

# सत्यका बल

## कांड ४, सूक्त ३६

( ऋषि – चातन। देवता – सत्यौजा अग्निः। )

तान्त्सत्यौजाः प्र दहत्वग्निर्वैश्वानरो वृषा। यो नो दुरस्याद्दिप्साच्चाथो यो नो अरातियात् ॥ १ ॥

अर्थ — ( यः नः दुरस्यात् ) जो हमें दुष्ट अवस्थामें फेंके, ( च दिप्सात् ) नाश करे, ( अथो यः नः अरातियात् ) और जो हमारे साथ शत्रुके समान वर्ताव करे, ( सत्य-ओजाः वैश्वा-नर ) सत्य बलवाला विश्वका नेता ( वृषा अग्निः ) बलवान् तेजस्वी देव ( तान् प्रदहतु ) उनको भस्म कर डाले ॥ १ ॥

भावार्थ — जो लोगोंको बुरी अवस्थामें फेंक देते हैं, उनोंका नाश करते हैं और शत्रुता करते हैं, उनको सत्य बलवाला विश्वचालक तेजस्वी देव भस्म करे ॥ १ ॥

*

यो नो दिप्सददिप्सतो दिप्सतो यश्च दिप्सति । वैश्वानरस्य दंष्ट्रयोरग्नेरपि दधामि तम् ॥ २ ॥
य आगरे मृगयन्ते प्रतिक्रोशेऽमावास्ये । क्रव्यादो अन्यान्दिप्सतः सर्वांस्तान्त्सहसा सहे ॥ ३ ॥
सहे पिशाचान्त्सहसैषां द्रविणं ददे । सर्वान्दुरस्यतो हन्मि सं म आकूतिर्ऋध्यताम् ॥ ४ ॥
ये देवास्तेन हासन्ते सूर्येण मिमते जवम् । नदीषु पर्वतेषु ये सं तैः पशुभिर्विदे ॥ ५ ॥
तपनो अस्मि पिशाचानां व्याघ्रो गोमतामिव । श्वानः सिंहमिव दृष्ट्वा ते न विन्दन्ते न्यञ्चनम् ॥ ६ ॥
न पिशाचैः सं शक्नोमि न स्तेनैर्न वनर्गुभिः । पिशाचास्तस्मान्नश्यन्ति यमहं ग्राममाविशे ॥ ७ ॥

---

अर्थ— ( यः अदिप्सतः नः दिप्सात् ) जो निरपराध होते हुए भी हमारा नाश करनेका यत्न करे, अथवा ( यः च दिप्सन्तं दिप्सति ) जो नाश करनेवालेको भी कष्ट देता है ( तं वैश्वानरस्य अग्नेः दंष्ट्रयोः ) उसे मैं विश्वचालक तेजस्वी देवकी दोनों दाढोंमें ( अपि दधामि ) रखता हूं ॥ २ ॥

( ये आगरे ) जो घरमें ( प्रति-क्रोशे अमावास्ये ) कलहके अवसरमें अथवा अमावास्याकी रात्रीमें ( मृगयन्ते ) खोजते फिरते हैं ( अन्यान् दिप्सतः क्रव्यादः तान् सर्वान् ) दूसरोंके घातक मांसभोजी उन सबको मैं ( सहसा सहे ) अपने बलसे पराभूत करता हूं ॥ ३ ॥

( पिशाचान् सहसा सहे ) रक्त पीनेवालोंका बलसे पराभव करता हूं । ( एषां द्रविणं ददे ) इनका धन मैं हर लेता हूं । ( दुरस्यतः सर्वान् हन्मि ) दुष्ट भावनात्मक पहुंचानेवाले सब दुष्टोंका नाश करता हूं । ( मे आकूतिः सं ऋध्यताम् ) मेरा यह संकल्प सफल हो ॥ ४ ॥

( ये देवाः तेन हासन्ते ) जो दिव्य जन उसके साथ खुशी प्राप्त करते हैं ( सूर्येण जवं मिमते ) और सूर्यसे वेगका मापन करते हैं उनसे और ( नदीषु पर्वतेषु ये तैः पशुभिः ) नदियों और पर्वतोंमें रहनेवाले पशुओंके साथ भी मैं ( संविदे ) मिलता हूं ॥ ५ ॥

जैसे ( गोमतां व्याघ्रः इव ) गौओंके पालन करनेवालोंको व्याघ्रका भय होता है वैसे ही मैं ( पिशाचानां तपनः अस्मि ) रक्त पीनेवालोंको तपानेवाला हूं । ( सिंहं दृष्ट्वा श्वानः इव ) सिंहको देखकर जिस प्रकार कुत्ते घबराते हैं उसी प्रकार मेरे प्रभावसे ( ते न्यञ्चनं न विन्दन्ते ) वे दुष्ट लोग अपनी रक्षाका स्थान प्राप्त नहीं कर सकते ॥ ६ ॥

( यं ग्रामं अहं आविशे ) जिस ग्राममें मैं प्रविष्ट होता हूं उस ग्राममें ( पिशाचैः न सं शक्नोमि ) रुधिर पीनेवालोंके साथ मेल नहीं करता ( न स्तेनैः ) चोरोंके साथ और ( न वनर्गुभिः ) जंगली डाकुओंके साथ मेल नहीं करता इसलिये ( तस्मात् पिशाचाः नश्यन्ति ) उस ग्रामसे रक्त पीनेवाले लोग नाशको प्राप्त होते हैं ॥ ७ ॥

---

भावार्थ— *जो दुष्ट हम सब निरपराधियोंपर हमला करते हैं अथवा हमसे थोडासा अन्याय होनेपर भी जो अपने* हाथमें अधिकार लेकर हमारा नाश करता है, उसको विश्वचालक तेजस्वी देवकी दाढोंमें मैं धर देता हूं ॥ २ ॥

जो घरमें कलहके समयमें अथवा अमावास्याकी अंधेरी रात्रीमें ढूंढ ढूंढ कर लोगोंको सताते हैं उन सबको अपने बलसे मैं दूर करता हूं ॥ ३ ॥

रक्त पीनेवाले दुष्टोंको मैं दूर करता हूं और इनका धन छीनता हूं । क्लेश देनेवाले सब दुष्टोंका मैं समूल नाश करता हूं । यह मेरी इच्छा सफल हो जावे ॥ ४ ॥

जो सज्जन सदा प्रसन्न हो निजानंदमें मस्त रहते हैं और सूर्यकी गतिसे अपने वेगको मापते हैं उनके साथ, मित्रता करता हूं इतना ही नहीं अपितु नदीमें रहनेवाले मत्स्यादि तथा पर्वतोंपर रहनेवाले चतुष्पाद प्राणियोंके साथ भी मैं मैत्री रखता हूं ॥ ५ ॥

गौवें जैसे व्याघ्रसे डरती हैं उसी प्रकार रक्त पीनेवाले दुष्ट मुझसे घबराते हैं । जिस प्रकार सिंहके सन्मुख कुत्ता नहीं ठहर सकता, उसी प्रकार मेरे सन्मुख वे दुष्ट सुखका स्थान नहीं प्राप्त कर सकते ॥ ६ ॥

मैं जिस ग्राममें पहुंचता हूं वहांसे रुधिर पीनेवाले चोर डाकू आदि सब दुष्ट दूर हो जाते हैं ॥ ७ ॥

यं ग्राममाविशत इदमुग्रं सहो मम । पिशाचास्तस्मान्नश्यन्ति न पापमुप जानते ॥ ८ ॥
ये मा क्रोधयन्ति लपिता हस्तिनं मशका इव । तानहं मन्ये दुर्हितान् जने अल्पशयूनिव ॥ ९ ॥
अभि तं निर्ऋतिर्धत्तामश्वमिवाश्वाभिधान्या । मल्वो यो मह्यं क्रुध्यति स उ पाशान्न मुच्यते ॥ १० ॥

---

अर्थ— ( मम इदं उग्रं सहः ) मेरा यह उग्र बल ( यं ग्रामं आविशते ) जिस ग्राममें प्रविष्ट होता है, ( तस्मात् पिशाचाः नश्यन्ति ) उससे रक्त पीनेवाले नष्ट हो जाते हैं और फिर उस ग्रामके वासी ( पापं न उपजानते ) पापको जानते भी नहीं ॥ ८ ॥

( हस्तिनं मशकाः इव ) हाथीको जिस प्रकार मच्छर क्रोधित करते हैं उसी प्रकार ( ये मा लपिताः क्रोधयन्ति ) मुझे ये बकबक करनेवाले क्रुद्ध करते हैं, ( तान् अल्पशयून् इव ) उनको अल्प कीडोंके समान ( अहं जने दुर्हितान् मन्ये ) मैं लोकोंमें दुःख बढानेवाला मानता हूं ॥ ९ ॥

( तं निर्ऋतिः अभिधत्तां ) उसको दुर्गति प्राप्त होवे ( अश्वाभिधान्या अश्वं इव ) घोडोंको बांधनेकी रस्सीसे जैसे घोडा बांधा जाता है और उससे छूटता नहीं ( यः मल्वः मह्यं क्रुध्यति ) उसी प्रकार जो मलिन पुरुष मुझे क्रोधित करता है ( सः उ पाशात् न मुच्यते ) वह पाशोंसे नहीं छूटता ॥ १० ॥

---

भावार्थ— मेरा उग्र शौर्य जिस ग्राममें चमकता है वहां रुधिर शोषी क्रूर मनुष्य नष्ट हो जाते हैं, अथवा यदि वे वहीं रहें तो भी वे अपने पापविचारको छोड देते हैं ॥ ८ ॥

जो दुर्जन अपने दुराचारके द्वारा मुझे क्रोधित करते हैं वे नष्ट हो जाते हैं, क्योंकि मैं जानता हूं कि उनके ही कारण जनताको कष्ट पहुंचते हैं ॥ ९ ॥

जो मलिन आचारवाले मनुष्य होते हैं वे दुर्गतिको [illegible] सदैव प्राप्त होते हैं और वे बन्धनमें फंस जाते हैं ॥ १० ॥

---

## सत्यका बल

### सत्यका बल

सत्यका बल कितना बडा होता है इसका मनोरंजक वर्णन इस सूक्तमें किया है। सप्तम और अष्टम मंत्रमें कहा है कि--' जिस ग्राममें सत्यके बलसे बलवान् हुआ मनुष्य पहुंचता है, उस ग्रामसे चोर डाकू लुटेरे दुष्ट और दूसरोंका खून चूसनेवाले दूर हो जाते हैं। सत्यनिष्ठ मनुष्य जिस ग्राममें होता है उस ग्राममें दुष्ट मनुष्य नहीं रहता। सत्यका बल जिस ग्रामके मनुष्योंमें होता है वहांसे दुष्ट मनुष्य दूर हो जाते हैं अथवा वहां रहे तो भी वे अपने पापी विचारको त्याग देते हैं। ' ( मं. ७-८ )

ग्राममें एक मनुष्य भी इस प्रकारका सत्यनिष्ठ होने पर पूरे ग्रामका सुधार हो जाता है। एक मनुष्यके सत्यनिष्ठ होनेसे अर्थात् उसके काया-वाचा-मनसा असत्यके कुविचार उत्पन्न न होनेसे वह मनुष्य अपने सत्यके बलसे सब ग्रामके मनुष्योंका उक्त प्रकार सुधार कर सकता है।

सत्यका बल इतना बडा है और मनुष्यकी उन्नति भी इसी सत्यनिष्ठासे होती है। अपने ग्राममें चोर डाकू लुटेरे या दुष्ट यदि हैं तो समझना चाहिये कि अपने अंदर उतनी सत्यनिष्ठा नहीं बढी जितनी बढनी चाहिये। अपने ग्रामकी परीक्षासे इस प्रकार अपनी परीक्षा हो सकती है और अपनी उन्नतिसे इस प्रकार ग्रामकी उन्नति हो सकती है। व्यक्तिका समाजपर और समाजका व्यक्तिपर इस प्रकार प्रभाव होता रहता है।

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह, तथा शौच, संतोष, तप, स्वाध्याय और ईश्वरप्रणिधान ये यमनियम यदि एक भी मनुष्यमें बढ जाएं और स्थिर हो जाएं तो उसकी अन्तःपवित्रताके कारण वह ग्राम सुधर जाता है। इसलिये इस सत्यके बलको अपने अंदर बढानेका प्रयत्न जहांतक हो सके वहां तक हरएकको करना चाहिये।

### दुष्ट मनुष्य

दुष्ट मनुष्योंके कुछ लक्षण इस सूक्तमें दिये गए हैं उनका यहां विचार करते हैं—

( १ ) दुरस्यात्- जो दूसरोंको बुरी अवस्थामें फेंकता है। (म. १)

( २ ) दिप्सात्- जो दूसरोंका घात अथवा नाश करता है। (म १, २)

( ३ ) अरातीयात्- जो शत्रुता करता है, निंदा अथवा द्वेष करता है, शत्रुके समान आचरण करता है। (म १)

( ४ ) अदिप्सतः दिप्सात्- दूसरोंको कभी कष्ट न देनेवाले सज्जनोंको भी जो क्लेश पहुंचाता है। (म २)

( ५ ) दिप्सतः दिप्सति- थोडासा कष्ट देनेपर भी जो अपने हाथमें न्याय लेकर उसका अपरिमित नुकसान करता है। (म २)

( ६ ) आगरे दिप्सति- जो घरमें घुसकर विनाकारण घात करता है। (म ३)

( ७ ) प्रतिक्रोशे दिप्सति- थोडीसी बातचीत होनेपर जो विनाकारण क्रुद्ध होकर मारपीट करता है। (म ३)

( ८ ) अमावास्ये सूनयन्ते- अमावास्याकी रात्रीमें जो घुस घुसकर डाका डालता है। (म ३)

( ९ ) पिशाचाः- कच्चा रक्त पीनेवाला और कच्चा मांस खानेवाला क्रूर मनुष्य। (म ४, ६, ७, ८)

( १० ) स्तेन- चोर, लुटेरे, डाकू। (म. ७)

( ११ ) वनर्गु- जंगलमें रहते हुए ग्रामके लोगोंको कष्ट देनेवाले लोग। (म ७)

( १२ ) जने दुर्हितान्- लोगोंका अहित करनेवाले। (म ९)

( १३ ) मल्व शायून्- रात्रीमें थोडी निद्रा लेनेवाले अर्थात् शेष रात्रीमें डाका डालनेवाले शत्रु। (म ९)

( १४ ) मल्वः- मलिन आचारवाले, दुष्ट। (म. १०)

दुष्ट मनुष्योंके ये चौदह लक्षण इस सूक्तमें हैं। इनका विचार करके अपने ग्राममें कौन मनुष्य किस प्रकारका दुष्ट है यह जान सकते हैं और अपने ग्रामका सुधार भी इनका सुधार कर या दूर करके कर सकते हैं। अष्टम मंत्रमें कहा ही है कि- ' सत्यनिष्ठ मनुष्य ग्राममें होनेपर उसके सत्यके बलसे या तो दुष्ट मनुष्य दूर हो जाते हैं अथवा अपनी दुष्टता छोड देते हैं और सज्जन बनकर रहते हैं। ' यही ग्राम सुधारकी रीति है।

## वैश्वानरकी दंष्ट्रा

दुष्ट मनुष्य अथवा अपराधी मनुष्यको स्वयं दण्ड नहीं देना चाहिये, अपितु ' वैश्वानरकी दंष्ट्रा ' में उसको रख देना चाहिये, यह उपदेश इस सूक्तके द्वितीय मंत्रमें दिया है। यह ' वैश्वानरकी दंष्ट्रा ' क्या है इसका विचार अवश्य करना चाहिये। ' विश्व ' शब्दका अर्थ ' सब ' है, ' नर ' शब्द मनुष्यवाचक है अर्थात् ' विश्वानर ' शब्द ' सब मनुष्योंके समूह ' का वाचक है। संपूर्ण मानवोंके एक सबकी कल्पना ' वैश्वानर ' शब्दसे ली गई प्रतीत होती है। इसकी दंष्ट्रा न्यायालय अथवा पंचके नामसे प्रसिद्ध है। न्यायालयके सन्मुख उस अपराधीको रख देना चाहिये।

कोई भी मनुष्य अपने हाथमें स्वयं ही शासनाधिकार न ले, प्रत्युत अपने पंचोंके शासनाधिकारमें ही संतुष्ट रहे, यह सभ्यताका आदेश है जो ऐसे सूक्तोंमें वेदने दिया है। ग्राम, नगर और राष्ट्रमें शान्ति रखनेके लिये इस नियमके पालनकी अत्यंत आवश्यकता है और जो लोग इस प्रकारकी व्यवस्थामें नहीं रहते और अपने हाथमें दण्ड लेते हैं वे सभ्य नहीं कहलाते।

पूर्वोक्त प्रकारके दुष्ट मनुष्योंको दूर करना चाहिये क्यों कि वे ( पिशाचाः ) अपने स्वार्थके लिये दूसरोंका खून चूसनेवाले हिंसक होते हैं। वैदिक धर्मको अन्तिम अहिंसा ही स्थापित करनी है, इसलिये हिंसकोंका हिंसाभाव दूर करनेके उपाय वैदिक धर्ममें अनेक रीतिसे कहे हैं। इसी हेतुसे इस सूक्तके पंचम मंत्रमें नदियों और पर्वतोंमें निवास करनेवाले जीवजन्तुओंके साथ ( सं विदे ) सहानुभूति करनेकी सूचना दी है। संवेदनाका अर्थ ' अपने सुहृद्‌के समान उनके भी सुहृद बनके समझना '।

## सुधारके दो उपाय

ये नदीषु पर्वतेषु ( पशवः सन्ति ) तैः पशुभिः सं विदे। (म ५)

' जो नदियों और पर्वतोंमें जीवजन्तु रहते हैं उनके लिये में सहृदयता अपने मनमें धारण करता हूं। ' यह अहिंसाकी प्रतिज्ञा मनुष्यको करनी चाहिये। ' मेरेसे किसी भी जीवजन्तुके लिये कोई भय नहीं हो, ' यह संकल्प करना चाहिये। इस प्रकार अहिंसा और निर्भयताका केंद्र अपने अन्तःकरणमें अवश्य करना चाहिये, पश्चात् सब उन्नतियां होनी संभव हैं। यह अपने हृदयकी तैयारी होनेके पश्चात्—

ये देवाः तेन हासन्ते, सूर्येण जवं मिमते।

(म० ५)

'जो देव उस आत्मानन्दसे सदा हसते रहते हैं और अपनी उन्नतिका वेग सूर्यके गतिसे नापते हैं ' उनसे संगति करनी चाहिए। जब पहिले अपने मनके अन्दर अहिंसा स्थिर हो जायगी तभी ऐसे श्रेष्ठ सज्जनोंकी संगतिसे अधिक लाभ होगा। अर्थात् सुधारके उपाय दो हैं, एक अपने अन्तःकरणको पवित्र बनाना और दूसरा दिव्य जनोंसे मित्रता करना। इस प्रकार मनुष्य अचूक उन्नतिके मार्गसे ऊपर चढ सकता है।

ऐसा श्रेष्ठ सत्यनिष्ठ महात्मा जिस ग्राममें पहुंचता है, उस ग्राममें दुष्ट मनुष्य रहते नहीं और यदि रहते भी हैं तो वे अपनी दुष्टता दूर करके ही रहते हैं। इस कसौटीसे अपनी पवित्रताकी परीक्षा करते हुए मनुष्यको उन्नतिके मार्ग पर चलना चाहिए।

# आत्मशुद्धिके लिये प्रार्थना

## कांड ६, सूक्त १९

(ऋषि: - शन्तातिः। देवता - चन्द्रमा, नानादेवता।)

पुनन्तु मा देवजनाः पुनन्तु मनवो धिया। पुनन्तु विश्वा भूतानि पवमानः पुनातु मा ॥ १ ॥
पवमानः पुनातु मा क्रत्वे दक्षाय जीवसे। अथो अरिष्टतातये ॥ २ ॥
उभाभ्यां देव सवितः पवित्रेण सवेन च। अस्मान्पुनीहि चक्षसे ॥ ३ ॥

अर्थ— (देवजना मा पुनन्तु) दिव्य जन मुझे शुद्ध करें। (मनवः धिया पुनन्तु) मननशील अपनी बुद्धिसे पवित्र करें। (विश्वा भूतानि पुनन्तु) सब भूत मुझे पवित्र करें और (पवमानः मा पुनातु) पवित्र करनेवाला देव मुझे पवित्र करे ॥ १ ॥

(क्रत्वे दक्षाय जीवसे) कर्म, बल और दीर्घ आयुके लिये (अथो अरिष्टतातये) और कल्याणके विस्तारके लिये (पवमानः मा पुनातु) पवित्र करनेवाला देव मुझे पवित्र करे ॥ २ ॥

हे (देव सवितः) सबके उत्पादक देव! (चक्षसे) तेरे दर्शनके लिये (उभाभ्यां पवित्रेण) दोनों पवित्र विचार और (सवेन च) यतसे (अस्मान् पुनीहि) हम सबको पवित्र कर ॥ ३ ॥

अपनी कर्मशक्ति, शारीरिक तथा मानसिक शक्ति दीर्घ आयु बढानेके लिये और कल्याणकी प्राप्तिके लिये विचार व आचारकी पवित्रतासे अपने आपको पवित्र करना हरएकको उचित है। उस कार्यके लिये यह उत्तम ईश्वर-प्रार्थना है।

# मैं उत्तम बनूंगा

## कांड ६, सूक्त १५

(ऋषि: - उद्दालकः। देवता - वनस्पतिः।)

उत्तमो अस्योषधीनां तव वृक्षा उपस्तयः। उपस्तिरस्तु सोऽस्माकं यो अस्माँ अभिदासति ॥१॥

अर्थ— (ओषधीनां उत्तमः असि) तू औषधियोंमें उत्तम है। (वृक्षाः तव उपस्तयः) अन्य वृक्ष तेरे समीपवर्ती हैं। अतः (यः अस्मान् अभिदासति) जो हमें दास बनाकर हमारा नाश करनेका इच्छुक है (सः अस्माकं उपस्तिः अस्तु) वह हमारा अनुयायी होवे ॥ १ ॥

सबन्धुश्चासबन्धुश्च यो अस्माँ अभिदासति । तेषां सा वृक्षाणामिवाहं भूयासमुत्तमः ॥ २ ॥
यथा सोम ओषधीनामुत्तमो हविषां कृतः । तलाशा वृक्षाणामिवाहं भूयासमुत्तमः ॥ ३ ॥

---

अर्थ— ( सबन्धुः च असबन्धुः च ) बन्धुवाला अथवा बन्धुरहित, ( यः अस्मान् अभिदासति ) जो भी हमारा नाश करता है ( वृक्षाणां सा इव ) वृक्षोंमें जिस प्रकार वह उत्तम है उस प्रकार ( अहं तेषां उत्तमः भूयास ) मैं उनसे उत्तम होऊं ॥ २ ॥

( यथा सोमः हविषां ओषधीनां उत्तमः कृतः ) जिस प्रकार सोम हविके पदार्थों और ओषधियोंमें उत्तम है और ( वृक्षाणां तलाशा इव ) वृक्षोंमें जिस प्रकार तलाश वृक्ष उत्तम होता है उस प्रकार ( अहं उत्तमः भूयासं ) मैं उत्तम बनूं ॥ ३ ॥

## मैं श्रेष्ठ बनूंगा

' मैं उत्तम बनूं, मैं श्रेष्ठ बनूं ' यह महत्त्वाकांक्षा मनुष्यमें होनी चाहिये । मनुष्यका अभ्युदय और निःश्रेयस इसी इच्छापर निर्भर है । शत्रुको नीचे दबानेसे भी उनसे अपनी अवस्था उच्च कर सकती है, परन्तु यहां कहा है कि ऐसा प्रयत्न करो, कि तुम अन्योंसे श्रेष्ठ बनो । अन्योंको नीचे गिराना नहीं है, परन्तु अपनी योग्यता सबसे अधिक करनी है ।

यः अस्मान् अभिदासति सः अस्माकं उपस्थितः अस्तु । ( म. १ )

' जो हमारा नाश करना चाहता है, वह हमारे पास उपस्थित होनेवाला होवे ' तथा—

तेषां अहं उत्तमः भूयासम् । ( म २ )

' उन सबसे मैं उत्तम बनूं ' । मैं अपनी योग्यता ऐसी बढाऊं कि जिससे मेरे सब शत्रु मेरे आश्रयसे रहनेवाले बनें । अपनी उन्नति करनेवाली इच्छा हरएक मनुष्य अपने मनमें धारण करे । और जगत्में जो उन्नतिके साधनके नियम और उनको जानकर, सबसे श्रेष्ठ बने ।

सूचना— इस सूक्तमें आये ' उत्तम, तलाशा ' ये ओषधियोंके भी नाम होंगे । परन्तु इन ओषधियोंका पता आजकल नहीं लगता । ' सोम ' भी आजकल प्राप्त नहीं है ।

---

# सबसे श्रेष्ठ हो

## कांड ६, सूक्त ८६

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – एकवृषः । )

वृषेन्द्रस्य वृषा दिवो वृषा पृथिव्या अयम् । वृषा विश्वस्य भूतस्य त्वमेकवृषो भव ॥ १ ॥
समुद्र ईशे स्रवतामग्निः पृथिव्या वशी । चन्द्रमा नक्षत्राणामीशे त्वमेकवृषो भव ॥ २ ॥

---

अर्थ— ( अयं ) यह ( इन्द्रस्य वृषा ) इन्द्रके बलसे समर्थ होकर, ( दिवः वृषा ) द्युलोकसे श्रेष्ठ ( पृथिव्याः वृषा ) पृथिवीसे भी श्रेष्ठ ( विश्वस्य भूतस्य वृषा ) और सभी भूतोंसे श्रेष्ठ हो और तू ( त्वं एकवृषः भव ) अकेलाही सबसे श्रेष्ठ हो ॥ १ ॥

जिस प्रकार ( स्रवतां समुद्रः ईशे ) बहनेवालोंमें समुद्र मुख्य है । ( पृथिव्याः वशी अग्निः ) पृथिवीमें सबको वशमें रखनेवाली अग्नि मुख्य है । ( नक्षत्राणां चन्द्रमा ईशे ) नक्षत्रोंका स्वामी चन्द्र है, इस प्रकार ( त्वं एकवृषः भव ) तू अद्वितीय और सबसे श्रेष्ठ बन ॥ २ ॥

---

भावार्थ— सूर्य, द्युलोक, पृथ्वी सब प्राणी इनमें जो शक्ति है, उससे श्रेष्ठ बननेका प्रयत्न कर ॥ १ ॥

जिस प्रकार सब स्रोतोंमें समुद्र प्रमुख है, पृथ्वीको वश करनेवाला अग्नि समर्थ है और नक्षत्रोंमें चन्द्रमा श्रेष्ठ है, इस प्रकार सब मनुष्योंमें तू समर्थ और श्रेष्ठ बन ॥ २ ॥

सम्राडस्यसुराणां ककुन्मनुष्याणाम् । देवानामर्धभागसि त्वमेकवृषो भव ॥ ३ ॥

अर्थ— ( असुराणां सम्राड् असि ) तू असुरोंका सम्राट् है, ( मनुष्याणां ककुत् ) मनुष्योंमें भी मुख्य है और ( देवानां अर्धभाक् असि ) देवोंका अर्धभाग तू है ऐसा तू ( एकवृषः भव ) सबसे श्रेष्ठ बन ॥ ३ ॥

भावार्थ— असुरवृत्तिवालोंके ऊपर भी तू स्वामित्व कर और मनुष्योंमें भी तू श्रेष्ठ हो, तथा देवोंके अर्ध आसनपर बैठनेकी योग्यता धारण करनेवाला हो ॥ ३ ॥

## सबसे श्रेष्ठ बनना

अपना सामर्थ्य बढाकर सबसे श्रेष्ठ होनेका परम पुरुषार्थ करना हरएक मनुष्यको योग्य है। जो श्रेष्ठ होता है उसीकी प्रशंसा होती है और जो श्रेष्ठ नहीं होता वह पीछे रह जाता है। यह स्मरण रख कर हरएक मनुष्यको उचित है कि वह अपने प्रयत्नसे श्रेष्ठ स्थान प्राप्त करे और सबसे श्रेष्ठ बने।

---

# यशस्वी होना

## कांड ६, सूक्त ३९

( ऋषिः - अथर्वा ( वर्चस्कामः ) । देवता - त्विषिः, बृहस्पतिः । )

यशो हविर्वर्धतामिन्द्रजूतं सहस्रवीर्यं सुभृतं सहस्कृतम् ।
प्रसर्स्राणमनु दीर्घाय चक्षसे हविष्मन्तं मा वर्धय ज्येष्ठतातये ॥ १ ॥
अच्छा न इन्द्रं यशसं यशोभिर्यशस्विनं नमसाना विधेम ।
स नो रास्व राष्ट्रमिन्द्रजूतं तस्य ते रातौ यशसः स्याम ॥ २ ॥
यशा इन्द्रो यशा अग्निर्यशाः सोमो अजायत ।
यशा विश्वस्य भूतस्याहमस्मि यशस्तमः ॥ ३ ॥

अर्थ— ( इन्द्रजूतं सहस्रवीर्यं सुभृतं ) ईश्वरसे प्राप्त, हजारों वीर्योंसे युक्त उत्तम भरपूर, ( सहस्कृतं हविः यशः वर्धतां ) बलसे प्राप्त किया हुआ यशरूप मेरा धन बढे। इससे ( दीर्घाय ज्येष्ठतातये ) बडी श्रेष्ठताको फैलानेवाले ( चक्षसे ) दृष्टि प्राप्त होनेके लिये ( प्रसर्स्राणं हविष्मन्तं मा अनुवर्धय ) प्रगति करनेवाले अन्नयुक्त मुझको अनुकूलतासे बढा ॥ १ ॥

( यशोभिः यशसं यशस्विनं इन्द्रं ) अनेक यशोंसे प्रयुक्त होनेके कारण यशस्वी प्रभुको ( नमसानाः नः अच्छ विधेम ) नमस्कार करते हुए अपने उत्कर्षके हेतुसे हम उत्तम प्रकार उसको पूजते हैं। ( सः इन्द्रजूतं राष्ट्रं नः रास्व ) वह तू प्रभुके द्वारा दिया हुआ राष्ट्र अथवा तेज हमें दे। ( तस्य ते रातौ यशसः स्याम ) उस तेरे दानमें हम यशस्वी हों ॥ २ ॥

( इन्द्रः यशाः ) प्रभु यशस्वी है, ( अग्निः यशाः ) अग्नि यशस्वी है, ( सोमः यशाः अजायत ) सोम भी यशस्वी हुआ है। ( विश्वस्य भूतस्य यशाः ) संपूर्ण भूतमात्रके यशसे ( अहं यशस्तमः अस्मि ) मैं यशवाला हूं ॥ ३ ॥

## यशस्वी होना

### हजारों सामर्थ्य

मनुष्यको हजारों सामर्थ्य ( सहस्रवीर्य ) प्राप्त करने चाहिये । क्योंकि मनुष्यकी उन्नति सामर्थ्योंसे ही होती है। सामर्थ्यहीन मनुष्य निकम्मा होता है। यह सामर्थ्य ( सहस्रकृतं ) अपने बलसे ही प्राप्त करना चाहिये। दूसरोंके बलसे प्राप्त हुई उच्च अवस्था उसके बलके दूर होनेपर स्वयं ही दूर हो जाती है, इस कारण अपना बल बढाकर उससे अपने यशकी वृद्धि करनी चाहिये । यह यश ( हविः यशः ) हवनके समान, यज्ञरूपी यश है। अर्थात् सबकी भलाईके लिये आत्मसमर्पण करनेसे प्राप्त होनेवाला यह यश है। जब कोई मनुष्य सब जनताकी भलाईके लिये आत्म सर्वस्वका त्याग करता है, तब उसको ( इन्द्रजूतं यशः ) प्रभुसे यह यश प्राप्त होता है।

### यशका स्वरूप

दीर्घाय ज्येष्ठतातये चक्षसे। ( मं. १ )

' दीर्घ दृष्टि और श्रेष्ठताका विस्तार इस यशसे होता है ' संकुचित दृष्टि यशकी हानि करनेवाली है और लघुता क्षीणत्वकी द्योतक है। इस कारण यशके साथ दीर्घ दृष्टि और श्रेष्ठता अवश्य रहनी चाहिये अर्थात् वही यश प्राप्त करना चाहिये कि जिसके साथ दीर्घ दृष्टि और श्रेष्ठता रहती है।

### प्रभुकी भक्ति

यश प्राप्त होनेके लिये प्रभुकी भक्ति अवश्य करनी चाहिये—

यशाभ्विनं इन्द्रं नमसानाः विधेम । ( मं. २ )

' यशस्वी प्रभुको नमस्कार करते हुए हम उसकी भक्ति करें। ' यह भक्ति जो करते हैं उनका अन्तःकरण शुद्ध और पवित्र होता है और वे यशके भागी होते हैं। उससे प्रार्थना करनी चाहिये कि—

नः राष्ट्रं रास्व। ( मं. २ )

' हे प्रभो ! हमें राष्ट्र अथवा तेज दे। ' हमें ऐसा राष्ट्र दे कि जो हमारे यशवर्धन करनेमें सहायक होवे।

इस जगतमें इन्द्र, अग्नि, सोम, भूतमात्र ये सब अपने अपने यशसे यशस्वी हुए हैं, उन सबका तेज प्राप्त होकर मैं यशस्वी बनूं, यह इच्छा मनमें धारण करनी चाहिये। देखिये—

अहं यशस्तमः अस्मि। ( मं. ३ )

' मैं यशस्वी होऊं। ' अर्थात् जिस प्रकार ये सब अपने यशसे यशस्वी हुए हैं, उसी प्रकार मैं भी अपने तेजसे तेजस्वी बनूंगा। इस प्रकारकी इच्छा हरएक मनुष्य अपने मनमें धारण करे और अपने प्रयत्नसे उच्च अवस्था प्राप्त करे और चारों पुरुषार्थ सिद्ध करे।

---

## यशकी इच्छा

### कांड ६, सूक्त ५८

( ऋषिः - अथर्वा ( यशस्कामः ) । देवता - बृहस्पतिः, मन्त्रोक्ताः । )

यशसं मेन्द्रो मघवान्कृणोतु यशसं द्यावापृथिवी उभे इमे ।
यशसं मा देवः सविता कृणोतु प्रियो दातुर्दक्षिणाया इह स्याम् ॥ १ ॥

अर्थ— ( मघवान् इन्द्रः मा यशसं कृणोतु ) महत्त्ववान् प्रभु मुझे यशस्वी बनावे। ( उभे इमे द्यावापृथिवी मा यशसं ) ये दोनों द्यावापृथिवी मुझे यशस्वी बनावें। ( सविता देवः मा यशसं कृणोतु ) सविता देव मुझे यशस्वी बनावे। और ( अहं दक्षिणायाः दातुः प्रियः स्याम् ) मैं दक्षिणा देनेवालेका प्रिय हो जाऊं ॥ १ ॥

भावार्थ— द्युलोक, भूलोक, सूर्य, इन्द्र आदि सब मेरी सहायता करें जिससे मैं यशस्वी होऊं ॥ १ ॥

यथेन्द्रो द्यावापृथिव्योर्यशस्वान्यथाप ओषधीषु यशस्वतीः ।
एवा विश्वेषु देवेषु वयं सर्वेषु यशसः स्याम ॥ २ ॥
यशा इन्द्रो यशा अग्निर्यशाः सोमो अजायत । यशा विश्वस्य भूतस्याहमस्मि यशस्तमः ॥ ३ ॥

अर्थ— ( यथा इन्द्रः द्यावापृथिव्यो यशस्वान् ) जिस प्रकार [illegible] द्युलोक और पृथ्वीलोकके बीच यशस्वी [illegible] ( यथा आपः ओषधीषु यशस्वतीः ) जिस प्रकार रस औषधियोंमें यशयुक्त हैं, ( एवा विश्वेषु देवेषु इस प्रकार सब देवोंमें और ( सर्वेषु वय यशसः स्याम ) सब प्रजाओंमें हम यशस्वी हों ॥ २ ॥

( इंद्रः यशाः ) इन्द्र यशस्वी है, ( अग्निः यशाः ) अग्नि यशस्वी है, ( सोमः यशाः अजायत ) सोम यशस्वी है । ( विश्वस्य भूतस्य यशाः ) सब भूतमात्रके यशसे ( अहं यशस्तमः अस्मि ) मैं अधिक यशवाला हूं ॥ ३ ॥

भावार्थ— इस त्रिलोकीमें सूर्य तेजस्वी है, सब औषधियोंमें रसभाग मुख्य है, इसी प्रकार सब मनुष्योंमें मैं श्रेष्ठ बनूं ॥ २ ॥

इन्द्र अग्नि अथवा सोम जैसे यशस्वी [illegible] हैं, उसी प्रकार मैं, अधिक श्रेष्ठ यशवाला होऊं ॥ ३ ॥

मनुष्य ऐसे कार्य करे कि जिससे उसका उत्तम यश फैले । मनुष्यके सामने सूर्य, इन्द्र, अग्नि और सोमके आदर्श रहें । सूर्य सबको प्रकाश देता है, इन्द्र चेतना देता है, अग्नि उष्णता देता है, सोम रोग दूर करता है; इसी प्रकार मनुष्य भी परोपकार करे और यशस्वी बने । सूर्यादि सब देव स्वार्थ छोड परोपकारमें अपने आपको लगा रखते हैं, उनके यशका बीज [illegible] परोपकारमें ही है । जो मनुष्य इस प्रकार निःस्वार्थ जनसेवा करेगा वह भी उनके अनुसार ही प्रशस्त यशसे युक्त होगा ।

---

# यशके लिए प्रार्थना

## कांड ६, सूक्त ६९

( ऋषि.— अथर्वा । देवता.— बृहस्पतिः, अश्विनौ । )

गिरावरगराटेषु हिरण्ये गोषु यद्यशः । सुरायां सिच्यमानायां कीलाले मधु तन्मयि ॥ १ ॥
अश्विना सारघेण मा मधुनाङ्क्तं शुभस्पती । यथा भर्गस्वतीं वाचमावदानि जनाँ अनु ॥ २ ॥
मयि वर्चो अथो यशोऽथो यज्ञस्य यत्पयः । तन्मयि प्रजापतिर्दिवि द्यामिव दृंहतु ॥ ३ ॥

अर्थ— ( गिरौ ) पर्वतपर, ( अरगराटेषु ) चक्रमणमें ( हिरण्ये, गोषु यद् यशः ) सुवर्ण और गौवोंमें जो यश है, तथा ( सिच्यमानायां सुरायां ) बहनेवाली जलप्रपातमें तथा ( कीलाले मधु ) अन्नमें जो मधुरता है ( तद् मयि ) वह मुझमें हो ॥ १ ॥

( शुभस्पती अश्विनौ ) कल्याण देनेवाले दोनों अश्विदेव ( सारघेण मधुना मा अंक्तं ), सारवाली मधुरतासे मुझे युक्त करें । ( यथा भर्गस्वतीं वाचं ) जिससे तेजस्वी वाणीको ( जनान् अनु आवदानि ), लोगोंके प्रति मैं बोलूं ॥ २ ॥

( मयि वर्चः ) मुझमें तेज हो, ( अथो यशः ) और मुझमें यश, ( अथो यज्ञस्य यत् पयः ) और यज्ञका जो सार है । ( दिवि द्याम् इव ) जैसे द्युलोकमें प्रकाश दृढ है उसीप्रकार ( प्रजापतिः तत् मयि दृंहतु ) प्रजापालक देव वह मुझमें दृढ करे ॥ ३ ॥

पहाड पर तपस्या करनेवाले मुनियोंमें, यन्त्रयंत्र चलानेवाले अथवा रथपर चढनेवाले वीरोंमें जो यश होता है, उत्तम वृष्टि जल और श्रेष्ठ शुद्ध अन्नके विषयमें जो प्रशंसा होती है, उस प्रकारकी प्रशंसा मेरे विषयमें होती रहे। अर्थात् मैं भी उनकी तरह दूसरोंके उपयोगके कार्योंमें अपने आपको समर्पित करूं और यशस्वी होऊं। ये प्राण और बल उक्त प्रकार श्रेष्ठ कार्यमें समर्पित हों। मेरी वाणी ऐसी हो कि जिससे जनताका भाग्य बढे। इस प्रकार आत्मयत करनेसे मुझमें तेजस्विता और यश बढे और आकाशमें स्थित सूर्यके समान मेरा यश बढे।

इस सूक्तमें आत्मयत्न द्वारा यश और तेज प्राप्त करनेका उपदेश है।

# निर्भयताके लिये प्रार्थना

## कांड ६, सूक्त ४०

( ऋषिः – अथर्वा। देवता – मन्त्रोक्ताः। )

अभयं द्यावापृथिवी इहास्तु नोऽभयं सोमः सविता नः कृणोतु।
अभयं नोऽस्तूर्व१न्तरिक्षं सप्तऋषीणां च हविषाभयं नो अस्तु ॥ १ ॥
अस्मै ग्रामाय प्रदिशश्चतस्र ऊर्जं सुभूतं स्वस्ति सविता नः कृणोतु।
अशत्र्विन्द्रो अभयं नः कृणोत्वन्यत्र राज्ञामभि यातु मन्युः ॥ २ ॥
अनमित्रं नो अधरादनमित्रं न उत्तरात्। इन्द्रानमित्रं नः पश्चादनमित्रं पुरस्कृधि ॥ ३ ॥

अर्थ— हे द्यावापृथिवि! ( इह नः अभयं अस्तु ) यहां हमारे लिये अभय होवे। ( सोमः सविता नः अभयं कृणोतु ) सोम और सविता हमारे लिये निर्भयता करे। ( उरु अन्तरिक्षं नः अभयं अस्तु ) यह बडा अन्तरिक्ष हमारे लिये अभयदायी होवे। और ( सप्त-ऋषीणां च हविषा नः अभयं अस्तु ) सप्त ऋषियोंकी हविसे हमारे लिये अभय प्राप्त होवे ॥ १ ॥

( सविता ) सबकी उत्पत्ति करनेवाला देव ( अस्मै नः ग्रामाय ) इस हमारे नगरके लिये ( चतस्रः प्रदिशः ) चारों दिशाओंमें ( ऊर्जं सुभूतं स्वस्ति कृणोतु ) बल, ऐश्वर्य और कल्याण उत्पन्न करे। ( इन्द्रः नः अशत्रु अभयं कृणोतु ) प्रभु हम सबके लिये शत्रुरहित निर्भयता करे। ( राज्ञां मन्युः अन्यत्र अभियातु ) राजाओंका क्रोध औरोंपर चला जावे ॥ २ ॥

हे ( इन्द्र ) प्रभो! ( नः अधरात् अनमित्रं ) हमारे लिये नीचेसे शत्रु दूर होवे। ( नः उत्तरात् अनमित्रं ) हमारे लिये उच्च भागसे निर्वैरता होवे। ( नः पश्चात् अनमित्रं ) हमारे लिये पीछेसे निर्वैरता होवे और ( नः पुरः अनमित्रं कृधि ) हमारे सामनेसे निर्वैरता कर ॥ ३ ॥

भूमि, अन्तरिक्ष, द्युलोक, सोम, सविता, सप्तऋषि, दिशा, इन्द्र, राजा इन सबसे हम सब लोगोंको अभयता प्राप्त होवे। यह प्रार्थना इस सूक्तमें है। अभय प्रार्थनाके लिये यह बडा उत्तम सूक्त है।

ये सब देव अपने अंदर भी हैं, सप्त इन्द्रियोंके रूपमें हमारे शरीरमें हैं, सूर्य आत्मामें है, चन्द्र मनमें है, दिशाओंने कानोंमें स्थान प्राप्त किया है, इन्द्र मनमें रह रहा है, भूमि स्थूल शरीरके घनभागमें है, अन्तरिक्षका अन्तःकरण बना है, द्युलोकका मस्तक बना है, इस प्रकार अपने शरीरमें अंशरूपसे स्थिर ये देव हमारे शरीरके अन्दर निर्भयता स्थापित करें। अर्थात्

शत्रुरूपी रोगों और कुविचारोंको दूर करके हमें अंदरसे शत्रुरहित करे। यह तब होगा जब कि हमारे अंदरके ये देवता शत्रुओंके वशमें न होंगे। अर्थात् सबके सब इंद्रिय सत्कर्ममें प्रवृत्त हों और असन्मार्गसे निवृत्त हों। इस प्रकार विचार करनेसे निर्भय होनेका मार्ग ज्ञात हो सकता है। पर निर्भयता प्राप्त करनेके लिये आन्तरिक शुद्धता होनी चाहिये। निर्भयता अन्दरसे होती है बाहरसे नहीं।

## कल्याण प्राप्तिकी प्रार्थना

### काण्ड ६, सूक्त ४८

(ऋषिः – अङ्गिराः प्रचेताः। देवता – मन्त्रोक्ताः।)

श्येनोऽसि गायत्रच्छन्दा अनु त्वा रभे। स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञस्योदृचि स्वाहा ॥ १ ॥
ऋभुरसि जगच्छन्दा अनु त्वा रभे। स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञस्योदृचि स्वाहा ॥ २ ॥
वृषासि त्रिष्टुप्छन्दा अनु त्वा रभे। स्वस्ति मा सं वहास्य यज्ञस्योदृचि स्वाहा ॥ ३ ॥

अर्थ – हे देव ! (गायत्र-छन्दाः श्येनः असि) सबकी प्राण रक्षाका संकल्प धारण करनेवाला तू श्येनके समान गतिशील है। इसलिये (त्वा अनु आरभे) तेरे लिये हम सत्कार्यका प्रारंभ करते हैं। (जगत्-छन्दाः ऋभुः असि) तू जगत्‌की भलाईका संकल्प धारण करनेवाला बडा कर्मकुशल है इसलिये (अनु०) तेरे लिये हम इस यज्ञका प्रारंभ करते हैं। (त्रिष्टुप्-छन्दाः वृषा असि) तीनों-अध्यात्म, अधिभूत और अधिदैवत संबंधी-सामर्थ्योंका धारण करनेवाला तू महाबलवान् बैलके समान सामर्थ्यवाला हो। इसलिये (अस्य यज्ञस्य उदृचि) इस यज्ञको उत्तम समाप्ति तक (मां स्वस्ति सं वह) मुझे सुखसे ले चल, (स्व-आ-हा) मैं अपनी शक्तिका सबकी भलाईके लिये त्याग करता हूं ॥ १-३ ॥

## कल्याणके लिये यत्न

### काण्ड ६, सूक्त ९९

(ऋषि – अथर्वा। देवता – इन्द्रः सोमः सविता च।)

अभि त्वेन्द्र वरिमतः पुरा त्वांहूरणाद्धुवे। ह्वयाम्युग्रं चेत्तारं पुरुणामानमेकजम् ॥ १ ॥
यो अद्य सेन्यो वधो जिघांसन् न उदीरते। इन्द्रस्य तत्र बाहू समन्तं परि दद्मः ॥ २ ॥

अर्थ – हे इन्द्र ! (पुरा अंहुरणात्) पाप कर्म होनेके पूर्व ही (वरिमतः त्वा त्वा अभि हुवे) श्रेष्ठ होनेके कारण तेरी ही सब प्रकारसे पुकार करते हैं। तथा (उग्रं चेत्तारं) शूरवीर चेतना देनेवाले (एकजं पुरुनामानं ह्वयामि) अकेले परंतु अनेक नामोंसे संपन्न पुरुषकी हम प्रशंसा करते हैं ॥ १ ॥

(यः अद्य सेन्यः वधः) जो आज सेनाका शस्त्र हमें मारनेके लिये (उत् ईरते) ऊपर उठता है, (तत्र इन्द्रस्य बाहू समन्तं परि दद्मः) उस समय हम प्रभुके बाहुओंको अपने चारों ओर धरते हैं ॥ २ ॥

भावार्थ – जिससे पाप कर्म नहीं होता है और जो श्रेष्ठ कर्म करता है, उसीकी प्रशंसा करनी चाहिये। इसी प्रकार जो शूरवीर, जनताको चेतना देनेवाला और अनेक प्रकारसे यश प्राप्त करनेवाला है, उसीका गुणगान करना योग्य है ॥ १ ॥

परि दद्म इन्द्रस्य बाहू समन्तं त्रातुस्त्रायतां नः ।
देव सवितः सोम राजन्त्सुमनसं मा कृणु स्वस्तये ॥ ३ ॥

अर्थ— ( इन्द्रस्य बाहू समन्तं परि दद्मः ) प्रभुके बाहुओंको अपने चारों ओर हम धरते हैं, ( त्रातुः नः त्रायतां ) उस रक्षकके बाहु हमारी रक्षा करें । हे ( सोम राजन् देव सवितः ) सोम राजा देव ! प्रभो ! ( स्वस्तये मा सुमनसं कृणु ) कल्याणके लिये मुझे उत्तम मनवाला कर ॥ ३ ॥

भावार्थ— जिस समय सेनासे हमला होता है और शस्त्रसे वीर एक दूसरेको काटते हैं, उस समय प्रभुके हाथ ही रक्षा करते हैं ॥ २ ॥

ऐसे तथा अन्य प्रकारके कठिन प्रसंगोंमें प्रभुके हाथ ही हमारी रक्षा करें । मनुष्य यदि सचमुच कल्याण चाहता है तो वह अपना मन शुभ विचारोंसे परिपूर्ण रखे ॥ ३ ॥

### कल्याणका मुख्य साधन

इस सूक्तमें जो कल्याणका मुख्य साधन बताया है वह देखने योग्य है—

स्वस्तये सुमनसम् । ( मं० ३ )

' कल्याण प्राप्त करनेके लिये उत्तम मन होना चाहिये ' मनके उत्तम शुभ संकल्पोंसे युक्त होनेपर ही मनुष्यका सचमुच कल्याण हो सकता है । मनमें दोषोंके रहनेपर अवश्य ही कष्ट होंगे । इसी प्रकार हमेशा मनमें यह विश्वास रखना चाहिए कि चाहे कितनी भी बडी विपत्ति आवे, उस प्रभुका हाथ हमेशा हमारे ऊपर है । इस विषयमें देखिये—

सेन्यः वधः जिघांसन् उदीरते ।
तत्र इन्द्रस्य बाहुः समन्तं नः त्रायताम् । ( मं० २, ३ )

' जब सेनाके शस्त्र वधकी इच्छासे ऊपर उठते हैं, तब प्रभुका हाथ चारों ओरसे हमारी रक्षा करे । ' प्रभुका हाथ सब प्रकारसे हमारी रक्षा कर रहा है, यह विश्वास मनुष्यको बडी शान्ति देता है और बल भी बढाता है ।

इसके अतिरिक्त मनुष्यको तीन बातें ध्यानमें धारण करनी चाहियें, ( १ ) पाप न करना, ( २ ) श्रेष्ठ कर्म करना और ( ३ ) उप बनकर जनताको श्रेष्ठ कर्म करनेकी प्रेरणा करना । ये तीन कर्म करनेसे ही मनुष्य श्रेष्ठ और यशस्वी बनता है ।

---

## अपनी पवित्रता

### कांड ६, सूक्त ६२

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – रुद्रः, मन्त्रोक्ताः । )

वैश्वानरो रश्मिभिर्नः पुनातु वातः प्राणेनेषिरो नभोभिः ।
द्यावापृथिवी पयसा पयस्वती ऋतावरी यज्ञिये नः पुनीताम् ॥ १ ॥

अर्थ— ( वैश्वानरः रश्मिभिः नः पुनातु ) सब मनुष्योंमें रहनेवाला अग्नि अपनी किरणोंसे हमारी शुद्धि करे । ( वातः प्राणेन ) वायु प्राणरूपसे हमारी पवित्रता करे । ( इषिरः नभोभिः ) जल अपने विविध रसोंसे हमारी शुद्धता करे । ( पयस्वती ऋतावरी ) रसवाले, जलयुक्त, ( यज्ञिये द्यावापृथिवी ) पूजनीय द्युलोक और भूलोक ( पयसा नः पुनीतां ) अपने पोषक रससे हमें पवित्र करें ॥ १ ॥

भावार्थ— अग्नि वाणीके रूपसे, वायु प्राणके रूपसे, जल विविधरसके रूपसे, तथा द्युलोक व पृथ्वीलोक अपनी अपनी शक्तियोंसे हमारी शुद्धता करें अर्थात् ये देवताएं हमारे शरीरमें आकर रह रही हैं और उन्होंने यहां ये रूप लिये हैं, इनसे हमारी पवित्रता होवे ॥ १ ॥

वैश्वानरीं सूनृतामा रभध्वं यस्या आशास्तन्वो वीतपृष्ठाः ।
तया गृणन्तः सधमादेषु वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥ २ ॥
वैश्वानरीं वर्चस आ रभध्वं शुद्धा भवन्तः शुचयः पावकाः ।
इहेडया सधमादं मदन्तो ज्योक्पश्येम सूर्यमुच्चरन्तम् ॥ ३ ॥

अर्थ— ( सूनृतां वैश्वानरीं आरभध्वं ) सत्य और सब मनुष्यों द्वारा प्रेरित ईश स्तुतिको प्रारंभ करो ( सधमादेषु ) सब मिलकर आनन्दित होनेके अवसरमें ( वीतपृष्ठाः आशाः यस्याः तन्वः ) पृष्ठ भागसे रहित दिशायें जिस वाणियोंके शरीर हैं ऐसे ( तया गृणन्तः वयं ) उस वाणीसे स्तुति करते [illegible] हम सब ( रयीणां पतयः स्याम ) धनोंके स्वामी हों ॥ २ ॥

( शुचयः शुद्धाः पावकाः भवन्तः ) शुद्ध, पवित्र और दूसरोंको पवित्र करनेवाले होकर ( वैश्वानरीं वर्चसे आरभध्वं ) सब मनुष्योंको ईशस्तुतिरूप वाणीको तेजस्विताके लिये बोलना आरंभ करो। ( इह इडया सधमादं मदन्तः ) यहां स्तुतिरूप वाणीसे साथसाथ आनंदित होते हुए हम ( ज्योक् उच्चरन्तं सूर्यं पश्येम ) चिरकालतक ऊपर उठे हुए सूर्यको देखते रहें ॥ ३ ॥

भावार्थ— सब मनुष्य सत्य भाषण करें और ईश्वरके गुणगान करें। इस प्रकारकी वाणीके लिये अमर्यादित स्थान है। हम उक्त प्रकारके वचन कहते [illegible] धन प्राप्त करें ॥ २ ॥

[illegible] अन्तर्बाह्य शुद्ध हों, साथवालोंको पवित्र बनावें, शुभ वाणी बोलें और सब मिलकर आनन्दित होते हुए दीर्घ आयुष्यको प्राप्त करें ॥ ३ ॥

मनुष्य शरीरमें सब देवताएं अंशरूपसे रहती हैं। यहां अग्निने वाणीका रूप लिया है, वायुने प्राणका रूप लिया है, जलने रसनाका रूप लिया है, द्युलोक सिरके स्थानमें है, पांवके स्थानमें पृथिवी है, इसी प्रकार अन्य अवयवोंमें अन्य देवता रह रहे हैं। ये सब देवता अनृतसे युक्त न हों, सदा सत्यमें स्थिर रहें और हमारी पवित्रता करें। सत्य वाणी, सत्य विचार और सत्य आचारके लिये जितना चाहिये उतना विस्तृत कार्यक्षेत्र है। [illegible] सत्यमें स्थिर रहनेवाले मिलकर आपसमें सहकार्य करते हुए, सत्यसे पवित्र बनकर धर्ममार्गसे धन कमावें और धनी बनें। शरीरकी शुद्धि करें, अन्तःकरणको पवित्र करें और अपने विचार, उच्चार और आचारसे दूसरोंको शुद्ध बनाते हुए अपने उद्धारका मार्ग आक्रमण करें। सत्यसे निर्भय होनेवाले और सत्यनिष्ठ तथा ईश्वरके गुणोंका चिन्तन करते हुए अपनेको पवित्र बनानेवाले लोग निःसंदेह दीर्घ आयु प्राप्त करते हैं और पूर्ण आयुकी समाप्तितक आनंदके साथ रहते हैं। इसलिये मनुष्य अपनी पवित्रताका साधन करे और कृतकृत्य बने।

## उत्तम मार्गसे जाना

### कांड ६, सूक्त ५५

( ऋषिः - ब्रह्मा । देवता - विश्वेदेवाः, ... । )

ये पन्थानो बहवो देवयाना अन्तरा द्यावापृथिवी संचरन्ति ।
तेषामज्यानिं यतमो वहाति तस्मै मा देवाः परि धत्तेह सर्वे ॥ १ ॥

अर्थ— ( ये देवयानाः बहवः पन्थानः ) जो देवोंके आनेजानेके बहुतसे मार्ग ( द्यावापृथिवी अन्तरा संचरन्ति ) द्युलोक और भूलोकके बीचमें चलते रहते हैं। ( तेषां यतमः अज्यानिं वहाति ) उनमेंसे जो मार्ग समृद्धि लाता है, हे ( सर्वे देवाः ) सब देवो ! ( इह तस्मै मा परि धत्त ) यहां उस मार्गके लिये मुझे सब प्रकार धारण करो ॥ १ ॥

भावार्थ— उत्तम विद्वान् सज्जनोंके जाने आनेके अथवा व्यवहार करनेके जो अनेक मार्ग हैं, उनमें जो निर्दोष मार्ग हो, उसीपरसे चलना उचित है ॥ १ ॥

ग्रीष्मो हेमन्तः शिशिरो वसन्तः शरद्वर्षाः स्विते नो दधात ।
आ नो गोषु भजता प्रजायां निवात इद्वः शरणे स्याम ॥ २ ॥
इदावत्सराय परिवत्सराय संवत्सराय कृणुता बृहन्नमः ।
तेषां वयं सुमतौ यज्ञियानामपि भद्रे सौमनसे स्याम ॥ ३ ॥

अर्थ— वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरत, हेमन्त और शिशिर ये सब ऋतुएं ( नः स्विते दधात ) हमें उत्तम अवस्थामें धारण करें । ( नः गोषु प्रजायां आभजत ) हमें गौओं और प्रजाओंमें सुखका भागी बनाओ । ( वः इत् निवाते शरणे स्याम ) तुम्हारे साथ निश्चयसे हम वातादिके उपद्रवरहित घरमें रहें ॥ २ ॥

( इदावत्सराय, परिवत्सराय, संवत्सराय ) क्रमशः प्रथम, द्वितीय और तृतीय वर्षोंके लिये ( बृहत् नमः कृणुत ) बहुत अन्न उत्पन्न करो । ( तेषां यज्ञियानां सुमतौ ) उन यज्ञकर्ताओंकी उत्तम बुद्धिमें तथा ( सौमनसे भद्रे अपि स्याम ) उत्तम मनन तथा कल्याणमें हम सदा रहें ॥ ३ ॥

भावार्थ— ऐसा आचरण करना चाहिये कि जिससे छहों ऋतुओंमें उत्तम सुख लाभ हो, गौओं और प्रजाओंसे हितका साधन हो और घरमें कोई दोष न हो ॥ २ ॥

हरएक वर्ष उत्तम अन्न पर्याप्त प्रमाणमें उत्पन्न कर और जिन्होंने अपना जीवन यज्ञमय बनाया है उनके उत्तम शुभ संस्कारयुक्त मन और बुद्धिमें रह अर्थात् तेरे विषयमें उनकी सम्मति उत्तम रहे ऐसा आचरण कर ॥ ३ ॥

' संवत्सर, परिवत्सर, इदावत्सर, अनुवत्सर और इद्वत्सर ' ये संवत्सरोंके पांच नाम क्रमशः प्रभवसे लेकर हरएक पंचयुगीके हैं । इसी प्रकार ' कृत, त्रेता द्वापर और कलि ' ये चतुर्युगीके नाम हैं ।

सज्जनोंके व्यवहार करनेके शुभमार्गोंमें भी जो मार्ग सबसे श्रेष्ठ है उस पर चलना चाहिये । अपने आचरणके उत्तम रहने पर सब ऋतुओंसे लाभ होता है और अपने अंदर दोषके होने पर हानि होती है । हरएकको ऐसा उत्तम आचरण करना चाहिये कि जिससे सज्जन प्रसन्न हों । हरवर्ष खेतीसे इतना धान्य उत्पन्न करना चाहिये कि जो अपने लिये पर्याप्त हो सके ।

---

## अन्तर्बाह्य शुद्धता

### कांड ६, सूक्त ५१

( ऋषिः – शंतातिः । देवता – आपः, वरुणः । )

वायोः पूतः पवित्रेण प्रत्यङ् सोमो अति द्रुतः । इन्द्रस्य युज्यः सखा ॥ १ ॥
आपो अस्मान्मातरः सूदयन्तु घृतेन नो घृतप्वः पुनन्तु ।
विश्वं हि रिप्रं प्रवहन्ति देवीरुदिदाभ्यः शुचिरा पूत एमि ॥ २ ॥

अर्थ— ( वायोः पवित्रेण पूतः ) वायुके पवित्रीकरणके साधन द्वारा शुद्ध हुआ हुआ ( प्रत्यङ् अति द्रुतः सोमः ) प्रत्यक्ष छाना हुआ सोम ( इन्द्रस्य युज्यः सखा ) इन्द्रशक्तिका योग्य मित्र है ॥ १ ॥

( मातरः आपः अस्मान् सूदयन्तु ) माताके समान हितकारी जल हमें शुद्ध करे । ( घृतप्वः नः घृतेन पुनन्तु ) पवित्र करनेवाला जल हमें जलके द्वारा पवित्र करे । ( देवीः हि विश्वं रिप्रं प्रवहन्ति ) दिव्य जल सब दोष बहा देता है, ( आभ्यः उत् इत् शुचिः पूतः आ एमि ) इनसे ही शुद्ध और पवित्र होकर मैं आगे बढ़ता हूं ॥ २ ॥

यत्किं चेदं वरुण दैव्ये जनेऽभिद्रोहं मनुष्याश्चरन्ति ।
अचित्त्या चेत्तव धर्मा युयोपिम मा नस्तस्मादेनसो देव रीरिषः ॥ ३ ॥

अर्थ— हे वरुण ! ( मनुष्याः यत् किंच इदं अभिद्रोहं ) साधारण मनुष्य जो कुछ भी दुराचार ( दैव्ये जने चरन्ति ) दिव्यजनोंके विषयमें करते हैं ( च इत् अचित्त्या तव धर्मा युयोपिम ) और जो बिना जानते हुए तेरे बताये धर्मको तोडते हैं, हे देव ! ( नः तस्मात् एनसः मा रीरिषः ) सबको उस पापसे नष्ट मत कर ॥ ३ ॥

## सोमका महात्म्य

सोमका वर्णन प्रथम मन्त्रमें है। यह सोम प्रथमतः छाना जाता है, पश्चात् उसको दूध देनेके लिये एक बर्तनसे दूसरे बर्तनमें डाला जाता है। जब इस प्रकार यह सिद्ध होता है, तब यह अपने अन्दर रहनेवाली इन्द्र शक्तिको बढानेवाला होता है। अर्थात् इसके पीनेसे शरीरको इन्द्रशक्ति बढती है।

## जलका महात्म्य

द्वितीय मन्त्रमें जलका महात्म्य कहा है। जल प्राणियोंको शान्ति देता है, पवित्र करता है, शरीरके सब दोषोंको दूर करता है और अन्तर्बाह्य शरीरको शुद्ध करके बडा आरोग्य देता है।

## द्रोह न करना

तृतीय मन्त्रमें कहा है, कि कोई मनुष्य किसीसे द्रोह और अपराध न करे। न जानते हुए भी जो द्रोह हुआ हो उसकी परमेश्वरकी प्रार्थना करके क्षमा मांगनी चाहिये।

इन तीनों मन्त्रोंमें शुद्धि द्वारा शक्तिवृद्धि करनेका उपदेश है। सोम शुद्ध होकर इन्द्रशक्तिकी सहायता करता है, जल शुद्धता करके आरोग्य देता है और अहिंसावृत्तिसे आत्मशुद्धि होकर आत्मिक बल बढ जाता है। तीनों मर्यादा आशय देखने योग्य है। शुद्धि द्वारा बलकी वृद्धि होती है यह सबका तात्पर्य है।

# पुष्टिकी प्रार्थना

## कांड ७, सूक्त ४८

( ऋषिः — अथर्वा। देवता — राका। )

राकामहं सुहवां सुष्टुती हुवे शृणोतु नः सुभगा बोधतु त्मना ।
सीव्यत्वपः सूच्याच्छिद्यमानया ददातु वीरं शतदायमुक्थ्यम् ॥ १ ॥

अर्थ— ( सुहवा सुष्टुती राकां अहं हुवे ) उत्तम बुलानेयोग्य और स्तुति करनेयोग्य पूर्ण चन्द्रमाके समान आह्लाददायिनी देवीको मैं बुलाता हूं। ( शृणोतु ) वह मेरी पुकार सुने और ( सुभगा नः त्मना बोधतु ) वह उत्तम ऐश्वर्यवाली देवी हमें अपनी शक्तिसे जगावे। ( अच्छिद्यमानया सूच्या अपः सीव्यतु ) कभी न टूटनेवाली सूईसे वह अपने कपडे सीनेके काम करे और ( उक्थ्यं शतदायं वीरं ददातु ) वह प्रशंसनीय सैंकडों दान देनेवाले वीर पुत्रको हमें प्रदान करे ॥ १ ॥

यास्ते राके सुमतयः सुपेशसो याभिर्ददासि दाशुषे वसूनि ।
ताभिर्नो अद्य सुमना उपागहि सहस्रपोषं सुभगे रराणा ॥ २ ॥

अर्थ– हे ( राके ) शोभा देनेवाली देवी ! ( याः ते सुपेशसः सुमतयः ) जो तेरे उत्तम सुन्दर सुमतियां हैं, ( याभिः दाशुषे वसूनि ददासि ) जिनसे तू दाताको धन देती है। हे ( सुभगे ) उत्तम ऐश्वर्यसे युक्त देवी ! ( ताभिः रराणा सुमनाः ) उन शक्तियोंसे शोभनेवाली उत्तम मनवाली देवी तू ( अद्य नः सहस्रपोषं उपागहि ) आज हमें हजारों पुष्टिको समीप स्थानमें लाकर दे ॥ २ ॥

पूर्णचन्द्रमायुक्त राका होती है। इससे जैसी प्रसन्नता प्राप्त होती है वैसी ही प्रसन्नता ईश्वरके तेजसे भी गुना बढकर होती है। इस अनुभवसे उस अनुभवका अनुमान पाठक कर सकते हैं। इस सूक्तमें पूर्ण चन्द्रप्रभाके वर्णनके बहानेसे आध्यात्मिक परमात्माकी शक्तिका वर्णन किया है। यह परमात्मशक्ति हमें ज्ञान देवे, अज्ञानसे जगाकर प्रबुद्ध करे, और ज्ञान द्वारा हमारी उन्नति करे। इसी प्रकार हमें पुष्टि और उत्तम वीरसंतति देवे और हमारी सब प्रकार की उन्नति करे।

# सुखकी प्रार्थना

## कांड ७, सूक्त ४९

( ऋषि – अथर्वा । देवता – देवपत्न्यः । )

देवानां पत्नीरुशतीरवन्तु नः प्रावन्तु नस्तुजये वाजसातये ।
याः पार्थिवासो या अपामपि व्रते ता नो देवीः सुहवाः शर्म यच्छन्तु ॥ १ ॥
उत ग्ना व्यन्तु देवपत्नीरिन्द्राण्यग्नाय्यश्विनी राट् ।
आ रोदसी वरुणानी शृणोतु व्यन्तु देवीर्य ऋतुर्जनीनाम् ॥ २ ॥

अर्थ– ( उशतीः देवानां पत्नीः नः अवन्तु ) हमारी इच्छा करनेवाली देवोंकी पत्नियां हमारी रक्षा करें। वे ( तुजये वाजसातये नः प्रावन्तु ) सन्तान और अन्नकी विपुलताके लिये हमारी रक्षा करें। ( याः पार्थिवासः ) जो पृथ्वीपर स्थिर और ( याः अपां व्रते अपि ) जो जलोंको नियमव्यवस्थामें स्थित है, ( ताः सुहवाः देवीः ) वे उत्तम प्रशंसित देवियां ( नः शर्म यच्छन्तु ) हमें सुख देवें ॥ १ ॥

( उत देवपत्नीः ग्नाः व्यन्तु ) और देवोंकी पत्नियां ये देवियां हमारे हितकी इच्छा करें। ( इन्द्राणी ) इन्द्रकी पत्नी, ( अग्नायी ) अग्निकी पत्नी, ( अश्विनी राट् ) अश्विनी देवोंकी पत्नी रानी, ( रोदसी ) रुद्रकी पत्नि, ( वरुणानी ) वरुणदेव वरुणकी पत्नी, ( आशृणोतु ) हमारी पुकार सुनें। ( जनीनां यः ऋतुः ) स्त्रियोंका जो ऋतुकाल है उस समय ( देवीः व्यन्तु ) ये देवियां हमारा हित करें ॥ २ ॥

देवताओंकी शक्तियां देवोंकी पत्नियां हैं। अग्नि, जल, पृथ्वी, वायु आदि अनेक देव हैं, उनकी शक्तियां भी विविध हैं। येही इनकी पत्नियां हैं। पत्नी पालन करनेवाली होती है। अग्नि शक्ति अग्निका पालन करती है, वायुशक्ति वायुका पालन करती है, इसी प्रकार अन्यान्य देवोंकी शक्तियां अन्य देवोंको उनके स्वरूपमें रखती हैं, जितने देव हैं उतनी उनकी पत्नियां हैं। ये सब देवशक्तियां हम सब मनुष्योंको सुख और शान्तिका प्रदान करें।

# उत्तम ज्ञान

## कांड ७, सूक्त ५२

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – सांमनस्यं, अश्विनौ । )

संज्ञानं नः स्वेभिः संज्ञानमरणेभिः । संज्ञानमश्विना युवमिहास्मासु नि यच्छतम् ॥ १ ॥
सं जानामहै मनसा सं चिकित्वा मा युष्महि मनसा दैव्येन ।
मा घोषा उत्स्थुर्बहुले विनिर्हते मेषुः पप्तादिन्द्रस्याहन्यागते ॥ २ ॥

अर्थ— हे ( अश्विनौ ) अश्विदेवो ! ( नः स्वेभिः संज्ञानं ) हमें स्वजनोंके साथ उत्तम ज्ञान प्राप्त हो। तथा ( अरणेभिः संज्ञानं ) भिन्न क्षेत्रोंके जो लोग हैं उनके साथ भी हमें उत्तम ज्ञान प्राप्त हो। ( इह ) इस संसारमें ( युवं अस्मासु संज्ञानं नियच्छतं ) तुम दोनों हम सबमें उत्तम ज्ञान स्थापित करो ॥ १ ॥

( मनसा संजानामहै ) हम मनसे उत्तम ज्ञान प्राप्त करें, ( चिकित्वा सं ) ज्ञान प्राप्त करके एकमतसे रहें। ( मा युष्महि ) परस्पर विरोध न करें। ( दैव्येन मनसा ) दिव्य मनसे हम युक्त होवें। ( बहुले विनिर्हते घोषा मा उत् स्थुः ) बहुतोंका वध होनेके पश्चात् दुःखके शब्द न उत्पन्न हों। ( आगते अहनि ) आने वाले समयमें ( इन्द्रस्य इषुः मा पप्तत् ) इन्द्रका बाण हमपर न गिरे ॥ २ ॥

# बंधनसे छूटना

## कांड ६, सूक्त १२१

( ऋषिः – कौशिकः । देवता – मन्त्रोक्ताः । )

विषाणा पाशान्वि ष्याध्यस्मद्य उत्तमा अधमा वारुणा ये ।
दुःष्वप्न्यं दुरितं नि ष्वास्मदथ गच्छेम सुकृतस्य लोकम् ॥ १ ॥
यद्दारुणि बध्यसे यच्च रज्ज्वां यद्भूम्यां बध्यसे यच्च वाचा ।
अयं तस्माद्गार्हपत्यो नो अग्निरुदिन्नयाति सुकृतस्य लोकम् ॥ २ ॥

अर्थ— ( ये अधमाः उत्तमाः ये वारुणाः ) जो अधम और उत्तम वरुण देवके पाश हैं उन ( पाशान् विषाणा अस्मत् अधि विष्य ) पाशोंको तोडता हुआ हमसे उन पाशोंको दूर कर। ( दुःष्वप्न्यं दुरितं अस्मत् नि ष्व ) बुरे स्वप्न और पाप हमसे दूर कर। ( अथ सुकृतस्य लोकं गच्छेम ) और हम पुण्यलोकको जावें ॥ १ ॥

( यत् दारुणि यत् च रज्ज्वां बध्यसे ) जो काष्ठस्तंभमें और रस्सीमें बांधा जाता है और ( यत् भूम्यां ) जो भूमिमें ( यत् च वाचा बध्यसे ) वाणीसे बांधा जाता है, ( तस्मात् ) उस बंधनसे ( अयं गार्हपत्यः अग्निः ) यह गार्हपत्य अग्नि ( नः सुकृतस्य लोकं इत् उत् नयाति ) हमें सुकृतके लोकमें ले जाता है ॥ २ ॥

भावार्थ— निम्नस्थान, मध्यस्थान और उत्तम स्थानपर जो पाश हैं उनको दूर करनेका प्रयत्न करे। मनुष्य पापरहित होवे और उत्तम स्वप्न वह देखे। इस प्रकार वह निर्दोष होकर पुण्यलोकको प्राप्त होवे ॥ १ ॥

जो अनेक प्रकारके बंधन हैं वे सब ईश्वरकी कृपासे दूर हों और और हमें पुण्यलोक प्राप्त होवे ॥ २ ॥

उदगातां भगवती विचृतौ नाम तारके । प्रेहामृतस्य यच्छतां प्रैतु बद्धकमोचनम् ॥ ३ ॥
वि जिहीष्व लोकं कृणु बन्धान्मुञ्चासि बद्धकम् ।
योन्या इव प्रच्युतो गर्भः पथः सर्वाँ अनु क्षिय ॥ ४ ॥

अर्थ — ( भगवती विचृतौ नाम तारके ) भाग्य देनेवाले, पापोंसे छुडानेवाले और तारण करनेवाले दो देवता ( उदगातां ) उदयको प्राप्त हुए हैं। वे दोनों ( अमृतस्य प्रयच्छतां ) अमृतका भाग दें जिससे यह जीव ( बद्धक-मोचनं प्रैतु ) बद्ध अवस्थासे छूटनेका प्रयत्न करे ॥ ३ ॥

( विजिहीष्व ) विशेष प्रगति कर, ( लोकं कृणु ) अपने लिये योग्य स्थान बना। ( योन्याः प्रच्युतः गर्भः इव ) योनिसे बाहर आये बालकके समान ( बन्धात् बन्धकं मुञ्चासि ) बंधनसे बन्धके कारणको अलग कर। ( सर्वान् पथः अनु क्षिय ) सब मार्गोंमें अनुकूलतासे रह ॥ ४ ॥

भावार्थ — बंधनसे मुक्तता करनेवाली और रक्षा करनेवाली दो शक्तियां हमें अमृतका भाग देवें, जिससे हम बंधनसे मुक्त होकर पूर्ण स्वतंत्र हो जांय ॥ ३ ॥

विशेष प्रगति कर, पुण्यस्थान प्राप्त कर, बंधनसे मुक्त हो, जैसा पूर्ण हुआ बालक माताके उदरसे छूटकर बाहर आता है और इस जगत्में अनुकूल परिस्थितिमें बढता है ॥ ४ ॥

सब प्रकारके बंधनोंसे मुक्त होना चाहिये और पूर्ण स्वातंत्र्य प्राप्त करना चाहिये। इसकी सिद्धताके लिये मनुष्य पापसे दूर हो जावे। कभी पापका विचारतक न करे। विचारोंके शुद्ध होनेसे स्वप्न भी उत्तम आने लगेंगे और कभी बुरे स्वप्न नहीं आवेंगे। सब बंधन पापसे मुक्त होनेसे ही दूर हो सकते हैं और उस मनुष्यको उत्तम लोक प्राप्त हो सकते हैं। पुण्यसे ही बंधनसे मुक्तता करनेवाली शक्ति और आत्मरक्षा करनेकी शक्ति प्राप्त हो सकती है और इससे ही आगे अमृतका लाभ भी हो सकता है और पूर्णतया बंधन दूर होकर पूर्ण स्वाधीनताका लाभ प्राप्त हो सकता है।

इसलिये हे मनुष्य ! तू विशेष प्रयत्नसे उच्चस्थिति प्राप्त कर, पुण्यवान् बन, बंधनसे मुक्त होकर पूर्ण स्वातंत्र्यको प्राप्त कर और जगत् में अनुकूल परिस्थिति प्राप्त करके आनंदके साथ विराजमान हो।

---

# बंधनसे मुक्ति

## कांड ७, सूक्त ७७

( ऋषिः – अंगिराः । देवता – मरुतः । )

सांतपना इदं हविर्मरुतस्तज्जुजुष्टन । अस्माकोती रिशादसः ॥ १ ॥

अर्थ — हे ( सां-तपनाः मरुतः-मार्-उतः ) अच्छी प्रकार शत्रुको तपानेवाले मरनेके लिये तैयार वीरो ! ( इदं तत् हविः जुजुष्टन ) इस हवि-अन्नका सेवन करो। हे ( रिश-अदसः ) शत्रुओंका नाश करनेवालो ! ( अस्माकं ऊती ) हमारी रक्षा करो ॥ १ ॥

भावार्थ — शत्रुको ताप देनेवाले वीर हमारे द्वारा दिये गए अन्न भागको स्वीकार करके, शत्रुओंका नाश कर, हमारी रक्षा करें ॥ १ ॥

यो नो मर्तो मरुतो दुर्हृणायुस्तिरश्चित्तानि वसवो जिघांसति ।
द्रुहः पाशान्प्रति मुञ्चतां सस्तपिष्ठेन तपसा हन्तना तम् ॥ २ ॥
संवत्सरीणा मरुतः स्वर्का उरुक्षयाः सगणा मानुषासः ।
ते अस्मत्पाशान्प्र मुञ्चन्त्वेनसः सांतपना मत्सरा मादयिष्णवः ॥ ३ ॥

अर्थ— हे ( वसवः मरुतः ) निवासक मरुतो ! ( यः नः मर्तः दुर्हृणायुः ) हममेंसे जो मनुष्य दुष्ट भावसे युक्त होकर ( चित्तानि तिरः जिघांसति ) हमारे चित्तोंको छिपकर नाश करना चाहता है । ( सः द्रुहः पाशान् प्रतिमुञ्चतां ) उसपर द्रोहके पाश छोडो और ( तं तपिष्ठेन तपसा हन्तन ) उसको तापदायक तपसे मार डालो ॥ २ ॥

( संवत्सरीणाः सु-अर्काः ) वर्ष भरतक प्रकाश करनेवाले ( सगणाः उरुक्षयाः ) तेजःसमूहके साथ बडे घरोंमें रहनेवाले, ( मानुषासः ) मानवी और ( सांतपनाः मादयिष्णवः मत्सराः ) शत्रुको सताप देनेवाले हर्ष बढानेवाले प्रसन्न ( ते मरुतः ) वे मरनेतक लडनेवाले वीर ( एनसः पाशान् अस्मत् प्रमुञ्चन्तु ) पापके पाशोंको हमसे छुडावें ॥ ३ ॥

भावार्थ— हममेंसे कोई दुष्ट मनुष्य यदि छिपकर हमारे मनोंका नाश करना चाहे, तो उसको पाशोंसे बांध कर मार डालो ॥ २ ॥

सालभर रहनेवाले, तेजस्वी, अनुयायियोंके साथ बडे घरोंमें रहनेवाले, शत्रुको ताप देनेवाले, मानवी और पापसे हमें बचावें ॥ ३ ॥

इसमें क्षत्रियधर्म बताया है । क्षत्रिय शत्रुको ताप देनेवाला शूरवीर हो, स्वजनोंकी रक्षा करे, अपनेमें यदि कोई दुष्ट मनुष्य निकल आवे, तो उसको भी दण्ड देवे, सबको निर्भय बनावे और पापसे जनोंको दूर रखे ।

# बंधमुक्तता

## कांड ७, सूक्त ७८

( ऋषि - अथर्वा । देवता - अग्निः । )

वि ते मुञ्चामि रशनां वि योक्त्रं वि नियोजनम् । इहैव त्वमजस्र एध्यग्ने ॥ १ ॥
अस्मै क्षत्राणि धारयन्तमग्ने युनज्मि त्वा ब्रह्मणा दैव्येन ।
दीदिह्यस्मभ्यं द्रविणेह भद्रं प्रेमं वोचो हविर्दां देवतासु ॥ २ ॥

अर्थ— हे अग्ने ! ( ते रशनां विमुञ्चामि ) तेरी रस्सीको मैं खोलता हूं । तेरे ( योक्त्रं वि ) बन्धनको भी मैं खोलता हूं । ( नियोजनं वि ) खींचकर बांधनेवाले तेरे बन्धनको भी मैं खोलता हूं । ( इह एव त्वं अजस्रः एधि ) यहीं तू अहिंसित होकर रह ॥ १ ॥

हे अग्ने ! ( अस्मै क्षत्राणि धारयन्तं त्वा ) इसके लिये यहां क्षात्रधर्मके धारण करनेवाले तुझको ( दैव्येन ब्रह्मणा ) दिव्यज्ञानके साथ ( युनज्मि ) युक्त बनाता हूं । ( अस्मभ्यं इह द्रविणा दीदिहि ) हमारे लिये यहां धन दे । ( इमं देवतासु हविर्दां प्रवोचः ) इसका वर्णन देवताओंमें हवि समर्पण करनेवालेके रूपमें किया जाता है ॥ २ ॥

भावार्थ— रस्सी, बंधन और नियन्ता इस प्रकार तीनों बन्धनोंको मैं खोलकर तुझे मुक्त करता हूं, इस प्रकार तू मुक्त होकर यहां रह ॥ १ ॥

वीरता धारण कर, दिव्यज्ञानसे युक्त हो, धन समर्पण कर, देवताओंमें हवि अर्पण कर, इसीसे तेरा यश बढेगा ॥ २ ॥

## तीन बंधन

बंधन तीन प्रकारके होते हैं, एक मनका बंधन, दूसरा अथवा वोचका भावोंका और तीसरा अथवा निचला देहका। इन तीन बंधनोंसे मनुष्य बंधा हुआ है अर्थात् बद्ध हुआ है। इनसे उसको मुक्त होना है। ये बंध जब खोले जाते हैं तब वह मुक्त होता है, तबतक उसकी बद्धकी स्थिति होती है।

बंधन छूटनेके लिये क्षत्र अर्थात् पुरुषार्थ करनेका सामर्थ्य अवश्य चाहिये। इसके बिना कोई मनुष्य बंधनमुक्त होनेका यत्न भी नहीं कर सकता। इसके पश्चात् ज्ञान चाहिये। ज्ञानके बिना बंधनसे मुक्ति प्राप्त नहीं हो सकती ( मोक्षे धीर्ज्ञान ) बंधन मुक्त होनेका उपाय जानना ही ज्ञान है। पुरुषार्थ द्वारा धन आदि प्राप्त करना और उस प्राप्त धनका ईश्वरार्पण बुद्धिसे समर्पण करना, मनुष्यको योग्य है। इसीसे मनुष्यके बंधन दूर होते हैं। विशेष कर अपने धनका समर्पण अर्थात् त्याग, ( देवतासु हविर्दा ) देवताओंके लिए करनेसे मनुष्य बंधनसे मुक्त हो सकता है।

---

# क्रोधका शमन

## कांड ६, सूक्त ४३

( ऋषिः - भृग्वङ्गिराः ( परस्परचित्तैकीकरणकामः )। देवता - मन्युशमनम् । )

अयं दर्भो विमन्युकः स्वाय चारणाय च। मन्योर्विमन्युकस्यायं मन्युशमन उच्यते ॥ १ ॥
अयं यो भूरिमूलः समुद्रमवतिष्ठति। दर्भः पृथिव्या उत्थितो मन्युशमन उच्यते ॥ २ ॥
वि ते हनव्यां शरणिं वि ते मुख्यां नयामसि। यथावशो न वादिषो मम चित्तमुपायसि ॥ ३ ॥

अर्थ- ( अयं दर्भः स्वाय चारणाय च विमन्युकः ) यह दर्भ अपने लिये और अन्यके लिये भी क्रोधको हटानेवाला है, ( अयं मन्योः विमन्युकस्य ) यह क्रोधीके क्रोधको दूर करनेवाला और ( मन्युशमनः उच्यते ) क्रोधको शान्त करनेवाला कहा जाता है ॥ १ ॥

( यः अयं भूरिमूलः ) जो यह बहुत जडोंवाला और ( पृथिव्याः उत्थितः दर्भः ) भूमिसे उगा हुआ दर्भ ( समुद्रं अवतिष्ठति ) समुद्रके समीप होता है वह ( मन्युशमनः उच्यते ) क्रोधको शान्त करनेवाला कहा जाता है ॥ २ ॥

( ते हनव्यां शरणिं वि ) तेरे हनुके आश्रयसे रहनेवाला क्रोधका चिन्ह हम दूर करते हैं, ( मुख्यां वि नयामसि ) मुखमें जो क्रोध है उसको भी हम दूर करते हैं ( यथा मम चित्तं उपायसि ) जिससे तू मेरे चित्तके अनुकूल हो और ( अवशः न वादिषः ) परवश होकर क्रोधसे भाषण न करे ॥ ३ ॥

### दर्भ

यहां इस सूक्तमें दर्भको क्रोधको शान्त करनेवाला कहा है। यह खोजका विषय है। वैद्यकग्रंथोंमें दर्भका यह गुण नहीं लिखा है। यदि वैद्यलोग इसका अधिक विचार करेंगे और समुद्रतीरपर उगनेवाले दर्भ नामक घासकी जडोंमें कि इसमें यह गुण है, या और किस वनस्पतिमें यह गुण है इसका निश्चय करेंगे, तो क्रोधी मनुष्योंको शान्त स्वभावी बनानेका उपाय ज्ञात हो सकता है।

कौशीतकी सूत्र ( कौ० सू० ४।१२ ) में 'अथ दर्भ इत्यौषधिवत्' ऐसा कहा है। इससे पता लगता है कि समुद्रतीरपर उगनेवाले दर्भका मूल निकालकर उसको सिर पर अथवा शरीरपर धारण करने अथवा उसके सेवन करनेका विधान इस सूक्तमें है। संभव है दर्भकी जडोंमें मस्तिष्कको शान्त करके क्रोधको हटानेमें सहायक होनेका गुणधर्म हो। यह सब विधिपूर्वक करके देखने योग्य बात है।

# सिद्धिकी प्रार्थना

## कांड ७, सूक्त ४६

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – सिनीवाली । )

सिनीवालि पृथुष्टुके या देवानामसि स्वसा । जुषस्व हव्यमाहुतं प्रजां देवि दिदिड्ढि नः ॥ १ ॥
या सुबाहुः स्वङ्गुरिः सुषूमा बहुसूवरी । तस्यै विश्पत्न्यै हविः सिनीवाल्यै जुहोतन ॥ २ ॥
या विश्पत्नीन्द्रमसि प्रतीची सहस्रस्तुकाभियन्ती देवी ।
विष्णोः पत्नि तुभ्यं राता हवींषि पतिं देवि राधसे चोदयस्व ॥ ३ ॥

अर्थ— हे ( सिनीवालि पृथु-स्तुके ) अन्नयुक्त और बहुतों द्वारा प्रशंसित देवी ! ( या देवानां स्वसा असि ) जो तू देवोंकी भगिनी है। हे देवि ! तू ( आहुतं हव्यं जुषस्व ) हवन किये आहुतियोंको स्वीकार कर। और ( नः प्रजां दिदिड्ढि ) हमें उत्तम सन्तान दे ॥ १ ॥

( या सुबाहुः स्वङ्गुरिः ) जो उत्तम बाहुवाली और उत्तम अंगुलियोंवाली, ( सुषूमा बहु सूवरी ) उत्तम मगवाली और उत्तम सन्तान उत्पन्न करनेमें समर्थ है, ( तस्यै विश्पत्न्यै सिनीवाल्यै ) उस प्रजापालक अन्नयुक्त देवताके लिये ( हविः जुहोतन ) हवि प्रदान करो ॥ २ ॥

( या विश्पत्नी इन्द्रं प्रतीची असि ) जो प्रजापालन करनेवाली तू प्रभुके सन्मुख रहती है। तथा ( सहस्र-स्तुका देवी अभियन्ती ) हजारों कवियों द्वारा प्रशंसित तू देवी आगे बढती है। हे ( विष्णोः पत्नि ) विष्णुकी पत्नी ! हे देवि ! ( तुभ्यं हवींषि राता ) तेरे लिये मैं हवन अर्पित करता हूं। हमारी ( राधसे पतिं चोदयस्व ) सिद्धिकी प्राप्तिके लिये अपने पतिको प्रेरित कर ॥ ३ ॥

इस सूक्तमें ' विष्णु ' अर्थात् व्यापक देवकी पत्नी अर्थात् उसकी शक्तिकी प्रार्थना है। यह व्यापक ईश्वरकी शक्ति संपूर्ण अन्य देवताओंमें जाकर कार्य करती है, सब जगत्का शासन इसी शक्तिसे होता है। हजारों ज्ञानी जन इस शक्तिका अनुभव करते है, और वे इसकी विविध प्रकारसे स्तुति करते है। यह शक्ति अपने पति सर्वव्यापक ईश्वरको प्रेरित करे और वह हमें सब प्रकारकी सिद्धि देवे।

# युद्धसाधन रथ

## कांड ६, सूक्त १२५

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – वनस्पति । )

वनस्पते वीड्वङ्गो हि भूया अस्मत्सखा प्रतरणः सुवीरः ।
गोभिः संनद्धो असि वीडयस्वास्थाता ते जयतु जेत्वानि ॥ १ ॥

अर्थ— हे ( वनस्पते ) वृक्षसे बने हुए रथ ! ( विडु+अंगः हि भूयाः ) तू सुदृढ अवयवोंसे युक्त हो। तू ( अस्मत्सखा प्रतरणः सुवीरः ) हमारा मित्र तारण करनेवाला और उत्तम वीरोंसे युक्त है। तू ( गोभिः संनद्धः असि ) गौके चर्मकी रस्सियोंसे खूब कसकर बंधा हुआ है। तू ( वीडयस्व ) हमें सुदृढ कर और ( ते आस्थाता जेत्वानि जयतु ) तुझपर चढनेवाला वीर विजय प्राप्त करे ॥ १ ॥

भावार्थ— रथ वृक्षकी लकडीसे बनता है। यह रथ हमारा सच्चा मित्र है, क्योंकि यह युद्धकी आपत्तिसे हमें पार कराता है। रथ गोचर्मकी रस्सीसे दृढ बांधा गया है। इस सुदृढ रथसे हमारी विजय नि सन्देह होगी ॥ १ ॥

दिवस्पृथिव्याः पर्योज उद्भृतं वनस्पतिभ्यः पर्याभृतं सहः ।
अपामोज्मानं परि गोभिरावृतमिन्द्रस्य वज्रं हविषा रथं यज ॥ २ ॥
इन्द्रस्यौजो मरुतामनीकं मित्रस्य गर्भो वरुणस्य नाभिः ।
स इमां नो हव्यदातिं जुषाणो देव रथ प्रति हव्या गृभाय ॥ ३ ॥

अर्थ— ( दिवः पृथिव्याः ओजः परि उद्भृत ) द्युलोक और पृथ्वीलोकका बल इस रथके रूपसे प्राप्त किया है और ( वनस्पतिभ्यः सहः पर्याभृतं ) वृक्षोंसे यह सामर्थ्य संग्रहीत किया है । ( अपां ओज्मानं गोभिः परि आवृतं ) जलोंसे बने आत्मारूप वृक्षसे उत्पन्न हुए गौके चर्मसे बांधे गए ( इन्द्रस्य वज्रं रथं ) इन्द्रके वज्रके समान सुदृढ रथको ( हविषा यज ) अन्नसे युक्त कर ॥ २ ॥

हे ( देव रथ ) दिव्य रथ ! तू ( इन्द्रस्य ओजः ) इन्द्रका बल है, तू ( मरुतां अनीकं ) मरुतोंका सेनासमूह ( मित्रस्य गर्भः ) मित्रका गर्भ और ( वरुणस्य नाभिः ) वरुणकी नाभि है । ( सः रथ ) वह तू ( नः इमां हव्यदातिं जुषाणः ) हमारे इस अन्नदानका सेवन करता हुआ ( हव्या प्रति गृभाय ) हवनीय अन्नका ग्रहण कर ॥ ३ ॥

भावार्थ— पृथ्वी और द्युलोकका बल और वृक्षोंका सामर्थ्य इस रथमें इकट्ठा हुआ है । जलसे वृक्ष उत्पन्न होते हैं और वृक्षोंसे रथ बनता है; इसलिये यह जलोंकी आत्मा ही है, इसको गोचर्मकी रस्सीयोंसे बांधकर दृढ बनाया है । अब यह इन्द्रके वज्रके समान दृढ है । इस रथमें अन्नादि पदार्थ भरपूर रख ॥ २ ॥

यह रथ इन्द्रका बल, मरुतोंकी सेना, मित्रका गर्भ और वरुणकी नाभि है । अर्थात् देवोंका सारस्वरूप रथ है । यह रथ हमारे हव्यका सेवन करे, अर्थात् इस रथके साथ रहनेवाले वीर हमारे अन्नसे पुष्ट और सन्तुष्ट हों ॥ ३ ॥

युद्धमें रथ बडे महत्त्वका साधन है । वीर लोग इसपर चढकर युद्ध करते और विजय पाते हैं । यह रथ वृक्षकी लकडीसे बनता है और गौके चर्मकी रस्सीसे बांधकर सुदृढ बनाया जाता है । पृथ्वी पर रथ एक बडी भारी शक्ति है मानो, इसमें देवोंका बल भरा हुआ है । इसलिये रथको अच्छी अवस्थामें रखना चाहिये और रथके सब कर्मचारियोंको यथायोग्य अन्नसे पुष्ट करना चाहिये ।

# दुंदुभि

## कांड ६, सूक्त १२६

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – दुन्दुभिः । )

उप श्वासय पृथिवीमुत द्यां पुरुत्रा ते वन्वतां विष्ठितं जगत् ।
स दुन्दुभे सजूरिन्द्रेण देवैर्दूराद्दवीयो अप सेध शत्रून् ॥ १ ॥

अर्थ— हे ( दुन्दुभे ) नगारे ! तू ( पृथिवीं उपश्वासय ) पृथ्वीमें ( उत द्यां ) और द्युलोकमें भी जीवन उत्पन्न कर ( पुरुत्रा विष्ठितं जगत् ते वन्वतां ) बहुत प्रकारसे विशेष रूपमें स्थित जगत् तेरे आश्रयसे रहे । ( सः इन्द्रेण देवैः सजूः ) [redacted]के और देवोंके साथ रहनेवाला तू ( दूरात् दवीयः ) दूरसे दूर ( शत्रून् अप सेध ) शत्रुओंका नाश कर ॥ १ ॥

भावार्थ— दुन्दुभीके शब्दसे लोगोंमें एक प्रकारका नवचैतन्य उत्पन्न होता है । इसलिये वीरोंको युद्धमें चेतना देनेके लिये इस नगारेका उपयोग करते हैं । इसमें दिव्य शक्ति है इसलिये यह शत्रुओंको दूरसे ही भगा देता है ॥ १ ॥

आ क्रन्दय बलमोजो न आ धा अभि ष्टन दुरिता बाधमानः ।
अप सेध दुन्दुभे दुच्छुनामित इन्द्रस्य मुष्टिरसि वीडयस्व ॥ २ ॥

प्रामूं जयाभीउमे जयन्तु केतुमद्दुन्दुभिर्वावदीतु ।
समश्वपर्णाः पतन्तु नो नरोऽस्माकमिन्द्र रथिनो जयन्तु ॥ ३ ॥

---

अर्थ— हे ( दुन्दुभे ) नगारे ! ( आक्रन्दय ) शत्रुसेनाको रुला । ( नः ओजः बलं आधाः ) हमारे अंदर वीर्य और बल धारण करा । ( दुरिता बाधमानः अभि स्तन ) पापोंको बाधित करता [illegible] गर्जना कर । ( दुच्छुनां इतः अपसेध ) दुःख देनेवाली शत्रुसेनाको यहांसे भगा । तू ( इन्द्रस्य मुष्टिः असि ) इन्द्रकी मुष्टि है, तू ( विडयस्व ) [illegible] हो ॥ २ ॥

हे इन्द्र ! ( अमुं प्र जय ) इस शत्रुसेनाको पराजित कर ( इमे अभि जयन्तु ) ये वीर विजय प्राप्त करें । ( केतुमत् दुन्दुभिः वावदीतु ) झण्डेसे युक्त नगारा बहुत बजा नाद करे । ( नः नरः अश्वपर्णाः संपतन्तु ) हमारे वीर घोडोंसे युक्त होकर हमला करें और ( अस्माकं रथिनः जयन्तु ) हमारे रथी वीर जय प्राप्त करें ॥ ३ ॥

---

भावार्थ— दुन्दुभिका भयानक शब्द सुनकर शत्रुसेना घबरा जाती है और अपने सैन्यमें बल और वीर्य उत्पन्न होता है । अपने सैन्यके दोष दूर होते हैं और शत्रु भाग जाते हैं । अर्थात् यह दुन्दुभि एक प्रकारका बल है, इसलिये यह दुन्दुभि हमें बल देवे ॥ २ ॥

यह दुन्दुभि शत्रुसेनाका पराजय करे और हमारे सैन्यको विजय होवे । अपने राष्ट्रीय झण्डेके साथ दुन्दुभि बजा करे । उस झण्डेके साथ हमारे घुडसवार शत्रुपर चढाई करें । और हमारे रथी जयको प्राप्त करें ॥ ३ ॥

युद्धके स्थानपर नगारेका शब्द सेनामें बडा उत्साह बढाता है । इसलिये हरएक सेनाके साथ रणभेरी अर्थात् बडी बडी दुन्दुभियां रहती हैं । यह एक विजय प्राप्तिका साधन है ।

---

# दुन्दुभिका घोष

## कांड ५, सूक्त २०

( ऋषिः - ब्रह्मा । देवताः - वानस्पत्यः, दुन्दुभिः । )

उच्चैर्घोषो दुन्दुभिः सत्वनायन्वानस्पत्यः संभृत उस्रियाभिः
वाचं क्षुणुवानो दमयन्त्सपत्नान्त्सिंह इव जेष्यन्नभि संस्तनीहि ॥ १ ॥

---

अर्थ— ( उच्चैर्घोषः सत्वनायन् ) ऊंचे शब्दवाली और बल बढानेवाली ( वानस्पत्यः दुन्दुभिः ) वनस्पतिसे बनी हुई दुन्दुभि ( उस्रियाभिः संभृतः ) गोचर्मोंसे वेष्टित ( वाचं क्षुणुवानः ) शब्द करती हुई ( सपत्नान् दमयन् ) शत्रुओंको दबाती हुई और ( सिंह इव जेष्यन् ) सिंहके समान विजय चाहती हुई यह ढोल ( अभिसंस्तनीहि ) गर्जती रहे ॥ १ ॥

सिंह इवास्तानीद् द्रुवयो विबद्धोऽभिक्रन्दन्नृषभो वासितामिव ।
वृषा त्वं वध्रयस्ते सपत्ना ऐन्द्रस्ते शुष्मो अभिमातिषाहः ॥ २ ॥
वृषेव यूथे सहसा विदानो गव्यन्नभि रुव संधनाजित् ।
शुचा विध्य हृदयं परेषां हित्वा ग्रामान्प्रच्युता यन्तु शत्रवः ॥ ३ ॥
संजयन्पृतना ऊर्ध्वमायुर्गृह्या गृह्णानो बहुधा वि चक्ष्व ।
दैवीं वाचं दुन्दुभ आ गुरस्व वेधाः शत्रूणामुप भरस्व वेदः ॥ ४ ॥
दुन्दुभेर्वाचं प्रयतां वदन्तीमाशृण्वती नाथिता घोषबुद्धा ।
नारी पुत्रं धावतु हस्तगृह्यामित्री भीता समरे वधानाम् ॥ ५ ॥
पूर्वो दुन्दुभे प्र वदासि वाचं भूम्याः पृष्ठे वद रोचमानः ।
अमित्रसेनामभिजञ्जभानो द्युमद्वद दुन्दुभे सूनृतावत् ॥ ६ ॥
अन्तरेमे नभसी घोषो अस्तु पृथक्ते ध्वनयो यन्तु शीभम् ।
अभि क्रन्द स्तनयोत्पिपानः श्लोककृन्मित्रतूर्याय स्वर्धी ॥ ७ ॥

---

अर्थ— ( द्रुवयः विबद्धः ) वृक्षसे निर्मित और विशेष प्रकार बंधी हुई तू ( सिंह इव अस्तानीत् ) सिंहके समान गर्जती है ( वासितां वृषभः अभिक्रन्दन् इव ) गौके लिये जैसे बैल गर्जता है, उसी प्रकार तू भी गरजती है। ( त्वं वृषा ) तू बलवान् है ( ते सपत्नाः वध्रयः ) तेरे शत्रु निर्बल हुए हैं और ( ते ऐन्द्रः शुष्मः अभि मातिषाहः ) [illegible] प्रभावयुक्त बल शत्रुनाशक है ॥ २ ॥

( यूथे गव्यन् वृषा इव ) गौओंके समूहमें गौओंकी कामना करनेवाले सांडके समान ( सहसा संधनाजित् ) बलसे विजय प्राप्त करनेवाली और ( विदानः ) जानी [illegible] तू ( अभिरुव ) गर्जना कर। ( परेषां हृदयं शुचा विध्य ) शत्रुओंका हृदय शोकसे युक्त कर। ( शत्रवः ग्रामान् हित्वा प्रच्युताः यन्तु ) शत्रु गांवोंको छोडकर स्थिरसे पतले भाग जावें ॥ ३ ॥

हे दुन्दुभे ! ( ऊर्ध्व-आयुः पृतनाः संजनयन् ) ऊंचा शब्द करनेवाली, शत्रुसेनाओंको पराजित करती हुई ( गृह्याः गृह्णानः बहुधा विचक्ष्व ) ग्रहण करने योग्योंको लेनेवाले तू बहुत प्रकार देख। ( दैवीं वाचं आगुरस्व ) दिव्य शब्द उच्चारण कर। ( वेधाः शत्रूणां वेदः आभरस्व ) विधाता होकर शत्रुओंके धन लाकर भर दे ॥ ४ ॥

( दुन्दुभेः प्रयतां वदन्तीं ) दुन्दुभिके स्पष्ट निकलते हुए ( वाचं आशृण्वती घोषबुद्धा ) शब्द सुननेवाली और गर्जनासे जागी हुई ( भीता नाथिता आमित्री नारी ) डरी हुई दुःखी शत्रुकी स्त्री ( समरे वधानां पुत्रं ) युद्धमें मरे हुए वीरोंके पुत्रोंके ( हस्तगृह्य धावतु ) हाथ पकडकर भाग जावे ॥ ५ ॥

हे दुन्दुभे ! ( पूर्वः वाचं प्रवदासि ) सबसे पहिले तू शब्द करती है। ( भूम्याः पृष्ठे रोचमानः वद ) भूमिके पृष्ठपर प्रकाशती हुई [illegible] शब्द कर। हे ढोल ! ( अमित्रसेनां अभिजञ्जभानः ) शत्रुसेनाका नाश करती हुई तू ( द्युमत् सूनृतावत् वद ) प्रकाशित होती हुई सत्य बोल ॥ ६ ॥

( इमे नभसी अन्तरा घोषः अस्तु ) इन द्युलोक और पृथ्वीके मध्यमें तेरा घोष होवे। ( ते ध्वनयः शीभं पृथक् यन्तु ) तेरी ध्वनियां शीघ्र चारों दिशाओंमें फैले। ( उत्पिपानः श्लोककृत् ) बढनेवाली और यश करनेवाली ( मित्रतूर्याय स्वर्धी ) और मित्रहितके लिये तत्पर होती हुई ( अभिक्रन्द, स्तनय ) शब्दकर और गर्जना कर ॥ ७ ॥

धीभिः कृतः प्र वदाति वाचमुद्धर्षय सत्वनामायुधानि ।
इन्द्रमेदी सत्वनो नि ह्वयस्व मित्रैरमित्राँ अव जङ्घनीहि ॥ ८ ॥
संक्रन्दनः प्रवदो धृष्णुषेणः प्रवेदकृद्बहुधा ग्रामघोषी ।
श्रेयो वन्वानो वयुनानि विद्वान्कीर्तिं बहुभ्यो वि हर द्विराजे ॥ ९ ॥
श्रेयःकेतो वसुजित्सहीयान्त्संग्रामजित्संशितो ब्रह्मणासि ।
अंशूनिव ग्रावाधिषवणे अद्रिर्गव्यन्दुन्दुभेऽधि नृत्य वेदः ॥ १० ॥
शत्रूषाण्नीषाडभिमातिषाहो गवेषणः सहमान उद्भित् ।
वाग्वीव मन्त्रं प्र भरस्व वाचं सांग्रामजित्यायेषमुद्वदेह ॥ ११ ॥
अच्युतच्युत्समदो गमिष्ठो मृधो जेता पुरएतायोध्यः ।
इन्द्रेण गुप्तो विदथा निचिक्यद्धृद्द्योतनो द्विषतां याहि शीभम् ॥ १२ ॥

---

अर्थ—( धीभिः कृतः वाचं प्रवदाति ) बुद्धिके द्वारा बनाया हुई ढोल शब्द करता है। ( सत्वनां आयुधानि उद्धर्षय ) वीरोंके आयुधोंको ऊपर उठा। ( इन्द्रमेदी सत्वनः निह्वयस्व ) शूरको आनन्द देनेवाला तू वीरोंको बुला और ( मित्रैः अमित्रान् अव जङ्घनीहि ) मित्रोंके द्वारा शत्रुओंको मार डाल ॥ ८ ॥

( संक्रन्दनः प्र-वदः ) शब्द करनेवाली और घोषणा करनेवाली, ( धृष्णुषेणः प्रवेदकृत् ) विजयी सेनासे युक्त, चेतना देनेवाली, ( बहुधा ग्रामघोषी ) अनेक प्रकारसे ग्राममें घोषणा करनेवाली, ( श्रेयः वन्वानः ) कल्याण प्राप्त करानेवाली, ( वयुनानि विद्वान् ) सब घोषणाके कार्य जाननेवाली तू दुन्दुभि ( द्वि-राजे ) दो राजाओंमें होनेवाले युद्धमें ( बहुभ्यः कीर्तिं विहर ) बहुत मनुष्योंके लिये कीर्ति प्राप्त करा ॥ ९ ॥

हे ( दुन्दुभे ) ढोल ! तू ( श्रेयःकेतः वसुजित् ) क्षेम करनेवाली, धन जीतनेवाली, ( सहीयान् संग्राम-जित् ) बलवान् युद्धोंको जीतनेवाली, ( ब्रह्मणा संशितः असि ) ज्ञानके द्वारा तैयार की गई है। ( अधिषवणे अद्रिः ग्रावा अंशून् इव ) सोमरस निकालनेके समय जिस प्रकार पत्थर सोमपर नाचते हैं, उसी प्रकार तू ( गव्यन् वेदः अधिनृत्य ) भूमि जीतनेकी इच्छा करनेवाले शत्रुके धनपर नाच ॥ १० ॥

( शत्रूषाड् नीषाड् ) शत्रुको जीतनेवाली, नित्यविजयी, ( अभिमातिषाहः गवेषणः ) वैरियोंको दबानेवाली खोज करनेवाली, ( सहमानः उद्भित् ) बलवान् और उखेडनेवाली, तू ढोल ( वाग्वी मंत्रं इव ) जैसे वक्ता उपदेशको श्रोताओंमें भर देता है। ( वाचं प्रभरस्व ) उसी प्रकार शब्दको सर्वत्र भर दे। ( संग्राम-जित्याय [illegible] इषं उत् वद ) संग्रामको जीतनेके लिये यहां अन्नके विषयमें घोषणा कर ॥ ११ ॥

( अच्युत-च्युत् ) न गिरे हुए शत्रुओंको गिरानेवाली ( स-मदः गमिष्ठः ) आनंदयुक्त, धावा करनेवाली, ( मृधः-जेता ) युद्धोंको जीतनेवाली, ( पुर-एता अयोध्यः ) आगे बढनेवाली और युद्ध करनेके लिये कठिन, ( इन्द्रेण गुप्तः ) इन्द्र द्वारा रक्षित, ( विदथा निचिक्यत् ) युद्धकर्मोंको जाननेवाली, ( द्विषतां हृद्-द्योतनः ) शत्रुओंके हृदयोंको थरानेवाली, तू ढोल ( शीभं याहि ) शीघ्र शत्रुपर चढाई कर ॥ १२ ॥

# दुन्दुभिका घोष

## कांड ५, सूक्त २१

( ऋषि - ब्रह्मा । देवता - वनस्पतिः, दुन्दुभिः, आदित्यादयः । )

विहृदयं वैमनस्यं वदामित्रेषु दुन्दुभे ।
विद्वेषं कश्मशं भयममित्रेषु नि दध्मस्यवैनान्दुन्दुभे जहि ॥ १ ॥
उद्वेपमाना मनसा चक्षुषा हृदयेन च । धावन्तु बिभ्यतोऽमित्राः प्रत्रासेनाज्ये हुते ॥ २ ॥
वानस्पत्यः संभृत उस्रियाभिर्विश्वगोत्र्यः । प्रत्रासममित्रेभ्यो वदाज्येनाभिघारितः ॥ ३ ॥
यथा मृगाः संविजन्त आरण्याः पुरुषादधि ।
एवा त्वं दुन्दुभेऽमित्रानभि क्रन्द प्र त्रासयाथो चित्तानि मोहय ॥ ४ ॥
यथा वृकादजावयो धावन्ति बहु बिभ्यतीः ।
एवा त्वं दुन्दुभेऽमित्रानभि क्रन्द प्र त्रासयाथो चित्तानि मोहय ॥ ५ ॥
यथा श्येनात्पतत्रिणः संविजन्ते अहर्दिवि सिंहस्य स्तनथोर्यथा ।
एवा त्वं दुन्दुभेऽमित्रानभि क्रन्द प्र त्रासयाथो चित्तानि मोहय ॥ ६ ॥

---

अर्थ— हे ( दुन्दुभे ) ढोल ! तू ( अमित्रेषु विहृदयं वैमनस्यं वद ) शत्रुओंके हृदयकी व्याकुलता और मनकी उदासीनताको जाहिर कर दे। ( विद्वेषं कश्मशं भयं अमित्रेषु निदध्मसि ) द्वेष, कशमकश, हलचल और भय शत्रुओंमें भर दे। हे दुन्दुभे ! ( एनान् भय जहि ) इनको मार दे ॥ १ ॥

( आज्ये हुते ) संग्रामके शुरू होते ही ( अमित्राः प्रत्रासेन ) शत्रु घबराहटसे ( मनसा चक्षुषा हृदयेन च बिभ्यतः ) मन, आंख और हृदयसे डरते हुए ( धावन्तु ) भाग जावें ॥ २ ॥

( वानस्पत्यः उस्रियाभिः संभृतः ) वनस्पतिसे अर्थात् लकडीसे उत्पन्न चमडेकी रस्सियां बनी ( विश्व-गोत्र्यः ) सब प्रकार भूमिका रक्षक और ( आज्येन अभिघारितः ) घृतसे सींची हुई तू ( अमित्रेभ्यः प्रत्रासं वद ) शत्रुओंमें कष्टोंकी घोषणा कर ॥ ३ ॥

( यथा आरण्याः मृगाः पुरुषात् अधि संविजन्ते ) जिस प्रकार वनके मृग मनुष्यसे डरकर भागते हैं, ( एवा त्वं अमित्रान् अभिक्रन्द ) उसी प्रकार तू शत्रुओंपर गर्जना कर, ( प्रत्रासय ) उनको डरा दे और ( अथो चित्तानि मोहय ) उनके चित्तोंको मोहित कर ॥ ४ ॥

( यथा अजावयः वृकात् बहु बिभ्यतीः धावन्ति ) जिस प्रकार भेड बकरियां भेडियेसे डरकर भाग जाती हैं, उसी प्रकार हे दुन्दुभि ! तू शत्रुओंपर गर्जना कर, उनको डरा दे और उनके चित्तोंको मोहित कर ॥ ५ ॥

( यथा पतत्रिणः श्येनात् संविजन्ते ) जिस प्रकार पक्षी श्येनसे डरकर भागते हैं और ( यथा स्तनथोः सिंहस्य अहः-दिवि ) जिस प्रकार पशु गर्जनेवाले सिंहसे प्रतिदिन डरते हैं ( एवा त्वं अमित्रान्० ) उसी प्रकार हे दुन्दुभि ! तू शत्रुओंपर गर्जना कर, ( प्रत्रासय ) उनको डरा दे, ( अथो चित्तानि ) और उनके चित्तोंको मोहित कर ॥ ६ ॥

परामित्रान्दुन्दुभिना हरिणस्याजिनेन च । सर्वे देवा अतित्रसन्ये संग्रामस्येशते ॥ ७ ॥
यैरिन्द्रः प्रक्रीडते पद्घोषैश्छायया सह । तैरमित्रास्त्रसन्तु नोऽमी ये यन्त्यनीकशः ॥ ८ ॥
ज्याघोषा दुन्दुभयोऽभि क्रोशन्तु या दिशः । सेनाः पराजिता यतीरमित्राणामनीकशः ॥ ९ ॥
आदित्य चक्षुरा दत्स्व मरीचयोऽनु धावत । पत्सङ्गिनीरा सजन्तु विगते बाहुवीर्ये ॥ १० ॥
यूयमुग्रा मरुतः पृश्निमातर इन्द्रेण युजा प्र मृणीत शत्रून् ।
सोमो राजा वरुणो राजा महादेव उत मृत्युरिन्द्रः ॥ ११ ॥
एता देवसेनाः सूर्यकेतवः सचेतसः । अमित्रान्नो जयन्तु स्वाहा ॥ १२ ॥

---

अर्थ—( ये संग्रामस्य ईशते ) जब युद्धके स्वामी होते हैं वे ( सर्वे देवा ) सब देव ( हरिणस्य अजिनेन दुन्दुभिना च ) हरिणके चमंसे बने हुए नगाडेसे ही ( अमित्रान् परां अतित्रसन् ) शत्रुओंको बहुत डरा देते हैं ॥ ७ ॥

( इन्द्रः यैः पद्-घोषैः ) इन्द्र जिन पादघोषोंसे और ( छायया सह ) छायारूप सेनाके साथ ( प्रक्रीडते ) युद्धकी क्रीडा करता है, ( तैः नः अमीः अमित्राः त्रसन्तु ) उनसे हमारे इन शत्रुओंको त्रास होवे [illegible] ( ये अनीकशः यन्ति ) जो सेनाकी पंक्तियोंके साथ हमला करते हैं ॥ ८ ॥

( ज्या-घोषाः दुन्दुभयः ) धनुष्यकी डोरीके शब्दके साथ ढोल ( याः दिशः अभिक्रोशन्तु ) जितनी दिशाएं हैं उन सबमें शब्द करें । जिससे ( अमित्राणां अनीकशः पराजिताः यतीः ) शत्रुओंकी सबशः पराजित हुई हुई सेना भाग जावे ॥ ९ ॥

हे ( आदित्य ) सूर्य ! ( चक्षुः आदत्स्व ) शत्रुकी दृष्टि हर ले । ( मरीचयः अनुधावत ) प्रकाश किरण हमारे अनुकूल दौडें । ( बाहुवीर्ये विगते ) बाहु वीर्य कम होनेपर ( पत्-संगिनीः आ सजन्तु ) पावोंको बांधनेकी रस्सियां शत्रुओंके पांवमें बांधी जावें ॥ १० ॥

( पृश्निमातरः उग्राः मरुतः ) हे भूमिको माता माननेवाले, शूर, मरनेके लिये सिद्ध [illegible] वीरो ! ( इन्द्रेण युजा शत्रून् प्रमृणीत ) इन्द्र अर्थात् शूर सेनापतिके साथ रहकर शत्रुओंको मार डालो । सोम, वरुण, महादेव, मृत्यु और इन्द्र ये सब शूरोंकी सहायता करनेवाले देव हैं ॥ ११ ॥

( सूर्य केतवः एताः देवसेनाः ) सूर्यका ध्वज लेकर चलनेवाली ये दिव्य सेनाएं ( सचेतसः ) उत्तम चित्तसे युक्त होकर ( नः अमित्रान् जयन्तु ) हमारे शत्रुओंका पराभव करें । विजयके लिये हमारा ( स्व-आ-हा ) आत्मसमर्पण हो ॥ १२ ॥

## नगाडा

ये दोनों सूक्त नगारेका वर्णन कर रहे हैं । यह वर्णन स्पष्ट और सहज समझने योग्य होनेसे इसका भावार्थ [illegible] और विवरण करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है ।

आर्योंका ध्वज— बारहवे मंत्रमें सूर्य चिन्ह युक्त केतुका वर्णन है । यह वर्णन देखनेसे आर्योंका ध्वज सूर्य चिन्ह युक्त था यह बात स्पष्ट हो जाती है ।

# राजाकी स्थिरता

## कांड ६, सूक्त ८७

( ऋषिः – अथर्वा । देवता – ध्रुवः । )

आ त्वाहार्षमन्तरभूर्ध्रुवस्तिष्ठाविचाचलत् । विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु मा त्वद्राष्ट्रमधि भ्रशत् ॥ १ ॥
इहैवैधि माप च्योष्ठाः पर्वत इवाविचाचलत् । इन्द्र इवेह ध्रुवस्तिष्ठेह राष्ट्रमु धारय ॥ २ ॥
इन्द्र एतमदीधरद् ध्रुवं ध्रुवेण हविषा । तस्मै सोमो अधि ब्रवदयं च ब्रह्मणस्पतिः ॥ ३ ॥

---

अर्थ— ( त्वा आहार्षं ) तुझको यहां राज्यगद्दीपर बिठाता हूं । ( अन्तः भूः ) तू हम सबके अंदर रह । ( ध्रुवः अविचाचलत् तिष्ठ ) स्थिर और अविचलित होकर यहां बैठ । ( सर्वाः विशः त्वा वाञ्छन्तु ) सब प्रजाजन तुझको चाहें । ( राष्ट्रं त्वत् मा अधिभ्रशत् ) राष्ट्र तुझसे भ्रष्ट न हो ॥ १ ॥

( इह एव एधि ) यहीं बढ । ( मा अपच्योष्ठाः ) कभी गिर मत, ( पर्वतः इव अविचाचलत् ) पर्वतके समान अविचलित और ( इन्द्रः इव ध्रुवः ) इन्द्रके समान स्थिर होकर ( इह तिष्ठ ) यहां बैठ और ( राष्ट्रं उ धारय ) राष्ट्रका पालन कर ॥ २ ॥

( इन्द्रः ध्रुवेण हविषा ) इन्द्र स्थिर समर्पणसे ( एतं ध्रुवं अदीधरत् ) इसको स्थिररूपसे धारण करता है । ( तस्मै सोमः ) उसको सोमने और ( अयं च ब्रह्मणस्पतिः ) इस ज्ञानपतिने ( अधिब्रवत् ) उपदेश दिया है ॥ ३ ॥

---

भावार्थ— हे राजन् ! तुझको हम सब लोगोंने चुनकर इस राज्यगद्दीपर बिठाया है, अब तू इस राजसभामें रह और यहांका कार्य स्थिर होकर कर । चंचलता छोड दे । सब दिशाओंमें रहनेवाले तेरे प्रजाजन विषयमें संतोष प्रकट करें । तुझसे इस राज्यकी कभी अधोगति न होवे ॥ १ ॥

.. इस राज्यपर स्थिर रह, यहांसे मत गिर । स्थिर होकर यहांका कार्य कर । अपने स्थानसे पदच्युत न हो और इस राष्ट्रका उद्धार कर ॥ २ ॥

इन्द्रने भी आत्मसमर्पणसे स्थिर राज्यको प्राप्त किया था और उसको सोमने ब्रह्मणस्पतिने उत्तम उपदेश दिया था, इस प्रकार तूभी आत्मसमर्पणसे इस राज्यका शासन कर और यहांके सब जन जिस प्रकार सन्तुष्ट हों, उस प्रकार तू राष्ट्रका शासन कर ॥ ३ ॥

### राजाकी स्थिरता

राजा राजगद्दीपर स्थिर किस रीतिसे हो सकता है इस बातका उपदेश बडी उत्तमतासे इस सूक्तमें दिया है ।

( १ ) राजाका सब प्रजाजनों द्वारा चुनाव होना चाहिये, ( २ ) राजाको इस प्रकारका राज्यशासन करना चाहिये कि, जिससे सब लोग प्रसन्न हों और उन्नतिको प्राप्त करें, ( ३ ) राजामें चंचलवृत्ति नहीं होनी चाहिये, ( ४ ) प्रजाके मनको आकर्षित करनेवाला राजा हो, ( ५ ) उसके राज्यशासनसे राष्ट्रकी अवनति न हो, ( ६ ) राजा राष्ट्रके विद्वानोंकी संमतिसे राज्यशासन चलावे । इस प्रकार राजा व्यवहार करेगा तो वह राजगद्दीपर स्थिर रह सकता है, अन्यथा पदच्युत होगा । इस उपदेशसे पता लग सकता है कि कौनसे दुर्गुण रहनेसे राजा राष्ट्रसे भ्रष्ट होता है, देखिये—

( १ ) प्रजाकी अनुमतिके विना जो राजगद्दीपर बैठता है, ( २ ) जो प्रजाकी प्रसन्नता नहीं प्राप्त करता, ( ३ ) जो चंचल वृत्तिका होता है, ( ४ ) जिसका अहित प्रजा चाहती है, ( ५ ) जिससे राज्यशासनसे राष्ट्रकी अधोगति होती है । ( ६ ) जो राष्ट्रके विद्वानोंकी संमतिके विरुद्ध राज्यशासन चलाता है । इस प्रकारका जो राजा होता है वह राज्यसे गिरता है ।

इस सूक्तके मननसे पता लग सकता है [illegible] उत्तम राजा कौनसा है और अधम कौनसा है; किसको राजगद्दीपर रखना चाहिये और किसको नहीं। राजाको भी पता लग जायगा कि किस रीतिसे अपनी स्थिरता होगी और किस कारण राज्यसे निरावद होगी। राजा और प्रजा इन दोनोंको [illegible] सूक्तसे उत्तम बोध प्राप्त हो सकता है।

# शूर वीर

## कांड ७, सूक्त ६२

( ऋषिः — मरीचिः काश्यपः। देवता — अग्निः। )

अयमग्निः सत्पतिर्वृद्धवृष्णो रथीव पत्तीनजयत्पुरोहितः।
नाभा पृथिव्यां निहितो दविद्युतदधस्पदं कृणुतां ये पृतन्यवः ॥ १ ॥

अर्थ— ( अयं अग्निः ) यह अग्निके समान तेजस्वी पुरुष ( सत्पतिः वृद्धवृष्णः ) सज्जनोंका पालक, महाबलवान्, ( पुरः-हितः ) सबका अगुवा ( रथी [illegible] पत्तीन् अजयत् ) महारथी जैसे पैदल सैनिकोंको जीतता है, वैसे ही जीतता है। ( पृथिव्यां नाभा निहितः ) भूमिपर केन्द्रमें रखा है, ( दविद्युतत् ) वह प्रकाशता है, वह ( ये पृतन्यवः अधस्पदं कृणुतां ) जो सेना लेकर चढाई करते हैं उनको पांवके नीचे करे ॥ १ ॥

भावार्थ— यह तेजस्वी पुरुष सज्जनोंका पालन करे, बलवान् बने, जनोंका अगुवा बने, शत्रुसेनाका पराभव करे, महारथी होवे, पृथ्वीके केन्द्र स्थानपर आरूढ होवे, तेजसे प्रकाशित होवे और सैन्य लेकर चढाई करनेवालोंको पांवके तले दबा देवे ॥ १ ॥

मनुष्य इस प्रकार अपने गुण कर्म प्रकाशित करे और अपने राष्ट्रके केन्द्रमें विराजमान रहे।

# वीर पुरुष

## कांड ३, सूक्त ६

( ऋषिः — जगद्बीजं पुरुषः। देवता — वानस्पतिः, अश्वत्थः। )

पुमान्पुंसः परिजातोऽश्वत्थः खदिरादधि। स हन्तु शत्रून्मामकान्यानहं द्वेष्मि ये च माम् ॥ १ ॥

अर्थ— जैसा ( खदिरात् अधि अश्वत्थः ) खैरके वृक्षके ऊपर अश्वत्थ वृक्ष होता है इसी प्रकार ( पुंसः पुमान् परिजातः ) वीर पुरुषसे वीर पुरुष उत्पन्न होता है। ( सः मामकान् शत्रून् हन्तु ) वह मेरे शत्रुओंका वध करे ( यान् अहं द्वेष्मि, ये च माम् ) जिनसे मैं द्वेष करता हूं और जो मुझसे द्वेष करते हैं ॥ १ ॥

भावार्थ— खैरके वृक्षपर अश्वत्थ वृक्ष उगता है और उसीपर बढता है, इसी प्रकार वीर पुरुषसे वीर सन्तान उत्पन्न होती है [illegible]र वीरोंके साथ [illegible] बढती है। ऐसे वीर हमारे वैरियोंको दूर भेजें ॥ १ ॥

तानश्वत्थ निः शृणीहि शत्रून्वैबाधदोधतः । इन्द्रेण वृत्रघ्ना मेदी मित्रेण वरुणेन च ॥ २ ॥
यथाश्वत्थ निरभनोऽन्तर्महत्यर्णवे । एवा तान्त्सर्वान्निर्भङ्ग्धि यानहं द्वेष्मि ये च माम् ॥ ३ ॥
यः सहमानश्चरसि सासहान इव ऋषभः । तेनाश्वत्थ त्वया वयं सपत्नान्त्सहिषीमहि ॥ ४ ॥
सिनात्वेनान्निर्ऋतिर्मृत्योः पाशैरमोक्यैः । अश्वत्थ शत्रून्मामकान्यानहं द्वेष्मि ये च माम् ॥ ५ ॥
यथाश्वत्थ वानस्पत्यानारोहन्कृणुषेऽधरान् । एवा मे शत्रोर्मूर्धानं विष्वग्भिन्द्धि सहस्व च ॥ ६ ॥
तेऽधराञ्चः प्र प्लवन्तां छिन्ना नौरिव बन्धनात् । न वैबाधप्रणुत्तानां पुनरस्ति निवर्तनम् ॥ ७ ॥
प्रैणान्नुदे मनसा प्र चित्तेनोत ब्रह्मणा । प्रैणान्वृक्षस्य शाखयाश्वत्थस्य नुदामहे ॥ ८ ॥

अर्थ— हे ( अश्व-त्थ ) अश्वके समान बलिष्ठ वीर ! ( तान् वैबाधदोधतः शत्रून् ) विविध प्रकारकी बाधायें उत्पन्न करनेवाले द्रोही शत्रुओंको तू ( निः शृणीहि ) मार डाल और ( वृत्रघ्ना इन्द्रेण मित्रेण वरुणेन च मेदी ) वृत्रका नाश करनेवाले इन्द्र, मित्र और वरुणसे मित्रता कर ॥ २ ॥

हे अश्वत्थ ! ( यथा महति अर्णवे निरभनः ) जैसे बडे समुद्रमें तू भेदन करता है, ( एव ) उसी प्रकार ( यान् अहं द्वेष्मि ये च मां ) जिनसे मैं द्वेष करता हूं और जो मेरा द्वेष करते हैं ( तान् सर्वान् निर्भङ्ग्धि ) उन सबको छिन्न भिन्न कर ॥ ३ ॥

हे अश्वत्थ ! ( यः सहमानः ) जो तू शत्रुको दबानेवाला ( ऋषभः इव सासहानः ) बैलके समान बलवान् होकर ( चरसि ) विचरता है, ( तेन त्वया वयं सपत्नान् सहिषीमहि ) उस तेरे साथ हम शत्रुओंको पराजित [illegible] ॥ ४ ॥

हे अश्वत्थ ! ( यान् अहं द्वेष्मि ) जिनसे मैं द्वेष करता हूं और जो मुझसे द्वेष करते हैं ( एनान् मामकान् निर्ऋतिः मृत्योः अमोक्यैः पाशैः शत्रून् सिनातु ) इन [illegible] शत्रुओंको आपत्ति मृत्युके न छूटनेवाले पाशोंसे बांध [illegible] ॥ ५ ॥

हे अश्वत्थ ! ( यथा आरोहन् वानस्पत्यान् अधरान् कृणुष ) जैसे तू ऊपर रहता हुआ अन्य वृक्षोंको नीचे करता है, ( एवा ) इसी प्रकार ( मे शत्रोः मूर्धानं विष्वक् भिन्द्धि ) मेरे शत्रुओंके सिरको सब ओरसे तोड दे और ( सहस्व च ) उनको जीत ॥ ६ ॥

( बन्धनात् छिन्ना नौः [illegible] ) बन्धनसे छूटी हुई नौकाके समान ( ते अधराञ्चः प्रप्लवन्तां ) वे अधोगतिके मार्गसे बहते चले जावें ( वैबाधप्रणुत्तानां पुनः निवर्तनं न अस्ति ) विशेष बाधा करनेवालोंका पुनः लौटना नहीं होता ॥ ७ ॥

( एनान् मनसा प्रनुदे ) इन शत्रुओंको मनसे मैं हटाता हूं । ( चित्तेन उत ब्रह्मणा प्र ) मैं चित्तसे और ज्ञानसे हटाता हूं । ( अश्वत्थस्य वृक्षस्य शाखया ) अश्वत्थ वृक्षकी शाखासे ( एनान् [illegible] नुदामहे ) इनको [illegible] हटा देते हैं ॥ ८ ॥

भावार्थ— हे वीर ! तू शत्रुनाश करनेवाले वीरोंके साथ मिलकर विशेष बाधा करनेवाले शत्रुओंको मार डाल ॥२॥

हे शूर ! जिस प्रकार नौकासे लोग समुद्रको पार कर जाते हैं, उसी प्रकार तू उन सब शत्रुओंका भेदन करके पार हो ॥ ३ ॥

हे बलवान् ! जो तू बलिष्ठ होकर शत्रुको दबाते हुए सर्वत्र संचार करता है, उस तेरी सहायतासे हम अपने सब शत्रुओंको पराजित कर सकते हैं ॥ ४ ॥

हे शक्तिमान् ! मेरे वैरी आपत्तियोंके पाशोंसे बांधे जावें अर्थात् वे आपत्तियोंमें पडें ॥ ५ ॥

जिस प्रकार पीपलका वृक्ष अन्य वृक्षोंपर उगता है और उनको नीचे दबाता [illegible] उसी प्रकार वीर [illegible] शत्रुओंको नीचे दबा [illegible] और उनके सिर तोड देवें ॥ ६ ॥

विशेष बाधा करनेवाले शत्रु अधोगतिसे नीचेकी ओर गिरते जावें । ऐसे एकबार गिरकर वे फिर कभी न [illegible] ॥७॥

मनसे, चित्तसे और अपने ज्ञानसे मैं शत्रुओंको [illegible] करता हूं ॥ ८ ॥

# वीर पुरुष

## अश्वत्थकी अन्योक्ति

यह सूक्त अश्वत्थकी अन्योक्ति है। अन्योक्ति अलंकार पाठक जानते ही हैं। एकका प्रत्यक्ष उल्लेख करके दूसरेके ही विषयमें कहनेका नाम अन्योक्ति है। इसी प्रकार यहां अश्वत्थ वृक्षका वर्णन करते हुए वीर पुरुषका वर्णन किया है। इसलिये यह आलंकारिकोक्ति है।

'अश्वत्थ' शब्दके बहुत अर्थ हैं— (१) पीपल वृक्ष, (२) [ अश्व-स्थ ] अश्वके समान बलवान् बनकर रहनेवाला वीर, (३) [ अ-श्व-स्थ ] जो कल रहेगा ऐसा निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता, नश्वर; (४) सूर्य, (५) अश्विनी नक्षत्र इत्यादि अनेक अर्थ इस शब्दके हैं। यहां पहले दो अपेक्षित हैं।

अश्वत्थ अर्थात् पीपल वृक्ष दूसरे वृक्षोंपर उगा हुआ दिखाई देता है, 'यथा अश्वत्थ वानस्पत्यान् आरोहन् अधरान् कृणुषे। (म० ६)' [redacted] इसपर काव्य दृष्टिसे यह अलंकार हो सकता है कि यह अश्वत्थ वृक्ष बड़ा भारी वीर है जो अन्य वृक्षोंको अपने पांवके नीचे दबाता है और अन्य वृक्षोंके सिरपर अपना पांव रख कर खड़ा हो जाता है। जिस प्रकार वीर पुरुष शत्रुके सिरको अपने पांवके नीचे दबाता है, उसी प्रकार मानो पीपलका यह कृत्य है। इसलिये अश्वत्थवृक्षकी अन्योक्तिसे इस सूक्तमें शूर पुरुषका वर्णन किया है।

## आनुवंशिक संस्कार

इस सूक्तके प्रथम मन्त्रमें ही कहा है कि 'पुंसः पुमान् परिजातः,' वीरसे वीर सन्तान उत्पन्न होती है, वीरोंके कुलमें वीर उत्पन्न होते हैं। इसका यह तात्पर्य नहीं है कि अन्य कुलमें वीर उत्पन्न नहीं हो सकते, अपितु यहां वीर सन्तान उत्पन्न होनेके योग्य वायुमण्डल कहां रहता है यही दिखाया है। बचपनसे वीरताकी बातें श्रवण करनेके कारण वीरके सतानका वीरतासे युक्त होना अत्यन्त स्वाभाविक है, यही यहां कहनेका तात्पर्य है।

यह वीर इस प्रकारके शत्रुओंको हटा देवे, यही सब मन्त्रोंमें कहा है और मन्त्रोंका यह आशय सरल होनेसे इसका अधिक स्पष्टीकरण करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है।

## शत्रुका लक्षण

इस सूक्तमें 'वै-बाध' (विशेष बाधा करना) यही एक वैरी होनेका लक्षण कहा है (म० २, ७)। वैयक्तिक, सामाजिक, धार्मिक, राजकीय आदि अनेक प्रकारके शत्रु हो सकते हैं और इन क्षेत्रोंमें ये शत्रु विशेष प्रकारकी बाधा भी खड़ी करते हैं। ये सब शत्रु दूर करने चाहिये और जनताका सुख बढ़ाना चाहिये। यह इस सूक्तके उपदेशका सार है। शत्रुको दूर करनेका उपाय इस प्रकार करना चाहिये—

मनसा, चित्तेन उत ब्रह्मणा यतान् प्र णुदे।
(म० ८)

'मन, चित्त और ज्ञानसे शत्रुओंको दूर करनेके उपाय सोचने चाहिये' और उन उपायोंका मनन करना चाहिये। मनसे शत्रुनाश करनेका मनन करना चाहिये, चित्तसे इसी बातका चिंतन करना चाहिये और अपना ज्ञान बढ़ाकर उस ज्ञानसे ऐसी योजनाएं करनी चाहिये कि जिससे शत्रु भी यहीं नष्ट हो जावे। तात्पर्य यह कि हरएक प्रकारकी युक्ति करके शत्रुको हटाना चाहिये।

## गिरावटका मार्ग

जो विशेष बाधा करते हैं, जो जनताको सताते हैं, जो उपद्रवी होते हैं वे स्वकर्मसे ही गिरते हैं। उनके बुरे कर्मोंके कारण वे स्वयं अधोगतिके मार्गसे गिरते रहते हैं, इस विषयमें सप्तम मन्त्रका वचन हरएक मनुष्यके लिये मनन करने योग्य है—

बन्धनात् छिन्ना नौः इव, ते अधराञ्चः प्र प्लवन्ताम्।
वैबाधप्रणुत्तानां पुनः निवर्तनं नास्ति॥ (म ७)

'बन्धनसे नौका जैसे छूटती है और जल प्रवाहसे बहती जाती है, उसी प्रकार वे जनताको विशेष कष्ट देनेवाले दुष्कर्मी अधोगतिसे नीचेकी ओर गिरते जाते हैं। उनके उठनेकी कोई आशा नहीं है। जो दुष्ट जनताको विशेष बाधा करते हैं और उस कारण पतित होते जाते हैं, उनके ऊपर उठनेकी कोई आशा नहीं है।

इस मन्त्रने पाठकोंको सावधान किया है कि वे अपने चरित्रका अवलोकन करें और सोचें कि अपनी ओरसे तो किसीको कष्ट नहीं होते हैं? क्योंकि जो दूसरोंको कष्ट

देते हैं उनकी उन्नतिकी कोई आशा नहीं है। एक मनुष्य दूसरे मनुष्यको कष्ट देगा, एक जाति दूसरी जातिको कष्ट देगी, एक राष्ट्र दूसरे राष्ट्रको सतायेगा, तो यह सतानेवाले अन्य रीतिसे गिरते जाते हैं और उनके उठनेकी कोई आशा नहीं होती। जो राष्ट्र दूसरे देशोंको परतंत्रतामें रखते हैं वे इसी प्रकार गिरते जाते हैं। साम्राज्यवादके कारण भी इस प्रकार गिरावट होती जाती है। यदि किसीको दबाकर एक स्थानपर रखना हो तो जैसे दबे हुएको वहां दबकर रहना पडता है, उसी प्रकार दबानेवालेको भी वहां ही रहना पडता है। इसी प्रकार अन्य बातें पाठक जान सकते हैं। तात्पर्य यह है कि कोई भी जाति, जो दूसरोंपर अत्याचार करती है, स्वयं अधोगतिके मार्गसे गिरती जाती है और जबतक वह अपना अत्याचार बंद नहीं करती, तबतक उसके उठनेका कोई मार्ग नहीं होता है। यह जानकर कोई किसी दूसरेपर कभी अत्याचार न करे। दूसरेपर अत्याचार न करनेसे ही उन्नतिका मार्ग खुला रह सकता है।

## विजयकी तैयारी

इस सूक्तमें ' सहमान, सासहान ' ( मं० ४ ) ये दो शब्द हैं, अन्य स्थानोंमें ' सहमान, असह्य ' ये शब्द हैं, जो विजयकी तैयारीके सूचक हैं—

१ सहमान— शत्रुके हमले होनेपर भी जो अपना स्थान नहीं छोडता।

२ असह्य, सासहान- इसके हमले शत्रुपर होनेपर शत्रु इसके संमुख ठहर नहीं सकता।

विजय प्राप्त करना हो तो अपनी तैयारी ऐसी करनी चाहिये। तभी विजय होगी।

# अथर्ववेद—

## मातृभूमि और स्वराज्यशासन

## सु भा षि त

---

### ( अथर्व. १२।१ )

१. सत्यं बृहद् ऋतं उग्रं दीक्षा तपो ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ( मं. १ )- सत्य, बृहद्भाव, सरलता, क्षमता, दक्षता, तप, कष्ट सहन करनेकी शक्ति, ज्ञान और यज्ञ ये गुण मातृभूमिको धारण करते हैं ( सज्जनोंका सत्कार करना, परस्पर संगठन करना और निर्बलोंको दान देना यज्ञ है )।

२. सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्नी उरुं लोकं पृथिवी [illegible] कृणोतु ( १ )- यह मातृभूमि हमारे भूतकालकी रक्षा करनेवाली थी, उसी प्रकार यह हमारे भविष्यकालकी रक्षा करनेवाली भी है और सब परिस्थितियोंमें हमें यह सुरक्षित रखनेवाली है। वह हमें विस्तृत कार्यक्षेत्र प्रदान करे।

३. असंबाधं मध्यतो मानवानां यस्या उद्वतः प्रवतः समं बहु ( २ )- हमारी मातृभूमिमें रहनेवालोंमें ऊंच-नीचकी असमानताके साथ ही समता भी बहुत है।

४. पृथिवी नः प्रथतां राध्यतां नः ( २ )- यह मातृभूमि हमारा यश सब जगह फैलावे।

५. यस्यां अन्नं कृष्टयः संबभूवुः ( ३-४ )- इस मातृभूमिमें किसान आपसकी सहायता एवं संगठनसे बहुतसा अन्न पैदा करें।

६. सा नो भूमिः पूर्वपेये दधातु ( ३ )- वह हमारी मातृभूमि हमें खाने पीनेको बहुतसी सामग्री देवे।

७. सा नो भूमिः गोष्वप्यन्ने दधातु ( ४ )- वह हमारी मातृभूमि हमें गाय और अन्न देवे।

८. यस्यां पूर्वे पूर्वजनाः विचक्रिरे ( ५ )- जिस मातृभूमिमें हमारे पूर्वजनोंने विशेष पराक्रम किया।

९. यस्यां देवा असुरानभ्यवर्तयन् ( ५ )- जिस मातृभूमिमें देवोंने असुरोंको पराजय करके उन्हें भगा दिया।

१०. गवामश्वानां वयसश्च विष्ठा भगं वर्चः पृथिवी नो दधातु ( ५ )- हमारी मातृभूमि गाय घोडे और पशु-पक्षियोंके रहनेके लिये भी स्थान देती है, वह हमें भी भाग्य और तेज देवे।

११. विश्वंभरा वसुधानी प्रतिष्ठा हिरण्यवक्षा जगतो निवेशनी द्रविणे नो दधातु ( ६ )- सबका भरणपोषण करनेवाली, धनके खानोंको अपने अन्दर छुपाकर रखनेवाली, सोनेके खानोंवाली, चराचरको आधार देनेवाली यह मातृभूमि हमें भरपूर धन दे।

१२. यां रक्षन्त्यस्वप्ना विश्वदानीं देवा भूमिं पृथिवीमप्रमादं, सा नो मधुप्रियं दुहां, अथो उक्षतु वर्चसा ( ७ )- आलस न करनेवाले देव प्रमाद न करते हुए हमारी मातृभूमिकी रक्षा करते हैं। वह प्रिय मधुररस देकर हमें तेजसे युक्त करे।

१३. यां मायाभिरन्वचरन् मनीषिणः ( ८ )- ज्ञानी मनुष्य अपनी शक्तियोंसे मातृभूमिकी सेवा करते हैं।

१४. सा नो भूमिः त्विषिं बलं राष्ट्रे दधातूत्तमे ( ८ )- यह हमारी मातृभूमि हमारे राष्ट्रमें तेज और बल स्थापित करे।

१५. यस्यां आपः परिचराः समानीरहोरात्रे अप्रमादं क्षरन्ति ( ९ )- मातृभूमिके सेवक जल प्रवाहके समान दिन रात भ्रमण करते [illegible] लोगोंकी सेवा करते हैं।

१६. सा नो भूमिः भूरिधारा पयो दुहामथो उक्षतु वर्चसा ( ९ )- वह हमारी मातृभूमि हमें अनेक धारोंसे [illegible] देकर हमें तेज युक्त करे।

१७. यामश्विनावमिमातां विष्णुर्यस्यां विचक्रमे, इन्द्रो यां चक्र आत्मनेऽनमित्रां शचीपतिः, सा नो भूमिर्विसृजतां माता पुत्राय मे पयः ( १० )- अश्विनी

*

देवोंने जिसे माया, विष्णुने जिस पर पराक्रम किया, शक्तिशाली इन्द्रने जिसे शत्रुरहित किया, वह हमारी मातृभूमि अपने पुत्रों ( हम ) को दूध देवे।

१८. गिरयस्ते पर्वता हिमवन्तोऽरण्यं ते पृथिवि स्योनमस्तु ( ११ )- हे मातृभूमि ! तेरे पर्वत, हिमशिखर और जंगल हमें सुख देनेवाली हों।

१९. अजीतोऽहतो अक्षतोऽध्यष्ठां पृथिवीमहम् ( ११ )- अविजित, न मरनेयोग्य, क्षतादिसे रहित मैं इस पृथ्वीका अध्यक्ष होकर रहूं।

२०. यास्त ऊर्जस्तन्वः संबभूवुः। तासु नो धेहि, अभि नः पवस्व ( १२ )- तुमपर जिन वीरोंने जन्म लिया है, उनमें हमें स्थापित कर और हमारी रक्षा कर।

२१. माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः ( १२ )- यह भूमि मेरी माता है और मैं इसका पुत्र हूं।

२२. सा नो भूमिर्वर्धयद् वर्धमाना ( १३ )- वह भूमि स्वयं भी बढती हुई हमारा संवर्धन करे।

२३. यो नो द्वेषत् पृथिवि, यः पृतन्यात्, योऽभिदासान्मनसा, यो वधेन, तं नो भूमे रन्धय पूर्वकृत्वरि ( १४ )- हे मातृभूमि ! जो हमसे द्वेष करते हैं, जो सेना लेकर हम पर हमला करते हैं, जो मनमें हमें दास बनानेकी इच्छा करते हैं, जो वध करके हमारा नाश करना चाहते हैं, हे अपूर्व कार्य करनेवाली हमारी मातृभूमि ! तू उनका नाश कर।

२४. त्वज्जातास्त्वयि चरन्ति मर्त्यास्त्वं बिभर्षि द्विपदस्त्वं चतुष्पदः ( १५ )- तुमपर जन्मे हुए मनुष्य तेरी गोद पर सवार करते हैं। तू ही दोपायों और चौपायों को धारण करके उनका भरण पोषण करती है।

२५. तवेमे पृथिवि पञ्च मानवा येभ्यो ज्योतिरमृतं मर्त्येभ्यः उद्यन्त्सूर्यो रश्मिभिरातनोति ( १५ )- ये पांच प्रकारके मनुष्य तेरे ही हैं, जिनके लिए सूर्य उदय होकर अपनी किरणोंसे तेज और अमृत देता है।

२६. ता नः प्रजाः सं दुह्रतां समग्रा वाचो मधु पृथिवि धेहि मह्यम् ( १६ )- हे हमारी मातृभूमि ! यह हमारी प्रजा एकत्र होकर आपसमें मीठे शब्द बोले और मुझसे भी मीठे शब्द बोले।

२७. पृथिवीं धर्मणा धृतां शिवां स्योनामनुचरेम विश्वहा ( १६ )- धर्मके द्वारा धारण की गई इस मातृभूमि की सेवा हम हमेशा करते रहें।

२८. महांस्त्वेन्द्रो रक्षत्यप्रमादं ( १८ )- महान् इन्द्र प्रमाद रहित होकर तेरी रक्षा करता है।

२९. सा नो भूमे प्ररोचय ( १८ )- हे मातृभूमि ! तू हमें तेजस्वी कर।

३०. मा नो द्विक्षत कश्चन ( १८, २३, २५ )- हमसे कोई भी द्वेष न करे।

३१. पृथिव्यासितज्ञुः त्विषीमन्तं संशितं मा कृणोतु ( २१ )- पृथ्वीपर जो अग्नि है, वह मुझे तेजस्वी और प्रसिद्ध करे। ( असित-ज्ञुः )= उल्टे मार्गसे जानेवाली अग्नि।

३२. भूम्यां मनुष्या जीवन्ति स्वधयान्नेन मर्त्याः ( २२ )- पृथ्वीपर मनुष्य धारणशक्ति बढानेवाले अन्नसे जीवित रहते हैं।

३३. भूम्यां देवेभ्यो ददति यज्ञं हव्यं अरंकृतम् ( २२ )- मातृभूमिपर देवोंके लिए अलंकृत हवनसामग्रीसे यज्ञ करता हूं।

३४. सा नो भूमिः प्राणमायुर्दधातु, जरदष्टिं मा पृथिवी कृणोतु ( २२ )- वह हमारी मातृभूमि हमें प्राण और आयु देवे और वृद्धावस्थातक हमें रहने योग्य बनावे।

३५. तेन मां सुरभिं कृणु ( २३-२४ )- उससे मुझे सुगंधित कर।

३६. तस्यै हिरण्यवक्षसे पृथिव्या अकरं नमः ( २६ )- अपने अन्दर सोनेको धारण करनेवाली मातृभूमिको मैं नमस्कार करता हूं।

३७. पृथिवीं विश्वधायसं धृतामच्छा वदामसि ( २७ )- सबको धारण करनेवाली मातृभूमिके विषयमें हम हमेशा अच्छे शब्द ही बोलें।

३८. मा व्यथिष्महि भूम्याम् ( २८ )- मातृभूमिको हम दुःख न दें।

३९. स्थामि ते पदेम भूमे ( २९ )- हे मातृभूमि ! हम तेरे आश्रयसे रहें।

४०. शुद्धा नः आपः तन्वे क्षरन्तु ( ३० )- हमारे शरीरकी शुद्धताके लिए साफ पानी बहता रहे।

४१. यो नः सेतुरप्रिये तं निदध्मः ( ३० )- जो हमें कष्ट देता है, उन्हें यह मातृभूमि दुःख देती है।

४२. पवित्रेण पृथिवी मोत्पुनामि ( ३० )- हे मातृभूमि ! पवित्रतासे मैं अपनेको पवित्र करता हूं।

४३. या प्रदिशः स्योनास्ता मह्यं चरते भवन्तु

( ३१ )–सब दिशायें सब जगह सचार करनेवाले मेरा कल्याण करनेवाली हों।

४४. मा निपत्तं भुवने शिश्रियाणः ( ३१ )– जहां [illegible] रहते हैं, वहां हमारा पतन न हो।

४५. स्वस्ति भूमे नो भव। ( ३२ )– हे मातृभूमि! हमारे लिए तू कल्याण करनेवाली हो।

४६. मा विदन् परिपन्थिनः ( ३२ )– शत्रु मुझे न जान सकें।

४७ वरीयः यावया वधम् ( ३२ )–हमारे श्रेष्ठ वीर हमारे शत्रुओंका वध करनेके लिये जावें।

४८. मे चक्षुः मा मेष्ठ उत्तरमुत्तरां समाम् ( ३३ ) – मेरे नेत्र वृद्धावस्थामें भी प्रकाश देते रहें।

४९. ऋतवस्ते विहिता हायनीरहोरात्रे पृथिवि नो दुहाताम् ( ३६ )–"हे मातृभूमि! तुझ पर होनेवाले सब ऋतु और दिन रात मेरे लिए सुखदायक पदार्थ दें।

५०. यस्यां पूर्वे भूतकृत ऋषयो गा उदानृचुः सप्त सत्रेण वेधसो यज्ञेन तपसा सह ( ३९ )– जिस हमारी भूमिमें प्राचीन समयमें अद्भुत कार्य करनेवाले महर्षि, मुनि, तप, यज्ञ आदि सत्रमें स्तुति गाते थे।

५१. सा नो भूमिरादिशतु यद्धनं कामयामहे ( ४० )–वह मातृभूमि हमें यथेच्छ धन देवे।

५२. यस्यां गायन्ति नृत्यन्ति भूम्यां ( मर्त्याः ) ( ४१ )–जिस मातृभूमिमें मनुष्य आनन्दसे गाते और नाचते हैं।

५३. युध्यन्ते यस्यां आक्रन्दो यस्यां वदति दुंदुभिः ( ४१ )–जिस मातृभूमिके लिए वीर पुरुष युद्ध करते हैं और युद्धके समय नगाड़ेकी आवाज गूजती है।

५४. सा नो भूमिः प्रणुदतां सपत्नान्, असपत्नं मा पृथिवी कृणोतु ( ४१ )– वह हमारी मातृभूमि शत्रुओंको दूर करके मुझे शत्रुरहित करे।

५५. यस्यामन्नं व्रीहियवौ यस्यामिमाः पञ्च कृष्टयः ( ४२ ) जिस मातृभूमिमें चावल और जौ उत्पन्न होते हैं और पांच प्रकारके लोग जिसकी पीठपर रहते हैं।

५६ यस्याः पुरो देवकृताः क्षेत्रे यस्या विकुर्वते ( ४३ )– जिस मातृभूमिमें देवोंके द्वारा बसाये गए नगर हैं और जिस क्षेत्रमें वीर पुरुष विशेष पराक्रम करते हैं।

५७. प्रजापतिः पृथिवीं विश्वगर्भां आशामाशां रण्यां नः कृणोतु ( ४३ )– प्रजापति सबको अपने गर्भमें धारण करनेवाली इस हमारी मातृभूमिको प्रत्येक दिशाओंमें रमणीय करे।

५८. निधिं बिभ्रती बहुधा गुहा वसु मणिं हिरण्यं पृथिवी ददातु मे ( ४४ )– हमारी मातृभूमि अनेक प्रकारके धन अपनेमें धारण करती है, वह हमें रत्न और सोना [illegible]।

५९. जनं बिभ्रती बहुधा विवाचसं नानाधर्माणं पृथिवी यथौकसम्। ( ४५ )– हमारी मातृभूमि अनेक भाषा बोलनेवाले और अनेक धर्मावलम्बी मनुष्योंको एक घरके मनुष्योंके समान धारण करती है।

६० सहस्रं धारा द्रविणस्य मे दुहां ध्रुवेव धेनुरनपस्फुरन्ती ( ४५ )- लात न मारनेवाली गायके समान यह हमारी मातृभूमि हमें हजारों धाराओंसे धन दे।

६१. यस्ते सर्पो वृश्चिकः तृष्टदंश्मा ... ( ४६ )– जो सर्प, बिच्छू आदि प्राणि पृथ्वीकी पीठ पर रहते हैं वे मेरे पास न आवें।

६२. यच्छिवं तेन नो मृड ( ४६, ४७ ) जो कल्याणकारक है, उसकी सहायतासे हमें सुखी कर।

६३. ये ते पन्थानो बहवो जनायना, रथस्य वर्त्मानसश्च यातवे, यैः संचरन्त्युभये भद्रपापास्तं पन्थानं जयेमानमित्रं अतस्करम् ( ४७ )– तेरी पीठपर लोगोंके आने जानेके और रथके मार्ग हैं, जिनसे पापी और पुण्यात्मा लोग आते जाते हैं, उन रास्तोंको शत्रुरहित और चोररहित कर, ताकि हम विजयी हों।

६४. रक्षो अप बाधयास्मत् ( ४९ )– राक्षसोंको हमसे दूर कर।

६५. पिशाचान्त्सर्वा रक्षांसि तानस्मद् भूमे यावय ( ५० )– हे मातृभूमि! सब पिशाचों और राक्षसोंको हमारे पाससे दूर कर।

६६. सा नो दधातु भद्रया प्रिये धामनि धामनि ( ५२ )– वह मातृभूमि हमें हमारे प्रिय घरोंमें कल्याणपूर्वक सुरक्षित रखे।

६७. अहमस्मि सहमान उत्तरो नाम भूम्याम्। अभीषाडस्मि विश्वाषाडाशामाशां विषासहिः ( ५४ ) – मैं विजयी, उन्नततर और श्रेष्ठ होकर मातृभूमिमें रहता हूं, मैं सब ओरसे विजयी होकर शत्रुको पराजय करता हूं।

६८ ये ग्रामा यदरण्यं याः सभा अधि भूम्यां ये संग्रामाः समितयस्तेषु चारु वदेम ते ( ५६ )- जो गाव, जो जंगल और जो सभायें हमारी मातृभूमिमें हैं और जो युद्ध होते हैं, इन सब स्थानोंमें तेरे बारेमें हम उत्तम यशका ही कथन करें।

६९ यद्वदामि मधुमत्तद्वदामि ( ५८ )- जो मैं बोलूं वह मीठा ही बोलूं।

७० त्विषीमानस्मि जूतिमान् अवान्यान् हन्मि दोधतः ( ५८ )- मैं तेजस्वी ज्ञानी हूं, जो घातक कृत्य करते हैं, उनका नाश करता हूं।

७१ यत् त ऊनं तत्त आपूरयाति प्रजापतिः प्रथमजा ऋतस्य ( ६१ ) तुममें जो न्यूनता हो, वह प्रजापालक और सत्यका प्रथम प्रवर्तक पूर्णता करेगा।

७२ उपस्थास्ते अनमीवा अयक्ष्मा अस्मभ्यं सन्तु पृथिवि प्रसूताः ( ६२ )- तुझसे उत्पन्न हुए हम नीरोग एवं आरोग्य सम्पन्न होकर हे मातृभूमि ! तेरे समीप उपस्थित रहें।

७३ दीर्घं न आयुः ( ६२ )- हमारी आयु दीर्घ हो।

७४ प्रतिबुध्यमाना वयं तुभ्यं बलिहृतः स्याम ( ६२ )- ज्ञानी होकर हम तेरे लिए बलि देनेवाले होवें।

७५. भूमे मातर्निधेहि मा भद्रया सुप्रतिष्ठितम् ( ६३ )- हे मातृभूमि ! मुझे उत्तम रीतिसे कल्याणपूर्वक प्रतिष्ठित कर।

७६. संविदाना दिवा कवे श्रियां मा धेहि भूत्याम् ( ६३ )- हे ज्ञानी ! मुझे हमेशा ज्ञानयुक्त और सबसाथ कर और ऐश्वर्योंमें भी हमें और ज्यादा ऐश्वर्यवान् कर।

## विराट् ( कां. ८।१० )

१. विराड् वा इदमग्र आसीत्, तस्या जाताया सर्वमबिभेद् इयमेवेदं भविष्यतीति ( १ )- प्रथम सब जगह राजविहीन स्थिति थी, बस इस अवस्थासे सबको भय हुआ कि कहीं यह राजविहीन स्थिति हमेशा तो नहीं रहेगी।

२. सोऽदक्रामत् सा गार्हपत्ये न्यक्रामत् ( २ )- यह प्रजाशक्ति उत्क्रान्त होकर गृहस्थाश्रमके रूपमें परिणत हुई।

३. सोऽदक्रामत् सा सभायां न्यक्रामत् ( ८ )- यह प्रजाशक्ति उत्क्रान्त होकर ग्रामसभामें परिणत हुई।

४ सोऽदक्रामत् सा समितौ न्यक्रामत् ( ११ )- वह प्रजाशक्ति उत्क्रान्त होकर राष्ट्रसमितिमें परिणत हुई।

५ सोऽदक्रामत् सा मन्त्रणे न्यक्रामत् ( १२ )- वह प्रजाशक्ति उत्क्रान्त होकर मंत्रिमण्डल में परिणत हुई।

## राष्ट्रीदेवी ( कां. ४।३० )

१. अहं राष्ट्री संगमनी वसूनां चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम् ( १ )- मैं राष्ट्रीयशक्ति हूं, मैं धन एकत्रित करती हूं, मैं ज्ञानी और पूजनीयोंमें भी पूजनीय हूं।

२ तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तः ( २ )- बहुत उत्साह बढानेवाले देव सर्वत्र विद्यमान मुझ राष्ट्रशक्तिको अपने अन्दर विशेष रूपसे धारण करते हैं।

३ अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवानामुत मानुषाणाम् ( ३ )- मानवों और देवोंमें यह शक्ति आदरणीय है, यह मैं स्वयं कहता हूँ।

४ यं कामये तं तमुग्रं कृणोमि, तं ब्रह्माणं, तमृषिं तं सुमेधाम् ( ३ )- मैं राष्ट्रशक्ति जिसको उन्नत करना चाहती हूं उसे उग्रवीर, ब्राह्मण, ऋषि और उत्तम बुद्धिमान् करती हूं।

५. मया सोऽन्नमत्ति, यो विपश्यति, यः प्राणिति, य ईं शृणोत्युक्तम् ( ४ )- मेरी कृपासे वह अन्न खाता है, देख सकता है, जीवित रह सकता है और हमारी बातोंको सुनता है।

६. अमन्तवो मां त उपक्षियन्ति श्रुधि, श्रुत, श्रद्धेयं ते वदामि ( ४ )- मेरा ( राष्ट्रशक्तिका ) जो अपमान करता है, वह विनाशको प्राप्त होता है। हे विद्वान् पुरुष ! यह सुन। श्रद्धाके योग्य उपदेशोंको मैं तुझे देती हूं।

७ अहं रुद्राय धनुरातनोमि ब्रह्मद्विषे शरवे हन्तवा उ ( ५ )- मैं रुद्र ( उग्र, भयंकर ) वीरोंको धनुष तानकर तैयार कर देती हूं, इस कारण ज्ञानसे द्वेष करनेवाले दुष्टोंका नाश होता है।

८ अहं जनाय समदं कृणोमि अहं द्यावापृथिवी आविवेश ( ५ )- मैं लोगोंके लिए हर्षदायक पदार्थ देती हूं, मैं द्युलोकसे पृथ्वीतक फैली हुई हूं।

९. अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन् ( ७ )- मैं इस राष्ट्रके लिए राष्ट्र रक्षकका निर्माण करती हूं।

## राष्ट्रसभाकी अनुमति ( कां ७।१२ )

१ सभा च मा समितिश्चावतां प्रजापतेर्दुहितरौ संविदाने ( १ )- सभा और समिति ये दोनों राजाकी पुत्रियां हैं और राजाका संरक्षण करती हैं।

२ येना संगच्छा उप मा स शिक्षात् ( १ - जिन सभासदोंसे मैं मिलूं, वे मुझे उत्तम सलाह दें।

३ चारु वदानि पितरः संगतेषु ( १ )- हे सभासदो ! मैं सभामें उत्तम भाषण करूं।

४ ये ते के च सभासदस्ते मे सन्तु सवाचसः ( २ )- तेरे जो सभासद हैं, वे मेरे साथ मधुर बोलनेवाले हों।

५ विद्म ते सभे नाम नरिष्टा नाम वा असि ( २ ) - हे सभा ! तेरा नाम हम जानते हैं, तेरा नाम अहिंसक है।

६ एषामहं समासीनानां वर्चो विज्ञानमा ददे ( १ )- इन सभासदोंके पाससे मैं तेज और ज्ञान प्राप्त करता हूं।

७ अस्याः सर्वस्याः संसदो मामिन्द्र भगिनं कृणु ( १ )- हे इन्द्र ! इन सभी सभाओंका मुझे भागीदार बना।

### ( कां ७।९१ )

१ बाधतां द्वेषो अभयं नः कृणोतु ( १ ) शत्रुओं में भीति उत्पन्न कर हमें निर्भय करो।

२ सुवीर्यस्य पतयः स्याम ( १ )- उत्तम वीरत्वके हम स्वामी होकर रहें।

### ( कां. ७।९२ )

१ अस्मद्‌द्वेषांसि युयोत ( १ )- हमसे द्वेष करनेवाले हमारे शत्रु दूर हों।

२ अपि भद्रे सौमनसे स्याम ( १ - हम कल्याणकारक मनकी उत्तम स्थितिमें रहें।

### ( कां ७।९३ )

१ इन्द्रेण मन्युना वयमभिष्याम पृतन्यतः घ्नन्तो वृत्राण्यप्रति ( १ )- उत्साहरूपी इन्द्रके साथ रहकर हम चढाई करनेवाले शत्रुको जीतते हैं और घेरनेवाले शत्रुओंको सैन्य सहित मार डालते हैं।

### ( कां ७।८४ )

१ क्षत्रभृत् दीदिहीह ( १ )- क्षत्रियोंका भरण-पोषण कर यहां प्रकाशित हो।

२ विश्वा अमीवाः प्रमुञ्चन् ( १ )- सब रोगोंको दूर कर।

३ मानुषीभिरुग्रः शिवाभिरद्य पारयाहि नो गयम् ( १ ) मनुष्योंके कल्याणदायक संगठनसे हमारे घरोंका संरक्षण कर।

४ अपानुदो जनमभिष्यन्तं ( २ - शत्रुओंके सहायकोंको दूर करो।

५ उरु देवेभ्यो अकृणोरु लोकम् ( २ )- दिव्य जनोंके लिए विस्तृत स्थान तयार करो।

६ सृकं संशाय पविमिन्द्र तिग्मं वि शत्रून् ताढि वि मृधो नुदस्व ( ३ )- बाण और वज्र तीक्ष्ण कर शत्रुओंको मार और हिंसकोंको दूर कर।

### ( कांड ६।८८ )

१ ध्रुवो राजा विशामयं ( १ )- इन प्रजाओंमें राजाको स्थिर कर।

२ राष्ट्रं धारयतां ध्रुवम् ( २ )- राष्ट्रको स्थिरतासे धारण कर।

३ ध्रुवोऽच्युतः प्रमृणीहि शत्रून्, शत्रूयतोऽधरान् पादयस्व ( ३ )- अवनतिकी ओर न जाते हुए स्थिर होकर शत्रुका नाश कर और हमसे शत्रुत्व करनेवाले दुष्टोंको नीचे गिरा दे।

४ ध्रुवाय ते समितिः कल्पतामिह ( ३ )- तेरी स्थिरताके लिए राष्ट्रसमिति समर्थ हो।

### ( कां ६।५४ )

१ अस्य क्षत्रं श्रियं महीं वृष्टिरिव वर्धया तृणम् ( १ - जिस प्रकार वर्षा धन धान्य और घास आदि बढाती है, उसी प्रकार इस राजाके क्षात्रतेजसे धन और भूमि बढ।

२ इमं राष्ट्रस्याभिवर्गे कृणुत युज उत्तरम् ( २ ) - इस राजाको राष्ट्रके मुख्य पुरुषोंमें योग्य और अधिक श्रेष्ठ करो।

३ सबन्धुश्चासबन्धुश्च यो अस्मान् अभिदासति सर्वं तं रन्धयामसि ( ३ )- जो हमारा भाई अथवा और कोई दूसरा मनुष्य हमें दास बनाना चाहता है उन सबका नाश हम करते हैं।

### ( कां ४।८ )

१ ( यो ) भूतेषु पय आदधाति स भूतानामधिपतिर्बभूव ( १ )- जो प्राणिमात्रको दूध जैसे उपयोगी पदार्थ देता है, वह प्राणियोंका अधिपति होता है।

२ स राजा राज्यमनु मन्यतामिदम् ( १ ) – वह राजा [illegible] राष्ट्रका अनुमोदन करे।

३ अभिप्रेहि, माप वेन, उग्रश्चेता सपत्नहा ( २ ) – आग बढ पीछे मत हट, तू उग्रवीर, चेतना देनेवाला और शत्रुओंका नाश करनेवाला हो।

४ आतिष्ठ मित्रवर्धन ( २ )– हे मित्र बढाने वाले ! तू अपने स्थान पर स्थिर हो।

५ श्रियं वसानश्चरति स्वरोचि ( ३ )– सम्पत्ति प्राप्त करके अपने तेजसे वह सञ्चार करता है।

६ विक्रमस्व विशो महो. ( ४ )– महान दिशाओंमें तू पराक्रम कर।

७ विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु ( ४ )– सारी प्रजायें तुझे चाहें, तुझसे प्रेम करें।

( कां. ३।५ )

१ पर्णो वर्चेन प्रश्रृणन्त्सपत्नान् ( १ )– अपने बलसे जो शत्रुका नाश करते हैं वे ही वास्तवमें बलवान् होते हैं।

२ मयि धारयताद्रयिम् ( १ )– मुझमें धन धारण करा।

३ अहं राष्ट्रस्याभीवर्गे निजो भूयासमुत्तमः ( २ )– मैं राष्ट्रमें और हितकारी पुरुषोंमें उत्तम और उनका अपना होकर रहूं।

४ अस्मभ्यं सहायुषा देवा ददतु भर्तवे ( ३ )– दीर्घायुष्यके साथ भरणपोषणके लिए देव उसे हमें दें।

५ तं प्रियासं बहु रोचमानो दीर्घायुत्वाय शतशारदाय ( ४ )– मैं अत्यंत तेजस्वी होकर सबको दीर्घायु प्राप्त हो इसलिए उसका प्रिय करता हूं।

६ ये धीवानो रथकाराः कर्मारा ये मनीषिणः उपस्तीन् पर्ण मह्यं त्वं सर्वान् कृण्वभितो जनान् ( ६ )– जो बुद्धिमान्, रथकार और लोहार हैं, उन सबको हे पर्णमणे ! तू मेरे सामने उपस्थित कर।

७ ये राजानो राजकृतः सूता ग्रामण्यश्च ये उपस्तीन् पर्ण मह्यं त्वं सर्वान् कृणु, अभितो जनान् ( ७ )– जो सरदार, राजा निर्माण करनेवाले सूत और ग्रामनेता हैं, उन्हें तू मेरे पास उपस्थित कर।

( कां. ३।४ )

१ आ त्वा गन् राष्ट्रं सह वर्चसोदिहि ( १ )– तेरे पास जो राज्य आया है, उसमें तू तेजके साथ उदयको प्राप्त हो।

२ प्राङ् विशांपतिरेकराट् त्वं विराज ( १ )– प्रजाका एक प्रमुख स्वामी एक राजा होकर तू विराजमान हो।

३ सर्वास्त्वा राजन् प्रदिशो ह्वयन्तु ( १ )– हे राजा ! सब दिशाओंमें रहनेवाली तेरी प्रजा तुझे बुलावे।

४ उपसद्यो नमस्यो भवेह ( १ )– पास जाने योग्य और नमस्कारके लायक हो।

५ त्वां विशो वृणतां राज्याय त्वां इमाः प्रदिशः पञ्च देवीः ( २ )– इन सब दिशाओंमें रहनेवाली तेरी पांच प्रकारकी प्रजायें तुझे राज्यके लिए पसन्द करें।

६ वर्ष्मन् राष्ट्रस्य ककुदि श्रयस्व ततो न उग्रो विभजा वसूनि ( २ )– राष्ट्रमें ऊंचे स्थान पर आरूढ होकर, शूर वीर होकर हमें धन बांट।

७ जायाः पुत्राः सुमनसो भवन्तु बहुं बलिं प्रतिपश्यासा उग्रः ( ३ )– पत्नी और पुत्र उत्तम मनके हों, उग्रवीर होकर ( प्रजासे ) तू कर इकट्ठा कर।

८ पथ्या रेवतीर्बहुधा विश्वरूपाः सर्वाः संगत्य, वरीयस्ते अक्रन् ( ७ )– धर्ममार्गसे चलनेवाली, धनयुक्त अनेक स्वरूपकी सब प्रजायें मिलकर तेरे लिए श्रेष्ठ स्थान तैयार कर रही हैं।

९ तास्त्वा सर्वाः संविदाना ह्वयन्तु ( ७ )– वे सब प्रजाजन एकमतसे तेरी प्रशंसा करें।

१० दशमीमुग्रः सुमना वशेह ( ७ )– सौ वर्षकी पूर्णायु प्राप्त कर उत्तम मनका होकर यहां तू अपने वशमें होकर रह।

( कां. ६।९८ )

१ इन्द्रो जयाति न पराजयातै ( १ )– इन्द्र विजय प्राप्त करता है। वह कभी भी पराजित नहीं होता।

२ अधिराजो राजसु राजयातै ( १ )– तू राजाओंमें अधिक तेजस्वी होकर अधिराजा हो।

३ चर्कृत्य ईड्यः वन्द्यश्चोपसद्यो नमस्यो भवेह ( १ )– शत्रुओंके नाश करनेवालेके रूपमें स्तुति करने योग्य, वन्दनीय, प्रणामके योग्य और पास जाने योग्य होकर यहां रह।

४ अवस्युस्त्वं भूरभिभूतिर्जनानाम् ( २ )– तू कीर्तिमान और लोगोंको समृद्ध करनेवाला हो।

५. त्वं देवीर्विशः इमा विराज ( २ )- तू न दिव्य प्रजाजनों पर विराजमान हो।

६. आयुष्मत् क्षत्रं अजरं ते अस्तु ( २ )- तू दीर्घायु हो, तेरी आत्मशक्ति कभी बूढी न हो।

( कां. ३।३ )

१. ह्वयन्तु त्वा प्रतिजनाः प्रतिमित्रा अवृषत ( ५ )- अनेक प्रकारके लोग तुझे मददके लिए पुकारें, मित्र तेरा बढावें।

२. विश्वेदेवास्ते विशि क्षेममदीधरन् ( ५ )- सब देव तेरी प्रजाका कल्याण करें।

( कां. ३।५ )

१. अहन्नहिं पर्वते शिश्रियाणं त्वष्टाऽस्मै वज्रं स्वर्यं ततक्ष ( ३ )- पर्वत पर रहनेवाले अहिको उसने मारा, उसके लिए त्वष्टाने तीक्ष्ण वज्र तैय्यार किया।

( कां. १।२१ )

१. स्वस्तिदा विशांपतिः ( १ )- प्रजाको सुख देनेवाला राजा हो।

२. नीचैः पद्यन्तु पृतन्यवः ( २ )- संग्रामके लिए आक्रमण करनेवाले शत्रुओंको नीचे गिरा दे।

३. अधमं गमया तमो यो अस्माँ अभिदासति ( २ )- जो हमें दास बनानेकी इच्छा करता है, उन्हें घोर अधकारमें डाल।

४. वि रक्षो वि मृधो जहि ( ३ )- राक्षसों और दुष्टोंका वध कर।

५. अपेन्द्र द्विषतो मनोऽप जिज्यासतो वधम् ( ४ )- द्वेष करनेवाले मनको हमसे दूर कर और हमारी आयुके नाश करनेवालेको दूर कर।

६. महच्छर्म यच्छ ( ४ )- हमें महान् सुख दे।

७. वरीयो यावया वधम् ( ४ )- वध करनेवालोंको दूर कर।

( कां. १।३१ )

१. स्वस्ति मात्र उत पित्रे नो अस्तु, स्वस्ति गोभ्यो जगते पुरुषेभ्यः ( ४ )- हमारे मातापिताओंका कल्याण हो, गाय, प्राणी और पुरुषोंके लिए कल्याण प्राप्त हो।

२. विश्वं सुभूतं सुविदत्रं नो अस्तु ( ४ )- सब प्रकारकी उत्तम स्थिति हमें प्राप्त हो।

३. ज्योगेव दृशेम सूर्यम् ( ४ )- हम सूर्यको चिरकाल तक देखते रहें।

( कां. १।२९ )

१. मस्मान् ब्रह्मणस्पतेऽभि राष्ट्राय वर्धय ( १ )- हे ब्रह्मणस्पते ! हमें राष्ट्रके लिए बढा, हमारी वृद्धि और उन्नति कर।

२ अभिवृत्य सपत्नानभि या नो अरातयः। अभि पृतन्यन्तं तिष्ठ, अभि यो नो दुरस्यति ( ३ )- शत्रुओंको पराजित कर, दुष्टोंको कर, सेना लेकर चढाई करनेवालोंसे मुकाबला कर और दुष्ट देनेवालोंका सामना कर।

३ राष्ट्राय मह्यं बध्यतां सपत्नेभ्यः पराभुवे ( ४ )- राष्ट्रके हितके लिए और शत्रुओंको हटानेके लिए यह मणि मेरे शरीर पर बांधो।

४. यथाहं शत्रुहोऽसानि असपत्नः ( ५ )- मैं शत्रुओंको पराजय करके और शत्रुओंका वध करके शत्रुरहित होऊं।

५. सपत्नक्षयणो वृषाऽभिराष्ट्रो विषासहिः यथाहमेषां वीराणां विराजानि जनस्य च ( ६ )- शत्रुओंका नाश करनेवाला, बलवान् अपने राष्ट्रका हित करनेवाला, और शत्रुका पराभव करनेवाला होकर इन लोकोंमें और वीरोंमें मैं तेजस्वी होऊं।

( कां. ३।२९ )

१. यद् राजानो विभजन्त इष्टापूर्तस्य षोडशं यमस्यामी सभासदः ( १ )- नियमानुसार चलनेवाले इस राजाकी सभाके सभासद उत्पादनका सोलहवां भाग कर रूपसे लेते हैं।

२. अविस्तस्मात् प्रमुञ्चति दत्तः शितिपाद् स्वधा ( १ )- यह कर प्रजाकी रक्षा करता है, उसे विनाशसे बचाता है और स्वयको धारणाशक्ति बढाता है।

३. यो ददाति शितिपादं अविं लोकेन संमितं, स नाकं अभ्यारोहति, यत्र शुल्को न क्रियते अबलेन बलीयसे ( ३ )- जो लोग इस रक्षक करको देते हैं, वे ऐसे स्वर्गमें जाते हैं, जहां निर्बलको बलवानके लिए कुछ देना नहीं पडता।

( कां. ८।३ )

१. स नो दिवा स रिषः पातु नक्तम् ( १ )- हमें दिन रात शत्रुओंसे बचावे।

२. परा शृणीहि तपसा यातुधानान् पराग्ने रक्षसो हरसा शृणीहि ( ११ )– यातना देनेवालोंको अपने तपसे नष्ट कर। हे अग्ने! अपने तेजसे राक्षसोंका नाश कर।

३. यः पौरुषेयेण क्रविषा समङ्क्ते यो अश्व्येन पशुना यातुधानः। यो अघ्न्याया भरति क्षीरमग्ने तेषां शीर्षाणि हरसाऽपि वृश्च ( १५ )– जो मनुष्यों अथवा घोडोंका मांस खाते हैं, जो गायका दूध भरकर चुरा ले जाते हैं, उन दुष्टोंके सिर बलसे तोड डाल।

( कां. ८।४ )

१. तपतं रक्ष उब्जतं, न्यर्पयतं, वृषणा तमोवृधः ( १ )– हे बलवान् वीरो! राक्षसोंको कष्ट देकर उन्हें मार डालो, अन्धकार बढानेवाले दुष्टोंको नीचे गिरा दो।

२. परा शृणीतमचित्तो न्योषतं हतं नुदेथां नि शिशीतमत्रिणः ( १ )– जो अन्तःकरणरहित दुष्ट हैं, उनका नाश करो, उनको नष्ट करो, मारो, भगा दो, दूसरोंको खानेवालोंको निर्बल करो।

३. ब्रह्मद्विषे क्रव्यादे घोरचक्षसे द्वेषो धत्तमनवायं किमीदिने ( २ )– ज्ञानसे द्वेष करनेवालों, कच्चे मांस खानेवालों और क्रूर दृष्टिके खाऊ लोगोंसे द्वेष करो।

४. दुष्कृतो वव्रे अन्तरनारम्भणे तमसि प्र विध्यतं ( ३ )– दुष्कर्म करनेवालोंको अगाध अन्धकारमें डाल दो।

५. यतो नैषां पुनरेकश्चनो दयत् ( ३ )– दुष्ट लोगोंमें एक भी फिर न उठे, ऐसा कर।

६. अघशंसाय तर्हणं ( ४ )– पापियोंकी ओर विनाशक अस्त्रोंको फेंको।

७. तद्वामस्तु सहसे मन्युमच्छवः ( २ )– वह तुम्हारा उत्साह युक्त बल शत्रुओंके दमनके लिए हो।

८. येन रक्षो यातुधानं निजूर्वथः ( ४ )– जिससे बाधनेवाले राक्षसोंका नाश हो, ऐसा करो।

९. हतं द्रुहो रक्षसो भङ्गुरावतः ( ७ )– द्रोहकारी और विनाशक राक्षसोंको मारो।

१०. यो मा पाकेन मनसा चरन्तं अभिचष्टे अनृतेभिर्वचोभिः ( ८ )– पवित्र मनसे व्यवहार करनेवाले मेरी जो असत्यवचनोंसे निन्दा करते हैं, उन्हें दूर करो।

११. सुविज्ञानं चिकितुषे जनाय सच्चासच्च वचसी पस्पृधाते। तयोर्यत् सत्यं यतरदृजीयस्तदित् सोमोऽवति हन्त्यासत् (१२)– ज्ञान प्राप्त करनेवाले मनुष्यको बताया जाता है, [illegible] सत्य और असत्य भाषणमें स्पर्धा होती है। उसमें जो सत्य और सरल है उसकी सोम रक्षा करता है और असत्यका नाश करता है।

१२. न वा उ सोमो वृजिनं हिनोति ( १३ )– सोम कपटियोंको सहायता नहीं करता।

१३. न क्षत्रियं मिथुया धारयन्तं ( १३ )– मिथ्याचारी क्षत्रियोंको सोम सहायता नहीं करता।

१४. हन्ति रक्षो, हन्त्यासद् वदन्तम् ( ११ )– राक्षस और असत्य बोलनेवालोंको वह मार देता है।

१५. यदि वाहमनृतदेवो अस्मि, मोघं वा देवाँ अप्यूहे अग्ने किमस्मभ्यं जातवेदो हृणीषे ( १४ )– यदि मैं असत्यकी उपासना करूं और यदि देवोंकी व्यर्थ प्रार्थना करूं, तो हे अग्ने! क्या तू मुझपर नाराज होगा?

१६. द्रोघवाचस्ते निर्ऋथं सचन्ताम् ( १४ )– द्रोहयुक्त वचन बोलनेवालोंका विनाश हो।

१७. अद्या मुरीय यदि यातुधानोऽस्मि ( १५ )– यदि मैं दूसरोंको यातना देनेवाला होऊं तो आज ही मैं मर जाऊं।

१८. अधा स वीरैर्दशभिः वि यूया यो मा मोघं यातुधानेत्याह ( १५ )–जो मुझ अहिंसकको हिंसक कहता है, वह दसों वीरोंसे वियुक्त हो जाए। ( उसकी दसों इन्द्रियोंकी शक्ति नष्ट हो जाए )

१९. यो मायातुं यातुधानेत्याह, यो वा रक्षाः शुचिरस्मीत्याह, इन्द्रस्तं हन्तु महता वधेन, विश्वस्य जन्तोरधमस्पदीष्ट ( १६ )– जो मुझ अहिंसकको हिंसक कहता है, जो राक्षस होकर भी स्वयंको शुद्ध और पवित्र कहता है इन्द्र उसे महान् शस्त्रसे मार डाले, सब प्राणियोंमें वह नीच अवस्थामें पहुंचे।

२०. गृभायत रक्षसः सं पिनष्टन ( १८ )– राक्षसोंको पकडो और उनको पीस दो।

२१. प्राक्तो अपाक्तो अधरादुदक्तोऽभि जहि रक्षसः पर्वतेन ( १२ )– सामने, पीछे, आगे, नीचे और ऊपरके राक्षसोंको पर्वतास्त्रसे मारो।

२२. इन्द्र जहि पुमांस यातुधानं उत स्त्रियं मायया शाशदानाम्। विग्रीवासो मूरदेवा ऋदन्तु, मा ते दृशन्त्सूर्यमुच्चरन्तम् ( २४ )– हे इन्द्र! यातना देनेवालोंका नाश कर, तथा कपट व्यवहार करनेवाली स्त्रियोंका भी नाश कर। मूर्ख उपासकोंके सिर तोड दिए जाएं और वे उगते [illegible] सूर्यको भी न देख सकें।

( कां. ११११९ )

१. दैवीर्मनुष्येषवो ममामित्रान् विविध्यत ( २ )- देवों और मनुष्योंके द्वारा छोडे गए बाण शत्रुओंपर जाकर गिरें।

२. यो नः स्वो यो अरणः सजात उत निष्ट्यः यो अस्मानभिदासति रुद्रः शरव्ययैतान् ममामित्रान् वि विध्यतु ( ३ )- जो स्वकीय या परकीय, अपनी जातिका या नीच जातिका मनुष्य हमें दास बनाना चाहता है, उसे रुद्र अपने बाणोंसे मार दे।

३. यः सपत्नो योऽसपत्नो यश्च द्विषञ्छपाति नः देवास्तं सर्वे धूर्वन्तु ब्रह्म वर्म ममान्तरम् ( ४ )- जो शत्रु या मित्र हमसे द्वेष करते हैं, हमें शाप देते हैं, सब देव उनका नाश करें। मेरे अन्दर ज्ञानका कवच है।

( कां. ६।१३५ )

१. यदश्नामि बलं कुर्व इत्थं वज्रमाददे स्कन्धानमुष्य शातयन् ( १ )- मैं जो खाता हूं, उससे अपना बल बढाता हूं, इसी प्रकार मैं अपने हाथोंमें वज्र धारण कर शत्रुओंके कंधों और बाहुओंको तोडता हूं।

( कां. ७।११४ )

१. स्त्रीणां च पुंसां च द्विषतां वर्च आददे ( १ )- द्वेष करनेवाली स्त्री या पुरुषके तेजको हरता हूं।

( कां. ६।९७ )

१. इमं वीरमनु हर्षध्वमुग्रं इन्द्रं सखायो अनुसंरभध्वं ग्रामजितं, गोजितं वज्रबाहुं जयन्तमज्म प्रमृणन्तमोजसा ( १ )- हे मित्रो ! हे उग्रस्वभाववाले वीरो ! गांव और धाम जीतनेवाले, वज्रके समान सुदृढ बाहुओंवाले, विजयी और ओजवाले शत्रुओंको मारनेवाले इन्द्रके अनुकूल व्यवहार करो।

( कां. ६।६६ )

१. निर्हस्ताः सन्तु शत्रवोऽङ्गैषां म्लापयामसि ( ३ )- शत्रु हाथोंसे रहित हों, मैं उनके अंगोंको निर्बल करता हूं।

( कां. ६।६७ )

१. मुह्यन्त्वद्यामूः सेना अमित्राणां परस्तराम् ( १ )- शत्रुसेना मोहित होकर दूर भाग जाए।

२. मूढा अमित्राश्चरताशीर्षाण इवाहयः ( २ )- शत्रु पागलोंके समान होकर भटकते रहें और बेसिरवाले सांपोंके समान हों।

३. तेषां वो अग्निमूढानामिन्द्रो हन्तु वरंवरम् ( २ )- जब भ्रान्त हुई हुई शत्रुसेनामेंसे श्रेष्ठ श्रेष्ठ सैनिकोंको इन्द्र मारे।

( कां ४।३ )

१. परेणैतु पथा वृकः परमेणोत तस्करः, परेण दत्वती रज्जुः, परेणाघायुरर्षतु ( २ )- भेडिया दूर भाग जावे, चोर दूर भाग जावें, नागिन दूर चले जायें और पापी भी दूर भाग जायें।

( कां. ७।९० )

१. ओजो यातस्य वृश्चय ( १ )- हिंसकोंके बलको नष्ट कर।

( कां. १।७ )

१. वि लपन्तु यातुधाना अत्त्रिणो ये किमीदिनः ( ३ )- लुब्ध, यातना देनेवाले खाऊ और लुटार रोवें।

२. ब्रवीतु सर्वो यातुमानयमस्मीत्येत्य ( ४ )- सब दुष्ट पास आकर स्वीकार करें कि वे दुष्ट हैं।

३. यातुधानान् विलापय ( ५ )- दुष्टोंको रुला।

४. यातुधानानुपबद्धा इहा वह, अथैषामिन्द्रो वज्रेणापि शीर्षाणि वृश्चतु ( ७ )- दुष्टोंको बांधकर यहां ला और इन्द्र वज्रसे उनके सिर काट दे।

( कां. ३।१ )

१. मिथो विघ्नाना अपि यन्तु मृत्युम् ( १ )- हमारे विद्वान् आपसमें मारपीट करनेवाले शत्रुओंको जला दे।

२. स सेनां मोहयतु परेषां निर्हस्तांश्च कृणवज्जातवेदाः ( १ )- यह अग्नि शत्रुकी सेनाको मोहित करे और उसे हाथोंसे रहित करे।

३. ते वज्रः प्रमृणन्नेतु शत्रून् ( ४ )- तेरा वज्र शत्रुको मारते हुए आगे बढे।

४. इन्द्र सेनां मोहयामित्राणाम् ( ५ )- हे इन्द्र ! शत्रुसेनाको मोहित कर।

( कां. ३।२ )

१. असौ या सेना मरुतः परेषां अस्मानैत्यभ्योजसा स्पर्धमाना। तां विध्यत तमसापव्रतेन यथैषामन्यो अन्यं न जानात् ( ६ )- हे मरुतो ! यह शत्रुसेना

*

जो स्पर्धा करते [redacted] पर आक्रमण करती [redacted] चली आती है, उसे तमसास्त्रसे बींध दो, जिससे कि वे सैनिक एक दूसरेको पहचान न सकें।

## ( कां. १।१० )

१. शतं जीवाति शरदस्तवायम् ( २ )- यह तेरा मनुष्य सौ वर्षतक जीवित रहे।

## ( कां. ७।११५ )

१. रमन्तां पुण्या लक्ष्मीर्याः पापीस्ता अनीनशम् ( १ )- जो पुण्यकारक लक्ष्मी है, वह आनन्दसे यहां रहे और जो पापी भावनाएं है, वे नष्ट हो जाएं।

## ( कां. ६।११५ )

१. यद्विद्वांसो यदविद्वांसो एनांसि चकृमा वयं यूयं नस्तस्मान्मुञ्चत विश्वे देवाः सजोषसः ( १ )- जाने अथवा अनजाने हमने यदि कुछ पाप किया हो तो हे विश्वेदेवो ! तुम एकमत होकर हमें उस पापसे छुडाओ।

२. यदि जाग्रत् यदि स्वपन्नेन एनस्योऽकरं, भूतं मा तस्मात् भव्यं च द्रुपदादिव मुञ्चताम् ( २ ) – जागते [redacted] या सोते हुए मैंने यदि [redacted] पाप किया हो, तो जिस प्रकार खम्भेसे बंधे [redacted] पशुओंको मुक्त करते हैं, उसी प्रकार हे देवो ! मुझे भूत और भविष्यकालके पापोंसे मुक्त करो।

३. द्रुपदादिव मुमुचानः, स्विन्नः स्नात्वा मलादिव, पूतं पवित्रेणेवाज्यं विश्वे शुम्भन्तु मैनसः ( ३ )- बन्धनसे जिसप्रकार पशुओंको मुक्त करते हैं, स्नानसे जिस प्रकार मल दूर करते हैं और जिस प्रकार घी को छान कर शुद्ध करते हैं, उसी प्रकार सब [redacted] मुझे पापोंसे मुक्त करके शुद्ध करें।

## ( कां. ४।३३ )

१. अप नः शोशुचदघम् ( १-४ )- हमसे पाप दूर रहे।

## ( कां. ६।२६ )

१. पशी सन्मृडयासि नः ( १ )- स्वर्गको वशमें रखनेवाला तू हमें सुखी करता है।

## ( कां. १६।२ )

१. मधुमती याच ऊर्जा ( २।१ )- मीठी वाणी बल-बढानेवाली होती है।

२. मधुमतीं वाचमुदेयम् ( २।२ )- मैं मीठी वाणी बोलूं।

३. सुश्रुतौ कर्णौ, भद्रश्रुतौ कर्णौ, भद्रं श्लोकं श्रूयासम् ( २।४ )- [redacted] दोनों कान सुन्दर बातें सुनें, दोनों कान सुन्दर बोली सुनें, मैं भी कल्याणकारक काव्य सुनूं।

४. मूर्धाहं रयीणां, मूर्धा समानानां भूयासम् ( ३।१ )- धनियोंमें मैं ऊंचा होऊं और अपने समानस्तरके लोगोंमें भी श्रेष्ठ होऊं।

५. असंतापं मे हृदयम् ( ३।६ )- मेरा हृदय शांत रहे।

६. मां मा प्राणो हासीन्मो अपानोऽवहाय परा गात् ( ४।१ )- प्राण और अपान मुझे छोडकर न जायें।

७. अजैष्माद्यासनामाद्याभूमानागसो वयम् ( ६।१ ) – आज हमने विजय प्राप्त करली है और जो कुछ पाना था वह पा लिया है। हम निष्पाप हो गये हैं।

८. जितमस्माकमुद्भिन्नमस्माकमृतमस्माकं तेजो-ऽस्माकं ब्रह्मास्माकं स्वरस्माकं यज्ञोऽस्माकं पशवो-ऽस्माकं प्रजा अस्माकं वीरा अस्माकम् ( ८।१ )- हम विजय, उदय, सरलता, तेज, ज्ञान, आत्मतेज, यज्ञ, पशु, प्रजा और वीरोंसे युक्त हों।

## ( कां. १७।१ )

१. विषासहिं सहमानं सासहानं सहीयांसं, सहमानं सहोजितं स्वर्जितं गोजितं संधनाजितम्, ईड्यं नाम ह इन्द्रमायुष्मान्भूयासम् ( १ )- अत्यन्त सामर्थ्यवान्, बलवान्, विजयी, शत्रुओंको दबानेवाले ओजस्वी, दिग्विजयी, अपने सामर्थ्यसे जीतनेवाले, भूमि और धन जीतनेवाले इन्द्रसे मैं प्रार्थना करता हूं, उससे मैं दीर्घायुवाला बनूं।

२. प्रियो देवानां भूयासम् ( २ )- मैं देवोंका प्रिय बनूं।

३. प्रियः प्रजानां भूयासम् ( ३ )- मैं प्रजाओंका भी प्रिय बनूं।

४. प्रियः समानानां भूयासम् ( ५ )- अपने समान-स्तरके मनुष्योंका भी प्यारा बनूं।

५. द्विषंश्च मह्यं रध्यतु मा चाहं द्विषते रधम् ( ६ ) – द्वेष करनेवाले मेरे अधिकारमें रहें, पर मैं शत्रुओंके अधि-कारमें कभी न रहूं।

६. सुधायां मा धेहि परमे व्योमन् ( १९ )- मेरे लिए परम आकाशमें अमृत रख।

७. ऊतिभिः शिवाभिः शंतमो भव (१०)- तू अपने कल्याणकारक संरक्षणके साधनोंसे हमें सुख देनेवाला हो।

८. रुचिरसि रोचोऽसि (२१)- तू तेजस्वी और प्रकाश युक्त है।

९. शुक्रोऽसि भ्राजोऽसि (२०)- तू वीर्यवान् और तेजस्वी है।

( कां. ८।८ )

१. यथा हनाम सेना अमित्राणां सहस्रशः (१) - शत्रुओंके हजारों सैनिकोंको [redacted] मारें।

२. अमित्रा हृदयः दधतां भयम् (२)- शत्रुओंके हृदयोंमें हमारा भय रहे।

३. इन्द्रेणैनान् घयको वधैः (३-४)- मारनेवाला शस्त्रोंसे उन दुष्टोंको मारें।

४. तेन शत्रूनभि सर्वान्न्युब्ज यथा न मुच्याते कतमश्चनैषाम् (५)- शत्रुओंको सब ओरसे अधिकारमें ला और उनमेंसे किसीको भी भागने मत दे।

५. नयतामून्मृत्युदूता यमदूता अपोम्भत। परः सहस्रा हन्यन्तां तृणेढ्वेनान्मत्यं भवस्य (११)- हे मृत्युदूत और यमदूतो! उन्हें ले जाओ, वे हजारोंकी संख्यामें मारे जाएं। ईश्वरकी वृद्धिके अनुसार उनका नाश करो।

६. मामीषां मोचि कश्चन (१९)- इन शत्रुओंमेंसे कोई छूट न पावे।

७. अध पद्यन्तामेषामायुधानि मा शकन्प्रतिधामिषुम्। अथैषां बहु बिभ्यतामिषवो घ्नन्तु मर्माणि (२०) - उनके शस्त्र नीचे गिर जाएं, प्रतिपक्षीके बाण सहनेमें वे असमर्थ हों। अब बहुत डरे हुए उन शत्रुओंके मर्मस्थानोंको हमारे बाणोंसे बींध दो।

८. इतो जयेतो वि जय सं जय जय (२४)- यहांसे आगे अब विजय प्राप्त हो, यहांसे जीत हो और उन्हें उत्तम प्रकारसे विजय मिले।

९. इमे जयन्तु परामी जयन्तां (२४)- उन्हें विजय मिले और उनके शत्रुओंको पराजय मिले।

१०. स्वाहैभ्यो दुराहामीभ्यः (२४)- उन (सज्जनों) के लिए शुभवचन हों और शत्रुओंके लिए शाप हो। स्वाहा= शुभाशीर्वाद; दुराहा= शाप, बुरे शब्द।

( कां. ५।३ )

१. मह्यं नमन्तां प्रदिशश्चतस्रस्त्वयाध्यक्षेण पृतना जयेम (१)- चारों दिशाएं मेरे सामने झुक जाएं, तेरे समान अध्यक्षके साथ रहकर हम शत्रुसेनाको जीतें।

२. अरिष्टाः स्याम तन्वा सुवीराः (५)- हम उत्तम वीर होकर शरीरसे सुरक्षित रहें।

३. मा नो विददृजिना द्वेष्या [redacted] (६)- दुष्ट शत्रु हमें न जानें।

४. मा नो रीरिषो मा परा दाः (८)- हमारा नाश न हो, तुम हमारा त्याग न करो

५. ये नः सपत्ना अप ते भवन्तु (१०)- हमारे जो शत्रु हैं, वे दूर हों।

( कां. ११।२७ )

१. असमृद्धा अघायवः (२-२)- पापी समृद्ध न हों।

( कां. ७।५० )

१. कृतं मे दक्षिणे हस्ते जयो मे सव्य आहितः (८)- कर्तव्य मेरे दायें हाथमें और जय मेरे बायें हाथमें हो।

२. गोजिद्भूयासमश्वजिद्धनंजयो हिरण्यजित् (८) - मैं गाय, घोडे, धन और सोने जीतनेवाला होऊं।

( कां. ३।२२ )

१. येन देवा देवतामग्र आयन्येन मामय वर्चसाग्ने वर्चस्विनं कृणु (१)- जिस तेजसे देवोंको देवत्व प्राप्त हुआ उस तेजसे आज मुझे तेजस्वी कर।

( कां. ३।१९ )

१. संशितं म इदं ब्रह्म संशितं वीर्यं बलं संशितं क्षत्रमजरमस्तु जिष्णुर्येषामस्मि पुरोहितः (१)- मेरा यह ज्ञान तेजस्वी है, मेरा यह बल तेजस्वी है, यह मेरा तेजस्वी क्षात्रतेज क्षीण न हो जिनका मैं पुरोहित हूं।

२. समहमेषां राष्ट्रं स्यामि समोजो वीर्यं बलम्। वृश्चामि शत्रूणां बाहून् (२)- मैं उनका राष्ट्र तेजस्वी करता हूं, मैं उनका सामर्थ्य, वीर्य और बल तेजस्वी करता हूं और शत्रुओंके बाहू तोडता हूं।

३. नीचैः पद्यन्तामधरे भवन्तु ये नः सूरिं मघवानं पृतन्यात् (३)- जो हमारे ज्ञानियों और धनिकोंपर सैन्य भेजता है, वह अवनत हो।

४. क्षिणामि ब्रह्मणामित्रानुन्नयामि स्वानहम् (१) - मैं शत्रुओंको क्षीण करता हूं और अपने आदमियोंको ज्ञानसे उन्नत करता हूं।

५. तीक्ष्णीयांसः परशोरग्नेस्तीक्ष्णतरा उत । इन्द्रस्य वज्रात्तीक्ष्णीयांसो येषामस्मि पुरोहितः ( ४ )– जिनका मैं पुरोहित हूं, उनके शस्त्र कुल्हाडीको अग्नि और इन्द्रके वज्रकी अपेक्षाभी तेज करता हूं।

६. एषामहमायुधा सं स्याम्येषां राष्ट्रं सुवीरं वर्धयामि। ( ५ )– उनके शस्त्र मैं तीक्ष्ण करता हूं और उनके राष्ट्रोंको उत्तम वीरोंसे युक्त करके बढाता हूं।

७. एषां क्षत्रमजरमस्तु जिष्ण्वेषां चित्तं विश्वेऽवन्तु देवाः ( ५ )– उनका क्षात्रतेज क्षीण न हो, वह विजयी हो उनके चित्तोंको सब देव सुरक्षित रखें।

८. उद्धर्षन्तां मघवन्वाजिनान्युद्वीराणां जयतामेतु घोषः। ( ६ )– उनकी सेना उत्साह युक्त हो, जीतनेवाले वीरोंका जयघोष महान् हो।

९. पृथग्घोषा उलुलयः केतुमन्त उदीरताम् ( ६ ) – झण्डा लेकर चलनेवाली सेनाका जयघोष बहुत ऊंचा हो।

१०. प्रेता जयता नर उग्रा वः सन्तु बाहवः ( ७ ) – आगे बढो, विजय प्राप्त करो, हे शूरवीरो। आपकी बाहुएं जय प्राप्त करनेवाली और वीरतापूर्ण हों।

११. तीक्ष्णेषवोऽबलधन्वनो हतोग्रायुधा अबलानुग्रबाहवः ( ७ )– तीक्ष्ण बाण से युक्त, तीक्ष्ण शस्त्रोंवाले तथा दृढ और मजबूत भुजाओंवाले वीर कमजोर धनुषवाले निर्बल सैनिकोंको मारें।

१२. अमीषां वरंवरं मामीषां मोचि कश्चन ( ८ )– शत्रुसेनाओंसे अच्छे अच्छे सैनिकोंको मार डाल, उनमेंसे किसीको भी न छोड।

( कां ३।२० )

१. नो वर्धया रयिम् ( १ )– हमारा धन बढे

२. प्र णो यच्छ विशां पते धनदा असि नस्त्वम् ( २ ) हे प्रजाजनोंके स्वामी ! हमें धन दे। तू हमें धनोंको देनेवाला है।

३. सूनृता रयिं देवी दधातु मे ( ३ )– सत्य, सरल, स्वभावकी देवी मुझे धन [illegible]।

४. सर्वे इज्जनः संगत्यं सुमना असद्दानकामश्च नो भुवत् ( ६ )– सब मनुष्य सहवासके लिए उत्तम मनके और उत्तम दान देनेवाले हों।

५. रयिं च नः सर्ववीरं नि यच्छ ( ८ )– सब पुत्रपौत्रादि युक्त धन हमें दो।

६. प्रापेयं सर्वा आकूतीर्मनसा हृदयेन च ( १ )– मनसे और हृदयसे सब संकल्प हम प्राप्त करें।

( कां. ६।५३ )

१. पुनः प्राणः पुनरात्मा न ऐतु पुनश्चक्षुः पुनरसुर्न ऐतु। ( २ )– प्राण, आत्मा, चक्षु और जीवनशक्ति हमें फिर प्राप्त हो।

२. सं वर्चसा पयसा सं तनूभिरगन्महि मनसा सं शिवेन। ( ३ )– तेज, दूध, शरीर और शुभसंकल्पयुक्त मनसे हम युक्त [illegible]।

( कां. ८।४१ )

१. अमर्त्या मर्त्यां अभि नः सचध्वमायुर्धत्त प्रतरं जीवसे नः ( १ )– सब देव मनुष्योंमें रहें और हम दीर्घजीवनके लिए दीर्घायु धारण करें।

( कां. ४।२२ )

१. इममिन्द्र वर्धय क्षत्रियं म इमं विशामेकवृषं कृणु त्वम् ( १ )– हे इन्द्र ! इस [illegible] राजा ( क्षत्रिय ) को बढा और उसे सब प्रजाओंमें बलवान् कर।

२. निरमित्रानक्ष्णुह्यस्य सर्वांस्तान्रन्धयास्मा अहमुत्तरेषु ( १ )– उसके सब शत्रुओंको निर्बल [illegible] और उन शत्रुओंको मुकाबलेमें नष्ट कर।

३. वर्ष्मं क्षत्राणामयमस्तु राजेन्द्र शत्रुं रन्धय सर्वमस्मै ( २ )– क्षत्रियोंमें यह राजा श्रेष्ठ हो, हे इन्द्र ! उसके सब शत्रुओंका नाश कर।

४. अयमस्तु धनपतिर्धनानामयं विशां विश्पतिरस्तु राजा। ( ३ )– वह धनका धनपति हो, [illegible] राजा प्रजाका स्वामी हो।

५. अस्मिन्निन्द्र महि वर्चांसि धेहि अवर्चसं कृणुहि शत्रुमस्य ( ३ )– हे इन्द्र ! उनमें महान् तेज स्थापित कर और उसके शत्रुओंको निस्तेज कर।

६. येन जयन्ति न पराजयन्ते ( ५ )– जिससे हमेशा जीत हो मिलती है, पराजय कभी नहीं होती।

७. यस्त्वा करदेकवृषं जनानामुत राज्ञामुत्तमं मानवानाम् ( ५ )– जो तुझे सब मनुष्योंमें श्रेष्ठ, उत्तम बलवान् और मानवोंके राजाओंमें उत्तम करता है।

८. उत्तरस्त्वमधरे ते सपत्ना ये के च राजन्प्रतिशत्रवस्ते। ( ६ )– तू उत्तम हो, तेरा शत्रु नीचे गिरे, जो भी शत्रु हों, वे अधोगतिको जाएं।

९. सिंहप्रतीको विशो अद्धि सर्वा व्याघ्रप्रतीकोऽव बाधस्व शत्रून् ( ७ )– सिंहके समान तू प्रजासे सब भोगोंको प्राप्त कर, बाघके समान सब शत्रुओंको तू सब शत्रुओंको हैरान करनेवाला हो।

१०. एकवृष इन्द्रसखा जिगीवाँ छत्रूयतामा छिदा भोजनानि ( ७ )– तू ही एकमात्र बलवान् होकर विजयी हो तुमसे शत्रुता करनेवालोंका भोजन छीन ले।

( कां. ६।१९ )

१. पुनन्तु मा देवजनाः पुनन्तु मनवो धिया, पुनन्तु विश्वा भूतानि पवमानः पुनातु मा ( १ )– दिव्य जन मुझे पवित्र करें, मननशील लोग मुझे पवित्र करें, विश्वको समस्त प्राणि मेरी पवित्रताकी रक्षा करें, वायु मेरी पवित्रता-को सुरक्षित रखे।

( कां. ६।१५ )

१. सबन्धुश्चासबन्धुश्च यो अस्माँ अभिदासति तेषां सा वृक्षाणामिवाहं भूयासमुत्तमः ( २ )– हमारे रिश्तेदार, भाई अथवा शत्रु अथवा जो हमारा नाश करना चाहता है, उन सबमें मैं उसी प्रकार उत्तम होऊं, जिस प्रकार वनस्पतियोंमें सोम।

( कां. ६।४० )

१. अनमित्रं नो अधरात् अनमित्रं न उत्तरात् इन्द्रा-नमित्रं नः पश्चादनमित्रः पुरस्कृधि ( ३ )– इन्द्र नीचेसे, ऊपरसे, पीछेसे, आगेसे और सब ओरसे हमें शत्रुरहित कर।

( कां. ७।५२ )

१. सं जानामहै मनसा, सं चिकित्वा मा युष्महि मनसा दैव्येन ( २ )– मनसे हम उत्तम ज्ञान प्राप्त करें, ज्ञान प्राप्त करके एक मतवाले होकर रहें। दिव्य मनसे युक्त होकर हम आपसमें एक दूसरेसे द्वेष न करें।

( कां. ५।२० )

१. शत्रूषाण्नीषाडभिमातिषाहो गवेषणः सहमान उद्भित्। वाग्वीव मंत्रं प्र भरस्व वाचं सांग्रामजित्याय इषमुद् वदेह ( ११ )– जिस प्रकार उपदेशक सभाको अपनी आवाजसे भर देता है, उसी प्रकार शत्रुओंको जीतनेवाला, नित्य विजयी, शत्रुओंको वशमें रखनेवाला, शत्रुओंको खोजने-वाला, बलवान् और शत्रुको उखाड देनेवाला तू अपने शब्दसे आकाश और पृथ्वीको भर दे और संग्राम जीतनेके लिए अन्न और इसकी घोषणा कर।

( कां. ५।२१ )

१. विहृदयं वैमनस्यं वदामित्रेषु दुन्दुभे, विद्वेषं कश्मशं भयं अमित्रेषु नि दध्मसि ( १ )– शत्रुके मनमें उदासीनता और व्याकुलता निर्माण कर, विद्वेष, कलह और भय शत्रुओंमें उत्पन्न कर।

२. एता देवसेनाः सूर्यकेतवः सचेतसः अमित्रान् नो जयन्तु ( १२ )– यह देवसेना सूर्यचिन्हवाली ध्वजा लेकर एकमतसे शत्रुओंको जीते।

( कां. ६।८७ )

१. आ त्वाहार्षमन्तरभूर्ध्रुवस्तिष्ठ अविचाचलत्, विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु मा त्वद्राष्ट्रमधि भ्रशत् ( १ )– तुझे राजगद्दी पर बिठाया है। स्थिर हो, अन्दर आ, चंचलता छोड दे, सब प्रजायें तुझे चाहें तेरे कारण राज्य भ्रष्ट न हो।

## अथर्ववेद—

## मातृभूमि और स्वराज्यशासन

# उपमा सूची

विषय — पृष्ठ

अथर्ववेद—

मातृभूमि और स्वराज्यशासन
कांडक्रमानुसार सूक्तोंकी

# अनुक्रमणिका



*

अथर्ववेद—

## मातृभूमि और स्वराज्यशासन

## कांड-सूक्त-विषय-मंत्र-ऋषि-देवताओंकी

# अनुक्रमणिका

